# संस्कृत साहित्य
# की
# रूपरेखा

लेखक

स्व० पं० चन्द्रशेखर पाण्डेय, एम० ए०, शास्त्री, साहित्यरत्न

तथा

डॉ० शान्तिकुमार नानूराम व्यास, एम० ए०, पी-एच० डी०



साहित्य निकेतन, कानपुर

# भूमिका

किसी राष्ट्र या जाति का वास्तविक इतिहास उसका साहित्य है। साहित्य ही समाज की तत्तत्कालीन चिन्ताओं, धारणाओं, भावनाओं, आकांक्षाओं और आदर्शों का समुचित चित्र हमारे सम्मुख उपस्थित करता है। इस दृष्टि से संस्कृत साहित्य भारत के गौरवमय अतीत का मणिमय मुकुट है। प्राचीन भारत के सांस्कृतिक उत्कर्ष का जैसा सजीव प्रतिबिम्ब संस्कृत के सर्वाङ्गसुन्दर साहित्य में उपलब्ध होता है, वैसा अन्यत्र दुर्लभ है। ऐसा महत्त्वमय 'अमर-भारती' के प्रति आज जो उपेक्षा अर्थात् औदासीन्य की भावना हमारे नव्य सभ्य समाज में देख पड़ती है, वह इस पुण्यभूमि भारत के भव्य भविष्य के लिए कदापि उत्कर्ष-विधायक नहीं। क्या यह हमारे लिए खेद या परिताप की बात नहीं कि हमारे देश की इस सांस्कृतिक 'देववाणी' के साहित्य का सांगोपांग विवेचन विदेशीय विद्वानों द्वारा तो किया जाय, किन्तु यहाँ घर में ही 'दीपक तले अँधेरा' वाली उक्ति चरितार्थ हो? संस्कृत पठन-पाठन की जो शैली हमारी पाठशालाओं में प्रचलित है, उसमे साहित्य की गहराई तो नापी जाती है, किन्तु व्युत्पत्ति के प्रसार पर कम ध्यान दिया जाता है। हमें यह न भूलना चाहिए कि यदि 'मेधा' का विकास पांडित्य है, तो प्रज्ञा का प्रकाश व्युत्पत्ति है। संस्कृत साहित्य के इतिहास का अनुशीलन अपनी प्राचीन सभ्यता और संस्कृति का अनुशीलन है। हमारी राष्ट्र-भाषा हिन्दी में भी अपनी प्राचीन परम्परागत संस्कृति से अपरिचित या अल्प-परिचित रहकर अपने समुचित विकास का आदर्श नहीं निर्धारित कर सकती।

संस्कृत साहित्य का इतिहास लिखने की परिपाटी का श्रीगणेश पाश्चात्य विद्वानों ने किया। विदेशी भाषाओं में—मुख्यत: जर्मन और अंग्रेजी में—इस विषय पर अनेक ग्रन्थ लिखे गये हैं। भारतीय विद्वानों ने भी संस्कृत साहित्य के विषय में प्रायः अंग्रेजी में ही विवेचन किया है। इधर हाल में हिन्दी में भी संस्कृत साहित्य के इतिहास पर दो-चार छोटी-मोटी पुस्तकें प्रकाशित हुईं, किन्तु वे या तो एकदेशीय हैं अथवा परिचयात्मक मात्र। उनमें से कुछ तो ऐसी है जो पाश्चात्य विद्वानों की कृतियों के अनुकरण पर ही लिखी गई हैं—उनमें एकमात्र पाश्चात्य दृष्टिकोण का ही अनुसरण किया गया है, और कुछ ऐसी हैं जिनमें वैदिक लौकिक समग्र संस्कृत साहित्य का समावेश होने के कारण कवियों अथवा कृतियों का विशद विश्लेषणात्मक विवेचन नही हो पाया है।

प्रस्तुत पुस्तक वेदोत्तरकालीन (Classical) संस्कृत साहित्य का संक्षिप्त समीक्षात्मक अध्ययन अथवा इतिहास है। इसमें संस्कृत वाङ्मय के उन प्रमुख अंगों का

ही विवेचन किया गया है, जिनका पण्डित-समाज अथवा विद्यार्थियों में अधिक प्रचार या पठन-पाठन है। विवेचन करते समय जहाँ पाश्चात्य दृष्टिकोण का उल्लेख किया गया है, वहाँ भारतीय दृष्टिकोण की रक्षा करने का भी पूर्ण प्रयास किया गया है। ग्रन्थकारों की आलोचना करते समय उनके स्थितिकाल तथा रचनाओं का उल्लेख मात्र करके सन्तोष नहीं कर लिया गया है, प्रत्युत उनकी शैली की समीक्षा करके उनकी कृतियों से उद्धरण भी दिये गये हैं। प्रायः सर्वत्र उन उद्धरणों की सरल सुबोध भाषा में व्याख्या भी कर दी गई है। कालिदास, बाण, भवभूति जैसे प्रमुख एवं शीर्ष-स्थानीय महाकवियों की अपेक्षाकृत विशद एवं विस्तृत आलोचना की गई है।

इस 'रूपरेखा' की रचना का प्रमुख श्रेय मेरे परम उदीयमान शिष्य श्रीयुत शान्तिकुमार व्यास, एम० ए० को है, जिन्होंने परम परिश्रमपूर्वक इस पुस्तक के लिए समस्त सामग्री संकलित की और प्रेस के लिए कापी प्रस्तुत की। मैंने केवल मार्ग-प्रदर्शन, परामर्श-प्रदान, परिष्कार और यत्र-तत्र परिवर्तन-परिवर्धन कर इसे अन्तिम रूप-मात्र दिया है। अतः मेरी सम्मति में मुझे इसके कर्तृत्व का वही तक श्रेय प्राप्त है जहाँ तक सांख्यशास्त्र में बुद्धितत्त्व के क्रिया-कलापों का आत्मा को—'फलभाजि समीक्ष्योक्त बुद्धेर्भोग इवात्मनि।'

हर्ष की बात है कि इस पुस्तक की उपादेयता एवं गुणों से प्रभावित होकर पंजाब विश्वविद्यालय ने भी अपने यहाँ की बी० ए० परीक्षा पाठ्यक्रम मे इसे स्वीकार कर लिया है। आगरा यूनिवर्सिटी ने तो इसे पहले से ही बी० ए० के विद्यार्थियों के लिए निर्धारित कर रखा है।

नागपंचमी सं० २००१ | चन्द्रशेखर पाण्डेय

## द्वितीय संस्करण की प्रस्तावना

द्वितीय संस्करण में अनेक आवश्यक परिवर्तन एवं परिवर्धन भी कर दिये गये हैं, जिनसे इसकी उपादेयता बढ़ गई है। इस संस्करण में जो मुख्य-मुख्य परिवर्तन-परिवर्धन किये गये हैं, वे इस प्रकार हैं—

(१) प्रथम संस्करण में अश्वघोष का स्थितिकाल कालिदास के पूर्व स्वीकार किया गया था। यह मत बहुत कुछ पाश्चात्य विद्वानों के सिद्धान्त पर अवलम्बित था। किन्तु अब अनेक भारतीय विद्वानों ने प्रायः निर्विवाद रूप से सिद्ध कर दिया है कि कालिदास अश्वघोष के पूर्ववर्ती थे। अतः प्रस्तुत संस्करण में कालिदास का स्थितिकाल अश्वघोष के पूर्व ही स्वीकार किया गया है।

(२) भास के उनके स्थितिकाल, नाटकों और शैली का अधिक विशद रूप से नवीनतम शोधों के आधार पर विवेचन किया गया है।

(३) हरिचन्द्र, शूद्रक, दिङ्नाग, दामोदर मिश्र और घटकर्पर के काल-निरूपण पर फिर से विचार किया गया है तथा यथास्थान आवश्यक परिवर्तन कर दिये गये हैं।

(४) हरविजय, मालविकाग्निमित्र, अभिज्ञान-शाकुन्तल, प्रियदर्शिका, मालती-माधव, उत्तररामचरित, वेणीसंहार, कादम्बरी, गाथा-सप्तशती, गीतगोविन्द, नवसाहसांकचरित तथा विक्रमांकदेवचरित के विवेचन में भी अपेक्षाकृत विस्तार हुआ है। देवीचन्द्रगुप्त, कौमुदीमहोत्सव तथा सुभाषित संग्रहों का विवेचन और जोड़ दिया गया है।

(५) गीति-काव्य और नाटक की विशेषताओं तथा ऐतिहासिक काव्यों का विवेचन भी अधिक विशद कर दिया गया है।

इनके अतिरिक्त स्थल-स्थल पर भाव, भाषा एवं तथ्य-सम्बन्धी और भी अनेक आवश्यक न्यूनाधिक परिवर्तन-परिवर्धन किये गये हैं। नवीनतम खोजों के परिणामों का समुचित उपयोग किया गया है। संक्षेप में, पुस्तक को अधिक से अधिक उपयोगी, प्रामाणिक एवं अद्यतन बनाने की पूर्ण चेष्टा की गई है।

सनातनधर्म कालिज, कानपुर।
नागपंचमी, सं० २००५ वि०

चन्द्रशेखर पाण्डेय

## विषय-सूची

# १

# संस्कृत साहित्य का महत्त्व

"संस्कृतं नाम दैवी वागन्वाख्याता महर्षिभिः।"

संस्कृत भाषा की एक अमूल्य एवं अनुपम निधि है। अनादि काल से हमारे देश के जातीय जीवन पर उसका अपरिमित प्रभाव पड़ा है। भारतीय साहित्य और संस्कृति उससे पूर्णतया अनुप्राणित हैं। 'देववाणी' पद से विभूषित होकर वह आज भी भारतीय जनता के हृदय में श्रद्धा का संचार करती है। ऐसी देशप्राण भाषा को 'मृत' कहना उसके प्रति घोर अन्याय करना है। जो लोग संस्कृत को 'पुराने जमाने की चीज' कहकर उसे अवहेलना की दृष्टि से देखते हैं, वे वास्तव में उसके महत्त्व को नहीं जानते। यह बलपूर्वक कहा जा सकता है कि आज भी संस्कृत ग्रीक और लैटिन की अपेक्षा कहीं अधिक जीवित है। अंग्रेजी की अपेक्षा संस्कृत हम भारतीयों के जीवन को अधिक स्पर्श करती है। हमारा धार्मिक जीवन इसका ज्वलन्त प्रमाण है। 'वेदों' और 'उपनिषदों', 'रामायण' और 'महाभारत', 'गीता' तथा 'भागवत' का आज भी देशव्यापी प्रचार है। हमारे देवालयों तथा तीर्थस्थानों में उसका प्रभाव आज भी अक्षुण्ण है। हमारे उपनयन, विवाह आदि समस्त संस्कार तथा अन्य अगणित धार्मिक कृत्य संस्कृत में ही सम्पन्न होते हैं। साधारण शिक्षा-प्राप्त भारतीय भी संस्कृत के दो-चार श्लोक अवश्य जानता है। भले ही संस्कृत का बाजार में या अदालत में प्रयोग न होता हो, फिर भी वह हमारी सांस्कृतिक भाषा है; हमारा धार्मिक साहित्य उसी में लिखा गया है। जैनों के अधिकांश ग्रन्थ संस्कृत में ही है। बौद्धों ने भी, जब प्राकृत-पाली की नवीनता नीरस हो चली, संस्कृत में ही अपने ग्रन्थ रचे। व्यावहारिक और सामाजिक जीवन पर भी उसका प्रभाव प्रत्यक्ष परिलक्षित होता है। सभी प्रान्तीय भाषाओं की आदि जननी संस्कृत ही है। तमिल और तेलुगु जैसी द्रविड़ भाषाओं पर भी संस्कृत का पर्याप्त प्रभाव पड़ा है। 'हिन्दू लॉ' की मूल भित्ति संस्कृत में लिखी स्मृतियाँ हैं। संस्कृत के आयुर्वेद और ज्योतिष-शास्त्र यदि सैकड़ों के जीविकोपार्जन के मार्ग हैं तो असंख्य दीन-दुखियों के स्वास्थ्य और सुख के साधन भी हैं। संस्कृत साहित्य में बिखरी हुई अनेक सूक्तियाँ व्यवहार में प्रतिदिन प्रयुक्त होती रहती हैं। संस्कृत साहित्य 'जीवित' साहित्य है और दूसरों को जीवन प्रदान करने की क्षमता रखता है। इसी साहित्य की उत्कृष्टता ने जर्मनी, फ्रांस, इंग्लैंड, अमेरिका आदि पाश्चात्य देशों के मनीषियों को अपनी ओर आकृष्ट किया। पिछले दो वर्षों में इन

विदेशी विद्वानों द्वारा संस्कृत वाङ्मय का जो अनुशीलन एवं अनुसन्धान हुआ है, उसने संसार के सम्मुख इस साहित्य के महत्त्व को पूर्णतया प्रतिष्ठित कर उसके अध्ययन की अजस्र धारा बहा दी है।

## 'संस्कृत' बोलचाल की जीवित भाषा

कुछ लोग सन्देह करते हैं कि संस्कृत का अध्ययन केवल ग्रन्थों तक ही सीमित था, पठन-पाठन में ही उसका प्रयोग होता रहता है, बोलचाल में उसका उपयोग प्राचीन काल में भी नहीं होता था। पर वस्तुस्थिति का अवलोकन करने पर पता चलता है कि यह धारणा भ्रान्त है। रामायण-महाभारत-काल में संस्कृत बोलचाल की भाषा के रूप में प्रचलित थी।[१] 'रामायण' में इल्वल राक्षस, ब्राह्मण का रूप धारण कर संस्कृत बोलकर ही ब्राह्मणों को निमन्त्रित करता था। हनुमान् ने भी सर्वप्रथम अशोक-वाटिका में पहुँचकर सीता से किस भाषा में वार्तालाप किया जाय, इस विषय में बड़ा सोच-विचार किया और अन्त में संस्कृत में ही भाषण करने का निश्चय किया।[२] प्राचीन व्याकरण-शास्त्रों से भी संस्कृत का प्रचार सिद्ध होता है। यास्क (७वीं शताब्दी ईस्वी पूर्व) ने वैदिक संस्कृत से इतर संस्कृत को 'भाषा' कहा है, जिससे उसका बोली जानेवाली भाषा होना सूचित होता है। पाणिनि (४०० ई० पू०) ने संस्कृत को 'लौकिक' अर्थात् 'इस लोक में व्यवहृत' कहा है। उन्होंने दूर से बुलाने, प्रणाम और प्रश्नोत्तर करने में कुछ स्वर-सम्बन्धी नियम भी बतलाये हैं, जिनसे संस्कृत का प्रचलित होना प्रमाणित होता है। यास्क और पाणिनि ने संस्कृत बोली की 'पूर्वी' और 'उत्तरी' विशेषताएँ बताई हैं। इससे मालूम होता है कि संस्कृत केवल साहित्यिक भाषा ही नहीं थी, भिन्न-भिन्न स्थानों में बोली जाने के कारण उसमें स्थानीय विशेषताएँ भी आ गई थीं। कात्यायन का भी यही कथन है। इन प्रमाणों के आधार पर यह सिद्ध होता है कि ई० पू० द्वितीय शताब्दी में हिमालय और विन्ध्य पर्वतों के मध्यवर्ती समूचे प्रदेश में संस्कृत बोली जाती थी।[३] ब्राह्मणों के सिवाय अन्य वर्णों में भी उसका प्रचार था। 'महाभाष्य' में एक सारथी एक वैयाकरण के साथ 'भूत' शब्द की व्युत्पत्ति पर विवाद करता है। संस्कृत बोलने वाले 'शिष्ट' (सभ्य) कहलाते थे। न बोलने वाले भी उसे समझते अवश्य थे। नाटकों के निम्न पात्र प्राकृतभाषी होते हुए संस्कृत में कही हुई उक्तियों का उत्तर-प्रत्युत्तर देते हैं। संस्कृत नाटकों से भी प्रमाणित होता है कि ये नाटक तभी खेले जाते होंगे जब साधारण जनता संस्कृत समझती होगी। हाँ, यह अवश्य है कि प्राचीन काल में संस्कृत उसी प्रकार शिक्षित

---

१. Keith and Grierson, JBRAS, 1906

२. वाचं चोदाहरिष्यामि मानुषीमिह संस्कृताम् ।५।३०।१७

३. R. G. Bhandarkar, JBRAS. 1885

एवं शिष्ट वर्ग की भाषा थी, जैसे आजकल खड़ीबोली है। साहित्यिक प्रसंगों में संस्कृत व्यवहृत होती थी। राजकार्य में भी बहुधा उसी का व्यवहार होता था। भारत के अन्य उपनिवेशों में भी संस्कृत का प्रचार हो गया था। प्राचीन चम्पा उपनिवेश (आधुनिक हिन्दचीन) में तेरहवीं-चौदहवीं शताब्दी तक संस्कृत राजभाषा के रूप में बरती जाती रही।[1] सारांश यह है कि उस समय संस्कृत राष्ट्रभाषा के पद पर आसीन थी। आज भी दक्षिण के कई ब्राह्मण-परिवारों में संस्कृत बोली जाती है।

## भारतीय संस्कृति का आगार

भारत के प्राचीन इतिहास का सम्यक् पर्यालोचन संस्कृत साहित्य के अध्ययन के बिना नहीं हो सकता। प्राचीन शिलालेख प्रायः सभी संस्कृत में हैं। भारतीय पुरातत्त्व के लिए संस्कृत का ज्ञान नितान्त आवश्यक है। संस्कृत साहित्य का इतिहास केवल भाषा का इतिहास नहीं, वह तो प्राचीन भारत के आध्यात्मिक, नैतिक, सामाजिक, व्यावहारिक एवं राजनीतिक जीवन का ज्वलंत चित्रण है।

संस्कृत साहित्य का मूल्य आँकने के लिए उसके इतिहास से परिचित होना बड़ा आवश्यक है। कालिदास, माघ, भवभूति की रचनाओं के कुछ अंश पढ़कर ही संस्कृत के विस्तृत साहित्य का परिचय प्राप्त नहीं किया जा सकता। संस्कृत साहित्य अत्यन्त व्यापक है। लौकिक-पारलौकिक सभी विषयों का उसमें सूक्ष्म एवं विस्तृत विवेचन है। 'साहित्य' शब्द के अन्तर्गत जिन-जिन बातों का समावेश होता है, वे सभी उसमें मौजूद हैं। सन् १८४० में एलफिन्स्टन महोदय ने हिसाब लगाकर देखा था कि संस्कृत साहित्य में जितने ग्रन्थ हैं, उनकी संख्या ग्रीक और लैटिन के ग्रंथों की मिली हुई संख्या से कहीं अधिक है। संस्कृत साहित्य की विशालता आर्य-जाति से बौद्धिक उत्कर्ष की परिचायक है। भारतीय प्रतिभा का यह परम रमणीय परिणाम है। इस महादेश की हजारों वर्षों की चिरन्तन साधना का सर्वोत्कृष्ट सार इस साहित्य में संचित है।'

संस्कृत साहित्य का इतिहास पिछले चार हजार वर्षों में हमारे पूर्वजों के मानसिक एवं बौद्धिक विकास का इतिहास है। 'उसका प्रसार आर्य-जाति का भौगोलिक प्रसार है, उसकी संस्कृति की प्रगति है। जहाँ-जहाँ आर्य जाति की संस्कृति और वैभव फैले हैं, वहाँ-वहाँ संस्कृत भाषा का विस्तार हुआ है। जब तक आर्य जाति पूर्णतया पंगु न हो गई, तब तक वह बराबर इसी भाषा मे अपने विचार लिखती गई। चार सहस्र वर्षों तक निरन्तर उस जाति ने अपनी विलक्षण बुद्धि का जादू इस भाषा में उतारा। इस लम्बी अवधि के बीच आर्यों में एक-से-एक उत्कृष्ट मेधावी हुए,

एक-से-एक प्रकाण्ड मनीषी जन्मे, सबने अपनी प्रज्ञा की उर्वरता से संस्कृत को सजाया। अनीश्वरवादी जैनों, बौद्धों और लोकायतों ने भी उसे अपनी सरस्वती से सरस किया।' यदि किसी देश का साहित्य उसकी संस्कृति का द्योतक है, तो संस्कृत साहित्य भारतीय संस्कृति का निर्मल दर्पण है। उसमें अपने अतीत गौरव की झाँकी कर हम आज भी गर्व से अपना मस्तक ऊँचा उठा सकते हैं। कुछ लोग कह सकते हैं कि 'यदि इस साहित्य का प्रभाव हमारे जीवन पर नहीं पड़ता तो लाभ ही क्या ? गड़े मुर्दे उखाड़ने से क्या फायदा ?' किन्तु वे इस बात का विचार नहीं करते कि किसी भी देश के भूत और वर्तमान में अटूट सम्बन्ध है। संस्कृत के ग्रंथ हमारे लिए किसी समय जीवित साहित्य थे। बचपन से हमारे कानों में उन्हीं की कहानियाँ सुनाई पड़ती रही हैं, खेलों में हम उन्हीं को खेलते थे, गीतों में हम उन्हीं को सुनते थे, नाटकों में हम उन्ही को देखते थे। प्राचीन काल में संस्कृत साहित्य की धारा अनवरत गति से चली आ रही है। संस्कृत साहित्य की सहस्रों वर्षो की धारावाहिक रचना के सामने अंग्रेजी के साहित्य की धारावाहिकता कितनी अल्प है! विद्याव्यसनियों के लिए तो हमारे शास्त्र, इतिहास, पुराण और काव्य अनुसन्धान के लिए अपार क्षेत्र उपस्थित करते हैं।

जिस साहित्य के ग्रंथों की संख्या, अधिकांश नष्ट हो जाने पर भी, पचास हजार से ऊपर चली गयी है, जिस साहित्य की रचना, पठन-पाठन और चिन्तन में भारत के एक-से-एक श्रेष्ठ मस्तिष्क शताब्दियों तक लगे रहे हैं और आज भी जिस साहित्य का भव्य आलोक पाने के लिये देश-विदेशों के मनीषिगण लालायित हैं, उस साहित्य के अध्ययन के लिए प्रत्येक भारतीय के हृदय में जिज्ञासा होनी ही चाहिए। प्रसन्नता की बात है कि भारत सरकार ने संस्कृत को पुनः महत्ता प्रदान की है। आकाशवाणी से संस्कृत में समाचार प्रसारित होते हैं और केन्द्रीय शिक्षा-मंत्रालय के अन्तर्गत संस्कृत संस्थान की स्थापना की गई है।

## इतिहास का विभाजन

संस्कृत साहित्य का इतिहास दो भागों में बाँटा जा सकता है **वैदिक संस्कृत-काल**, जिसका समय लगभग २५०० से ५०० ई० पू० था, और बाद का **लौकिक संस्कृत-काल**। वैदिक संस्कृत से तात्पर्य वेदों में प्रयुक्त संस्कृत से है। लौकिक संस्कृत से अभिप्राय उस भाषा से है जो वेदों के बाद रचे गये ग्रन्थों में पायी जाती है तथा जो पाणिनि-व्याकरण के नियमों का अनुसरण करती है। वैदिक और लौकिक संस्कृत में भाषा, व्याकरण, छन्द और स्वर की दृष्टि से बड़ा भेद है। स्वयं वैदिक साहित्य का इतना विस्तार है कि उस पर अंग्रेजी में कई स्वतन्त्र पुस्तकें लिखी जा चुकी हैं। प्रस्तुत पुस्तक का उद्देश्य लौकिक संस्कृत का परिचय कराना है। लौकिक संस्कृत के काव्यों के अतिरिक्त व्याकरण, कोष, अलंकार, गणित, संगीत, ज्योतिष, दर्शन, आयु-

वेद, धर्मशास्त्र आदि वैज्ञानिक विषयों के ग्रंथ भी रचे गये हैं। किन्तु इन सब विषयों का विवेचन इस पुस्तक के लघु कलेवर में होना असम्भव है। अतएव लौकिक संस्कृत के काव्य-साहित्य की रूपरेखा का आभास कराना ही इस ग्रंथ का लक्ष्य है। 'काव्य-साहित्य' का प्रयोग यहाँ व्यापक अर्थ मे किया गया है। उसके अन्तर्गत महाकाव्य, नाटक, गद्य-साहित्य, गीतिकाव्य, ऐतिहासिक काव्य, चम्पू, नीतिकाव्य आदि सभी का समावेश अभिप्रेत है। इस काव्य-साहित्य का श्रीगणेश 'रामायण' और 'महाभारत' से होता है। अतः पुस्तक का आरम्भ भी इन्हीं महाकाव्यों के विवेचन से किया जा रहा है।

२

# रामायण और महाभारत

'रामायण' और 'महाभारत' हमारे प्राचीन इतिहास-पुराण ( एपिक्स ) है। प्रधान कथा के अतिरिक्त उनमें अनेक आख्यान भी हैं। 'महाभारत' में इन आख्यानों की संख्या 'रामायण' की अपेक्षा अधिक है। आख्यानों का मूल रूप ऋग्वेद-संहिता के संवादात्मक सूक्तों में पाया जाता है। 'आख्यान', 'इतिहास' और 'पुराण' ये शब्द 'ब्राह्मण' ग्रन्थों में भी मिलते हैं। सूत्र-ग्रन्थों से पता चलता है कि श्रौत एवं गृह्य कृत्यों के समय इन वैदिक आख्यानों का प्रवचन तथा श्रवण हुआ करता था। अश्वमेध आदि दीर्घ सूत्रों के अवकाश-काल में कई देवताओं और वीरों के आख्यान सुनने की प्रथा प्रचलित थी।[1] समय पाकर इस प्रकार की कथाओं पर आख्यानों के कई संग्रह भी हो गये; उदाहरणार्थ, 'सुपर्णाख्यान', जिसमें कद्रू और विनता—सर्पों और गरुड़ की माताओं—की शत्रुता का आख्यान वर्णित है।

**पंचम वेद**—बाद के वैदिक ग्रन्थों मे इतिहास-पुराण 'पंचम वेद'[2] माने गये है। इससे ज्ञात होता है कि वैदिक काल में, संहिताओ के अतिरिक्त, ऐसे कई आख्यानों के संग्रह थे, जिनमें देवताओं, राक्षसों, नागों, ऋषियों तथा राजाओं की कथाएँ संकलित थी। किन्तु यह बताना कठिन है कि वे उस काल में लिपिबद्ध ग्रन्थों के रूप में थी अथवा केवल मौखिक रूप में प्रचलित थीं। इस प्रकार की कथाओं और आख्यानों को सुनानेवाले 'ऐतिहासिक' और 'पौराणिक' कहलाते थे।

## गाथा नाराशंसी

इन आख्यानों और कथाओं का क्रमशः इतना विस्तार होता गया कि गौतम बुद्ध से पहले ही उसका बृहत् संग्रह हो चुका था। ये कथाएँ गद्य-पद्य दोनों में थीं। 'रामायण' और 'महाभारत', जैन और बौद्धों के पुराण तथा जातक ग्रन्थ इन्हीं कथाओं से भरे पड़े हैं। समय पाकर इन कथाओं में वीरों की स्तुतियाँ भी जोड़ दी गईं, जिन्हें 'गाथा नाराशंसी'[3] कहते हैं। वीरों की इन स्तुतियों का स्वरूप शीघ्र ही बृहत्कथा

---

१. शतपथ ब्राह्मण १३।४।३, शांखायन गृह्यसूत्र १।२२।११ आदि
२. छान्दोग्य उपनिषद् ७।१
३. शतपथ ब्रा० ११।५।६।८, आश्वलायन गृह्य० ३।३

हो गया, और इसी 'नाराशंसी' गाथाओं की प्रणाली का विकास 'रामायण', 'महाभारत' आदि ग्रन्थों में पाया जाता है।

'रामायण' और 'महाभारत' जब ग्रन्थ रूप में लिपिबद्ध हुए, उसके बहुत पहले से ही लोग कौरव-पाण्डव-युद्ध तथा रामचरित-सम्बन्धी गीतों को गाते रहे होंगे। यह भी सम्भव है कि इन विषयों के अतिरिक्त अन्य राजवंशों तथा वीरों की गाथाओं का गान भी होता रहा हो। इस प्रकार की अनेक कथाएँ स्वयं रामायण-महाभारत में ही पाई जाती है।

इन वीर-स्तुतियों के रचयिता तथा प्रचारक 'सूत' कहलाते थे। वे इनको उत्सवों पर राजाओं के सामने सुनाया करते थे। इन्ही सूतों की जाति-विशेष[1] में 'रामायण' और 'महाभारत' के आख्यानों की उत्पत्ति हुई। सूतों के अतिरिक्त एक ऐसा भी वर्ग था, जो इन स्तुतिया का कंठस्थ करके स्थान-स्थान पर जाकर उन्हें गाकर सुनाया करता था। यह वर्ग 'कुशीलव'[2] कहलाता था। इन्हीं कुशीलवों ने 'रामायण' और 'महाभारत' का जनता मे प्रचार किया।

किन्तु इसका अर्थ यह नही है कि सूतों और कुशीलवों द्वारा गाई जाने वाली इन्हीं वीर-स्तुतियो का संग्रह करके किसी महान् कवि या संग्रहकार ने उन्हें 'रामायण' और 'महाभारत' का रूप दे डाला। वास्तव में 'रामायण' और 'महाभारत' कई शताब्दियों में रची जानेवाली कविताओं एवं वीर-स्तुतियों के संग्रह हैं, जिनमें समय-समय पर नाना प्रकार के प्रक्षेपों और परिवर्तनों का समावेश होता रहा है। 'रामायण' और 'महाभारत' में प्राचीन पौराणिक कथाओं का केवल विस्तृत रूप ही नहीं है, अपितु उनमें काव्य-कौशल, धर्म, राजनीति, सदाचार, दर्शन, इतिहास आदि सभी विषयों का बड़ा सूक्ष्म एवं सुन्दर विवेचन भी है। लौकिक संस्कृत साहित्य के वे प्रमुख आकर-ग्रन्थ हैं। भारतीय सभ्यता एवं संस्कृति के समुज्ज्वल दीप-स्तम्भ हैं।

## रामायण

वाल्मीकि-कृत 'रामायण' मे मर्यादापुरुषोत्तम भगवान् रामचन्द्र के जीवन का काव्यमय वर्णन है। उसकी वर्तमान-प्रति मे सात कांड हैं, जिनमें कुल २४,००० श्लोक हैं। यद्यपि 'वाल्मीकि-रामायण' का प्रचार सम्पूर्ण भारत में है, तथापि सब प्रान्तों में 'रामायण' का पाठ एक-सा नही है। पाठ-भेद के अतिरिक्त 'रामायण' की कुछ प्रतियों में कई ऐसे श्लोक, वृत्तान्त और सर्ग-के-सर्ग पाये जाते हैं, जिनका अन्य प्रतियों में अस्तित्व ही नहीं है। 'रामायण' के मुख्यतया तीन संस्करण हैं, जिनका

---

१. मनुस्मृति १०।११, ५७

प्रचार भारत के भिन्न-भिन्न भागों में है—(१) दाक्षिणात्य संस्करण जिनमें बम्बई और मद्रास से प्रकाशित रामायणें गिनी जाती हैं; (२) कलकत्ता से प्रकाशित बंगीय या गौड़ीय संस्करण तथा (३) होशियारपुर से प्रकाशित पश्चिमोत्तरीय संस्करण। प्रत्येक संस्करण में ऐसे अनेक श्लोक है जो अन्य संस्करणों में नही पाये जाते। जो श्लोक तीनों में पाये जाते हैं, उनमें दाक्षिणात्य पाठ ही अपेक्षाकृत प्राचीन और मौलिक माना जाता है। इन संस्करणों में पाठ-भेद का प्रधान कारण यह प्रतीत होता है कि 'रामायण' आरम्भ मे लिखित रूप में नही थी। स्तुति-पाठकगण 'रामायण' की कथा कंठाग्र ही सुनाते थे और सम्भव है कि इस प्रकार कई शताब्दियों बाद श्लोकों के क्रम में परिवर्तन हो गया हो। अतएव ग्रन्थ लिखने के समय रामायण के परस्पर भिन्न पाठ भी उसी रूप में लिख लिए गये हों जिस रूप में भिन्न-भिन्न प्रान्तों के स्तुति-पाठकगण उन्हें सुनाया करते थे। फिर भी मुख्य कथानक की दृष्टि से इन संस्करणों में मौलिक भेद नही है।

**रामायण के प्रक्षिप्त अंश**—लोकप्रिय होने के कारण 'रामायण' मे निरन्तर कुछ-न-कुछ प्रक्षेप होते हैं। उसके प्रायः सभी आलोचकों का मत है कि बालकांड और उत्तरकांड मूल ग्रन्थ में नहीं थे, वे बाद में जोड़ दिये गये। प्रो० याकोबी के मतानुसार, 'रामायण' के मूल पाठ में अयोध्याकांड से युद्धकांड तक पाँच ही कांड थे। युद्धकांड के अन्त में दी गई फलश्रुति से रामायण की समाप्ति वहीं पर स्पष्ट जान पड़ती है। उत्तरकांड की रचना-शैली अन्य प्रामाणिक कांडों की शैली से भिन्न है। उसकी आधी से अधिक सामग्री रामचरित से सम्बन्ध नहीं रखती, और जो सम्बन्ध रखती है उसमें, भी एकता नहीं है। उत्तरकांड में अन्य कांडों को देखते हुए पुनरुक्ति-दोष तथा विरोधी बातें भी मिलती हैं। उदाहरणार्थ, युद्धकांड के अन्तिम सर्ग में सुग्रीव, विभीषण आदि के चले जाने का स्पष्ट उल्लेख हुआ है; फिर भी उत्तरकांड में पुनः उनके प्रस्थान का बर्णन किया गया है (सर्ग ४०)। उत्तरकांड के १७वें सर्ग में वेदवती की कथा आती है, जिसके अनुसार सीता अपने पूर्व जन्म में वेदवती ही थीं। यदि वह वृत्तान्त प्रक्षिप्त न होता तो उसका उल्लेख 'रामायण' के अन्य कांडों में, जहाँ सीता-जन्म का प्रसंग आया है, अवश्य किया जाता। साथ ही, यह भी उल्लेखनीय है कि महाभारत के 'रामोपाख्यान' में तथा संस्कृत के अनेक राम-काव्यों में उत्तरकांड की कथा वर्णित नहीं है।

बालकांड की शैली भी बहुत-कुछ उत्तरकांड की शैली जैसी है। उसका भी प्रायः आधा भाग रामचरित से सम्बन्ध नहीं रखता। उसकी भी अनेक उक्तियाँ बाद के पाँच कांडों से मेल नहीं खातीं। उदाहरणार्थ, बालकांड में लक्ष्मण और ऊर्मिला का विवाह वर्णित है, किन्तु अरण्यकांड में शूर्पणखा के प्रसंग में लक्ष्मण को अविवाहित

(अकृतदारः) बताया गया है। केवल बालकांड और उत्तरकांड में राम हमारे सामने विष्णु के अवतार के रूप में आते हैं। अन्य कांडों में, कुछ प्रक्षिप्त स्थानों को छोड़कर,[१] वे एक आदर्श मानवीय महापुरुष की भाँति ही चित्रित किये गये हैं। इन प्रक्षिप्त दो कांडों में महाभारत की भाँति, कथानक का स्वाभाविक प्रवाह भी आनुषंगिक आख्यानों से बहुधा अवरुद्ध हो गया है। अन्य कांडों में ऐसे आख्यानों की संख्या बहुत थोड़ी है।

इसका तात्पर्य यह नहीं है कि अयोध्याकांड से युद्धकांड तक प्रक्षिप्त अंश हैं ही नहीं। इन पाँचों कांडों में भी कई प्रक्षेप हैं, पर वे भिन्न प्रकार के हैं। इन प्रक्षेपों की सृष्टि सूतों और कुशीलवों द्वारा हुई, जिन्होंने इन कांडों के हृदयग्राही अंशों का विस्तार कर दिया। जब सहृदय श्रोतागण दशरथ, कौसल्या या सीता के करुण विलापों का वर्णन सुन नेत्रों से अश्रु विमोचन करने लगते, या राम-रावण के प्रचंड पराक्रमपूर्ण युद्ध-वर्णन से प्रभावित होने लगते, अथवा नीतियुक्त या शील-सौन्दर्य-परिचायक उक्तियों पर मंत्र-मुग्ध होने लगते, तब इन कुशीलवों को वाग्विस्तार और अपनी कल्पना के प्रसार का अच्छा अवसर मिल जाता। इस प्रकार 'रामायण' के प्रक्षेपो की सृष्टि हुई।

'महाभारत' की भाँति 'रामायण' का नियत रूप लेखबद्ध होने पर ही निर्धारित हो सका। परन्तु यह तभी हुआ होगा जब 'रामायण' इतनी प्रसिद्ध हो गई होगी कि उसका श्रवण और पारायण पुण्य-कर्म माना जाने लगा[२] और उसे लिपिबद्ध करने वाला स्वर्ग का अधिकारी समझा जाने लगा।[३] इसलिए 'रामायण' के प्रथम संग्रह-कर्त्ताओं तथा संपादकों के समक्ष जो कुछ भी 'रामायण' के नाम से निर्दिष्ट सामग्री प्रस्तुत की गई, उसका उन्होंने स्वागत किया और उसे आलोचक की दृष्टि से नहीं, अपितु भक्ति-भावनापूर्वक लिखित रूप दिया। यदि सम्पूर्ण भारतवर्ष के प्रचलित पाठ-भेदों को छोड़ दिया जाय तो 'रामायण' के मूल रूप का अनुमान लगाया जा सकता है। ऐसा करने से 'रामायण' के २४,००० श्लोकों में से केवल एक चौथाई शेष बच रहते हैं।

**रामायण का समय**—'रामायण' के कर्त्ता महर्षि वाल्मीकि भारतीय परम्परा और 'रामायण' के अन्तरंग प्रमाणों के आधार पर राम के समकालीन थे और उन्होंने अपने ग्रन्थ की रचना राम के राज्यकाल में ही कर ली थी। पार्जिटर महोदय

---

१. उदाहरणार्थ—युद्धकांड के अन्त में सीता के अग्नि-प्रवेश करने पर सब देवता घटनास्थल पर आकर राम की विष्णु के रूप में स्तुति करते हैं।

२. आदिकाव्यमिदं चार्षं पुरा वाल्मीकिना कृतम्।
यः शृणोति सदा लोके नरः पापात्प्रमुच्यते ॥ रा० ६।१२८।१०६

३. भक्त्या रामस्य ये चेमां संहितामृषिणा कृताम्।
ये लिखन्तीह च नरास्तेषां वासस्त्रिविष्टपे ॥ रा० ६।१२८।१२०

के अनुसार राम १६०० ई० पू० में हुए थे। किन्तु आधुनिक अन्वेषकों ने 'महाभारत' के द्रोणपर्व और शान्तिपर्व तथा अन्य निर्देशों से अनुमान लगाया है कि 'वाल्मीकि-रामायण' से पूर्व भी राम-कथा-सम्बन्धी आख्यान प्रचलित थे, जिनके आधार पर वाल्मीकि ने अपनी 'रामायण' की रचना की। उनके अनुसार प्रारम्भ में उसका कलेवर छोटा था और समय के प्रवाह में वह बढ़ता गया। इस कार्य में कई शताब्दियों का समय लगा होगा।

'रामायण' का रचना-काल निर्धारित करते समय उसके इन दो रूपों को स्पष्ट रूप से सामने रखना होगा—एक तो मौलिक 'रामायण' जो कि वाल्मीकि की प्रक्षेप-रहित प्रामाणिक रचना है और दूसरी वर्तमान प्रचलित 'रामायण' जिसमें अनेक प्रक्षिप्त अंश भी हैं। इन दोनों का अलग-अलग रचनाकाल था। अधिकांश यूरोपीय विद्वानों के अनुसार प्रचलित रामायण का रूप द्वितीय शताब्दी ईस्वी के बाद का नहीं है। मूल 'रामायण' की रचना के विषय में यह उल्लेखनीय है कि वाल्मीकि की प्रामाणिक कृति में बौद्ध धर्म की ओर संकेत नहीं मिलता। अतः उसकी रचना बुद्ध से पूर्व ही, अर्थात् पांचवी शताब्दी ईस्वी पूर्व में हो चुकी होगी। याकोबी मूल 'रामायण' का काल ८००-६०० ई० पू० मानते हैं। इसी समय के निकट परवर्ती ग्रन्थकार पाणिनि, भास, कौटिल्य और पतंजलि 'रामायण' के मुख्य कथानक से परिचित प्रतीत होते हैं। मूल 'रामायण' की रचना पाणिनि से भी पहले की जान पड़ती है, क्योंकि उसमें ऐसे अनेक आर्ष प्रयोग पाये जाते हैं जो पाणिनीय व्याकरण से मेल नहीं खाते। पाणिनि ने 'रामायण' में आये हुए कई नामों की व्युत्पत्ति भी समझाई।

जहाँ तक 'रामायण' और 'महाभारत' के पारस्परिक सम्बन्ध का प्रश्न है यह असंदिग्ध है कि 'रामायण' की कथा 'महाभारत' की कथा की अपेक्षा अधिक प्राचीन है। किन्तु यह भी उल्लेखनीय है कि 'रामायण' की भाषा और शैली परिष्कृत और अलंकृत है, जबकि 'महाभारत' की भाषा और शैली में ऊबड़खाबड़पन अधिक है। इससे विद्वान् इस निष्कर्ष पर पहुँचे हैं कि 'रामायण' मे एक पूर्ववर्ती कथानक को 'महाभारत' की अपेक्षा अधिक परवर्ती भाषा और शैली में चित्रित किया गया है।

'रामायण' में एक ही स्थल है जहाँ गौतम बुद्ध का उल्लेख[1] मिलता है पर वह प्रक्षिप्त है, अतः मान्य नहीं हो सकता। बेबर आदि कतिपय पाश्चात्य मनीषियों का यह मत कि 'रामायण' किसी बौद्ध पौराणिक गाथा के आधार पर रची गयी है, सर्वथा निर्मूल एवं भ्रान्त है। सम्पूर्ण 'रामायण' में बौद्ध प्रभाव खोजने पर भी नहीं

---

१. 'यथा हि चोरः स तथा हि बुद्धस्तथागतं नास्तिकमत्र विद्धि।' २.१०९।३४; यह श्लोक सब प्रतियों में नहीं पाया जाता।

मिलेगा। इसके विपरीत बौद्ध धर्म पर ही 'रामायण' का प्रभाव प्रमाणित होता है। जिन दिनों 'त्रिपिटक' (बौद्ध-ग्रन्थ) का संकलन हुआ था, उन दिनों राम की कथा अवश्य प्रचलित रही होगी। 'दशरथ-जातक' इत्यादि कथाओं में इसके प्रमाण है। पहली शताब्दी ई० के बौद्ध कवि अश्वघोष की रचनाओं में 'रामायण' से मिलते-जुलते अंश हैं। इसी समय के जैन कवि विमलसूरि ने 'रामायण' की कथा के आधार पर 'पउमचरिय' नामक प्राकृत-काव्य लिखा था।

**आदि-काव्य रामायण**—'रामायण' संस्कृत साहित्य का आदि-महाकाव्य है। ऐतिहासिक काल के अरुणोदय में रचे जाने पर भी यह ग्रन्थ अनुपम और अद्वितीय है। भारतीय साहित्य के इतिहास में वह शुभ दिन चिरस्मरणीय रहेगा जब तमसा के तट पर महर्षि वाल्मीकि के कण्ठ से यह करुणामयी वाग्धारा फूट पड़ी थी—

**मा निषाद प्रतिष्ठां त्वमगमः शाश्वती समाः।**
**यत्क्रौञ्चमिथुनादेकमवधीः काममोहितम्॥**

भारतीय संस्कृति का जैसा समुज्ज्वल, सुन्दर एवं स्वाभाविक चित्र इस महाकाव्य में अंकित हुआ है, वैसा संसार के किसी अन्य देश के 'महाकाव्य' में वहाँ की संस्कृति का चित्र शायद ही उतरा हो। 'मनुष्य के चूड़ान्त आदर्श की स्थापना के लिए ही महर्षि वाल्मीकि ने इस महाकाव्य की रचना की है। इस 'रामायण' की कथा से भारत के जनसाधारण, आबाल-वृद्ध-वनिता केवल शिक्षा ही नहीं पाते, आनन्द भी पाते हैं; केवल उसे शिरोधार्य ही नहीं करते, हृदय में भी रखते हैं और यह उनका केवल धर्मशास्त्र ही नहीं, काव्य भी है।'

'रामायण में महाकाव्यों के सभी प्रमुख लक्षण—विषय की उदात्तता, घटनाओं का वैचित्र्यपूर्ण विन्यास तथा भाषा का सौष्ठव—पाये जाते हैं। विद्वानों ने उसकी रचना-शैली, विचारों की मनोहरता तथा रमणीय दृश्यों के चित्रण के कारण अलंकृत शैली के काव्यों में 'रामायण' को प्रथम स्थान दिया है। 'रामायण' में होमर, वर्जिल और मिल्टन की अपेक्षा कहीं अधिक भाषा का गाम्भीर्य, छन्दों का औचित्य और रसों का परिपाक है। इस महाकाव्य में मानव अन्तःप्रकृति का जैसा स्वाभाविक सूक्ष्म एवं सुन्दर विश्लेषण हुआ है, वैसा ही बाह्य प्रकृति के दृश्यों का भी सजीव और यथातथ्य चित्रण हुआ है। मानव मनोवृत्तियों का जैसा व्यापक और विशद निरूपण उसमें हुआ है, वैसा अन्यत्र दुर्लभ है। भारतीय सभ्यता का वह इतिहास-ग्रन्थ भी है, किन्तु वह आधुनिक इतिहास ग्रन्थों के समान एकमात्र घटनावलियों या तिथियों का इतिहास नहीं अपितु भारतीय संस्कृति और सभ्यता का चिरन्तन आदर्श ग्रंथ है।

'रामायण' से पूर्व लौकिक छन्द का मानो अवतार ही नहीं हुआ था—'आम्नायादन्यत्र नूतनश्छन्दसामवतारः'। 'वाल्मीकि-रामायण' हमारे देश के प्रायः प्रत्येक युग

के बड़े कवियों और नाटककारों का आदर्शभूत ग्रन्थ रहा है—'मधुमयभणितीनां मार्गदर्शी महर्षिः'। संसार में इस प्रकार का लोकप्रिय काव्य-ग्रंथ मिलना कठिन है। सारा भारत उसे एक स्वर में पवित्र और आदर्श काव्य-ग्रन्थ स्वीकार करता है। भारतीय साहित्य इस महाकाव्य से अत्यधिक अनुप्राणित हुआ है। क्या कालिदास और भवभूति जैसे प्राचीन महाकवियों की रचनाओं पर, क्या मध्यकालीन गोस्वामी तुलसीदास के लोकसाहित्य पर और क्या समग्र भारतीय लोक-जीवन पर उसका प्रभाव अक्षुण्ण रूप से पड़ा है।

कवीन्दुं नौमि वाल्मीकिं यस्य रामायणीं कथाम्।
चन्द्रिकामिव चिन्वन्ति चकोरा इव साधवः॥

**रामायण का सांस्कृतिक महत्त्व**—जिस प्रकार 'रामायण' नैतिक आदर्शों का भंडार है, उसी प्रकार वह एक महत्त्वपूर्ण मानवीय समाज-शास्त्र भी है, जो सहस्रों वर्ष पूर्व के भारतीय आर्यों के जीवन-यापन का सजीव वर्णन उपस्थित करता है। उसके प्रत्येक पृष्ठ पर तत्कालीन युग की सामाजिक और राजनीतिक परिस्थितियों पर प्रकाश डालने वाली सामग्री बिखरी पड़ी है। उस समय आर्य तथा अन्य जाति के लोगों का आहार कैसा था? क्या वे मांस-मदिरा को त्याज्य समझते थे? उनकी वेशभूषा कैसी होती थी? लोग अपना मनोरंजन कैसे करते थे? उनके रीति-रिवाज क्या थे? नगर-निर्माण, शासन-व्यवस्था, युद्ध-संचालन, अस्त्र-शस्त्र, यातायात के साधन इत्यादि कैसे थे? किन कला-कौशलों का अनुशीलन होता था? समाज का संगठन कैसा था? विवाह और प्रेम का आदर्श क्या था? स्त्रियों के साथ समाज कैसा व्यवहार करता था? शिक्षा का क्या महत्त्व है और कितना विस्तार था? उसके लक्ष्य और आदर्श क्या थे? जीवन के प्रति लोगों का क्या दृष्टिकोण था? उनकी लौकिक एवं पारलौकिक महत्त्वाकांक्षाएँ क्या थीं? इन प्रश्नों का उत्तर यदि 'वाल्मीकि-रामायण' में ढूंढ़ा जाय तो निश्चय ही हमारा अध्ययन अत्यन्त रोचक, हृदयग्राही और ज्ञानवर्धक सिद्ध होगा; 'रामायण' का एक सर्वथा मौलिक, नवीन, अद्भुत एवं सर्वजनप्रिय स्वरूप पाठकों के समक्ष उपस्थित होगा। समस्त संसार में कहीं भी किसी जाति ने अपने विषय में जानकारी की ऐसी विस्तृत सामग्री नहीं छोड़ी जैसी प्राचीन भारत के आर्यों ने छोड़ी है। अपनी संस्कृति के विषय में जो तथ्य उन्होंने वेदों, इतिहास-पुराणों, दर्शन-ग्रन्थों और काव्यों में लिपिबद्ध किये हैं, उनके आधार पर हमें उनके जीवन का जैसा सूक्ष्म, घनिष्ठ और विषद परिचय प्राप्त होता है वैसा अपने समकालीन व्यक्तियों का भी प्राप्त होना कठिन है।[1]

---

१. 'रामायणकालीन समाज और संस्कृति'

## महाभारत

यह सभी जानते हैं कि 'महाभारत' में कौरवों और पांडवों के युद्ध का वर्णन है। किन्तु उन्होंने जिस महाग्रन्थ को आदि से अन्त तक पढ़ा है, वे स्वीकार करेंगे कि 'महाभारत' केवल इस युद्ध की कहानी नहीं है। उसका बहुत-सा अंश कौरव-पांडव-युद्ध से किसी प्रकार भी सम्बद्ध नहीं है। समय के दीर्घ प्रवाह में मूल कथा के चारों ओर अनेक अन्य आख्यानों का एक बहुत बड़ा जमघट-सा लग गया। यह सब परिवर्तन-परिवर्धन किस प्रकार हुआ, इसकी चर्चा संक्षेप में पहले कर लेना आवश्यक है।

पाश्चात्य विद्वानों का मत है[1] कि 'महाभारत'-युद्ध का वर्णन पहले वीर-गीतों के रूप में प्रचलित रहा होगा। सम्भव है कि किसी महान् कवि ने इन गीतों का संग्रह करके उन्हें एक वीर-रसात्मक काव्य का स्वरूप दे डाला होगा। यही वीर-काव्य 'महाभारत' का मूल रूप या बीज कहा जा सकता है। किन्तु सैकड़ों वर्षों में इस वीर-काव्य के चारों ओर विभिन्न विषयों और वृत्तान्तों का जाल-सा बिछ गया। पहले तो 'महाभारत'-युद्ध के प्रधान पात्रों के आरम्भिक-जीवन का वृत्त तथा उनके अनेक पराक्रमों का विस्तृत वर्णन इसमें जोड़ दिया गया। इसी सिलसिले में और भी कई वीरों की गाथाओं का इसमें समावेश हो गया। ये गाथाएँ सूतों द्वारा गाई जाती थीं। इस प्रकार 'महाभारत' केवल वीर-काव्य ही नहीं रह गया वरन् प्राचीन चारण-गीतों का प्रकांड संग्रह भी बन गया।

भारत के प्राचीन साहित्य के निर्माण में ब्राह्मणों का बड़ा हाथ रहा है। इसलिए ज्यों-ज्यों इन वीर गाथाओं का सर्व-साधारण में प्रचार बढ़ता गया त्यों-त्यों ब्राह्मण भी उन्हें अपने साँचे में ढालने के लिए उत्सुक होते गये। उन्होंने इन लौकिक गाथाओं में अपने धार्मिक, नैतिक एवं दार्शनिक सिद्धान्तों का समावेश कर इसे एक धार्मिक ग्रन्थ का रूप दे डाला। इस प्रकार देवी-देवताओं के आख्यानों, ब्राह्मण-वर्ग के उपदेशों तथा दार्शनिक चर्चाओं ने 'महाभारत' की कलेवर-वृद्धि की। समाज की श्रद्धा प्राप्त करने के उद्देश्य से ब्राह्मणों ने इसमें ऋषि-महर्षियों के इतिहास भी भर दिये। किन्तु यह कार्य वेद-पारंगत ब्राह्मण विद्वानों का नहीं था। यदि ऐसा होता तो 'महाभारत' में भी यज्ञ-यागादि क्रिया-कलाप की भरमार होती। वास्तव में यह कार्य पुरोहितों और राजाओं के सभा-पंडितों द्वारा सम्पन्न हुआ। इन अल्पशिक्षित ब्राह्मणों ने स्थानीय आख्यानों तथा विष्णु और शिव की भक्ति के उपाख्यानों को छन्दोबद्ध करके 'महाभारत' में सम्मिलित कर दिया। ब्राह्मण-पुरोहित के अतिरिक्त एक वर्ग और भी था जिसने 'महाभारत' के निर्माण में योग दिया। यह वर्ग साधु,

१. Winternitz : History of Indian Literature, Vol. I. p. 317

संन्यासी, भिक्षुकों का था। इनका अपना अलग साहित्य था। इस साहित्य में साधु-सन्तों के चरित्रों का वर्णन था। त्याग, वैराग्य, दया, क्षमा, उदारता, करुणा आदि गुणों का प्रचार करना ही इस साहित्य का लक्ष्य था। इन गुणों के दृष्टान्त-स्वरूप अनेक पशु-पक्षियों, देव-दानवों, भूत-प्रेतों की कहानियाँ गढ़ डाली गईं। यह 'सन्त-साहित्य' भी 'महाभारत' का एक अंग बन गया।

अतएव 'महाभारत' कोई एक ग्रन्थ नहीं है। यह एक प्रकांड संग्रह-ग्रन्थ है। यह इसके प्रत्येक पर्व की पुष्पिका[1] से ही प्रमाणित होता है, जिसमें इसके लिए 'संहिता' अर्थात् संग्रह-ग्रन्थ का प्रयोग हुआ है। 'यह कवि-रूपी माली का यत्नपूर्वक सँवारा हुआ उद्यान नहीं है, जिसके लता-पुष्प-वृक्ष अपने सौन्दर्य के लिए बाहरी सहायता की अपेक्षा रखते हैं, बल्कि यह अपने-आपकी जीवनी-शक्ति से परिपूर्ण वनस्पतियों और लताओं का अयत्न-परिवर्धित विशाल वन है जो अपनी उपमा आप ही है।' महाकाव्य या पुराणमात्र कहने से इसकी व्यापकता का बोध नहीं हो सकता। वास्तव में यह एक विशाल विश्व-कोष है जिसमें प्राचीन भारत की ऐतिहासिक, धार्मिक, नैतिक और दार्शनिक आदर्शों की अमूल्य निधि संचित है। स्वयं 'महाभारत' में ही लिखा है कि वह सर्वप्रधान काव्य, सब दर्शनों का सार, स्मृति, इतिहास, चरित्र-चित्रण की खान और पंचम वेद है। जैसे दही में मक्खन, मनुष्यों में ब्राह्मण, वेदों में आरण्यक, औषधों में अमृत, जलाशयों में समुद्र और चतुष्पादों में गौ श्रेष्ठ है, उसी प्रकार समस्त इतिहासों में यह 'भारत' श्रेष्ठ है।'[2] धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष के विषय में जो कुछ 'महाभारत' में कहा गया है, वही अन्यत्र है; जो इसमें नहीं है, वह कहीं नहीं है -

धर्मे चार्थे च कामे च मोक्षे च भरतर्षभ।
यदिहास्ति तदन्यत्र यन्नेहास्ति न तत् क्वचित्॥

**महाभारत के कर्ता**—प्रसिद्ध है कि 'महाभारत' में एक लाख अनुष्टुप् छन्द है तथा इसके रचयिता महर्षि कृष्णद्वैपायन व्यास हैं। किन्तु पाश्चात्य विद्वानों का मत है कि 'महाभारत' की रचना कई शताब्दियों में अनेक कवियों की लेखनी से हुई। इस मत के समर्थन में यह कहा जाता है कि 'महाभारत' में भाव और भाषा की एक-रूपता नहीं पाई जाती। पाश्चात्य विद्वान् हमारे आर्ष-ग्रन्थों को श्रद्धालु भारतीय दृष्टि से नहीं, बल्कि साहित्य के आलोचक की दृष्टि से देखते हैं। स्वयं 'महाभारत' में कहा गया है कि 'व्यास ने तीन वर्ष तक लगातार परिश्रम करके इस अद्भुत आख्यान

---

१. 'इति श्रीमन्महाभारते वैयासिक्यां शतसाहस्र्यां संहितायां……।'
२. १।१।२६१-६३

'महाभारत' की रचना की।'[1] व्यासदेव ने 'महाभारत' की कथा वैशम्पायन नामक अपने शिष्य को सुनाई। इस कथा को वैशम्पायन ने अर्जुन के प्रपौत्र जनमेजय को सर्पसत्र में सुनाया। बाद में लोमहर्षण के पुत्र सौति ने इस कथा का शौनकादि ऋषियों को तीसरी बार सुनाया। इस प्रकार 'महाभारत' को तीन बार तीन वक्ताओं ने तीन प्रकार के श्रोताओं को सुनाया था। साथ ही यह स्वीकार करना पड़ेगा कि जो प्रश्नोत्तर वैशम्पायन और जनमेजय के बीच हुए होंगे, उनके कारण व्यास का मूल ग्रंथ कुछ अवश्य परिवर्धित हो गया होगा। इसी प्रकार सौति और शौनकादि ऋषियों के बीच जो संवाद हुए होंगे, उनसे वैशम्पायन के ग्रन्थ की कलेवर-वृद्धि हुई होगी। अतः व्यास के ग्रन्थ को वैशम्पायन ने बढ़ाया और वैशम्पायन के ग्रंथ को सौति ने बढ़ाकर एक लाख श्लोकों का कर दिया।

इस प्रकार 'महाभारत' के तीन रूपान्तर हुए। आरम्भ में व्यास ने जिस ग्रंथ की रचना की, उसका नाम 'जय' था। वैशम्पायन ने इसी को बढ़ाकर 'भारत' का नाम दिया। अन्त में सौति ने पूर्ण परिवर्धन करके इसे 'महाभारत' बना दिया। पाश्चात्य विद्वानों के अनुसार व्यास के 'जय' ग्रथ में केवल ८,८०० श्लोक थे, यद्यपि यह संख्या 'महाभारत' में आये हुए कूट श्लोकों की है।[2] वैशम्पायन के 'भारत' में श्लोकों की संख्या २४,००० हो गई—'चतुर्विंशतिसाहस्रीं चक्रे भारतसंहिताम्'। सौति ने 'भारत' में और भी अनेक आख्यानों और उपाख्यानों को जोड़कर तथा अठारह पर्वों में विभाजित कर उसे एक विशालकाय 'महाभारत' का रूप दे डाला। साथ ही उसमे 'हरिवंश' नाम का एक बृहत् परिशिष्ट भी जोड़ दिया। इस प्रकार 'महाभारत' एक लाख श्लोकों से युक्त होकर प्रकाण्ड ग्रन्थ हो गया।

किन्तु 'महाभारत' के अनुसार वास्तविक श्लोक-संख्या हरिवंश-सहित ९६,२४४ है, क्योंकि अनुक्रमणिकाध्याय में दी हुई सूची के अनुसार 'महाभारत' में कुल १९२० अध्याय और ८४,२४४ श्लोक है। खिलपर्व हरिवंश के १२,००० श्लोक और जोड़ दिये जायँ तो कुल ९६,२४४ श्लोक होते है। यही वर्तमान महाभारत की श्लोक-सख्या है। आजकल की कई प्रतियों में पूरे एक लाख तथा इससे भी अधिक श्लोक मिलते हैं।

महाभारत में प्रक्षेप[3]—'महाभारत' की कथा शताब्दियों तक सूतों की रचना

---

१. त्रिभिर्वर्षैः सदोत्थाय कृष्णद्वैपायनो मुनिः।
महाभारतमाख्यानं कृतवानिदमद्भुतम्॥
२. अष्टौ श्लोकसहस्राणि अष्टौ श्लोकशतानि च।
अहं वेद्मि शुको वेत्ति संजयो वेत्ति वा न वा॥
३. Winternitz : H.I.L. Vol. I., p. 454-462.

पर फूलती फलती रही। मुख्य युद्ध का वर्णन संजय ने धृतराष्ट्र के सामने किया था। संजय भी सूत थे और सौति भी सूत-पुत्र ही थे। ये सूत स्वभावतः अपने स्वामी को प्रसन्न करने के लिए उनके मनोनुकूल ही बात कहते थे। संजय कौरवों के आश्रित थे, अतः जो युद्ध-वर्णन उन्होंने किया, उसमे पाण्डव ही अन्याय तथा छल का आश्रय लेकर कौरवों का संहार करते हुए चित्रित किये गये हैं। किन्तु वैशम्पायन ने पाण्डवों के वंशज जनमेजय को जो कथा सुनाई है, उसमें स्पष्ट रूप से पाण्डवों की प्रशंसा की गई है। इस वैषम्य के कारण 'महाभारत' में कई स्थानों पर परस्पर विरुद्ध उक्तियाँ मिलती हैं। भाषा, शैली और छन्द की दृष्टि से भी 'महाभारत' के भिन्न-भिन्न भागों में बड़ा अन्तर है। वैदिक आर्ष प्रयोग, पौराणिक कथा-शैली और अलंकृत काव्य-शैली, गद्य-पद्य और गद्य-पद्य मिश्रित स्थल, वैदिक त्रिष्टुप् और लौकिक अनुष्टुप् छन्द आदि सभी अनूठी बातें 'महाभारत' में पाई जाती हैं। सारांश यह है कि महाभारत एक हाथ का अथवा एक ही समय मे लिखा हुआ नहीं प्रतीत होता। इसका स्पष्ट प्रमाण यह है कि 'महाभारत के प्रथम दो अध्यायों में जो विषय-सूची दी गई है वह आगे वाले अंशों में से मेल नहीं खाती।

**महाभारत का समय**—सम्पूर्ण वैदिक साहित्य में भारत या 'महाभारत' का कोई उल्लेख नहीं मिलता। किन्तु 'ब्राह्मण' ग्रंथों मे और वेदों में भी कुरु और पांचाल नामक दो झगड़ने वाला जातियों का वर्णन मिलता है तथा कुरुक्षेत्र, परीक्षित, जनमेजय, दुष्यन्त-पुत्र भरत, धृतराष्ट्र का भी उल्लेख है। शांखायन श्रौतसूत्र[१] में कुरुक्षेत्र के युद्ध का उल्लेख है जिसमें कौरवों का नाश हो गया। पाणिनि[२] ने युधिष्ठिर, भीम, विदुर तथा महाभारत इन शब्दों की व्युत्पत्ति समझाई है और पतंजलि (१५० ई० पू०) ने तो 'महाभारत' के युद्ध का स्पष्ट उल्लेख ही किया है। अतः यह सिद्ध है कि 'महाभारत' के कुछ आख्यान तथा उसका मूल ऐतिहासिक कथानक उत्तर-वैदिक काल (लगभग १००० ई० पू०) में प्रचलित हो चुका था।

यूरोपीय विद्वानों का कथन है कि 'महाभारत' का वर्तमान रूप ईसा की चौथी शताब्दी तक निर्धारित हो चुका था। इसके समर्थन में वे कुछ शिलालेखों तथा साहित्यिक प्रमाणों का आश्रय लेते हैं। प्रसिद्ध दार्शनिक कुमारिल भट्ट (७०० ई०) ने 'महाभारत' को व्यास-रचित एक महान् स्मृति-ग्रन्थ माना है तथा अपने ग्रन्थों में प्रायः सभी पर्वों के उद्धरण दिये हैं। सुबन्धु और बाणभट्ट[३] (६००-६४० ई०) भी महाभारत के काव्य-रूप से परिचित हैं। कम्बोडिया के ६०० ई० के एक शिलालेख

---

१. १५।१६
२. ८।३।९५; ३।२।१६२; ६।२।३८
३. हर्षचरित के आरम्भ के पद्य ४-१०

से यह प्रमाणित होता है कि छठी शताब्दी में 'महाभारत' का प्रचार भारत के बाहर दूसरे देशों में भी हो चुका था। ४५०-५०० ई० के आसपास के कई दानपत्र मिलते हैं, जिनमें 'महाभारत' के श्लोक शास्त्रीय प्रमाण मानकर उद्धृत किये गये हैं। ४४२ ई० के गुप्तकालीन एक लेख में 'महाभारत' का उल्लेख 'शतसाहस्र्यां संहितायां' इस प्रकार किया गया है। इन सब प्रमाणों के आधार पर यह कहा जाता है कि 'महाभारत' का वर्तमान रूप ४०० ई० पूर्व तक स्थिर हो चुका था।[1]

इसके विपरीत श्रीयुत चिन्तामणि विनायक वैद्य महोदय ने अपनी पुस्तक 'महाभारत-मीमांसा' में एक ऐसे प्रबल प्रमाण का उल्लेख किया है जिसके आधार पर महाभारत का रचना-काल और भी कई सौ वर्ष पहले का स्थिर होता है। वैद्य महोदय का कहना है कि हाप्किंस जैसे विद्वानों को डायो क्रायसोस्टोम नामक उस यूनानी लेखक के विषय में कुछ भी पता नहीं, जो सन् ५० ई० में दक्षिण के पांड्य देश में आया था। उसने अपने संस्मरण में लिखा है कि भारत में एक लाख श्लोकों का 'इलियड' है। इसमें सन्देह नहीं कि इलियड से उसका अभिप्राय 'महाभारत' से ही है।[2] मलाबार जैसे सुदूर प्रान्त में उक्त यूनानी लेखक को इस एक लाख श्लोकों वाले महाग्रन्थ का पता चला, इससे यह सिद्ध होता है कि उस समय 'महाभारत' का प्रचार समूचे भारत में हो चुका था तथा उसकी रचना ५० ई० के पूर्व हो गई थी। अतः 'महाभारत' के समय की नीचे की मर्यादा ईस्वी सन् के बाद की नहीं हो सकती। 'महाभारत' में बुद्ध और बौद्ध-धर्म सम्बन्धी कई सिद्धान्तों का तथा यवनों (यूनानियों) का भी उल्लेख कई बार आया है। इससे हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि 'महाभारत' का रचना बौद्ध-धर्म की उत्पत्ति और विस्तार तथा सिकन्दर के आक्रमण (३२० ई० पू०) के बाद ही हुई होगी। इस प्रकार यह सिद्ध होता है कि 'महाभारत' का एक लाख श्लोकों वाला वर्तमान रूप ३२० ई० पू० से लेकर ५० ई० के बीच में निर्धारित हो चुका था।

## रामायण और महाभारत पर तुलनात्मक दृष्टि

'रामायण' और 'महाभारत' दोनों भारतवर्ष के प्राचीन पौराणिक ग्रन्थ हैं, जिनका देश के जातीय जीवन पर, जनता के धार्मिक और नैतिक विचारों पर तथा साहित्य के विभिन्न अंगों पर अपरिमित प्रभाव पड़ा है। दोनों के वीर महापुरुषों और

---

१. Hopkins in Cambridge History of India Vol. I, p. 258 and S. Levi in Journal Asiatique, 1915, p. 122.

२. विन्टरनिट्ज महोदय का यह अनुमान कि डायो का अभिप्राय इलियड के भारतीय अनुवाद से है, सर्वथा भ्रान्त एवं निराधार है।

वीरांगनाओं का ऐतिहासिक अस्तित्व हमारे देश में श्रद्धा-विश्वासपूर्वक उसी निःसंदिग्ध रूप से मान लिया गया है, जिस प्रकार इस युग के राणा प्रताप, शिवाजी आदि व्यक्तियों का अस्तित्व ऐतिहासिक प्रमाणों के आधार पर स्वीकृत हो चुका है। राम और कृष्ण की भक्ति ने करोड़ों भारतीय नर-नारियों को एकता के सूत्र में पिरो दिया है। 'अतएव शताब्दियों पर शताब्दियाँ बीतती चली जाती हैं, किन्तु 'रामायण' और 'महाभारत' का स्रोत भारत में शुष्क नहीं हुआ। भारतवर्ष की जो साधना, जो आराधना और जो संकल्प है, उन्हीं का इतिहास इन दोनों विशालकाय काव्य-प्रासादों के भीतर चिरकालिक सिंहासन पर विराजमान है।'

'रामायण' और 'महाभारत' की तुलना करने के लिए सर्वप्रथम दोनों ग्रन्थों की पारस्परिक समानताओं पर ध्यान देना आवश्यक है। 'महाभारत' का रामोपाख्यान 'रामायण' का ही संक्षिप्त रूप है। राम की कथा द्रौपदी के अपहरण के अवसर पर युधिष्ठिर को सान्त्वना देने के लिए सुनाई जाती है। जयद्रथ द्वारा द्रौपदी का अपहरण 'रामायण' के सीता-हरण के आधार पर रचा गया मालूम होता है। किन्तु जहाँ 'रामायण' के कथानक में सीता-हरण की घटना प्रमुख है, वहाँ 'महाभारत' के अन्तर्गत द्रौपदी-हरण का वृत्तान्त आनुषंगिक और गौण है। इसके अतिरिक्त राम और अर्जुन की वीरता में, चौदह तथा तेरह वर्ष के वनवास में, सीता और द्रौपदी के स्वयंवरों में तथा देवताओं से दिव्यास्त्रों की प्राप्ति में 'रामायण' और 'महाभारत' के कथांशों में समानता है। 'रामायण' में पाण्डवों का कहीं उल्लेख नहीं है, पर 'महाभारत' में राम की कथा का ही नहीं, बल्कि 'वाल्मीकीय रामायण' का भी उल्लेख मिलता है। यहाँ तक कि 'महाभारत'[१] में 'रामायण' का एक श्लोक[२] भी उद्धृत किया गया है। अतः सम्भव यही है कि 'महाभारत' ने ही 'रामायण' से कुछ कथानक लिए हों, न कि 'रामायण' ने 'महाभारत' से।

दोनों ग्रन्थों की उत्पत्ति एक ही स्रोत से, अर्थात् चारण-गीतों से, बताई जाती है। इसके कई प्रमाण दोनों के तुलनात्मक अध्ययन से प्राप्त होते हैं। यद्यपि 'महाभारत' के छन्द 'रामायण' के छन्दों की भाँति परिष्कृत नहीं हैं, तथापि यह स्पष्ट है कि 'महाभारत' के पिछले पर्वों के छन्द 'रामायण' के छन्दों के ही तुल्य हैं। 'रामायण' और 'महाभारत' में कई कथाएँ तथा वंशावलियाँ एक-सी हैं। दोनों ग्रन्थों की भाषा की समीक्षा करने पर भी ज्ञात होता है कि उनमें कई उपमाएँ, श्लोकार्ध तथा लोकोक्तियाँ अक्षरशः समान हैं। इससे यह प्रमाणित होता है कि इन कथाओं और

---

१. ७।१४३।६६

२. न हन्तव्याः स्त्रियश्चेति तद्ब्रवीषि प्लवंगम।
पीडाकरममित्राणां यच्च कर्त्तव्यमेव तत ॥६।८१।२८

लोकोक्तियों का एक ही उद्गम था। रामायणकालीन सभ्यता महाभारतकालीन सभ्यता की अपेक्षा कहीं अधिक सुसंस्कृत है, फिर भी दोनों में पुरोहितों, शिष्ट पुरुषों, निम्न वर्गों तथा सेवकों की जीवनचर्या एक सी चित्रित है। इससे प्रतीत होता है कि 'रामायण' और 'महाभारत' की कथाओं का मूल आधार सूतों में प्रचलित कोई गीत संग्रह रहा होगा।

यद्यपि, जैसा कि ऊपर दिखाया जा चुका है, दोनों ग्रन्थों मे अनेक समानताएँ है, तथापि सूक्ष्म अध्ययन से दोनों मे कई भेद भी दृष्टिगोचर होते हैं। 'रामायण' का कलेवर 'महाभारत' की अपेक्षा बहुत छोटा है। उसके काड तथा कथावस्तु सुसम्बद्ध है। 'रामायण' जहाँ एक व्यक्ति की कृति है, वहाँ 'महाभारत' में अनेक कर्त्ताओं की छाप है। इसी कारण जहाँ एक ओर 'रामायण' में भाव, भाषा और रचना-शैली की एकरूपता प्रायः समग्र ग्रन्थ में देख पडती है, वहाँ दूसरी ओर 'महाभारत' के भिन्न-भिन्न भागों में भाषा और रचना-शैली का भेद स्पष्ट लक्षित होता है। 'रामायण' में एकमात्र लौकिक छन्दों का प्रयोग हुआ है, 'महाभारत' में अनेक स्थलों पर वैदिक छन्द भी मिलेगे। 'रामायण' आदर्श की दृष्टि से लिखी गई है, 'महाभारत' वास्तविक घटनात्मक दृष्टि से। 'रामायण' के पात्र आदर्श हैं, उसमें नायक का पक्ष सर्वथा निर्दोष और प्रतिनायक का सर्वथा सदोष चित्रित किया गया है; किन्तु 'महाभारत' की कथा ऐसी नहीं। कौरव और पाडव दोनों पक्षों में अच्छे और बुरे दोनों प्रकार के पात्र हैं। 'रामायण' मे आदर्श भ्रातृ-प्रेम का चित्रण है तो 'महाभारत' की भित्ति ही भ्रातृ-द्रोह है। 'रामायण' 'राम+अयन' है, उसमें राम के चरित्र का ही प्राधान्य है तो 'महाभारत' उज्ज्वल चरित्रों का कानन या महाकांतार है। वह एक व्यक्ति की गुण-गाथा नहीं है। 'रामायण' साधारणतया ब्राह्मणों द्वारा प्रतिपादित धर्म का दिग्दर्शन कराती है; 'महाभारत' हिन्दू धर्म का बहुविध स्वरूप उपस्थित करता है। 'महाभारत' में अनेक असम्बद्ध विषयों के रहते हुए भी हमें उसमें उस समय की सामाजिक, धार्मिक एवं राजनीतिक परिस्थितियों का जैसा स्वाभाविक और सजीव चित्रण उपलब्ध होता है, वैसा 'रामायण' में नहीं।

**संस्कृति का भेद**—'रामायण' और 'महाभारत' मे सबसे बडा भेद संस्कृति का है। धर्म ही रामायणकालीन संस्कृति का प्राण था। 'महाभारत' का युग कर्मप्रधान था। 'रामायण' में करुणा और भावुकता, सरलता और संयम का साम्राज्य है; 'महाभारत' में दर्प और औद्धत्य, उग्रता और तेज का प्राधान्य है। 'रामायण' में पद-पद पर धर्म की दुहाई दी गई है, धर्म ही राम को वन जाने, अनेक कष्ट सहने, यहाँ तक कि सीता का परित्याग करने को बाध्य करता है। पर 'महाभारत' में स्वाभिमान का दर्प उसके पात्रों की रग-रग में भरा है—'गलती करनेवाला अपनी गलती पर

गर्व करता है, प्रेम करनेवाला प्रेम पर अभिमान करता है और घृणा करनेवाला अपनी घृणा का खुलकर प्रदर्शन करता है।' 'रामायण' पढ़ते समय हम भक्ति-रस में डूबने-उतराने लगते हैं, पर 'महाभारत' पढ़ते सम्य पाठक 'एक जादू भरे वीरत्व के अरण्य में प्रवेश करता है, जहाँ पद-पद पर विपत्ति है, पर भय नहीं; जहाँ जीवन की चेष्टाएँ बार-बार असफलता की चट्टान पर चूर-चूर हो जाती हैं, पर चेष्टा करने वाला हतोत्साह नहीं होता।' यदि 'महाभारत' में राम जैसा मर्यादापुरुषोत्तम, भरत जैसे भाई, हनुमान् जैसे भक्त और सीता जैसी पतिव्रता नारी नहीं है, तो 'रामायण' में भी भीष्म जैसे तेजस्वी और ज्ञानी, बलराम जैसे फक्कड़, कुन्ती और द्रौपदी जैसी तेजोद्दप्त नारियाँ और श्रीकृष्ण जैसे प्रत्युत्पन्नमति और गम्भीर तत्त्वदर्शी पात्र दुर्लभ हैं।

'महाभारत' की संस्कृति रामायणकालीन संस्कृति के समान समुन्नत एवं सुसंस्कृत नहीं प्रतीत होती। कहाँ रामचन्द्रजी का परम पावन एवं आदर्श आचरण और कहाँ युधिष्ठिर का द्यूत आदि कर्मों मे प्रवृत्त होना; कहाँ लक्ष्मण-भरतादि का वह भ्रातृ-स्नेह और कहाँ युधिष्ठिर के प्रति भीम और अर्जुन द्वारा अपमानसूचक शब्दों का प्रयोग; कहाँ राम और भरत की राज्य के प्रति अनिच्छा और कहाँ दुर्योधन की यह राज्य-लिप्सा—'सूच्यग्रं नैव दास्यामि बिना युद्धेन केशव'—इस प्रकार दोनों के सांस्कृतिक आदर्शों में महान् अन्तर देख पड़ता है। 'रामायण' की प्रजा राज्यकार्य में अधिक योग देती थी और अन्याय का विरोध करने में नहीं हिचकती थी; पर 'महाभारत' की प्रजा कठोर शासक वर्ग के विरुद्ध चूँ तक नहीं कर सकती थी। सीता को कैकेयी द्वारा तपस्विनी के वस्त्र दिये जाने पर जहाँ प्रजा एक साथ चिल्ला उठती है—'धिक् त्वां दशरथम्', वहाँ धृतराष्ट्र की राजसभा में द्रौपदी की दुर्दशा होने पर भी भीष्म और द्रोण जैसे वयोवृद्ध पुरुष भी कुछ नहीं बोलते। एक ओर रामचन्द्रजी के वन-गमन के समय अयोध्यावासी उनके साथ चलने के लिए उद्यत हो जाते हैं, दूसरी ओर युधिष्ठिर के दो बार हस्तिनापुर से निकाले जाने पर नगर-निवासी कौरवों के भय से खुलकर शोक भी नहीं प्रकट कर सकते। वैवाहिक जीवन की दृष्टि से भी दोनों संस्कृतियों में भेद है। कहाँ सती साध्वी सीता का पातिव्रत और श्रीराम का पत्नीव्रत और कहाँ सत्यवती और कुन्ती की कुमारावस्था में ही सन्तानोत्पत्ति, पांडवों के बहु-विवाह और द्रौपदी के पाँच पति! युद्ध के आदर्शों में भी परिवर्तन हो गया था। युद्धक्षेत्र में रावण के घायल हो जाने पर राम कहते हैं कि घायल का वध करना धर्म-विरुद्ध है, तो 'महाभारत' में शस्त्र छोड़े हुए भीष्म और द्रोण का वध, रथ से उतरे हुए कर्ण का वध, सोते हुए धृष्टद्युम्न, शिखंडी और द्रौपदी के पाँचों पुत्रों का वध किया जाता है। राम-रावण या लक्ष्मण-मेघनाद के युद्ध में वह क्रोधोन्मत्त, घृणासूचक संलाप पाया जाता जो भीम और दुर्योधन, अर्जुन और कर्ण के बीच होता है।

**राजनीतिक अवस्था**—'रामायण' के समय की राजनीतिक अवस्था 'महाभारत' के समय से भिन्न थी। 'रामायण' के समय में भारत पर वैदेशिक प्रभाव नहीं पड़ा था, क्योंकि उसमें विदेशियों का उल्लेख कहीं नहीं मिलता। दो-चार स्थलों पर यवनों के प्रति जो संकेत किया गया है, उससे राजनीति में विदेशियों का कोई हस्तक्षेप नहीं लक्षित होता। पर 'महाभारत' के समय देश में विदेशियों (म्लेच्छों) का पर्याप्त प्रसार हो चुका था। लाक्षागृह का निर्माता पुरोचन म्लेच्छ था। म्लेच्छों की अपनी म्लेच्छ-भाषा भी थी—विदुर पाडवों को लाक्षागृह का कपट रहस्य म्लेच्छ-भाषा मे ही समझाते हैं। द्रोण-पर्व में स्पष्ट उल्लेख है कि 'महाभारत' युद्ध में कई म्लेच्छ राजाओं ने भी भाग लिया था। वाल्मीकि के अनुसार दक्षिण भारत में कोई समृद्ध राज्य नहीं थे और वहाँ विराध, कबन्ध जैसे भयानक राक्षसों का ही निवास था; किन्तु 'महाभारत' के समय दक्षिण में राजनीतिक प्रगति पर्याप्त हो चुकी थी। युधिष्ठिर के राजसूय यज्ञ में दक्षिण भारत के भी कई नृपति आमन्त्रित किए गए थे।

**नैतिक नियम**—धार्मिक विश्वास और नैतिक नियमों में भी परिवर्तन हो गया था। रावण सीता का बलात् अपहरण करता है, पर जब हनुमान सीता को राम के पास अपनी पीठ पर बैठाकर ले जाना चाहते हैं, तब सीता पर-पुरुषस्पर्श के भय से यह प्रस्ताव अस्वीकार कर देती हैं। रावण-वध के अनन्तर सीता को अपनी पवित्रता का प्रमाण देने के लिए अग्नि-परीक्षा देनी पड़ती है। किन्तु काम्यक् वन में जब जयद्रथ द्रौपदी का बलात् अपहरण करता है, तब उसके पतिगण द्रौपदी के चरित्र के सम्बन्ध में कुछ भी संदेह नहीं करते। इससे प्रतीत होता है कि राम के समय पातिव्रत की भावना अधिक कठोर थी तथा नैतिक आदर्श अत्युच्च था।

**निष्कर्ष** – उपर्युक्त उदाहरणों से स्पष्ट है कि 'महाभारत' मे वर्णित सभ्यता अशान्तिमय एव अव्यवस्थित है, किन्तु 'रामायण' की सभ्यता अपेक्षाकृत अधिक शिष्ट, सुसंस्कृत एवं आदर्श है। इस आधार पर पाश्चात्य विद्वान् यह अनुमान करते हैं कि महाभारतकालीन संस्कृति रामायणकालीन संस्कृति की अपेक्षा प्राचीनतर है। उनके मतानुसार महाभारत की विषम एवं अव्यवस्थित संस्कृति कालान्तर में 'रामायण' की मर्यादित एवं सुव्यवस्थित सभ्यता में परिवर्तित हो गई। किन्तु पाश्चात्यों के इस अनुमान के मूल में उनका विकासवाद का सिद्धान्त है, जिसके अनुसार मनुष्य उत्तरोत्तर अधिक सभ्य एवं शिष्ट बनता जाता है। हमारा भारतीय दृष्टिकोण इसके विपरीत है। सत्ययुग, त्रेता, द्वापर और कलियुग का क्रम मनुष्य की उत्तरोत्तर ह्रासोन्मुखी प्रकृति का ही परिचायक है। 'रामायण' सत्ययुग की झाँकी कराती है तो 'महाभारत' कलियुग के आगमन की सूचना देता है। 'रामायण' सुख, शान्ति, समृद्धि और व्यवस्था के युग का प्रतिनिधित्व करता है; 'महाभारत' प्रचंड सक्षोभ, विप्लवकारी परिवर्तन तथा संहारकारी युद्ध के युग का दिग्दर्शन कराता है।

# ३

# महाकाव्य

संस्कृत काव्य-साहित्य के मुख्यतः दो भेद है—दृश्य और श्रव्य । दृश्य-काव्य अथवा नाटकों का विवेचन अगले अध्याय में होगा । श्रव्य-काव्य के तीन उपभेद हैं—पद्यकाव्य तथा चम्पू, जिसमें गद्य-पद्य दोनों का प्रयोग होता है । पद्यकाव्य के पुनः तीन उपभेद है—महाकाव्य, खंडकाव्य तथा मुक्तक । गद्यकाव्य के भी दो प्रमुख उपभेद है—कथा और आख्यायिका । इस अध्याय में केवल महाकाव्यों का विवेचन होगा ।

## महाकाव्य की उत्पत्ति तथा विकास

संस्कृत काव्य की झलक सबसे पहले हमें 'ऋग्वेद' में मिलती है । 'ऋग्वेद' में ऐसे कई मन्त्र हैं जिनमें उनके रचयिता प्रार्थना के स्तर को त्यागकर कवि-प्रतिभा का भी परिचय देते हैं; किन्तु जिसे हम वास्तविक काव्यशैली कहते हैं, उसका पूर्ण परिपाक वैदिक काल में नहीं माना जा सकता । 'ब्राह्मण' ग्रन्थों में कुछ स्थलों पर तथा इतिहास-पुराण-काल में 'सुपर्णाध्याय' नामक आख्यान में भी काव्य की आभा स्पष्ट प्रतीत होती है । पर वस्तुतः संस्कृत का आदि-महाकाव्य वाल्मीकि-कृत 'रामायण' ही है । यही उस काव्यधारा का उद्गम है जो भास, कालिदास, अश्वघोष, भारवि, माघ आदि विभिन्न स्रोतों में विभक्त होकर संस्कृत काव्य-कानन को चिरकाल से सींचती चली आई है । 'रामायण' की सरल मनोहर एवं अलंकृत काव्य-शैली ने कालिदास और अश्वघोष जैसे महाकवियों को पूर्णतया प्रभावित किया तथा परवर्ती कवियों के समक्ष महाकाव्य का आदर्श उपस्थित किया । 'रामायण' की भाँति 'महाभारत' में भी कहीं-कहीं काव्य-शैली लक्षित होती है; किन्तु उसका मुख्य विषय काव्य नहीं अपितु इतिहास है । रुद्रट-कृत 'काव्यालंकारसूत्र' के टीकाकार नमिसाधु लिखते हैं कि स्वयं पाणिनि (४०० ई० पू०) ने 'पाताल विजय' और 'जाम्बवती-विजय' नामक दो काव्यों की रचना की थीं । पतंजलि (१५० ई० पू०) अपने 'महाभाष्य' में काव्य-साहित्य से पूर्ण परिचित प्रतीत होते हैं । एक ओर वे अपना 'भारत' से परिचय प्रकट करते हैं तो दूसरी ओर वे 'कंसवध' और 'बलिबन्ध' नामक नाटकों का निर्देश करते हैं । जहाँ वे 'वररुचकाव्य' और 'वासवदत्ता', 'सुमनोत्तरा' और 'भैमरथी' आख्यायिकाओं का उल्लेख करते हैं, वहाँ वे काव्य-शैली में रचित पद्यों की कतिपय पंक्तियाँ भी उद्धृत करते हैं । यद्यपि ये रचनाएँ उपलब्ध नहीं हैं, फिर भी

उनके नामोल्लेख से यह सिद्ध होता है कि ईस्वी पूर्व द्वितीय शताब्दी के बहुत पहले काव्य-साहित्य की समस्त शाखाओं—महाकाव्य, गीतिकाव्य, लोककथा, नीतिकथा तथा नाटक—का पूर्ण प्रसार था ।

**शिलालेखों में अलंकृत काव्य**—ईसा की प्रथम शताब्दी के आसपास के कुछ शिलालेख मिलते हैं, जिनकी भाषा और शैली देखने से पता चलता है कि उस समय तक काव्य-साहित्य का पर्याप्त विकास हो चुका था । रुद्रदामन का गिरनारवाला शिलालेख (१५० ई०) अलकृत काव्य-शैली का नमूना है । उसके '**स्फुटलघुमधुरचित्रकान्तशब्दसमयोदारालंकृतगद्यपद्य**' समास से यह विदित होता है कि लेखक किसी प्राचीन अलंकार-शास्त्र से परिचित था । लगभग इसी समय के पुलुमायी के नासिकवाले प्राकृत शिलालेख से भी यही बात सिद्ध होती है ।[१] प्रयाग के अशोक-स्तम्भ पर खुदी हरिषेण कृत समुद्रगुप्त की प्रशस्ति की शैली इस बात की स्पष्ट सूचना देती है कि उसके पूर्व अनेक महाकाव्यों की रचना हो चुकी थी । गुप्तकाल के अन्य उपलब्ध शिलालेखों[२] से प्रमाणित होता है कि काव्य की प्रगति अखण्ड रूप से तथा अबाध गति से होती आई है । यदि दीर्घकाल तक किसी काव्य का पता ही हमें नहीं चलता तो इसका अर्थ यह नहीं कि काल में काव्य की प्रगति रुक गई थी । वास्तव में उसका कारण यह है कि कुछ काव्यों की प्रसिद्धि इतनी अधिक हुई कि उनसे पहले के कम प्रसिद्ध काव्य विस्मृत हो गये ।

**महाकाव्य के लक्षण**—दण्डी ने अपने 'काव्यादर्श'[३] में महाकाव्य के निम्नलिखित लक्षण बतलाये हैं—महाकाव्य की कथा-वस्तु कवि-कल्पना-प्रसूत न होकर किसी प्राचीन आख्यान अथवा ऐतिहासिक वृत्त के आधार पर होनी चाहिये । नायक धीरोदात्त प्रकृति का होता है । उसमें नगर, समुद्र, पर्वत, ऋतु, सूर्योदय, चन्द्रोदय, जल-क्रीड़ा, उद्यान-विहार, विवाह, यात्रा, युद्ध, विजय-प्राप्ति आदि विषयों का वर्णन उपयुक्त स्थलों पर होना चाहिये । प्रतिनायक के गुण भी उदात्त हो सकते हैं । महाकाव्य अति संक्षिप्त नहीं होना चाहिये । उसमें शृङ्गार अथवा वीर-रस प्रधान रहता है और दूसरे रस गौड़ रूप में चित्रित होते हैं । संपूर्ण काव्य सर्गों में विभाजित रहता है । सर्ग बहुत बड़े नहीं होने चाहिए । प्रतिसर्ग में एक ही वृत्त के श्लोक रहते हैं, किन्तु सर्ग के अन्त में भिन्न वृत्त होना आवश्यक है । मङ्गलाचरण आशीर्वादात्मक, नमस्कारात्मक अथवा वस्तु-निर्देशात्मक होना चाहिये ।

महाकाव्यों के इन लक्षणों का विधान उस समय किया गया जब कि संस्कृत

---

१. Bombay Gazeteer, Vol. 16, p. 550
२. Fleet : Gupta Inscriptions.
३. १।१४-१९

में अनेक महाकाव्यों की रचना हो चुकी थी, क्योंकि लक्ष्य-ग्रन्थों के निर्माण के बाद ही लक्षण-ग्रन्थों की रचना होती है। ऐसा प्रतीत होता है कि दण्डी ने अपने पूर्ववर्ती वाल्मीकि, कालिदास, अश्वघोष आदि महाकवियों की कृतियों को लक्ष्य में रखकर ही उपर्युक्त लक्षणों की सूची संकलित की होगी। किन्तु यह स्मरण रखना चाहिये कि महाकाव्य के ये साधारण लक्षणमात्र हैं, जिनका अक्षरशः पालन सभी महाकाव्यों में कदापि सम्भव नहीं।

यहाँ हम संस्कृत के प्रमुख महाकाव्यों का कालक्रमानुसार वर्णन प्रस्तुत कर रहे हैं।

## महाकवि कालिदास

**स्थितिकाल**—संस्कृत महाकाव्यों के रचयिताओं में महाकवि कालिदास का स्थान अग्रगण्य है। उनके स्थितिकाल का प्रश्न भारतीय साहित्य का एक अत्यन्त जटिल और विवादग्रस्त प्रश्न रहा है। भारतीय जनश्रुति के आधार पर कालिदास महाराज विक्रमादित्य के नवरत्नों[1] मे थे। कालिदास के नाटकों से भी इस बात की पुष्टि होती है। अपने द्वितीय नाटक 'विक्रमोर्वशीय' के नाम द्वारा तथा उसकी कतिपय उक्तियों[2] द्वारा कालिदास स्पष्टतया अपने आश्रयदाता सम्राट् विक्रमादित्य का ही नाम व्यंजित करते हैं। अतः कालिदास के स्थितिकाल का प्रश्न सम्राट् विक्रमादित्य के स्थितिकाल से पूर्णतया सम्बद्ध है।

इन विक्रमादित्य का समय विभिन्न विद्वानों ने विभिन्न कालों में निर्धारित कर कालिदास का स्थितिकाल छठी शताब्दी ईस्वी से लेकर प्रथम शताब्दी ई० पू० तक दोलायमान कर रखा है। उनके स्थितिकाल के विषय में मुख्यतया तीन मत हैं—

**छठी शताब्दी ई० का मत**—फर्गुसन महोदय का कथन है कि उज्जयिनी के राजा हर्ष विक्रमादित्य ने ५४४ ई० में शकों को कहरूर की लड़ाई में हराकर इस विजय के उपलक्ष्य में विक्रम-संवत् चलाया। इस संवत् को प्राचीन एवं चिरस्मरणीय बनाने के लिए उसने उसे ६०० वर्ष पूर्व से चलाकर उसका आरम्भ ५७ ई० पू० में माना। अतः इस मत के अनुसार कालिदास का समय छठी शताब्दी प्रकट होता है। इस मत की पुष्टि में यह दिखलाया जाता है कि कालिदास के ग्रन्थों में यवन, शक, पल्लव, हूण आदि जातियों के नाम आते हैं। हूणों ने ५०० ई० में भारतवर्ष पर आक्र-

---

१. धन्वन्तरिक्षपणकामरसिंहशंकुवेतालभट्टघटकर्परकालिदासाः।
ख्यातो वराहमिहिरो नृपतेः सभायां रत्नानि वै वररुचिर्नव विक्रमस्य ॥

२. दिष्ट्या महेन्द्रोपकारपर्याप्तेन विक्रममहिम्ना वर्धते भवान्; अनुत्सेकः खलुविक्रमालङ्कारः।

मण प्रारम्भ किया। अतः इसका उल्लेख करने वाले कालिदास का समय इसके पश्चात् होना चाहिये।

इस मत के विरुद्ध ये आपत्तियाँ हैं—(१) हर्ष विक्रमादित्य द्वारा प्रचलित संवत् का प्रारम्भ ६०० वर्ष ही पूर्व क्यों ढकेल दिया गया, इसका समाधान फर्गुसन के पास नहीं है। इसके अतिरिक्त ५४४ ई० से पहले मालव-संवत् ५२६ तथा विक्रम-सवत् ४३० के प्रयोग मिलते हैं, अतः फर्गुसन का यह कल्पित मत पूर्णतया धराशायी हो जाता है। (२) 'रघुवंश' में हूणों अथवा अन्य जातियों का वर्णन विदेशी विजेताओं के रूप में नहीं आता। रघु ने अपने दिग्विजय से उनको भारत की सीमा के बाहर पराजित किया था। चीन तथा मध्य एशिया के इतिहास से प्रमाणित हो गया है कि ई० पू० पहली या दूसरी शताब्दी में हूण पामीर के पूर्वोत्तर में आ चुके थे। (३) ४७३ ई० की मन्दसोरवाली वत्सभट्टि-रचित प्रशस्ति में 'ऋतुसहार' और 'मेघदूत' के कितने ही पद्यों की साफ झलक देख पड़ती है। ऐसी दशा में कालिदास को छठी शताब्दी ई० में मानना कहाँ तक न्यायसंगत है ? यह सिद्धान्त भारतीय जनश्रुति के भी प्रतिकूल है। अतः आधुनिक समय में इस मत का समर्थक कोई नहीं है।

गुप्तकालीन मत—यूरोपीय विद्वानों ने गुप्त-नरेशों के समुन्नत साम्राज्यकाल में कालिदास का स्थितिकाल माना है। कीथ महोदय इस मत के समर्थक हैं कि शकों को भारत से निकाल बाहर करने वाले, विक्रमादित्य की उपाधि धारण करने वाले तथा अपने पूर्व के मालव-संवत् को विक्रम-संवत् के नाम से प्रचारित करने वाले द्वितीय गुप्त-सम्राट् चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य (३८५-४१३ ई०) थे। उनके मतानुसार भारतीय इतिहास के इसी स्वर्णयुग में महाकवि कालिदास ने अपनी कीर्ति-कौमुदी का प्रसार किया था। इस मत के समर्थन में यह कहा जाता है कि कालिदास के 'कुमार सम्भव' नामक महाकाव्य की रचना सम्भवतः चन्द्रगुप्त के पुत्र कुमारगुप्त के जन्म को लक्ष्य में रखकर की गई है; कालिदास के 'गुप्' धातु का बारम्बार प्रयोग किया है; चौथी शताब्दी ई० का हरिषेण-कृत प्रयाग वाली प्रशस्ति में किये गये समुद्रगुप्त (३३६-३ ५ ई०) के विजय वर्णन में तथा 'रघुवंश'[1] में वर्णित रघु के दिग्विजय में घटनाओं का बड़ा साम्य देख पड़ता है; कालिदास के ग्रन्थों में वर्णित सुख-शान्ति का समृद्ध-काल गुप्तकाल का ही सूचक है; कालिदास-कृत इन्दुमती के स्वयंवर-वर्णन में 'ज्योतिष्मती चन्द्रमसैव रात्रि', 'इन्दू नवोत्थानमिवेन्दुमत्यै' आदि उक्तियों में 'चन्द्रमा' तथा 'इन्दु' शब्द चन्द्रगुप्त के ही द्योतक हैं, कालिदास का 'मालविकाग्निमित्र' नाटक वाकाटक के राजा रुद्रसेन द्वितीय और चन्द्रगुप्त की पुत्री प्रभावती गुप्ता के विवाहोत्सव पर लिखा या खेला गया होगा। उसमें जिस अश्वमेध का उल्लेख किया गया है, उससे

१. रघुवंश १-५५, २-२४, ४-२०, ४-२६

भी समुद्रगुप्त द्वारा किये गये अश्वमेध यज्ञ की ओर ही संकेत जान पड़ता है। अतः कालिदास गुप्तकाल में, विशेषतः चन्द्रगुप्त द्वितीय के समय में, हुए होंगे।

इस मत के विरुद्ध प्रधान आपत्तियाँ ये है—(१) यह सम्भव नहीं जान पड़ता कि चन्द्रगुप्त द्वितीय जैसे पराक्रमी नरेश ने स्वयं अपना संवत् न चलाकर अपने से पूर्व प्रचलित मालव-संवत् को अपने नाम से जारी किया हो। साथ ही यह भी ध्यान देने योग्य बात है कि चन्द्रगुप्त द्वितीय के पितामह चन्द्रगुप्त प्रथम ने स्वयं 'गुप्त-संवत्' प्रचारित किया था। क्या चन्द्रगुप्त द्वितीय ने अपने पितामह के संवत् को अस्वीकार करके अपना अलग संवत् चलाने की धृष्टता की होगी ? चन्द्रगुप्त द्वितीय द्वारा जारी किया गया तथाकथित विक्रम संवत् उनके बाद की शताब्दियों में कहीं उल्लिखित नहीं है। स्वयं चन्द्रगुप्त के पौत्र स्कन्दगुप्त के गिरिनार वाले शिलालेख में विक्रम-संवत् का उल्लेख न होकर गुप्त-संवत् का ही उल्लेख हुआ है (गुप्तप्रकाले गणना विधाय)। विक्रम-संवत् का उल्लेख नवीं शताब्दी से पूर्व कहीं नहीं पाया जाता। अतः चन्द्रगुप्त द्वितीय द्वारा नवीन संवत् चलाये जाने की अथवा किसी पूर्वकालीन संवत् को अपना नाम देने की घटना ऐतिहासिक तथ्यों से मेल नहीं खाती। इस कारण कालिदास के स्थितिकाल के गुप्तकालीन मत का मौलिक आधार ही प्रमाणित हो जाता है। (२) कालिदास ने 'कुमार' शब्द का प्रयोग 'सुत', आत्मज की भाँति साधारण अर्थ में ही किया है, किसी विशेष प्रयोजन से नहीं; 'मालविकाग्निमित्र' में जिस अश्वमेध का तथा यवनों की पराजय का उल्लेख हुआ है, उसका वस्तुतः सम्बन्ध शुंगवंश के प्रवर्तक से है; कालिदास-कृत रघु का दिग्विजय-वर्णन ऐतिहासिक होता हुआ भी एक कवित्व-पूर्ण वर्णन है, वह बहुत कुछ पुराणों मे पाये जाने वाले वर्णनों के ही समान है, उसकी ऐतिहासिकता के विषय में अभी और छानबीन की आवश्यकता है; कालिदास के ही ग्रन्थों में जिन उक्तियों में चन्द्रगुप्त द्वितीय की झलक देख पड़ती है तथा समुद्रगुप्त-काल की झाँकी दिखाई पड़ती है, उनमें भी मतैक्य नहीं। व्याख्या के विशेष ढंग से अनेक नाना प्रकार के अर्थ लगाये जा सकते हैं। (३) किसी गुप्त-सम्राट् का नाम विक्रमादित्य नहीं था। द्वितीय चन्द्रगुप्त की उपाधि विक्रमादित्य थी, उपाधि प्रचलित होने के लिए यह आवश्यक है कि उस नाम का कोई लोकप्रसिद्ध व्यक्ति हो चुका हो, जिसके अनुकरण पर बाद के महत्त्वाकांक्षी लोग उस नाम की उपाधि धारण करें। रोम में भी सीजर उपाधिधारी राजाओं के पहले सीजर नामक सम्राट् हो चुका था। इसी प्रकार विक्रम उपाधिधारी द्वितीय चन्द्रगुप्त के पूर्व विक्रमादित्य नामधारी कोई शासक अवश्य हुआ होगा। अतः चन्द्रगुप्त द्वितीय स्वयं विक्रमादित्य नहीं थे और न उनके समय में कालिदास की स्थिति ही मानी जा सकती है।

**प्रथम शताब्दी ई० पू० का मत**—भारत में यह बात लोक-प्रसिद्ध है कि महाराज विक्रमादित्य उज्जयिनी के राजा थे, जिन्होंने शकों को परास्त कर अपनी

विजय के उपलक्ष्य में ५७ ई० पू० के विक्रमीय संवत् का प्रवर्तन किया। 'कथासरित्सागर' में (जो प्रथम शताब्दी ई० की गुणाढय-कृत 'बृहत्कथा' पर आश्रित है) परमार-वंश के विक्रमादित्य का वर्णन आता है, जो उज्जयिनी के राजा थे तथा जिनके विषय में अनेक लोक-कथाएँ गढ़ी गईं। 'कथासरित्सागर' का वृत्तान्त ऐतिहासिक और प्रामाणिक माना जा सकता है, क्योंकि उसके मूल लेखक गुणाढय विक्रमादित्य के समय के अत्यधिक निकट थे। 'कथासरित्सागर' के अनुसार यह विक्रमादित्य परमारवंशी उज्जयिनी नरेश महेन्द्रादित्य के पुत्र थे, जिन्होंने म्लेच्छों का उन्मूलन, नास्तिक सम्प्रदायों का उच्छेद तथा वैदिक धर्म का पुनरुत्थान किया। वे एक परम शैव तथा उज्जैन के महाकाल-मन्दिर के निर्माता थे। इन्हीं विक्रमादित्य ने शकों को उनके प्रथम आक्रमण मे पराजित कर इस क्रान्तिकारी घटना के उपलक्ष्य में प्रथम शताब्दी ई० पू० में 'मालवगणस्थिति' नामक संवत् का प्रवर्तन किया, जो आगे चल कर विक्रम-संवत् के नाम से प्रसिद्ध हुआ।

ये परमारवंशी विक्रमादित्य स्वयं बड़े काव्य-मर्मज्ञ थे तथा कालिदास जैसे कवियों और कलाकारों के अवश्य आश्रयदाता रहे होंगे, क्योंकि कालिदास जो अपनी रचनाओं में स्पष्टतः शिव के प्रति अधिक आस्था प्रकट करते हैं, गुप्तवंश के वैष्णव राजाओं की अपेक्षा मालवा के शैव राजाओं के ही आश्रित अधिक प्रतीत होते है। इसके अतिरिक्त, गुप्तनरेश पाटलिपुत्र के अधीश्वर थे। किन्तु कालिदास के आश्रयदाता उज्जयिनी के सम्राट् थे। नवीनतम ऐतिहासिक खोज के अनुसार उज्जयिनी के महेन्द्रादित्य के पुत्र, उक्त परमारवंशी विक्रमादित्य ही मौलिक विक्रमादित्य थे, जिनके शासनकाल में महाकवि कालिदास का आविर्भाव हुआ था। इसकी पुष्टि कालिदास के ग्रन्थों के अन्तरंग प्रमाणों से भी होती है। अपने नाटक 'विक्रमोर्वशीय' के नाम द्वारा कवि संभवतः अपने आश्रयदाता के नाम को ही अमर करना चाहता था। 'इन्द्र' के पर्यायवाची शब्दों में से कवि 'महेन्द्र' शब्द का ही बार-बार प्रयोग करता है और इस प्रकार अपनी अनेक उक्तियों में विक्रमादित्य के पिता महेन्द्रादित्य की ओर संकेत करता है। उज्जयिनी की जनता को, जिसके समक्ष उक्त नाटक का अभिनय किया गया होगा, निम्नांकित उक्तियों[1] का संकेत एवं सन्दर्भ समझने में कठिनाई नहीं पड़ी होगी, जिनमें पिता और पुत्र दोनों का साथ-साथ नामोल्लेख किया गया है। सम्भवतः 'विक्रमोर्वशीय' वृद्ध-नरेश महेन्द्रादित्य के अवकाश-ग्रहण और राजकुमार विक्रमादित्य के राज्यारोहण के अवसर पर अभिनीत किया गया हो।

---

१. दिष्ट्या महेन्द्रोपकारपर्याप्तेन विक्रममहिम्ना वर्धते भवान्।
प्रथमं पुत्रदर्शनेन विस्मृतास्मि। इदानीं महेन्द्रसंकीर्तनेन स्मारितः समयो मम हृदयमायासयति।
रम्भे उपनीयतां स्वयं महेन्द्रेण संभृतः कुमारस्यायुषो यौवराज्याभिषेकः।

'रघुवंश' में भी कालिदास ने सूर्यवंशी राजाओं को अपना चरितनायक स्यात् इसीलिए बनाया, क्योंकि महेन्द्रादित्य और विक्रमादित्य भी सूर्यवंशी थे। साथ ही, 'रघुवंश' के दिलीप और रघु के वर्णन में तथा 'कथासरित्सागर' के महेन्द्रादित्य और विक्रमादित्य के वर्णन में पर्याप्त साम्य है। 'मेघदूत' के ३० वें पद्य में वत्सराज उदयन के विषय में उज्जैन में प्रचलित लोकश्रुति के प्रति जो ऐतिहासिक संकेत किया गया है, उससे तथा 'मालविकाग्निमित्र' के अन्तर्गत प्रमाणों से भी यह पुष्टि होती है कि कालिदास का स्थितिकाल प्रथम शताब्दी ई० पू० में उज्जैन के परमारवंशी सम्राट् विक्रमादित्य के राज्यकाल में रहा होगा।

कुछ ऐतिहासिकों की धारणा है कि ईसा की पार्श्ववर्ती शताब्दियों में वैदिक धर्म और संस्कृत साहित्य संकटापन्न हो गये थे। गुप्तों के राज्यारोहण के बाद हिन्दू-धर्म के पुनरुत्थान के साथ संस्कृत साहित्य का भी पुनरुत्थान हुआ। ऐसे समय में ही कालिदास जैसे विश्ववन्द्य काव्यकार का होना सम्भव था। किन्तु संस्कृत साहित्य के 'पुनरुत्थान' का यह कल्पित मत, जिसके मुख्य प्रवर्तक मैक्समूलर थे, बाद के ऐतिहासिक खोजों से सर्वथा असिद्ध हो गया और यह प्रमाणित हो चुका है कि ईसा के पहले की शताब्दियों में ही संस्कृत साहित्य के प्रायः समस्त अंगों का पर्याप्त प्रचार एवं प्रसार हो चुका था। इस कारण प्रथम शताब्दी ई० पू० में कालिदास के नाटकों और काव्यों की रचना पूर्णतः सम्भव जान पड़ती है।

कालिदास के ग्रन्थों में ज्योतिष के अनेक संकेत आये हैं। कुछ विद्वानों का मत है कि कुषाण-काल के पश्चात् भारतीयों ने ज्योतिष के बहुत से सिद्धान्त यूनान और रोम से सीखे थे। अतः कालिदास का समय इसके बाद का ही होना चाहिये। किन्तु यह स्मरण रखना चाहिये कि स्वयं यूनानियों ने ईसा से कई शताब्दी पूर्व बैबीलोनिया के लोगों से ज्योतिषशास्त्र सीखा था, और भारत, जो चौथी-पाँचवीं शताब्दी ई० पू० में फारसवालों के सम्पर्क में आ चुका था, बैबीलोनिया ज्योतिष सीधे सरलता से सीख सकता था। यूनानियों से भी भारत का सम्बन्ध चौथी शताब्दी ई० पू० में स्थापित हो चुका था, और कालिदास के समय में अर्थात् प्रथम शताब्दी ई० पू० में, तथाकथित यूनानी ज्योतिष सिद्धान्तों का उपयोग होना सर्वथा सम्भव था।

कालिदास के काव्यों में तथा बौद्ध कवि अश्वघोष की रचनाओं में अनेक स्थलों पर अत्यधिक साम्य देख पड़ता है (उदाहरणार्थ, 'रघुवंश' ७।५ और 'बुद्धचरित' ३।११)। अवश्य ही कालिदास की रचना दोनों में श्रेष्ठ है, किन्तु कतिपय पाश्चात्य विद्वानों का मत है कि संस्कृत काव्य के विकास में अश्वघोष पहले हुए तथा कालिदास ने उनका अनुकरण कर अपनी शैली का परिष्कार एवं परिमार्जन किया। अश्वघोष कुषाण-सम्राट् कनिष्क ( प्रथम शताब्दी ई० ) के समकालीन थे, अतएव

कालिदास का समय सम्भवतः गुप्तकाल में होना चाहिये। किन्तु यह कथन उपयुक्त नहीं। प्रारम्भिक बौद्ध साहित्य पाली प्राकृत में लिखा गया था। बाद में संस्कृत साहित्य के प्रभाव और उसकी उपयोगिता के कारण बौद्ध लेखकों ने संस्कृत को अपने साहित्य और दर्शन का माध्यम बनाया। अतः संस्कृत की काव्य-शैली के प्रचलित एवं परिष्कृत हो जाने पर ही उन्होंने उसका अनुसरण किया। इस कारण अश्वघोष द्वारा ही कालिदास की शैली का अनुकरण किया गया और कालिदास अश्वघोष के पूर्ववर्ती हैं।

कालिदास का काल—विश्व-विश्रुत महाकवि कालिदास भी भारतीय परम्परा के अपवाद नहीं हैं। उन्होंने भी अपने विषय में अपने किसी भी ग्रन्थ से कोई संकेत नहीं दिया है। आज उनके काल, जन्म-स्थान आदि को लेकर जितना विवाद और मत-वैविध्य है, उतना सम्भवतः अन्य किसी साहित्यकारों के सम्बन्ध में नहीं है।

यदि कहीं आज उन्हें जन्म ग्रहण करना पड़े तो अपने सम्बन्ध में इस विवाद को देखकर वे स्वयं घबरा उठें और सम्भवतः वे स्वयं भी यह बतला न सकें कि वे किस काल में उत्पन्न हुए थे। कालिदास के समय का आकलन ईसा की प्रथम शती पूर्व से लेकर ११वीं शती तक किया जाता है। लगभग एक सहस्र और दो शतकों की यह दीर्घ अवधि एक ओर तो उन्हें अग्निमित्र और विक्रमादित्य की राजसभा का रत्न घोषित करती है तो दूसरी ओर उन्हें धारानगरी (मालवा) के राजा भोज का प्रिय मित्र और राजकवि।

किन्तु अब तो प्राप्त प्रमाणों और आधारों से यह निश्चित हो चुका है कि कालिदास को किसी प्रकार भी ६३४ ई० से बाद का सिद्ध नहीं किया जा सकता। इस समय तक कालिदास की कीर्ति सम्पूर्ण देश में व्याप्त हो चुकी थी और उन्हें वरिष्ठ कवियों की प्रथम पंक्ति में स्थान मिल चुका था। 'ऐहोल' (Aihole) में प्राप्त रविकीर्ति के शिलालेख में 'कालिदास' और 'भारवि' का वर्णन इस प्रकार आया है—

**येनायोजि नवेऽश्म स्थिरमर्थ विधौ**
**विवेकिना जिन वेश्म।**
**सः विजयतां रविकीर्त्तिः कविताश्रित**
**कालिदास भारवि कीर्त्तिः॥**

यह शिलालेख ६३४ ई० का है। अतः कालिदास का इससे पूर्ववर्ती होना निर्विवाद सिद्ध है। यही नहीं बाण ने भी अपने 'हर्षचरित' में कालिदास के सम्बन्ध में यह सूक्ति दी है—

**निर्गतासु न वा कस्य कालिदासस्य सूक्तिषु।**
**प्रीतिर्मधुरसान्द्रास मंजरीष्विव जायते॥**

हर्ष का काल ६०६ ई० से ६४७ तक माना जाता है। बाण हर्ष के राजकवि थे। अतः कालिदास का ६ठा शती पूर्व होना विवाद का विषय नहीं रह जाता।

बल्कि उनका यह काल और भी पीछे चला जाता है जब कि दशपुर (वर्तमान मन्दसोर, मालवा) के वत्सभट्टि के ४७२ ई० के शिलालेख में हम उसकी कविता को कालिदास से पूर्णतया प्रभावित पाते हैं। दोनों के उद्धरणों से यह बात स्पष्ट हो जाती है—

चलत्पताका न्यबलासनाथान्यत्यर्थ शुक्लान्यधिकोन्नतानि।
तडिल्लताचित्रसिता भ्रकूट तुल्योपमानानि गृहाणि यत्र॥

— वत्सभट्टि, १०

विद्युत्वन्तं ललित वनिताः सेन्द्रचापं सचित्राः
सङ्गीताय प्रहतमुरजाः स्निग्ध गम्भीर घोषम्।
अन्तस्तोयं मणिमय भुवः तुङ्ग मभ्रं लिहाग्राः
प्रासादास्त्वं तुलयितुमलं यत्र तैस्तैं विशेषैः॥

—उत्तरमेघ, ६६

स्मरवंशगत तरुण जनवल्लभाङ्गना विपुल कांत पीनोरु-
स्तनजघनघनालिङ्गन निर्भर्त्सित तुहिन हिमपातैः॥

—वत्सभट्टि, ३३

पयोधरैं कुंकुम राग पिंजरैः
सुखोपसेव्यैं नव यौवनोष्मभिः।
विलासिनीभिः परिपीडितो रसः
स्वपन्ति शीतं परिभूय कामिनः॥

—ऋतुसंहार, ५, ८

उक्त उद्धरणों की समानता बताती है कि वत्सभट्टि ने अपने किसी श्रेष्ठ कवि से ही प्रेरणा ग्रहण की है। नहीं तो ऐसा साम्य सहज नहीं है, और वह प्रेरणा स्रोत और कोई नहीं कविकुल-चूडामणि कालिदास ही हैं।

इसी प्रकार की बात बौद्ध दार्शनिक दिङ्नाग के विषय में कही जाती है। उसे कालिदास का प्रतिद्वन्द्वी और विरोधी कहा जाता है। इसका उल्लेख मल्लिनाथ ने ही मेघदूत के १७वें श्लोक 'दिङ् नागानां पथि हरिहरन् स्थूल हस्तावलेपान्' के आधार पर किया है। पर ऐतिहासिकों ने दिङ्नाग का समय छठी शती निर्णीत किया है। अतः कालिदास का दिङ्नाग का समकालीन होना ही असम्भव है, फिर विरोध की 'कुन्दमाला' के लेखक दिङ्नाग से भी प्रतिद्वन्द्विता और विरोध

की कोई गुञ्जाइश नहीं है । हाँ, इससे कालिदास का छठी शती पूर्व होना आवश्यक सिद्ध हो जाता है ।

इसी प्रकार हम देखते हैं कि कालिदास का काल अब लगभग दो शतियों के दोल पर झूलने लगता है । इस काल के भी दो मत प्रमुख हैं । पहला मत इन्हे प्रथम शती ई० पूर्व का घोषित करता है तो दूसरा उन्हें गुप्तकालीन (३५७-४१२) कहलाता है । पहले मत के समर्थक सर्वश्री चिन्तामणि विनायक वैद्य, के० सी० चट्टोपाध्याय, वरदाचारी प्रभृति विद्वान् हैं तो दूसरे के संरक्षक सर्वश्री आर० जी० भंडारकर, कीथ, स्मिथ, डॉ० भगवतशरण उपाध्याय और डॉ० भोलाशंकर व्यास जैसे पंडितजन है । दोनों के पास ऐसे तर्क हैं, जिन्हें सहज ही नहीं काटा जा सकता । यह कहना कठिन ही है कि कौन-सा काल ठीक है ।

**प्रथम शताब्दी ई० पू० का मत : समीक्षा**—पहले मत को हम दो भागों में विभाजित कर सकते है । पहले भाग में वे लोग आते है जो कालिदास को विदिशा-नरेश अग्निमित्र का समकालीन और उसका आश्रित कवि मानते हैं । डा० कुन्हन राजा इसी मत के हैं । अग्निमित्र शुङ्गवंशीय राजा कालिदास ने अपने 'मालविकग्निमित्र' के भरत वाक्य में उसका उल्लेख किया है । अग्निमित्र का समय लगभग द्वितीय शती ई० पू० है । परन्तु कालिदास के ग्रन्थो से यह स्पष्ट हो जाता है कि उसे जो आशक्ति उज्जयिनी से है, वह विदिशा से नही है । 'मेघदूत' में विदिशा और उज्जयिनी के सम्बन्ध में आये वर्णन से यह स्पष्ट हो जाता है । विदिशा का उल्लेख कालिदास 'तेषां दिक्षु प्रथित विदिशा लक्षणां राजधानीम्' कहकर ही आगे बढ़ जाते हैं, जब कि उज्जयिनी के वर्णन में वे लगभग १०-१२ पद्यों का प्रयोग करते हैं और उसकी प्रत्येक वस्तु के वर्णन में अपनी अभिरुचि दिखाते हैं । दूसरे भारतीय जनश्रुति भी इसके पक्ष में नहीं है । तीसरे भरत वाक्य के लिए यह आवश्यक नहीं है कि उसमें समकालीन नृप का ही उल्लेख हो । चौथे यदि कालिदास अग्निमित्र का आश्रित कवि होता भी तो अग्निमित्र उसके नाटक का पात्र बनना कभी अंगीकार न करता ।

दूसरा मत अत्यधिक महत्त्वपूर्ण है । यह मत भारतीय जनश्रुति की परम्परा पर आधारित है । इसके अनुसार कालिदास विक्रमादित्य की राजसभा के नवरत्नों में से एक थे । ज्योतिष के एक ग्रन्थ ''ज्योतिर्विदाभरण' से इसकी पुष्टि हो जाती है—

धन्वन्तरिक्षपणकामरसिंहशंकु-
वैतालभट्टघटकर्परकालिदासाः
ख्यातो वराहमिहिरो नृपतेः सभायां
रत्नानि वै वररुचिर्नव विक्रमस्य ॥

अव प्रश्न यह होता है कि यह विक्रमादित्य कौन हैं ? ऐसे राजा जिनका नाम या उपाधि विक्रमादित्य हो; अग्रलिखित हैं —

१—उज्जयिनी के राजा विक्रमादित्य जिन्होंने २६ ई० पूर्व विक्रम-संवत् की स्थापना की।

२—चन्द्रगुप्त द्वितीय (३५१ से ४१३ ई०)

३—कुमारगुप्त प्रथम (४१३ से ४५५ ई०)

४—कश्मीर का विक्रमादित्य (५०० ई०)

५—हर्ष विक्रमादित्य (६०० ई०)।

अन्तिम तीनों को कोई भी विद्वान् विक्रम-संवत् के प्रवर्तक के रूप में स्वीकार नहीं करता। विवाद प्रथम दो को लेकर ही है।

भारतीय परम्परा विक्रम-संवत् का प्रचलन उज्जयिनी-नरेश विक्रमादित्य द्वारा ही मानती है, किन्तु पाश्चात्य और कतिपय भारतीय विद्वान् भी इसका श्रेय चन्द्रगुप्त द्वितीय को देते हैं।

पहले इस विक्रमादित्य को विद्वान् एक काल्पनिक व्यक्तित्व ही मानते थे। किन्तु कुछ प्रमाणों के आधार पर उन्हें ऐतिहासिक पुरुष मानना प्रारम्भ हो गया है।

सोमदेव-कृत 'कथासरित्सागर' में जो गुणाढ्य की 'बृहत्कथा' पर आधारित है, परमारवंशीय सम्राट् विक्रमादित्य का वर्णन आता है, जो उज्जयिनी के राजा थे। इनके विषय में अनेक लोक-कथाएँ निर्मित हुईं। 'कथासरित्सागर' के अनुसार यह महेन्द्रादित्य के पुत्र थे। इन्होंने विदेशी आक्रान्ता को परास्त कर विजयोपलक्ष में 'मालवगणस्थिति' नामक नये संवत् का प्रवर्तन किया। इन्हीं के समय में ब्राह्मण संस्कृति का पुनरुदय हुआ। यह परम शैव थे और कहा जाता है कि उज्जयिनी के महाकाल मन्दिर का निर्माण भी इन्होंने कराया था।

प्रथम शती की ही हाल की गाथासप्तशती में किसी विक्रम राजा का उल्लेख आता है। अतः ई० शती पूर्व विक्रमादित्य का होना सम्भव हो जाता है।

कालिदास के काव्यों में भी इन दोनों पुत्र पिता के संकेत मिल जाते हैं। 'विक्रमोर्वशीय' नाटक में विक्रम नाम इसी विक्रमादित्य के विक्रम की अनुशंसा ही है। ऐसे ही विक्रम के पिता महेन्द्र का नाम भी इन्द्र के अन्यान्य पर्यायों के रहते हुए प्रायः प्रयुक्त किया गया है, बल्कि निम्न उद्धरणों में तो यह सम्बन्ध और भी मुखर हो गया है—

(क) दिष्ट्या महेन्द्रोपकार पर्याप्तेन विक्रम महिम्ना वर्धते भवान्।

(ख) प्रथम पुत्रदर्शनेन विस्मृतास्मि। इदानीं महेन्द्रसंकीर्तनेन स्मारितःसमयो मम हृदय मायासमेति। —विक्रमोर्वशीय अङ्क ५

(ग) रम्भे उपनीयतां स्वयं महेन्द्रेण संभृतः कुमारस्यायुषो यौवराज्याभिषेकः। —विक्रमोर्वशीय

उक्त पदावलियों की सांकेतिक व्यंजना स्पष्ट है। संभव है, यह नाटक विक्रम के राज्यारोहण पर अभिनीत भी किया गया हो।

सूर्यवंशी 'रघुवंश' को अपने काव्य का आधार बनाना भी सप्रसंग ही है। परमारवंशी विक्रम भी सूर्यवंशी थे। इसके साथ ही ये राजा शैव थे और कालिदास का शिव के प्रति मोह भी उल्लेखनीय है।

उनके अतिरिक्त अन्य प्रमाण भी हैं जो कालिदास को ई० शती पूर्व का सिद्ध करने के लिये दिये जाते हैं—

(१) अश्वघोष को पूर्ववर्ती न मानकर उन पर कालिदास का प्रभाव आरोपित किया जाता है। अश्वघोष का समय ईसा की पहली शती है।

(२) दाश्वान, विश्रामहेतो, पेलव, त्रियम्बक आस आदि शब्दों के प्रयोग पुरातन हैं। ऐसे ही कुछ धातुओं के लिट् को दो भागों में विभक्त करना भी पूर्वकालिक है— 'तं पातयां प्रथममास पपात् पश्चात्।'

ये प्रयोग पाणिनि के अनुसार शुद्ध नहीं हैं। इससे यह सिद्ध हो जाता है कि कालिदास तक पाणिनि के नियम पूर्णरूपेण प्रतिष्ठित नहीं हुए थे।

(३) 'अभिज्ञान-शाकुन्तल' का धीवर-अपराध-दण्ड प्रसंग भी याज्ञवल्क्यानुसार न होकर मधु और आपस्तम्ब के अनुसार कठोर है। याज्ञवल्क्य का काल तीसरी शती माना जाता है।

**गुप्तकालीन मत : समीक्षा**—यह मत प्रथम शती ई० पू० का प्रतिद्वन्द्वी है। कीथ, स्मिथ, भंडारकर, डॉ० भगवतशरण, डॉ० भोलाशंकर आदि विद्वान् इसी मत के हैं। उनके अनुसार कालिदास निश्चय ही गुप्तकाल की विभूति हैं। इस मत के समर्थन में निम्नलिखित प्रभाव उपस्थित किये जा सकते हैं—

(१) चन्द्रगुप्त द्वितीय 'विक्रमादित्य' विरुद धारण करना ऐतिहासिक प्रमाणों पर सिद्ध है। पाटलिपुत्र से अपनी राजधानी हटाकर उज्जयिनी बनाना उसके अवन्तिनाथ को सार्थक कर देता है। 'रघुवंश' के छठे सर्ग में आई 'तत्र हुणावरोधानां भर्तृसु व्यक्त विक्रमम्' वाली पंक्ति इस प्रसंग से सटीक बैठ जाती है।

(२) कालिदास और गुप्तों के शिलालेखों की भाषाओं के बीच अभिव्यंजना का पूर्ण साम्य है। कहीं-कहीं तो कवि के वाक्यांश भी शिलालेखों में प्राप्त हो जाते हैं। कालिदास के 'अभिज्ञान-शाकुन्तल' के सातवें अंक में आये 'पुरा सप्तद्वीपं जयति वसुधामप्रतिरथः' का निम्नलिखित मुद्रांकित भाषाओं में साम्य द्रष्टव्य है :—

(अ) समरशत वितत विजयो जितपुरजितो दिवं जयति।

(आ) राजाधिराजः पृथ्वी विजित्वा जयं जयत्यावृत वाजिमेधः।

(इ) क्षितिमवाजत्य सुचरितै दिवं जयति विक्रमादित्यः।

(३) गुप्तों की मुद्राओं पर अंकित मयूरासीन कार्तिकेय संभवतः गुप्तों का कुलदेवता रहा होगा। इसी मुद्रांकित मयूरासीन 'कुमार' को वह 'मयूरपृष्ठा श्रमिणा गुहेन' जैसी काव्यमय शब्दावली में चित्रित करते हैं। मुद्राओं पर अंकित इस चिह्न का उल्लेख भी कालिदास करते हैं।

(४) कवि के काव्यों में वर्णित सुख, शांति, समृद्धि और विलासी जीवन का आमोद-प्रमोद भी यही ध्वनित करता है कि कालिदास भारत के स्वर्णयुग को हो थी हैं।

(५) कालिदास द्वारा वर्णित मूर्तिकला, शिल्पकला आदि का जो वर्णन आया है उससे भी यह सिद्ध होता है कि वे गुप्तकाल की हैं। कवि ने 'शाकुन्तल' में भरत की अँगुलियों का उल्लेख 'जालग्रथितांगुलिकरः रूप में किया है। प्रथम तो इस प्रकार की मूर्तियाँ उपलब्ध नहीं होतीं और जो उपलब्ध भी होती हैं वे गुप्त-काल की हैं। लखनऊ संग्रहालय में रखा हुआ 'मानकुँवर प्रस्तर बुद्ध' का उदाहरण इस सम्बन्ध में उल्लेख्य है।

(६) नख-शिख और रूप-सौंदर्य तथा विलास-वैभव के जो चित्रण कालिदास में प्राप्त होते हैं, वे सभी वात्स्यायन से प्रभावित हैं। वात्स्यायन का काल ईसा की तृतीय शती है। 'शाकुन्तल' की नायिका की सखियों अनुसूया और प्रियम्वदा का दुष्यन्त के साथ संलाप कामसूत्र के 'कन्यासंप्रयुक्तक' अधिकरण से, कण्वाशीर्वाद भार्याधिकरण से प्रभावित प्रतीत होता है। 'मालविकाग्निमित्र' और 'शाकुन्तल' के नायकों का इरावती और शकुन्तला के पैरों पड़ना भी 'तत्र युक्तरूपेण साम्ना पाद पतनन वा प्रसन्नमनास्तामनु नयन्नुप क्रम्य' से सादृश्य रखता है। 'रघुवंश' का 'दूती प्रसंग' भी वात्स्यायन के दूती कर्म से प्रभावित है।

(७) कवि द्वारा वर्णित पौराणिक परम्पराओं का प्रचार और प्रसार भी गुप्त-काल में ही हुआ है। हिन्दू देवी-देवताओं की मूर्तियों और मंदिरों का निर्माण इस काल में आशातीत रूप से हुआ। कवि प्रायः अपने ग्रन्थों में 'देव-प्रतिमा' कहकर इनका उल्लेख करता है। इस काल से पूर्व यक्ष और बुद्ध की प्रतिमाओं के प्रचार का ही बाहुल्य था। 'कुमारसम्भव' के सातवें सर्ग के ४२वें श्लोक में कालिदास चामर लिए गंगा और यमुना का उल्लेख करते हैं। समुद्रगुप्त की व्याघ्रांकित मुद्राओं के दूसरी ओर 'चामर-कमल-धारिणी' गंगा का चित्र द्रष्टव्य है।

(८) रघु द्वारा हूणों को पराजित करना कालिदास ने वर्णित किया है। पराजित होकर ये आक्सस प्रदेश में बस गये। यह काल लगभग ४२५ ई० के आसपास बैठता है। उनके पराजित होने पर ही पारस और उनके देश की मध्य सीमा आक्सस बनाई गई थी।

(९) अन्तःसाक्ष्यों के और प्रमाणों में रघुदिग्विजय को समुद्रगुप्त का दिग्विजय

माना जा सकता है। 'विक्रमोर्वशीय' के नाम में चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य का संकेत हो सकता है। 'मालविकाग्निमित्र' का अश्व चन्द्रगुप्त के अश्वमेध का व्यंजक हो सकता है। गुम धातु का बहुशः प्रयोग भी गुप्त राजाओं से निकट सम्बन्ध ध्वनित करता है।

(१०) ज्योतिष के पारिभाषिक शब्दों के आदान-प्रदान और साहित्य में उनके सामान्य प्रयोग के लिए जो अवधि ई० शती पूर्व में हमें प्राप्त होती है, वह कम है। चौथी शती तक आते-आते यह शब्द कालिदास के काल में प्रायः ज्ञात हो चुके होंगे। तभी कवि ने इनका प्रयोग भी किया है, अन्यथा इनका सामान्य प्रयोग सम्भव नहीं है।

**निष्कर्ष**—यद्यपि कालिदास के समय के विषय में अनेक प्रकार की धारणाएँ विद्वत्समाज में प्रचलित एवं मान्य हैं, किन्तु कालिदास के द्वारा ईसा पू० की प्रथम शती गौरवान्वित हुई थी, मत अधिक समीचीन प्रतीत होता है। इस धारणा की पुष्टि निम्नलिखित सबल प्रमाणों में स्वतः हो जाती है—

(१) इतिहास से व्यक्त होता है कि शकों के निहन्ता तथा विद्वानों को प्रचुर द्रव्य प्रदान कर समादृत करनेवाले उज्जयिनी-नरेश विक्रमादित्य प्रथम शती ई० पू० में हुए हैं, जिनकी सभा मे महाकवि कालिदास विद्यमान थे।

(२) हाल की 'गाथासप्तशती' ५६४ तथा मेरुतुङ्गाचार्य (जैन) विरचित 'पद्यावली' से भी उपर्युक्त विक्रमादित्य का पर्याप्त समर्थन होता है।

(३) बौद्ध-कवि अश्वघोष का समय निश्चित है। अश्वघोष का समय प्रथम शताब्दी उत्तरार्द्ध है। सूक्ष्म तुलनात्मक अध्ययन से प्रो० शारदारंजन रे तथा के०सी० चट्टोपाध्याय ने यह सिद्ध किया है कि कालिदास अश्वघोष से पूर्ववर्ती थे।

(४) उपर्युक्त विक्रमादित्य शैव था। उसके प्रिय कवि कालिदास भी शैव थे। गुप्तवंशीय नरेश परम वैष्णव थे। 'अभिज्ञान-शाकुन्तल' की संस्कृति से यह ज्ञात होता है कि वे बौद्ध-धर्म प्रभावित युग के कवि थे। पुनः वैदिक धर्म उत्थान ले रहा था अर्थात् शुङ्ग नरेशों के कुछ काल पश्चात् ही कालिदास का काल था।

(५) कालिदास ने 'रघुवंश' षष्ठ सर्ग में पांड्य-नरेशों का वर्णन किया है। यह पांड्य-राज्य प्रथम शती में विद्यमान था, न कि चतुर्थ शती में।

इन उपर्युक्त आधारों पर श्री चिन्तामणि विनायक वैद्य, प्रो० चट्टोपाध्याय, डॉ० राजबली पांडेय, प्रो० जी० सी० झाला आदि विद्वानों ने कालिदास का समय ई० पू० प्रथम शती स्वीकार किया है, जो कि अत्यन्त उपयुक्त है।

## कालिदास के महाकाव्य

महाकवि कालिदास ने दो महाकाव्य लिखे—'कुमारसम्भव' और 'रघुवंश'। 'कुमारसम्भव' के १७ सर्गों में शिव-पार्वती के विवाह, कार्तिकेय के जन्म तथा

तारकासुर के वध की कथा का वर्णन है। अनेक विद्वानों की धारणा है कि 'कुमार-सम्भव' के आरम्भ के आठ सर्ग ही कालिदास के रचे हुए हैं, क्योंकि मल्लिनाथ ने आरम्भ के आठ सर्गों पर ही टीका लिखी है। किन्तु कुछ लोगों का कहना है कि अंतिम ८ सर्गों के बिना 'कुमारसम्भव' में महाकाव्य के सम्पूर्ण लक्षण नहीं घटित हो पाते और इन सर्गों की भाषा और शैली भी प्रारम्भिक सर्गों से भिन्न नहीं है। विशेष आपत्ति का कारण तो 'कुमारसम्भव' का आठवाँ सर्ग है, जिसमें शिव-पार्वती की रतिक्रीड़ा का वर्णन है। किन्तु यह सर्ग भी वमन (८०० ई०) के समय में विद्यमान था और इसलिए ऐसा कोई बहिरंग प्रमाण उपलब्ध नहीं है जो इन सर्गों को कालि-दास की रचना न सिद्ध करता हो।

'कुमारसम्भव' कालिदास की कला की सुन्दर सृष्टि है। अपनी सुन्दर भाव-व्यंजना, उदात्त एवं कोमल कल्पना तथा प्रांजल पद-विन्यास के कारण वह आधु-निक रुचि के विशेष अनुकूल है। कालिदास की वर्णन-शक्ति 'कुमारसम्भव' में चारु रूप से प्रकट हुई है। कहीं बसन्त का स्निग्ध, मनोहर वर्णन है; कहीं विवाहित सौख्यों का आनन्द प्रसार पा रहा है; कहीं प्रियतम की वियोग-जन्य ज्वाला चित्त को दग्ध और संसार को शून्य कर रही है। बाह्य प्रकृति का मनोरम चित्रण इस काव्य की विशेषता है। आरम्भ में हिमालय का संश्लिष्ट, बिम्बग्राही वर्णन, तीसरे सर्ग में आकस्मिक वसन्त के आगमन पर वन-श्री का वर्णन, चौथे सर्ग में रति-विलाप, पाँचवें सर्ग में बटुवेषधारी शिव तथा तपस्विनी पार्वती का संवाद—ये विषय बहुत ही उत्कृष्ट प्रसादपूर्ण शैली में अंकित किये गये हैं। कवि का लक्षणा शक्ति भी इसमें खूब प्रस्फुटित हुई है। शिव-पार्वती का विवाह केवल रति-सुख के लिए नहीं था। उनके समागम से तारकासुर का संहार करने वाले परम तेज-पुंज कार्तिकेय का जन्म होता है। शिव-पार्वती का दैवी विवाह और प्रेम, मानवीय विवाह और प्रेम का प्रतिरूप है, जो वंश की वृद्धि और गृह की सुरक्षा के लिए परमावश्यक है। कालि-दास की सभी कृतियाँ प्रायः शृङ्गार-रसप्रधान हैं। इसका अभिप्राय यह नहीं कि वे वासना-जन्य प्रेम के पक्षपाती थे। मदन का भस्म हो जाना तथा पार्वती का शिव को अपने सौन्दर्य-पास में बाँधने में असफल होना यह सिद्ध करता है कि कवि बाढ़ की तरह आनेवाली, बाह्य आकर्षणों तक ही सीमित रहनेवाली वासना का घोर विरोधी है। वासनाजनित क्षणभंगुर प्रेम का फल दुःख और क्लेश के अतिरिक्त और कुछ नहीं। काम-वासनाओं को बिना जलाये सच्चे स्नेह की उपलब्धि नहीं हो सकती, बिना तपस्या के स्नेह कभी परिनिष्ठित नहीं हो सकता—यही 'कुमारसम्भव' का अमर संदेश है।

'रघुवंश'—कालिदास के सब काव्यों में ही नहीं, अपितु समस्त संस्कृत

साहित्य में 'रघुवंश' एक उत्कृष्ट महाकाव्य है। इसके १९ सर्गों में सूर्यवंश के राजाओं का यशोगान किया गया है। प्रथम ९ सर्गों में राम के चार पूर्वजों—दिलीप, अज, रघु और दशरथ—का वर्णन है; १० से १५ सर्ग तक रामचरित का तथा अन्तिम ४ सर्गों में राम के वंशजों का वर्णन है।

'रघुवंश' में कालिदास की परिपक्व प्रज्ञा और प्रौढ़ प्रतिभा का परिचय मिलता है। १९ सर्गों मे ऐसे प्रशस्त एवं रुचिर काव्य की सृष्टि करना, अनुरूप घटनाओं का उसमे स्वाभाविक रूप से समावेश करना, आकर्षक चरित्र-चित्रण और विषद वर्णनों में उसकी शोभा मे वृद्धि करना और इन सब के उपरान्त, समग्र ग्रन्थ में रस-व्यंजना तथा उदात्त शैली का उचित समन्वय करना—ये कार्य कवि की सर्वातिशायिनी प्रतिभा से ही सम्पादित हो सकते है। इन्दुमती का स्वयंवर, अज का विलाप, राम तथा सीता का विमानयात्रा, निर्वासित होने पर लक्ष्मण द्वारा सीता का सन्देश भेजना, शून्य अयोध्या का उसकी अधिष्ठात्री देवी द्वारा कुश के स्वप्न मे वर्णन—इसमें प्रत्येक घटना इतनी स्वाभाविक और सुन्दर शैली में वर्णित हुई है कि पाठक पर वह अपनी अमिट छाप छोड़ जाती है। प्रायः सभी मुख्य रसों का परिपाक 'रघुवंश' में हुआ है। अग्निवर्ण के विलास-वर्णन में शृङ्गार का; रघु, अज और राम के युद्ध-प्रसंगों में वीर का; अज-विलाप में करुण का; वसिष्ठ और वाल्मीकि के आश्रम तथा सर्वस्वत्यागी रघु के वर्णन में शान्त-रस का प्राधान्य है। अलंकारों का प्रयोग भी भाव या दृश्य के चित्र को अधिक चटकीला बनाने के लिए ही हुआ है। भाषा इतनी सुबोध है कि साधारण संस्कृत जानने वाले भी उसका आनन्द उठा सकते हैं। संस्कृत के अनेक ग्रंथ-कारों और सुभाषितकारों ने कालिदास का 'रघुकार' नाम से ही उल्लेख किया है—'क इह रघुकारे न रमते।' इससे 'रघुवंश' की सर्वप्रियता और उत्कृष्टता का पता चलता है। आदर्शों की अनुपम सृष्टि के लिए, रम्य और ललित कथोपकथन के लिए, सरस एवं स्पष्ट भाव-व्यंजना के लिए तथा कोमल और मधुर रसोत्पत्ति के लिए 'रघुवंश' कालिदास की कीर्ति-पताका को सतत परिस्फुरित करता रहेगा।

विस्तार-भय से इन महाकाव्यों में से सभी उत्कृष्ट उदाहरण नहीं दिये जा सकते। सच तो यह है कि कालिदास के सर्वाङ्गसुन्दर काव्यों में से किस स्थल का उदाहरण दिया जाय और किस स्थल को छोड़ दिया जाय, यह निर्णय करना ही कठिन है। फिर भी एक दो उदाहरण पाठकों के सम्मुख रखे जाते हैं। भारतीय सौन्दर्य का आदर्श कवि ने 'कुमारसम्भव' के पाँचवें सर्ग में उपस्थित किया है—

स्थिताः क्षणं पक्ष्मसु ताडिताधराः पयोधरोत्सेधनिपातचूर्णिताः।
वलीषु तस्याः स्खलिताः प्रपेदिरे चिरेण नाभिं प्रथमोदबिन्दवः। ५।२४

इसमें पार्वती की अनिन्द्य सुन्दरता का प्रकारान्तर से अत्यन्त मनोहर वर्णन

है। जब पार्वती खुले स्थान पर बैठकर तपस्या करती थीं, तब वर्षा की बूंदें किस प्रकार उनके ललाट-स्थल से नाभि तक टकराती, बल खाती पहुँचती थीं, इसका कवि ने बड़ा सुन्दर चित्र खींचा है। उनकी बरौनियाँ घनी थीं, अतः जल की बूंदें कुछ देर तक उनमें अटक जाती थीं, किन्तु कुछ ही क्षण तक, जिससे यह प्रतीत होता है कि घनी होने के साथ ही वे स्निग्ध भी थीं। तत्पश्चात् वे बूंदें उनके अधरों में होती हुई उनके वक्षःस्थल से टकराकर छिन्न-भिन्न हो जाती थीं, जिसका तात्पर्य यह है कि पार्वती के उरोज कठोर एवं उन्नत थे। फिर उदर की त्रिवली में चक्कर काटती हुई वे बूंदें अन्त में नाभि के नयनाभिराम प्रदेश में प्रवेश करती है। पार्वती के अवयवों का कैसा चारु चित्रण है।

पर कालिदास ने नारी-सौंदर्य का केवल स्निग्ध एवं शृंगारिक रूप ही नहीं चित्रित किया है, अपितु उसके सगर्व स्वाभिमान का भी चित्र उपस्थित किया है—

वाच्यस्त्वया मद्वचनात्स राजा वह्नौ विशुद्धामपि यत्समक्षम्।
मां लोकवादश्रवणादहासीः श्रुतस्य किं तत्सदृशं कुलस्य॥ रघु० १४।६१

परित्यक्ता सीता लक्ष्मण से कहती हैं कि 'तुम मेरी ओर से उन राजा (राम) से यह सन्देश कहना—लंका विजय के बाद देवताओं, वानरों, राक्षसों तथा स्वयं आपके सामने अग्निदेवी ने मेरी पवित्रता का प्रमाण दिया था। क्या उनमें भी आपकी श्रद्धा नहीं? लोगों के निराधार प्रवाद को सुनकर ही आपने अपनी वाग्दत्ता पत्नी का परित्याग कर दिया। क्या वह आचरण आपकी विद्वत्ता अथवा कुल के अनुरूप है?' 'स राजा' क्या ही चुभता हुआ व्यंग्य है! राम पहले राजा हैं, पति बाद में।

**कालिदास की शैली**—कालिदास की कृतियों में संस्कृत काव्य-शैली का चारुतम रूप प्रस्फुटित हुआ है। उनकी कविता के जिन गुणों ने संसार को उनका भक्त बना दिया है उसमें उनकी मौलिकता अद्वितीय है। उन्होंने अपना विषय भले ही प्राचीन आख्यानों से लिया हो, पर किस प्रकार वे अपने सृष्टि-नैपुण्य से उसे कुछ-का-कुछ बना देते हैं, किस प्रकार वे नीरस और सर्वप्रसिद्ध कथानक को अति रोचक और मनोमुग्धकारी बना देते हैं—यह दर्शनीय है। मौलिकता नई सृष्टि रचने में उतनी नहीं होती जितनी पुरानी सृष्टि को नूतन चमत्कार प्रदान करने में। कालिदास की सभी रचनाएँ इस कसौटी पर खरी उतरती हैं।

कालिदास की सर्वतोमुखी प्रतिभा उन्हें विश्व-साहित्य में असाधारण स्थान प्रदान करती है। उन्होंने महाकाव्य, गीतिकाव्य तथा नाट्य-रचना सभी में अपनी प्रखर प्रतिभा का समान रूप से परिचय दिया है। कोई भी एक कवि इन सब में उनकी बराबरी नहीं कर सकता। सम्भव है कि शेक्सपियर एकमात्र नाट्य-नैपुण्य अथवा चरित्र-चित्रण में कालिदास से कुछ बढ़कर हो, किन्तु भारतीय आदर्शों के अनु-

सार काव्य की अन्तरात्मा —'रस'—की जैसी पूर्ण अभिव्यक्ति कालिदास के काव्यों में हुई है वैसी अन्यत्र दुर्लभ है।

कालिदास की लोकप्रियता का प्रधान कारण है, उनकी प्रसादपूर्ण लालित्ययुक्त और परिष्कृत शैली। उन्होंने अपने सभी ग्रन्थ वैदर्भी रीति में लिखे हैं—'वैदर्भीरीति-सन्दर्भे कालिदासो विशिष्यते।' दण्डी ने वैदर्भी-रीति की उद्भावना सर्वप्रथम कालिदास द्वारा ही मानी है।[1] वैदर्भी-रीति का लक्षण आचार्यों ने इस प्रकार दिया है—

माधुर्यव्यञ्जकैर्वर्णैः रचना ललितात्मिका।
अवृत्तिरल्पवृत्तिर्वा वैदर्भीरीतिरिष्यते॥

ललित पदविन्यास के माधुर्य से तथा क्लिष्टता और कृत्रिमता के सर्वथा परिहार से कालिदास की रचनाएं स्वाभाविक और सहज-सुन्दर हैं, सर्वत्र सरल, सुबोध एवं प्रसादयुक्त हैं।

किसी भाव का चित्रण करते समय कालिदास एक अनूठी शैली का उपयोग करते हैं। वे उसे स्पष्ट शब्दों में कहने की अपेक्षा व्यंजना-वृत्ति का आश्रय ले—उसकी ओर सूक्ष्म संकेत कर देना पर्याप्त समझते हैं—

एवं वादिनि देवर्षौ पार्श्वे पितुरधोमुखी।
लीलाकमलपत्राणि गणयामास पार्वती॥ कु० ६।८४

जब अंगिरा ऋषि गिरिराज हिमालय से शंकर के लिए पार्वती की मँगनी की प्रार्थना कर रहे थे, उस समय पास हो बैठी हुई पार्वती की मानसिक दशा का इसमें चित्रण है। इस श्लोक में एक भी अलंकार नहीं है, तथापि कवि ने कमल-पत्र की गिनती के वर्णन से पार्वती की सहज लज्जाशीलता, आन्तरिक प्रेम तथा आनन्दातिरेक के गोपन की प्रवृत्ति की बड़ी रुचिर एवं मार्मिक व्यंजना की है। जहाँ बाण और भवभूति किसी रमणीय कल्पना का अति-विस्तृत वर्णन करते हैं, वहाँ कालिदास कतिपय चुने हुए शब्दों में ही उसकी बाँकी झाँकी दिखा देते हैं। कालिदास का शब्द-लाघव उनकी कलात्मक अभिरुचि का परिचायक है। उनकी कवि-कल्पना नित्य-नूतन चित्रों की सृष्टि करने में निपुण है। उनकी रसमयी रुचिर रचनाओं पर 'क्षणे-क्षणे यन्नवतामुपैति तदेव रूपं रमणीयतायाः' वाली लोकोक्ति पूर्णतया चरितार्थ होती है।

कोमल एवं सुकुमार भावों की व्यंजना में कालिदास अद्वितीय हैं। इसीलिए 'प्रसन्नराघव' के कर्ता कालिदास को 'कविताकामिनी का विलास' कहते हैं। शृंगार-रस के सम्भोग एवं विप्रलम्भ, इन दोनों पक्षों का जैसा सूक्ष्म एवं मार्मिक उद्घाटन

---

1. लिप्ता मधुद्रवेणासन् यस्य निर्विवदा गिरः।
तेनेदं वर्त्म वैदर्भं कालिदासेन शोधितम्॥

कालिदास ने किया है, वैसा संसार के किसी और कवि ने किया होगा, इसमें सन्देह है। उनका करुण-रस भी कम मार्मिक नहीं। 'कुमारसम्भव' का रति-विलाप तथा 'रघुवंश' का अज-विलाप उनके करुण-रस के उत्कृष्ट उदाहरण हैं। पति के भस्मीभूत शरीर तो देखकर रति विलाप कर रही है—

गत एव न ते निवर्तते स सखा दीप इवानिलाहतः।
अहमेव दशेव पश्य मामविषह्यव्यसनेन धूमिताम्॥ कु० ४।३०

'हे वसन्त, तुम्हारे वे प्रिय सखा (कामदेव) हवा के झोंके से बुझे दीपक की भाँति, कभी न लौटने के लिए, चले गये और देखो, मैं उस बुझे दीपक की काली वत्ती के समान असह्य शोकान्धकार से आवृत बची हुई हूँ।' पत्नी के वियोग पर अज की कैसी दशा हो गई है—

विललाप स बाष्पगद्गदं सहजामप्यपहाय धीरताम्।
अभितप्तमयोऽपि मार्दवं भजते कैव कथा शरीरिषु॥ रघु० ८।४३

'अज अपना सहज धैर्य छोड़कर सिसकियों से अवरुद्ध हुई वाणी से फूट-फूटकर विलाप करने लगे। अधिक ताप से लोहा भी पिघल जाता है, फिर शरीरधारियों की तो बात ही क्या ?' इसके विपरीत नव-वधू के प्रेम का क्या ही मनोरम चित्र कवि ने खींचा है—

आत्मानमालोक्य च शोभामनमादर्शबिम्बे स्तिमितायताक्षी।
हरोपयाने त्वरिता बभूव स्त्रीणां प्रियालोकफलो हि वेषः॥ कु० ७।२२

'जब पार्वती ने अपने दीर्घ नेत्रों से दर्पण में अपना रमणीय रूप देखा तब वह शीघ्रता से शिव के समीप पहुँचने के लिए आतुर हो गईं, क्योंकि स्त्रियों के लावण्य की सफलता प्रियतम की स्नेहसिक्त दृष्टि में ही निहित है।' करुण एवं शृङ्गार, इन दोनों रसों की व्यंजना में कवि के पद्यों का नाद-सौंदर्य और सुकुमार वर्ण-विन्यास विशेष सहायक हुए हैं।

अलंकारों के प्रयोग में कवि ने अपनी सूक्ष्म मर्मज्ञता का परिचय दिया है। उनकी कविता अत्यधिक अथच अनावश्यक अलंकारों के भार से आक्रान्त कामिनी की भाँति मंद-मंथर गति से चलनेवाली नहीं है, अपितु 'स्फुटचन्द्रतारका विभावरी' की भाँति अपने सहज-सौन्दर्य से सहृदयों के चित्त को आकृष्ट करनेवाली है। उनके अनुप्रास उनकी काव्यधारा में सर्वत्र अप्रयास ही आ गये हैं, कहीं भी जबरदस्ती ठूँस-ठूँसकर नहीं बैठाये गये हैं, जैसे—'प्रजाः प्रजानाथ पितेवपासि', 'मायूरी मदयति-मार्जना मनांसि', 'निर्ममे निर्ममोऽर्थेषु' आदि। यमक के रस-भंग होने की आशंका रहती है, इसलिए कवि ने उसका क्वाचित् ही उपयोग किया है, जैसे 'अधाय बध्यस्य

शरं शरण्यः', 'मनुष्यवाचा मनुवंशकेतुम्'। श्लेष के अधिक प्रयोग से काव्य में क्लिष्टता या कृत्रिमता आ जाती है, अतः कवि ने उसका कम ही प्रयोग किया है। उन्होंने शब्दालङ्कारों की अपेक्षा अर्थालङ्कारों पर विशेष ध्यान दिया है। स्वभावोक्ति में वे सिद्धहस्त हैं। उनके शाब्दिक चित्र सजीव एवं स्वाभाविक हैं। उपमा, उत्प्रेक्षा, दृष्टांत, अर्थान्तरन्यास आदि अलंकारों के प्रयोग में उनकी बहुश्रुतता एवं व्यापक दृष्टि का परिचय मिलता है।

उपमा कालिदासस्य—कालिदास की उपमाओं की विलक्षणता तो विश्व-विख्यात है—'उपमा कालिदासस्य'। वास्तव में उनकी उपमाएँ अद्वितीय हैं। अनु-रूपता, सरसता तथा अपूर्वता की दृष्टि से वे बेजोड़ हैं।[1] नन्दिनी गाय राजा दिलीप और सुदक्षिणा के बीच वैसी ही शोभा पा रही है जैसी दिन और रात के मध्य में होने वाली रक्तवर्णा सन्ध्या—'दिनक्षपामध्यगतेव सन्ध्या'। पौर-स्त्रियाँ राजकुमार अतिथि का अपने द्वारा उसी प्रकार अनुसरण कर रही थीं, जिस प्रकार चमकते हुए तारोंवाली शरद्-ऋतु की रात्रियाँ ध्रुव-नक्षत्र का अनुगमन करती हैं—'शरत्प्रसन्नैर्ज्योतिर्भिवि-भावर्य इव ध्रुवम्।' रमणीय होने के साथ ही कालिदास की उपमाएँ यथार्थ हैं—स्वयंबर के समय इन्दुमती जिस राजा को छोड़ती जाती है, उसके चेहरे पर निराशा की ऐसी कालिमा छा जाती है जैसी राजमार्ग के उन महलों पर जिन्हें रात्रि के समय आगे बढ़नेवाली दीपशिखा पीछे छोड़ती चली जाती है। उपमाओं की विविधता भी दर्शनीय है। मदन-दाह के उपरांत शोक से व्याकुल रति की, पानी सूख जाने पर तालाब में अकेली बची शोभाहीन कमलिनी से, मूर्त उपमा दी गई है। शास्त्रीय उपमाएँ भी कई मिलती हैं—ब्राह्म सरोवर से निकलनेवाली सरयू सांख्य-शास्त्र के अव्यक्त मूल-प्रकृति से उत्पन्न होने वाले बुद्धि-तत्त्व की तरह है। नन्दिनी के पीछे चलनेवाले दिलीप की, श्रुति का अनुसरण करनेवाली स्मृति से, उपमा आध्यात्मिक है—'श्रुतेरिवार्थस्मृतिरन्वगच्छत्।' अमूर्त कल्पनाओं से भी कवि ने उपमाएँ ली हैं—माता की गोद को शोभित करनेवाले भरत की उपमा लक्ष्मी को शोभा बढ़ानेवाले विनय से दी गई है। व्यवहार और अनुभव से सूझी हुई उपमाएँ भी मिलती हैं—दुष्यन्त को सौंपी गई शकुन्तला सुपात्र शिष्य को दी गई विद्या के समान है। सभी उपमाएँ स्वा-भाविक और अपने-अपने प्रसंग के सर्वथा अनुकूल हैं—पेटू विदूषक चन्द्रमा को मक्खन का गोला समझता है।

सुन्दर उत्प्रेक्षाओं के उदाहरण 'मेघदूत' में भरे पड़े हैं। पके पीले आमों के

1. P. K. Gode : Psychological Study of Kalidasa's उपमा 's, Proceedings of the Ist Oriental Conf. 1919, Vol. II, p. 205.

वृक्षों से आच्छादित आम्रकूट पर्वत की चोटी पर जब काले मेघ छा जाते हैं, तब वह पर्वत ऐसा दिखाई पड़ता है मानो 'मध्ये श्यामः स्तन इव भुवः शेषविस्तारपांडुः' हो; अर्थात् वसुन्धरा के गौरवर्ण उन्नत उरोज के मध्य भाग में श्यामवर्ण में कुचाग्र शोभित हो रहा हो। इसी प्रकार कैलास पर्वत की शुभ्र धवल हिमाच्छादित चोटियाँ ऐसी शोभित हो रही हैं मानो भगवान् शंकर के प्रतिदिन अट्टहास की राशियाँ इकट्ठी हों। दृष्टान्त भी कवि का प्रिय अलङ्कार है—'सागरमुज्झित्वा क्व वा महानद्यवतरति', 'क इदानीं सहकारमुज्झित्वाऽतिमुक्तलतां पल्लवितां सहते'—दुष्यन्त-शकुन्तला के प्रेम को लक्ष्य में रखते हुए दृष्टांत बड़े ही अनुरूप हैं। अर्थान्तरन्यास में कवि का व्यावहारिक ज्ञान बड़े रसीले रूप में प्रकट हुआ है—'किमिव हि मधुराणां मंडनं नाकृतीनाम्', 'क्लेशः फलेन हि पुनर्नवतां विधत्ते', 'प्रियेषु सौभाग्यफला हि चारुता', 'न रत्नमन्विष्यति मृग्यते हि तत्'—इत्यादि।

अपनी अद्भुत कल्पना-शक्ति के कारण कालिदास अपने शब्द-चित्रों को बड़ी खूबी से खींच सके हैं। वे मानव-हृदय की कोमल भावनाओं के, उसकी उत्सुकता और विह्वलता के, उसके विविध भावावेशों के सच्चे पारखी थे। अन्तर्जगत् के साथ बाह्य जगत् के भी वे सूक्ष्म मर्मज्ञ थे। प्रकृति के गूढ़ रहस्यों का, उसके अनुपम दृश्यों का, सच्चा चित्र उनके काव्यों में सर्वत्र मिलेगा।

चरित्र-चित्रण में भी कालिदास अद्वितीय हैं। 'दीपशिखा' के तुल्य इन्दुमती, 'कृशांगयष्टि' सीता, 'संनतगात्री' पार्वती, 'तन्वी श्यामा' यक्षपत्नी, 'मनोज्ञा वल्कलेनापि तन्वी' शकुन्तला के जीते-जागते चित्र हमारे सामने उपस्थित हो जाते हैं। उनके पात्रों का व्यक्तित्व अपनापन लिए हुए है। वे हमारी कल्पना-नगरी में हजारों वर्षों से निवास करते हुए भी नित्य-नूतन एवं चिर-सुन्दर हैं। भारतीय साहित्य में उनका स्थान अमर हो गया है।

कालिदास की कृतियों में कहीं-कहीं अश्लीलता, च्युत-संस्कृति, औचित्य-भंग एवं रस-दोष की त्रुटियाँ पाई जा सकती हैं, पर 'एको हि दोषो गुणसन्निपाते निमज्जतीन्दोः किरणेष्विवाङ्कः' के अनुसार वे सर्वथा नगण्य एवं उपेक्षणीय हैं। प्रसाद की प्रचुरता, माधुर्य का समुचित सन्निवेश, भावों का सौष्ठव, अलङ्कारों की अपूर्वता एवं रमणीयता तथा भाषा का लालित्य—इन सब गुणों ने कालिदास की कविता को विश्ववन्द्य बना दिया है। कालिदास के विषय में किसी आलोचक की उक्ति है—

पुरा कवीनां गणनाप्रसंगे कनिष्ठिकाधिष्ठितकालिदासः।
अद्यापि तत्तुल्यकवेरभावादनामिका सार्थवती बभूव॥

'प्राचीन काल में कवियों की गणना करने का प्रसंग आने पर कालिदास का नाम सर्व-

प्रथम कनिष्ठिका अँगुली पर रखा गया। किन्तु कालिदास की बराबरी करनेवाले अन्य किसी कवि के न होने के कारण दूसरी अँगुली पर किसी का नाम पड़ा ही नहीं, इसीलिए उस अँगुली का नाम अनामिका पड़ा। आज भी कालिदास के समकक्ष कोई और कवि न होने के कारण उस अँगुली का 'अनामिका' नाम सर्वथा सार्थक हो रहा है।'

बाणभट्ट पूछते हैं कि कविवर कालिदास की आम्र-मंजरी के समान सरस मधुर सूक्तियों को सुनकर किसके हृदय में आनन्द का उद्रेक नहीं होता ?—

निर्गतासु न वा कस्य कालिदासस्य सूक्तिषु ।
प्रीतिर्मधुरसान्द्रासु मंजरीष्विव जायते ॥

प्रसिद्ध अलङ्कारिक आनन्दवर्धनाचार्य ने अपने 'ध्वन्यालोक' में एक स्थान पर कहा है—'अस्मिन्नति विचित्रकविपरम्परावाहिनि संसारे कालिदास-प्रभृतयो द्वित्राः पञ्चषा वा महाकवयः इति गण्यन्ते' अर्थात् इस संसार में अनेक कवि पैदा होते हैं, फिर भी उनमें से कालिदास के समान दो, तीन या अधिक-से-अधिक पाँच-छः व्यक्तियों को ही 'महाकवि' की उपाधि दी जा सकती है। पीयूषवर्ष जयदेव ने कालिदास को 'कविकुलगुरु' पद से विभूषित किया है। सोड्ढल ने 'रघुवंशकार' की प्रशंसा इस प्रकार की है—

ख्यातः कृती सोऽपि च कालिदासः शुद्धा सुधा स्वादुमती च यस्य ।
वाणीमिषाच्चण्डमरीचिगोत्रसिन्धोः परं पारमवाप कीर्तिः ॥

'धन्य हैं वे कवि कालिदास जिनकी कीर्ति उनकी कविता के समान ही निर्दोष, अमृत-तुल्य एवं मधुर है। जिस प्रकार उनकी वाणी सूर्यवंश का पूरा वर्णन कर सकी वैसे ही उनकी कीर्ति भी समुद्र के पार पहुँची है।' श्रीकृष्ण कवि अपने 'भरत-चरित' के आरम्भ में कालिदास की भाषा का इस तरह वर्णन करते हैं —

अस्पृष्टदोषा नलिनीव दृष्टा हारावलीव ग्रथिता गुणौघैः ।
प्रियाङ्कपालीव विमर्दहृद्या न कालिदासादपरस्य वाणी ॥

'कमलिनी की तरह अस्पृष्ट दोषवाली (रात में विकास न पानेवाली, दूसरे पक्ष में दोषरहित), मुक्ताहार की तरह गुणसमूहयुक्त (अनेक सूत्रोंवाली, दूसरे पक्ष में गुण-समुदाय से युक्त), प्रिया की गोद की तरह विमर्द से (संवाहन से, परीक्षण से) आह्लाद-कारक भाषा कालिदास के सिवा अन्य किसी कवि की नहीं है।' गोवर्धनाचार्य ने भी कालिदास की प्रशंसा करते हुए कहा है कि उनकी सूक्ति साभिप्राय, मधुर तथा कोमल रति-विलासिनी के कंठ-स्वर की तरह है, जो शिक्षा देते समय भी हमें आनन्द से विभोर कर देती है—

साकूतमधुरकोमलविलासिनीकण्ठकूजितप्राये ।
शिक्षासमयेऽपि मुदे रतिलीलाकालिदासोक्ति ॥

मम्मट का यह कथन कि कविता कान्ता के कोमल उपदेशों के समान शिक्षा देती है—'कान्तासम्मिततयोपदेशयुजे'—कालिदास की कविता पर पूर्णतया घटित होता है।

## अश्वघोष : सौन्दरनन्द और बुद्धचरित

संस्कृत के बौद्ध-कवियों में अश्वघोष का स्थान सबसे ऊँचा है। परम्परा के अनुसार ये ईसा की प्रथम शताब्दी में राजा कनिष्ठ (७८ ई०) के गुरु और आश्रित-कवि थे। इनका जन्म साकेत (अयोध्या) में हुआ था। इनकी माता का नाम सुवर्णाक्षी था। इनके महाकाव्यों में वेद और शास्त्रों की अनेक बातें मिलती हैं, जिनसे इनका एक सुशिक्षित ब्राह्मण-कुल में जन्म लेना सिद्ध होता है। बौद्ध-धर्म में दीक्षित होने पर अश्वघोष ने बौद्ध-धर्म के प्रचार में अपनी सारी शक्ति लगा दी। उन्होंने साधारण जनता को बौद्ध-धर्म के गूढ़ रहस्यों को काव्य की मधुर भाषा में समझाने का बीड़ा उठाया। दार्शनिक होने के साथ ही अश्वघोष एक उच्चकोटि के कवि तथा संगीतज्ञ भी थे।

पाश्चात्य विद्वानों ने अश्वघोष को ही संस्कृत का सर्वप्रथम महाकवि स्वीकार किया है। 'सौन्दरनन्द' उनका प्रथम महाकाव्य है। इसमें १८ सर्ग हैं। इसमें बुद्ध के उपदेश से उनके छोटे भाई नन्द अपनी प्रिय पत्नी सुन्दरी तथा सांसारिक सुखों को त्याग कर बौद्ध-धर्म की दीक्षा लेते हैं। किन्तु वास्तव में कवि का उद्देश्य रोचक काव्य-शैली द्वारा जनता को बौद्ध-धर्म के उच्च सिद्धान्तों को समझाना तथा ऐहिक भोगों का त्याग करवाकर पूर्ण वैराग्य को ओर उन्मुख करना था। इस काव्य की शैली शुद्ध वैदर्भी है। भाषा की सरलता, भावों की कोमलता तथा वर्णन की सजीवता दर्शनीय है। उदाहरण के लिए दो पद्य उद्धृत किये जाते हैं—

> तां सुन्दरीं चेन्न लभेत नन्दः सा वा निषेवेत न तं नतभ्रूः।
> द्वन्द्वं ध्रुवं तद्विकलं न शोभेतान्योन्यहीनाविव रात्रिचन्द्रौ॥ ४।७

इसमें सुन्दरी और नन्द के वियोग की तुलना रात्रि और चन्द्रमा के वियोग से की गई है।

> तं गौरवं बुद्धगतं चकर्ष भार्यानुरागः पुनराचकर्ष।
> सोऽनिश्चयात् नापि ययौ न तस्थौ तरंस्तरंगेष्विव राजहंसः॥ ४।४२

नन्द की अवस्था का क्या ही स्वाभाविक चित्रण है! 'एक ओर वे बुद्ध के उपदेशों से आकृष्ट हो रहे हैं तो दूसरी ओर उनका पत्नी-प्रेम उन्हें अपनी ओर खींच रहा है। इस अनिश्चय के कारण वे न तो वहाँ से जा सकते थे और न रुक ही सकते थे, ठीक वैसे ही जैसे कि नदी की धारा के विरुद्ध तैरता हुआ हंस न तो आगे ही बढ़ता है और न पीछे ही हट सकता है।'

'बुद्धचरित' उनका दूसरा महाकाव्य है। इसके २८ सर्गों में से केवल १७ सर्ग उपलब्ध होते हैं। पर सम्पूर्ण ग्रन्थ का एक चीनी अनुवाद (४०४ ई०) और एक तिब्बती अनुवाद (८०० ई०) अवश्य उपलब्ध होता है। उसमें गौतम बुद्ध के चरित्र का विस्तृत वर्णन है। भाषा-शैली अत्यन्त सरल तथा मधुर है। उपमाएँ बड़ी सुन्दर और रोचक हैं। स्थान-स्थान पर प्राकृतिक वर्णन अत्यन्त सजीव हैं। अश्वघोष की यह कृति सचमुच एक कलाकार की कृति है। कथा की उत्कृष्टता एवं उसके निर्वाह में कवि को पर्याप्त सफलता मिली है। कथा के प्रभाव में बीच-बीच में बौद्ध-धर्म के सिद्धान्तों का आकर्षक रूप से प्रतिपादन किया गया है। हाँ, कहीं-कहीं गूढ़ दार्शनिक तत्त्वों को काव्यरूप में प्रस्तुत करने के फलस्वरूप शैली में शिथिलता एवं दुरूहता आ गई है। नीचे दिए दो पद्यों में इनकी रचना-चातुरी का परिचय मिलेगा—

विबभौ करलग्नवेणुरन्या स्तनविस्रस्तसितांशुका शयना।
ऋजुषट्पदपंक्तिजुष्टपद्मा जलफेनप्रहसत्तटा नदीव॥

एक सोती हुई सुन्दरी का चित्र है। 'उसके हाथ एक वीणा पर पड़े हुए थे। उसका श्वेत अंचल उसके वक्षःस्थल से खिसक गया था। जान पड़ता था कि मानो वह एक ऐसी नदी है जिसकी फेनिल तरंगों से तट हास्य का प्रसार कर रहे हों तथा जिसकी कमल-श्रेणियों पर भ्रमरों की पंक्ति शोभित हो रही हो।' यशोधरा वन में गये अपने पति की चिन्ता कर रही है कि—

शुचौ शयित्वा शयने हिरण्मये प्रबोध्यमानो निशि तूर्यनिस्वनैः।
कथं बत स्वप्स्यति सोऽद्य मे व्रती पटैकदेशान्तरिते महीतले॥

राजसी वैभव में पले वे वनवास की कठोर यातनाओं को किस प्रकार सह सकेंगे।

ये अश्वघोष के ग्रन्थ निश्चय ही संस्कृत-काव्य के भूषण हैं। कालिदास के पूर्व के काव्य-ग्रन्थ जहाँ लोगों की अभिरुचि न प्राप्त कर सकने के कारण समय के प्रवाह में लुप्त हो गये, वहाँ अश्वघोष की कृतियाँ, सुरक्षित रहीं। उनके काव्य जनता के लिए अधिक हृदयग्राही सिद्ध हुए। उनके ग्रन्थ यह प्रमाणित करते हैं कि ईसा की प्रथम शताब्दी में संस्कृत काव्य का इतना विकास हो चुका था कि अश्वघोष जैसे बौद्ध-धर्म के आचार्य भी संस्कृत मे रचना करने के लिए बाध्य हुए। कुछ पाश्चात्य विद्वान् तो यहाँ तक कहते है कि कविकुलगुरु कालिदास ने भी अश्वघोष के भावों को अपनाया है। किन्तु आधुनिक भारतीय मत के अनुसार कालिदास का ही प्रभाव अश्वघोष पर पड़ा है। कथानक की सृष्टि, वर्णन-शैली, अलङ्कार-प्रयोग तथा छन्दों के चुनाव में अश्वघोष, कालिदास से अवश्य प्रभावित हुए हैं।

अश्वघोष के काव्यों की शैली शुद्ध वैदर्भी है। उनकी वर्णन-शैली स्वाभाविक

और प्रभावोत्पादक है। माधुर्य और प्रसाद गुणों से युक्त उनकी कविता धारा-प्रवाह से प्रवाहित होती है। रूखे-सूखे दार्शनिक तत्त्व मधुर भाषा में घरेलू परिचित दृष्टान्तों के द्वारा समझाये गये हैं। अतः वे अनायास ही हृदयंगम हो जाते हैं। युक्तियों की अपूर्वता, उपमाओं की अनुरूपता, उदाहरणों की अनुकूलता, भावों की सुन्दरता तथा भाषा की मधुरता—इन सब गुणों के कारण उनके काव्य आकर्षक और रोचक हुए हैं। मानव-मनोभावों का सूक्ष्म वर्णन उनके प्राकृतिक दृश्यों के चित्रण के समान ही मनोमुग्धकारी हुआ है। शृङ्गार के साथ करुण-रस का पुट होने के कारण उनकी कविता सहृदयों को अधिक आकृष्ट करती है, किन्तु उनके काव्यों में शान्त-रस प्रधान है। यद्यपि अश्वघोष की रचनाओं में कालिदास की-सी रोचकता और चारुता पाई जाती है तथापि उनमें वह निखरा हुआ वाग्विलास और प्रबन्ध की प्रौढ़ता नहीं पाई जाती। फिर भी कालिदास की अपेक्षा उनकी शैली अधिक सरल है। शब्दालंकारों के उपयुक्त प्रयोग से जो पद-लालित्य उत्पन्न हो जाता है, वह अश्वघोष की कृतियों में दृष्टिगोचर होता है।

## कालिदासोत्तर प्रमुख महाकाव्य

कालिदास तथा अश्वघोष के बाद जिन महाकाव्यों की रचना हुई उनका कथानक अधिकतर 'रामायण' अथवा 'महाभारत' से लिया गया है। इन काव्यों में शृङ्गार-रसात्मक वर्णन की ओर प्रवृत्ति बढ़ती गई। धीरे-धीरे भाषा ने अपनी सरलता छोड़कर क्लिष्ट शब्दों और दीर्घ समासों का आश्रय लिया। इनमे कालिदास और अश्वघोष की-सी सरलता और स्वाभाविकता की कमी है। इन उत्तरकालीन कवियों ने काव्य का उद्देश्य बाह्य शोभा–अलंकार, श्लेष-योजना एवं शब्द-विन्यास-चातुरी—तक ही सीमित कर दिया। अलंकार-कौशल का प्रदर्शन करना तथा व्याकरण आदि शास्त्रों के नियमों के पालन में अपनी निपुणता सिद्ध करना ही उनका प्रधान लक्ष्य हो गया। काव्य का विषय गौण हो गया तथा भाषा और शैली को अलंकृत करने की कला प्रधान हो गई। अलंकृत बृहत्त्रयी में भारवि का किरातार्जुनीय, माघ का शिशुपालवध और श्रीहर्ष का नैषध नामक तीन महाकाव्य हैं।

इन काव्यों के रचयिता प्रायः राजाओं के आश्रित हुआ करते थे। राजा स्वयं साहित्यिक रुचि के व्यक्ति होते थे और उनमें वास्तविक गुणों की परीक्षा करने की क्षमता होती थी। राजसभाओं के इस प्रभाव के कारण तत्कालीन संस्कृत महाकाव्यों पर राजकीय जीवन की—उसकी विलासिता तथा कृत्रिमता की—स्पष्ट छाप देख पड़ती है। भाव-प्रदर्शन का स्थान वैदग्ध्य-प्रदर्शन ने ले लिया, तथा कल्पना ने रस को आक्रान्त कर लिया।

राजकीय प्रभाव के साथ ही इन काव्यों पर दो अन्य शास्त्रों—काम-शास्त्र तथा अलङ्कार-शास्त्र—का भी पर्याप्त प्रभाव पड़ा। वात्स्यायन-कृत 'कामसूत्र' से कवियों को नायक और नायिका का आदर्श प्राप्त हुआ। नायक-नायिका के आहार-विहार, हाव-भाव, कटाक्ष-भ्रूविलास आदि समस्त शृङ्गारिक विषय कवि के लिए 'कामसूत्र' में प्रस्तुत हैं। अलङ्कार-शास्त्र ने काव्य-सम्बन्धी नियमों को निर्धारित किया।

महाकवि कालिदास ने अपनी लेखनी तथा कल्पना को कामशास्त्र और अलंकार-शास्त्र की संकीर्ण परिधि में नियन्त्रित नहीं रखा; दुनिया को अपनी आँखों से देखने का कार्य बन्द नहीं कर दिया। तभी उनकी कृतियाँ कलात्मक हैं और पाठक उनको पढ़ने में वैरस्य का कभी अनुभव नहीं करता। किन्तु उत्तरकालीन कृतियों में भावों का वह सुन्दर गुम्फन नहीं, स्वाभाविकता, सरसता तथा नवीनता नहीं। नियमों की शृङ्खला में आबद्ध होकर उनके रचयिता काव्य के प्रमुख प्रयोजन, रस की अभिव्यक्ति से पराङ्मुख हो गये। शास्त्रीय सिद्धान्त की प्रधानता ने इन परवर्ती कवियों को अपनी स्वतन्त्र उद्भावना शक्ति के प्रति अतिरिक्त सावधान बना दिया। उन्होंने शास्त्रीय मत को श्रेष्ठ और अन्तःप्रेरणा या स्वानुभूति को गौड़ मान लिया, इसीलिए स्वाधीन चिन्ता के प्रति एक अवज्ञा का भाव आ गया।

उपर्युक्त कारणों से कालिदास के अनन्तर रचे गये काव्यों में सच पूछिये तो सूक्तियाँ अधिक हैं, काव्य कम। 'जो उक्ति हृदय में कोई भाव जागरित कर दे या उसे प्रस्तुत वस्तु अथवा तथ्य की मार्मिक भावना से लीन कर दे वह तो है काव्य। जो उक्ति केवल कथन के ढंग के अनूठेपन, रचना-वैचित्र्य, चमत्कार, कवि के श्रम या निपुणता के विचार में ही प्रवृत्त करे वह है सूक्ति।'

## भारवि : किरातार्जुनीय

महाकाव्यकारों में कालिदास और अश्वघोष के बाद भारवि का नाम लिया जाता है। इनके समय का ज्ञान हमें बहिरंग प्रमाणों से मिलता है। भारवि के काव्य में कालिदास की रचनाओं का बहुत-कुछ अनुकरण है जिससे भारवि का कालिदास के बाद में होना सूचित होता है। माघ (७०० ई०) पर भारवि का प्रभाव स्पष्ट है। बाण (६५० ई०) अपने 'हर्षचरित' में भारवि का उल्लेख नहीं करते, अतः अनुमान होता है कि उनके समय में भारवि की विशेष प्रसिद्धि नहीं हुई थी। ऐहोल के ६३४ ई० के शिलालेख में चालुक्यवंशी राजा पुलकेशी द्वितीय की प्रशस्ति है। इसमें भारवि के नाम का स्पष्ट उल्लेख मिलता है—

**येनायोजि नवेश्म स्थिरमर्थविधौ विवेकिना जिनवेश्म।**
**स विजयतां रविकीर्तिः कविताश्रितकालिदासभारविकीर्तिः॥**

इस उल्लेख से पता चलता है कि भारवि का स्थितिकाल ६३४ ई० से पूर्व का है तथा उस समय वे दक्षिण भारत मे प्रसिद्ध हो चुके थे। अवन्तिसुन्दरी-कथा' के आधार पर भारवि दक्षिण भारत के रहनेवाले थे और पुलकेशी द्वितीय के अनुज विष्णुवर्धन के सभा-पंडित थे। कुछ विद्वानों ने भारवि को त्रावणकोर प्रदेश का निवासी सिद्ध किया है।[1] विष्णुवर्धन का शासनकाल ६१५ ई० के लगभग था। अतः भारवि का समय ६०० ई० के आस-पास होना चाहिए।

भारवि की कीर्ति उनके सुप्रसिद्ध महाकाव्य **'किरातार्जुनीय'** पर अवलम्बित है। उनका यही एकमात्र ग्रन्थ है। महाकाव्य में आलंकारिकों ने जिन-जिन वस्तुओं के वर्णन को आवश्यक माना है, उन सबका वर्णन इसमें है। 'किरातार्जुनीय' का कथानक 'महाभारत' के वनपर्व से लिया गया है। द्यूतक्रीडा में हारकर पांडव द्वैतवन में रहने लगे। उनका एक गुप्तचर आकर दुर्योधन के सुव्यवस्थित शासन का वर्णन करता है। इस पर भीम और द्रौपदी युधिष्ठिर को युद्ध के लिए उत्तेजित करते हैं; परन्तु धर्मराज ने प्रतिज्ञा तोड़कर समर छोड़ने की बात स्वीकार नहीं की। महर्षि वेदव्यास के परामर्श से अर्जुन पाशुपतास्त्र पाने के लिए इन्द्रकील पर्वत पर गये। उनकी कठोर तपस्या को सुरांगनाएँ भी भग न कर सकी। अन्त में अर्जुन ने किरातवेशधारी शिव से युद्ध करके उन्हें अपने बाहुबल और साहस से प्रसन्न किया तथा उनसे पाशुपत नामक दिव्यास्त्र प्राप्त किया। यही इस काव्य की कथा का सार है।

'किरातार्जुनीय' महाकाव्य ने अपने प्रशस्त गुणों के कारण संस्कृत साहित्य में विशिष्ट पद प्राप्त कर लिया है। संस्कृत महाकाव्यों की 'वृहत्त्रयी' (किरात, माघ और नैषध) में इसका प्रमुख स्थान है। समस्त संस्कृत साहित्य में 'किरातार्जुनीय' के समान दूसरा कोई ऐसा ओजःपूर्ण तथा उग्र काव्य नहीं मिलता। इसमें १८ सर्ग हैं। बीच के कई सर्गों में भारवि ने महाकाव्य के लक्षणानुसार ऋतु, पर्वत, सूर्यास्त, जल-क्रीड़ा आदि का वर्णन करके काव्य का बहुत विस्तार कर दिया है। अर्जुन की तपस्या, सुरांगना-बिहार, किरात-अर्जुन-युद्ध आदि के विशद वर्णन से उनकी अद्भुत वर्णन-शक्ति सिद्ध होती है। 'किरात' में प्रधान रस वीर है, जिसकी अभिव्यक्ति करने में कवि को अद्वितीय सफलता मिली है। शृंगार तथा अन्य रस गौण रूप से वर्णित हैं। 'किरात' का आरम्भ 'श्री' शब्द (श्रियः कुरूणामधिपस्य पालिनीम्) से होता है तथा प्रत्येक सर्ग के अन्तिम श्लोक में 'लक्ष्मी' शब्द का प्रयोग हुआ है।

भारवि का काव्य अपने 'अर्थ-गौरव' के लिए—अल्प शब्दों में विपुल अर्थ के

1. N. C. Chatterji: Home of Bharavi, Proceedings of Or. Conf. 1944.

वेश के लिए—प्रसिद्ध है—'भारवेरर्थगौरवम्' । कृष्णकवि ने ठीक ही कहा है—

प्रदेशवृत्त्यापि महान्तमर्थं प्रदर्शयन्ती रसमादधाना ।
सा भारवेः सत्पथदीपिकेव रम्या कृतिः कैरिव नोपजीव्या ॥

भारवि ने अपने काव्य को रुचिर अलंकारों से विभूषित करने में बड़ी कुशलता दिखाई है । चतुर्थ सर्ग में शरद् ऋतु का जो नैसर्गिक और हृदयग्राही वर्णन है, वैसा अन्यत्र मिलना दुर्लभ है । उपमा, श्लेष, यमक आदि अलंकारों का प्रयोग भी उचित मात्रा में किया गया है । चरित्र-चित्रण अतिशय प्रभावपूर्ण है । अपमान की ज्वाला से जलती हुई द्रौपदी, प्रचंड पराक्रमी भीम, शांतिमूर्ति युधिष्ठिर, अप्रतिम वीर अर्जुन आदि सभी प्रधान पात्र बड़ी सजीवता से चित्रित किये गये हैं । व्यास, गुप्तचर, दूत आदि गौण पात्र भी वास्तविक प्रतीत होते हैं । भारवि की काव्य-शैली के कुछ नमूने देखिये—

मुखैरसौ विद्रुमभंगलोहितैः शिखाः पिशंगीः कलमस्य बिभ्रती ।
शुकावलिर्व्यक्तशिरीषकोमला धनुः श्रियं गोत्रभिदोऽनुगच्छति ॥४।३६

शरद् का सुहावना समय है । 'शिरीष-पुष्प की भाँति कोमल हरे तोतों की पाँति मूँगे के टुकड़ों के समान लाल-लाल चोंचों में धान की पीली बालियों को लेकर आकाश में उड़ रही है । शुकों का हरा शरीर, उनकी लाल चोंचें, उन चोंचों में पीली बालियाँ—इन रंगों की मिलावट से प्रतीत होता है कि आकाश में इन्द्रधनुष उगा हो ।' कैसी नई एवं संश्लिष्ट रूपयोजनात्मक कल्पना है ! जल-क्रीड़ा करती हुई अप्सराओं का कैसा चारु चित्रण है—

तिरोहितान्तानि नितान्तमाकुलैरपां विगाहादलकैः प्रसारिभिः ।
ययुर्वधूनां वदनानि तुल्यतां द्विरेफवृन्दान्तरितैः सरोरुहैः ॥८।४७

'जल में अवगाहन करते समय उन दिव्य ललनाओं की दीर्घ केशराशि ने अस्त-व्यस्त हो जाने के कारण उनके मुख को ढक लिया । ऐसा प्रतीत होता था कि उनके वे मुख मानो भ्रमर-पंक्ति से आच्छादित कमल हों ।' भारवि ने दीर्घकाय समासों का प्रयोग नहीं किया है । दुर्योधन के प्रति लोगों की राजभक्ति का कैसा सुबोध वर्णन है—

महौजसो मानधना धनार्चिता धनुर्भृतः संयति लब्धकीर्तयः ।
न संहतास्तस्य न भेदवृत्तयः प्रियाणि वाञ्छन्त्यसुभिः समीहितुम् ॥१।१९

'तेजस्वी, स्वाभिमानी, ऐश्वर्यवान्, धनुर्धारी, रणशूर तथा राजभक्त योद्धा अपने प्राणों की बाजी लगाकर भी दुर्योधन का प्रिय कार्य करने के लिए उत्सुक हैं ।'

किन्तु भारवि किसी स्थान पर अनावश्यक अलंकारप्रियता का प्रदर्शन भी कर बैठते हैं । उदाहरणार्थ, चित्र-काव्य लिखने में अपना कौशल दिखाने के लिए उन्होंने एक समग्र सर्ग (पन्द्रहवाँ सर्ग) ही लिख डाला है । उसमें सर्वतोभद्र, यमक,

विलोम तथा अन्यान्य चित्र काव्य की शैली के नमूने पाये जाते हैं। भारवि ने एक ही अक्षर वाला भी एक श्लोक लिखा है जिससे एकमात्र 'न' व्यंजन वर्ण का ही प्रयोग हुआ है—

न नोननुन्नो नुन्नोनो नाना नानानना ननु ।
नुन्नोऽनुन्नो ननुन्नेनो नानेना नुन्ननुन्ननुम् ॥१५।१४

नीच मनुष्य द्वारा घायल किया जाने वाला पुरुष पुरुष नहीं और न वही पुरुष कहलाने योग्य है जो नीच मनुष्य को घायल करता है। यदि स्वामी को किसी प्रकार की क्षति न पहुँची तो घायल पुरुष भी वास्तव में अक्षत है। बुरी तरह से घायल मनुष्य को मार डालनेवाला भी अपराधी नहीं है।' एक ही अक्षर मे भारवि ने क्या ही अनूठे विचार भर दिए है! किन्तु साथ ही यह स्वीकार करना होगा कि इस प्रकार के चित्र-काव्य के प्रयोग से उनका काव्य कठिन-सा हो गया है। आरम्भ के तीन सर्ग विशेष कठिन है, इसलिए वे 'पाषाणत्रय' के नाम से प्रसिद्ध हैं। अतएव मल्लिनाथ ने भारवि के काव्य को नारिकेल फल के समान बतलाया है, जिसका वाह्य रूप रूक्ष तथा विषम है; पर अन्तर में काव्य का मधुर रस निहित है—

नारिकेलफलसंमितं वचो भारवेः सपदि तद्विभज्यते ।
स्वादयन्तु रसगर्भनिर्भरं सारमस्य रसिका यथेप्सितम् ॥

अंतिम चार सर्गों मे युद्ध-वर्णन के विस्तार के कारण कहीं-कहीं पुनरुक्ति दोष भी आ गया है। अप्सराओं की क्रीड़ा के वर्णन में तथा अर्जुन को मोहित करने के लिए उनके प्रयत्नों के वर्णन में भी यही दोष प्रवेश कर गया है।

इन त्रुटियों के होते हुए भी भारवि की कविता मे एक विचित्र चमत्कार है। उनका अर्थ-गाम्भीर्य पाठकों के हृदय को अपनी ओर बरबस खींच लेता है। संवादों की सहायता से कथानक को आगे बढ़ाने का उनका ढंग अनूठा है। 'किरातार्जुनीय' का अधिकांश भाग रोचक संवादों से भरा पड़ा है। भारवि नीति-शास्त्र, अलंकार-शास्त्र तथा व्याकरण-शास्त्र के पूर्ण पंडित थे। क्षेमेन्द्र ने उनके वंशस्थवृत्त की बड़ी प्रशंसा की है।[1] उनके पूरे काव्य में नीति-विषयक सूक्तियाँ भरी पड़ी हैं—'वरं विरोधोऽपि समं महात्मभिः', 'न वंचनीयाः प्रभवोऽनुजीविभिः', 'हितं मनोहारि च दुर्लभं वचः', 'सहसा विदधीत न क्रियामविवेकः परमापदां पदम्', 'सुदुर्लभा सर्व-मनोरमा गिरः', 'गुरुतां नयन्ति हि गुणाः न संहतिः', 'गुणाः प्रियत्वेऽधिकृता न संस्तवः' इत्यादि। राजनीति का भी विशिष्ट वर्णन 'किरातार्जुनीय' में उपलब्ध होता है। द्वितीय सर्ग में भीम और युधिष्ठिर का संवाद राजनीति के गूढ़ तत्त्वों से भरा पड़ा है। युधिष्ठिर भीम के भाषण की प्रशंसा करते हैं—

---

१. वृत्तच्छत्रस्य सा कापि वंशस्थस्य विचित्रता ।
प्रतिभा भारवेर्येन सच्छायेनाधिकीकृता ॥

**स्फुटता न पदैरपाकृता न च स्वीकृतमर्थगौरवम् ।**
**रचिता पृथगर्थता गिरां न च सामर्थ्यमपोहितं क्वचित् ।।**२।२७

ये ही शब्द भारवि की कविता के विषय में भी अक्षरशः चरितार्थ होते है ।

'किरातार्जुनीय' कहीं-कहीं काव्यमय होने की अपेक्षा पांडित्यपूर्ण भले ही हो, पर हमारे लिए तो वह साहित्य-सौन्दर्य का आगार ही है तथा कालिदास और अश्वघोष के काव्यों के पश्चात् आदरणीय स्थान पाने के सर्वथा योग्य है। उसमें अर्थ-गाम्भीर्य के साथ रुचिर एवं परिष्कृत पदावली का प्रयोग मणिकांचन-संयोग का आदर्श उपस्थित करता है।

महाकाव्यों के इतिहास में भारवि अलंकृत काव्य-शैली के प्रवर्तक माने जाते हैं। काव्य को अलंकारों, प्राकृतिक वर्णनों तथा शाब्दिक चमत्कारों से भूषित करने की पद्धति के सर्वप्रथम दर्शन 'किरातार्जुनीय' में ही होते है। कथानक लघु होने पर भी कवि उसमें चमत्कार, कमनीयता और व्यापकता का समावेश कर देता है। इस अलंकृत वर्णन-शैली का अनुसरण भारवि के परवर्ती कवियों ने बहुलता से किया है।

## भट्टि : भट्टिकाव्य

'रावणवध' अथवा '**भट्टिकाव्य**' के लेखक भट्टि के कथनानुसार इस महाकाव्य की रचना श्रीधरसेन के राज्यकाल में सौराष्ट्र की वलभी नगरी मे हुई; पर शिलालेखों में इस नाम के चार राजाओं का उल्लेख पाया जाता है। प्रथम श्रीधरसेन का काल ५०२ ई० है और अंतिम राजा का ६४१ ई० है। श्रीधरसेन द्वितीय के ६१० ई० के शिलालेख में किसी भट्टि नामक विद्वान् को कुछ भूमि देने का उल्लेख है। अतएव भट्टि का समय ईसा की छठी शताब्दी का उत्तरार्ध तथा सातवीं शताब्दी का आरम्भ सिद्ध होता है।

'**भट्टिकाव्य**' में २२ सर्ग और १,६२४ श्लोक हैं। इसमें विश्वामित्र के साथ राम और लक्ष्मण के जाने की घटना से आरम्भ करके 'रामायण' की कथा वर्णित है। पर भट्टि का मुख्य लक्ष्य रामकथा-वर्णन के साथ व्याकरण के जटिल नियमों का उदाहरण भी उपस्थित करना था। इस प्रकार यह एक 'शास्त्र-काव्य' है। व्याकरण जाननेवालों के लिए यह ग्रन्थ दीपक की भाँति है, पर व्याकरण न जाननेवालों के लिए यह उसी प्रकार है जैसे अंधे के हाथ में दर्पण—

**दीपतुल्यः प्रबन्धोऽयं शब्दलक्षणचक्षुषाम् ।**
**हस्तादर्श इवान्धानां भवेद् व्याकरणादृते ।।**२२।२३

भट्टि अपने समय के अलंकार-शास्त्र से पूर्ण परिचित हैं। उनके काव्य में शब्दालंकार और अर्थालंकार दोनों का खूब प्रयोग हुआ है। एक सुन्दर यमकावली देखिये—

**न गजा नगजा दयिता दयिता विगतं विगतं ललितं ललितम् ।**
**प्रमदा प्रमदामहता महतामरणं मरणं समयात् समयात् ।**

आग से जलती हुई लंका का वर्णन है। 'पर्वतों में उत्पन्न होने वाले इन प्यारे हाथियों की रक्षा कोई भी नहीं कर रहा है। ये विशालकाय हाथी अग्नि में भस्म हो रहे हैं। पक्षियों का आनन्द-खेल अब नष्ट हो गया। प्यारी वस्तुयें पीड़ित देख पड़ती हैं। स्त्रियों का मद अब नष्ट हो गया है तथा वे आम ( रोग ) से पीड़ित हैं। बिना युद्ध के ही बड़े-बड़े योद्धाओं का मरण-काल आ पहुँचा है।' पद्य का चमत्कार दर्शनीय है।

कुछ आलोचकों ने भट्टिकाव्य पर कृत्रिमता और आडम्बर की अधिकता का दोषारोपण किया है। पर उनके काव्य के विशेष प्रयोजन को ध्यान में रखते हुए यह कहना अनुचित न होगा कि उसमें वास्तविक काव्य के गुणों की कमी नहीं। पहले तो उन्हें व्याकरण के जटिल से जटिल नियमों के उदाहरण उपस्थित करने थे और दूसरे अपने काव्य से सर्वजनविदित कथानक में मौलिकता का सन्निवेश करना था। इसमें संदेह नहीं कि इन उभय उद्देश्यों का एक साथ निर्वाह करना किसी भी कवि के लिए नितान्त कठिन कार्य है। इस कठिनाई के रहते हुए भी भट्टि ने २२ सर्गों का जो विपुलकाय महाकाव्य प्रस्तुत किया है, उसमें रोचकता, मधुरता और काव्योचित सरसता का अभाव नहीं है। उनके प्रभावशाली संवाद, प्राकृतिक दृश्यों के मनोरम चित्रण, प्रौढ़ व्यंजना-प्रणाली तथा वस्तु-वर्णन उत्कृष्ट कोटि के हैं। उनके वस्तु-विन्यास में प्रबन्धात्मक प्रौढ़ता की न्यूनता होते हुए भी उनकी भाषा में प्रसाद और प्रांजलता है—

न तज्जलं यन्न सुचारुपङ्कजं न पङ्कजं तद्यदलीनषट्पदम्।
न षट्पदोऽसौ न जुगुञ्ज यः कलं न गुंजितं तन्न जहार यन्मनः ॥२।१९

'इस सुहावनी शरद् ऋतु में ऐसा कोई सरोवर नहीं है, जिसमें सुन्दर कमल न खिले हों। ऐसा कोई कमल नहीं जिस पर भ्रमर न बैठे हों। ऐसा कोई भौंरा नहीं जो गूँज न रहा हो और ऐसी कोई गुञ्जार नहीं जो मन को हर न लेती हो।' एकावली अलंकार का कैसा सुन्दर उदाहरण है।

निशातुषारैर्नयनाम्बुकल्पैः पत्रान्तपर्यागलदच्छबिन्दुः।
उपारुरोदेव नदत्पतंगः कुमुद्वतीं तीरतरुर्दिनादौ ॥२।४

'प्रभात का आरम्भ होते ही चन्द्रमा के अस्त हो जाने पर बेचारी कुमुदिनी संकुचित हो गई है। उसकी दुःखद अवस्था अचेतन जड़ या वृक्ष को भी रुला रही है। वृक्ष की आँखें उनकी कोमल पत्तियाँ हैं। उनकी कोरों से टपकती ओस की बूंदें आँसुओं की तरह मालूम होती हैं। चहकती हुई चिड़ियों की आवाज मानो वृक्ष के रोने का स्वर है। इस प्रकार यह तीरस्थ वृक्ष पक्षियों के कलरव के व्याज से मानो कुमुदिनी की दयनीय दशा पर करुण क्रन्दन कर रहा है।'

## कुमारदास : जानकीहरण

कुमारदास-रचित 'जानकीहरण' भी संस्कृत का एक अनति-प्रसिद्ध महाकाव्य

है। सिंहल की जनश्रुति के अनुसार कुमारदास ५१७-५२६ ई० तक वहाँ के राजा थे। इतना तो निश्चित है कि कुमारदास-कृत 'जानकीहरण' पर कालिदास की कृतियों का प्रत्यक्ष प्रभाव पड़ा है। 'जानकीहरण' में कई स्थलों पर कालिदास के रघुवंश की स्पष्ट छाप देख पड़ती है। एक ओर तो कुमारदास पाणिनीय व्याकरण की प्रसिद्ध टीका 'काशिकावृत्ति' (६५० ई०) से अपना परिचय प्रकट करते हैं, दूसरी ओर वामन (८०० ई०) ने अपने ग्रन्थ में इनके 'जानकीहरण' के उद्धरण दिये हैं। अतः उनका स्थितिकाल ६५० से ७५० के बीच माना जा सकता है।

'जानकीहरण' से २५ सर्गों में केवल १५ सर्ग उपलब्ध हैं। इसमें चिरपरिचित रामायण की कथा वर्णित है। फिर भी कुमारदास ने इस पुरानी कथा को नवीन कलेवर प्रदान करने का प्रयास किया है। मौलिकता अधिक न रहते हुए भी उनकी वर्णन-शैली सुन्दर है। कालिदास की भाँति वे वैदर्भी-रीति का अनुसरण करते हैं। अनुप्रास कवि का प्रिय अलंकार है। प्रसाद और सुकुमारता कुमारदास की कृति के विशेष गुण हैं। शब्द-सौष्ठव तथा छन्दों के नाद-सौन्दर्य के कारण इनकी कविता में अपूर्व माधुर्य का संचार हुआ है। उदाहरण के लिए उनके दो पद्य नीचे दिये जाते हैं। प्रेम की शिथिलता का वर्णन देखिये—

तस्य हस्तमबला व्यपोहितुं मेखलागुणसमीपसंगिनम् ।
मन्दशक्तिररतिं न्यवेदयल्लोलनेत्रगलितेन वारिणा ॥

शिशिर के उपरान्त वसन्त-ऋतु में रात छोटी क्यों होने लगती है तथा दिन बड़ा हो जाता है, इस पर कवि कुमारदास की कल्पना देखिये—

प्रालेयकालप्रियविप्रयोगग्लानेव रात्रिः क्षयमाससाद ।
जगाम मन्दं दिवसो वसन्तक्रूरातपश्रान्त इव क्रमेण ॥

'अपने प्रियतम शिशिर के वियोग से दुखी होकर बेचारी रात्रि क्रमशः क्षीण होती जा रही है। उधर वसन्त की कठोर धूप से थककर दिन भी अब रुक-रुककर चलने लगा।' राजशेखर (९०० ई०) ने कुमारदास की प्रशंसा इस प्रकार की है—

जानकीहरणं कर्तुं रघुवंशे स्थिते सति ।
कविः कुमारदासश्च रावणश्च यदि क्षमः ॥

'रघुवंश के मौजूद रहते जानकीहरण करने की क्षमता या तो रावण में थी या कवि कुमारदास में।'

## माघ : शिशुपालवध

सुप्रसिद्ध महाकाव्य 'शिशुपालवध' के रचयिता माघ अपने विषय में केवल यही कहते हैं कि उनके पिता दत्तक सर्वाश्रय थे और उनके पितामह सुप्रभदेव वर्मलात नामक राजा के मन्त्री थे। माघ के समय-निरूपण में बड़ा मतभेद है। कोई उन्हें

सातवीं शताब्दी के उत्तरार्ध में मानता है तो कोई आठवीं शताब्दी के मध्य में। नीचे दिये प्रमाणों के अनुसार पहला समय अधिक समीचीन जान पड़ता है।

माघ के समय की नीचे की सीमा बहिरंग प्रमाणों के आधार पर निर्धारित होती है। सोमदेव अपने 'यशस्तिलकचम्पू' (९५९ ई०) में माघ का उल्लेख करते हैं। श्री आनन्दवर्धन (८५० ई०) ने अपने 'ध्वन्यालोक' में 'शिशुपालवध' के दो श्लोकों (३।५३, ५।२६) को उदाहरण रूप में उद्धृत किया है। इसके पहले, राष्ट्रकूटों के राजा नृपतुंग (८१४ ई०) ने अपने कन्नड़ी भाषा के ग्रन्थ 'कविराजमार्ग' में माघ को कालिदास का समकक्ष स्वीकार किया है। इससे यह स्पष्ट है कि नृपतुंग के समय में, अर्थात् नवीं शताब्दी के पूर्वार्ध में, माघ ने साहित्य-जगत् में प्रतिष्ठित पद प्राप्त कर लिया था। अतएव यह निश्चित है कि माघ का आविर्भाव-काल ८०० ई० के बाद का नहीं हो सकता।

६२५ ई० के एक शिलालेख के आधार पर माघ का समय लगभग १०० वर्ष पूर्व का सिद्ध होता है। यह शिलालेख वर्मलात राजा का है, जो माघ के पितामह सुप्रभदेव के आश्रयदाता थे। अतः सुप्रभदेव का समय ६२५ ई० के आसपास का था और उनके पौत्र माघ का समय ६५०—७०० ई० तक रहा होगा।

माघ का समय निर्धारित करने के लिए एक महत्त्वपूर्ण अन्तरंग प्रमाण मिलता है। वह 'शिशुपालवध' के द्वितीय सर्ग का नीचे लिखा श्लोक है, जिसमें श्लेष के द्वारा राजनीति की समता शब्द-विद्या (व्याकरणशास्त्र) से की गई है

अनुत्सूत्रपदन्यासा सद्वृत्तिः सन्निबन्धना।
शब्दविद्येव नो भाति राजनीतिरपस्पशा ॥२।११२

इस श्लोक में 'काशिकावृत्ति' और 'न्यास' नामक दो व्याकरण-ग्रन्थों की ओर स्पष्ट संकेत किया गया है। मल्लिनाथ और वल्लभदेव दोनों टीकाकारों ने इस संकेत का स्पष्ट उल्लेख किया है। 'काशिकावृत्ति' की रचना वामन और जयादित्य ने ६५० ई० में की थी। अतः यह निश्चित है कि माघ इस समय के बाद ही हुए होंगे। किन्तु उक्त श्लोक में 'न्यास' शब्द से जिस ग्रन्थ-विशेष की ओर संकेत है, इस विषय में विद्वानों में मतभेद है। पाठक[1] महोदय का कहना है कि उक्त 'न्यास' से अभिप्राय 'काशिकावृत्ति' को जिनेन्द्रबुद्धि-रचित 'न्यास' नामक टीका से है, जिसकी रचना लगभग ७०० ई० में हुई। उनके मतानुसार माघ का समय इस आधार पर ७५० ई० के आसपास सिद्ध होता है। पर यह कहना उचित नहीं है कि माघ उक्त श्लोक में जिनेन्द्रबुद्धि के ही 'न्यास' ग्रन्थ की ओर संकेत कर रहे हैं। जिनेन्द्रबुद्धि के पहले भी 'न्यास'

१. Ind. Ant 1912, p. 235 and JBBRAS, Vol. 23, p. 18.

नामक ग्रन्थों की रचना हो चुकी थी। काणे[1] महोदय ने दिखाया है कि बाण (६२० ई०) ने अपने 'हर्षचरित' में 'न्यास' का उल्लेख किया है (कृतगुरुपदन्यासा लोक इव व्याकरणेऽपि)। सम्भव है कि बाण के समान माघ ने भी इसी 'न्यास' की ओर संकेत किया हो, न कि जिनेन्द्रबुद्धि के 'न्यास' की ओर। अतः माघ का समय जिनेन्द्रबुद्धि (७०० ई०) के पीछे नहीं माना जा सकता और सम्भवतः वे सातवीं शताब्दी के उत्तरार्ध में ही हुए थे।

माघ के महाकाव्य की गणना बृहत्त्रयी' में होती है। 'शिशुपालवध' को छोड़ कर माघ की किसी अन्य रचना का अभी तक पता नहीं लगा है। सूक्ति-संग्रहों में अवश्य कोई एक ऐसे पद्य[2] माघ के नाम से दिये गये हैं, जो 'शिशुपालवध' मे नहीं मिलते। सम्भव है कि माघ की और भी कोई रचना रही हो जो अब उपलब्ध नही होती।

माघ का आदर्श भारवि-कृत 'किरातार्जुनीय' था, यह बात दोनों ग्रन्थों की पारस्परिक तुलना करने से स्पष्ट विदित हो जाती है—

(१) दोनों महाकाव्यों की मुख्य कथा महाभारत से ली गई है। (२) दोनों ग्रन्थों का आरम्भ 'श्री' शब्द से होता है। 'किरात' के आरम्भ में 'श्रियः कुरूणामधिपस्य पालिनीम्' है तो माघ के प्रारंभ में 'श्रियः पतिः श्रीमति शासतु जगत्' है। (३) दोनों के प्रथम सर्ग में संदेश-कथन है, 'किरात' में वनेचर के द्वारा युधिष्ठिर के प्रति, माघ में नारद के द्वारा श्रीकृष्ण के प्रति। (४) 'किरात' के द्वितीय सर्ग में युधिष्ठिर, भीम और द्रौपदी के बीच राजनीति-विषयक संवाद होता है तो 'शिशुपालवध' के द्वितीय सर्ग में बलराम, श्रीकृष्ण और उद्धव के बीच इसी सर्ग पर परामर्श होता है। (५) 'किरात' में महर्षि वेदव्यास पांडवों को मार्ग सुझाते है तो माघ में देवर्षि नारद ऐसा ही उपदेश करते हैं। (६) 'किरात' में अर्जुन इन्द्रकील पर्वत पर तपस्या करने के लिए जाते हैं तो माघ में श्रीकृष्ण रैवतक के समीप ठहरते हैं। (७) 'किरात' में यदि हिमालय का यमकालंकारों के द्वारा वर्णन हुआ है तो माघ में इसी प्रकार रैवतक का वर्णन है। (८) दोनों में अप्सराओं के विहार का चारू-चित्रण है। (९) 'किरात' में किरातवेशधारी शिव, अर्जुन का अपमान करने के लिए दूत भेजते हैं तो माघ में शिशुपाल, श्रीकृष्ण का अनादर करने के लिए दूत भेजता है। (१०) 'किरात' के १३वें तथा १४वें सर्ग में अर्जुन तथा किरातरूपधारी शिव में वाद-विवाद हुआ है तो माघ में १६वें सर्ग में ऐसा ही विवाद शिशुपाल के दूत और सात्यकि में हुआ है। (११) 'किरात' में १५वें और माघ के ११वें सर्ग में चित्र-बन्धों

१. History of Alankara Literature, p. 36.

२. **बुभुक्षितैः व्याकरणं न भुज्यते न पीयते काव्यरसः पिपासितैः।**
**न विद्यया केनचिदुद्धृतं कुलं हिरण्यमेवार्जय निष्फलाः कलाः॥**
**(औचित्यविचारचर्चा)**

द्वारा युद्ध वर्णन है। (१२) दोनों में संध्याकाल, रात्रि, चन्द्रोदय, ऋतुओं एवं यात्रा का यथास्थान वर्णन हुआ है। (१३) भारवि ने 'किरात' में प्रत्येक सर्ग के अन्तिम पद्य में 'लक्ष्मी' शब्द का प्रयोग किया है तो माघ ने भी इसी प्रकार अपने काव्य के सर्गान्त पद्यों में 'श्री' का प्रयोग किया है। (१४) दोनों के वर्णन-क्रम में भी समानता है। (१५) दोनों काव्यों में द्वन्द्व-युद्ध के पूर्व विपक्षियों की सेनाओं में संघर्ष होता है।

शिशुपालवध में २० सर्ग और १,६५० श्लोक हैं। उसकी कथा का सार इस प्रकार है। देवर्षि नारद इन्द्र की ओर से श्रीकृष्ण को देवताओं के विरोधी शिशुपाल का नाश करने के लिए प्रेरित करते हैं। बलराम तुरन्त युद्ध छेड़ने का परामर्श देते हैं और उद्धव युधिष्ठिर के राजसूय यज्ञ में जाने का। श्रीकृष्ण अपनी सेना के साथ इन्द्रप्रस्थ के लिए प्रस्थान करते हैं। मार्ग में उनका सारथी दारुक रैवतक पर्वत का वर्णन करता है। रात्रि हो जाने पर सेना पड़ाव डाल देती है। यादव लोग अपनी स्त्रियों के साथ जल-क्रीड़ा और वनविहार में मग्न हो जाते हैं। सूर्योदय होने पर सेना-सहित यमुना पार करके श्रीकृष्ण इन्द्रप्रस्थ पहुँचते हैं। युधिष्ठिर उनकी अग्रिम पूजा करके उन्हें सम्मानित करते हैं। शिशुपाल इसका विरोध करता है और लड़ाई के लिए सेना तैयार करता है। अपने दूत द्वारा दर्पपूर्ण संदेश भेजकर शिशुपाल युद्ध को अवश्यंभावी बना देता है। दोनों सेनाओं मे युद्ध होता है। अन्त में श्रीकृष्ण सुदर्शनचक्र से शिशुपाल का सिर काट डालते है, और उसका तेज उनमें लीन हो जाता है।

**माघे सन्ति त्रयो गुणाः**—माघ वास्तव में उच्च कोटि के कवि हैं। उनका सारा काव्य प्रौढ़ उदात्त शैली का उत्कृष्ट उदाहरण है। प्रत्येक वर्णन, प्रत्येक भाव साधारण शब्दों में न होकर अलंकारों में विभूषित भाषा में प्रगट किया गया है। इस कारण संपूर्ण काव्य आदि से अन्त तक अत्यन्त प्रभावोत्पादक हो गया है। शैली की असाधारणता सर्वत्र झलकती है। प्रत्येक सर्ग में ओजोगुणमयी कविता का विकास दिखाई पड़ता है। प्रायः प्रत्येक सर्ग में कुछ ऐसे पद्य हैं जो वर्णन-सौंदर्य, भाव-सौष्ठव अथवा विचार-गाम्भीर्य की दृष्टियों से अद्वितीय कहे जा सकते हैं।

माघ-काव्य के वर्णन बड़े सजीव एवं सालंकार हैं। माघ की प्रकृति-पर्यवेक्षण-शक्ति अद्भुत एवं प्रभावपूर्ण है। उनके प्रकृति के शब्द-चित्र बड़े ही मनोरम हैं। रैवतक पर्वत को क्या ही विशाल हाथी का रूप दिया गया है—

**उदयति विततोर्ध्वरश्मिरज्जावहिमरुचौ हिमधाम्नि याति चास्तम्।**
**वहति गिरिरयं विलम्बिघंटाद्वयपरिवारितवारणेन्द्रलीलाम्** ॥४।१०

रैवतक पर्वत की प्रातःकालीन सुषमा का यह वर्णन है। 'ऊपर फैली हुई रज्जुरूपी किरणों से युक्त सूर्य एक ओर उदय हो रहा है और दूसरी ओर चन्द्रमा अस्त होने

जा रहा है। जान पड़ता है कि यह रैवतक उस गजेन्द्र की शोभा धारण कर रहा है, जिसके दोनों ओर दो उज्ज्वल घंटे लटक रहे हों।' इसी कल्पना के कारण माघ को घंटा-माघ कहा गया है।। एक और कल्पना की बहार देखिये—

उदयशिखरिशृङ्गप्रांगणेष्वेव रिंगन्
सकमलमुखहासं वीक्षितः पद्मिनीभिः।
विततमृदुकराग्रः शब्दयन्त्या वयोभिः
परिपतति दिवोऽङ्के हेलया बालसूर्यः ॥११।४७

'जैसे कोई बालक आँगन में खेल रहा है, स्नेहशील मा उसे पुकार रही है और वह हँसते हुए अपने कोमल हाथ फैलाकर उसकी गोद में जा गिरता है, उसी प्रकार यह बालसूर्य उदयाचल के शिखर-रूपी आँगन में थिरकता हुआ, खिले कमलमुखों से हँसती हुई पद्मिनियों के देखते-देखते अपने कोमल करों (किरणों) को फैलाकर, पक्षियों के कलरव के व्याज से पुकारती हुई अपनी आकाश-रूपी माता की गोद में लीलापूर्वक उचक रहा है।'

माघ के संवाद बड़े ही सरल एवं ओजपूर्ण होते हैं। किस कटुता तथा ओजस्विता के साथ शिशुपाल, श्रीकृष्ण को सर्वप्रथम सम्मानित करने के कारण, युधिष्ठिर से अपना विरोध प्रदर्शित कर रहा है—

अनृतां गिरं न गदसीति जगति पटहैर्विघुष्यते।
निन्द्यमथ च हरिमर्चयतः तव कर्मणैव विकसत्यसत्यता ॥१५।१६

'डंके की चोट से संसार में घोषणा की जाती है कि तुम असत्य भाषण नहीं करते, पर इस निन्दनीय कृष्ण की पूजा नवीनता अपने असत्याचरण का खुला विज्ञापन कर रहे हो।'

माघ की कविता की सरसता, अलङ्कारों की नवीनता, श्लेष की उपयुक्तता तथा चित्रालंकारों की विचित्रता दर्शनीय है। माघ ने अपने काव्य में स्थान-स्थान पर मुग्धकारिणी स्वभावोक्ति, अतिशयोक्ति, उपमा, रूपक, उत्प्रेक्षा, दृष्टान्त आदि का समुचित सन्निवेश किया है। रैवतक पर्वत के वर्णन में कैसी सुन्दर उत्प्रेक्षा व्यवहृत हुई है—

अपशंकमंकपरिवर्तनोचिताश्चलिताः पुरः पतिमुपेतुमात्मजाः।
अनुरोदितीव करुणेन पत्रिणां विरुतेन वत्सलतयैष निम्नगाः ॥४।४

कन्या की बिदाई का करुण दृश्य है। 'रैवतक पर्वत की कन्याएँ (नदियाँ) जो अपने पिता की गोद में निःशंक भाव से लोटती थीं, आज पति-समागम (सागर-मिलन) के लिए जा रही हैं। पिता का स्नेहमय हृदय कन्याओं का वियोग देखकर पक्षियों के कलरव के रूप में क्रन्दन कर रहा है।' अनुरूप दृष्टान्त देने में भी माघ कुशल हैं—

प्रतिवाचमदत्त केशवः शपमानाय न चेदिभूभुजे ।
अनुहुङ्कुरुते घनध्वनिं न हि गोमायुरुतानि केसरी ॥१३।२५

'जिस समय शिशुपाल श्रीकृष्ण को गालियाँ सुना रहा था, उस समय श्रीकृष्ण ने कुछ भी उत्तर नहीं दिया । सिंह मेघों का गर्जन सुनकर ही हुंकार करता है, शृगालों का रुदन सुनकर नहीं ।'

माघ की उपमाएँ भी रोचक हुई हैं । प्रातःकाल की चहकती चिड़ियों की कलरव घड़े को जल में डुबाने के समय होनेवाले कुल-कुल शब्द के समान है । प्रभात-बेला में गृहों के दीपों की मन्द कान्तिवाली शिखा ऊँघते हुए गृहों के नेत्रों के समान है । शिशुपाल की सेना का श्रीकृष्ण की सेना से भिड़ना वैसा ही है जैसे नदियों के जल का महासागर की गगनचुम्बी ऊर्मियों से टकराना ।

अनुप्रासों में माघ का पद-लालित्य रमणीय है—

मधुरया मधुबोधितमाधवीमधुसमृद्धिसमेधितमेधया ।
मधुकराङ्गनया मुहुरुन्मदध्वनिभृता निभृताक्षरमुज्जगे ॥६।२०

माघ के शृंगारिक पदों का स्निग्धता अतिशय मुग्धकारिणी है—

यां यां प्रियः प्रैक्षत कातराक्षी सा सा ह्रिया नम्रमुखी बभूव ।
निःशङ्कमन्याः सममाहितेर्ष्यास्तत्रान्तरे जघ्नुरमुं कटाक्षैः ॥३।१६

'जिस-जिस प्रिया को प्रियतम ( श्रीकृष्ण ) ने देखा. उसने लज्जा से अपना मुँह नीचा कर लिया । इस प्रकार दूसरी युवतियों ने उस प्रियतम को ईर्ष्यावश निर्भय होकर, एक साथ अपने नयन-बाणों से घायल कर दिया ।'

विपुलेन सागरशयस्य कुक्षिणा भुवनानि यस्य पपिरे युगक्षये ।
मदविभ्रमासकलया पपे पुनः पुरस्त्रियैकतमयैकया दृशा ॥१३।४०

'प्रलय के समय जिस कृष्ण के उदर में सारा संसार समा गया था, उसी कृष्ण को एक उत्कंठित युवती ने अपने अधखुले नेत्र के एक कोने से ही पी लिया ।'

भारतीय आलोचकों ने एक मत से माघ पर अभूत प्रशंसा की वृष्टि की है । उनमें कालिदास की उपमा, भारवि का अर्थ-गौरव तथा दण्डी का पदलालित्य, इन तीनों गुणों का एकत्र सन्निवेश बताया गया है—

उपमा कालिदासस्य भारवेरर्थगौरवम् ।
दण्डिनः पदलालित्यं माघे सन्ति त्रयो गुणाः ॥

पर यह माघ के किसी अनन्य भक्त की अत्युक्तिपूर्ण उक्ति मात्र है । पहले तो माघ में मौलिकता की ही कमी है । उनके काव्य का आदर्श किरातार्जुनीय है । भाव और भाषा दोनों में भारवि की छाया स्पष्ट देख पड़ती है । दूसरे, माघ की कविता में प्रतिभा की अपेक्षा पांडित्य का प्राधान्य है । उनकी शाब्दिक क्रीड़ा १९वें सर्ग में परा-

काष्ठा को पहुँच गई है। अधिक पांडित्यपूर्ण होने के कारण माघ की शैली श्रमसिद्ध प्रतीत होती है। उसमें श्लिष्ट शब्दों का चमत्कार अधिक है। चौदहवें सर्ग में शिशुपाल के दूत की उभयार्थक चतुर उक्ति देखिये—

**अभिधाय तदा तदप्रियं शिशुपालोऽनुशयं परं गतः।**
**भवतोऽभिमनाः समीहते सरुषः कर्तुमुपेत्य माननाम् ॥१६।२**

'आपके अप्रसन्न हो जाने की बात सुनकर शिशुपाल को बड़ा दुःख (क्रोध) हुआ है। वह बड़ी उत्सुकता से (निर्भयता से) आपका सम्मान करने के लिए (काम तमाम करने के लिए) आपके समक्ष आना चाहता है।' कभी-कभी माघ प्रायः अत्यन्त अप्रचलित शब्दों का प्रयोग करते हैं। इससे पाठकों को कविता का अर्थ हृदयंगम करने में बड़ी कठिनाई होती है। कभी वे व्याकरणात्मक उपमाओं के प्रयोग में अपनी प्रवीणता दिखाने के लिए अथवा किसी विशेष शब्द या चरण के प्रयोग में अपनी निपुणता प्रगट करने हेतु पद्यों का निर्माण करते है। वे प्रायः संस्कृत वाङ्मय की अन्य शाखाओं की ओर संकेत करते है। अनुप्रास, यमक आदि अलंकारों तथा कल्पनाओं की ऊँची उड़ानों से उनकी कविता भरी पड़ी है। कभी-कभी प्रभाव उत्पन्न करने की भावना से शब्दो के वाह्य सौन्दर्य के फेर में पड़कर वे अर्थ की स्पष्टता का निर्वाह नही कर पाते। पाठक उनके लम्बे वर्णनों को पढ़कर ऊब जाते हैं। उनके परम्परा-मुक्त प्रकृति वर्णन अलंकारों से लदे होने के कारण स्वाभाविक नहीं लगते। कालिदास, बाण और भवभूति की अपेक्षा उनका प्रकृति-पर्यवेक्षण कम बिम्बग्राही है।

**निष्कर्ष**—सौभाग्यवश माघ के अनुपम गुणों के उज्ज्वल प्रकाश मे उनके दोषान्धकार का परिहार हो जाता है। यद्यपि उनमें भारवि की परिमितता एवं गाम्भीर्य नहीं है, तथापि उनकी व्यंजना-प्रणाली अनुपम और कल्पना अपरिमित है। माघ में कालिदास की-सी उपमाएँ भले ही न मिलें, फिर भी उनमें न सुन्दर उपमाओं का अभाव है, न अर्थ-गौरव की कमी। पदों का ललित-विन्यास तो निस्सन्देह प्रशंसनीय है। माघ की पदशय्या इतनी अच्छी है कि कोई भी शब्द अपने स्थान से हटाया नहीं जा सकता।

**नवसर्गगते माघे नवशब्दो न विद्यते**—माघ का संस्कृत भाषा पर पूरा अधिकार है। नवीन शब्दावली का तो उनका काव्य आगार ही है। संस्कृत समालोचकों ने तो यहाँ तक कह डाला है कि प्रथम नौ सर्गों में माघ ने संस्कृत शब्दों का खजाना खाली कर दिया है—'**नवसर्गगते माघे नवशब्दो न विद्यते**।' शब्द भंडार ही नही, उनका ज्ञान-भंडार भी विचक्षण है। उनमें सब शास्त्रों का परिनिष्ठित ज्ञान दृष्टिगोचर होता है। दर्शनों का भी उन्हें विशिष्ट ज्ञान है। सांख्य-दर्शन के सिद्धान्तों का कई जगह वर्णन मिलता है।[1] बौद्ध-दर्शन से भी वे भली-भाँति परिचित थे।[2] नाट्य

---

१. १।२३, ४।४५, १४।१९ २. २।२८

शास्त्र[1], व्याकरण[2], संगीतशास्त्र[3], अलंकारशास्त्र[4], राजनीति[5] सभी के पंडित थे।

आश्चर्य नहीं यदि पुराने आलोचक माघ के पांडित्य एवं प्रतिभा से प्रभावित होकर भावातिरेक में उनकी इस प्रकार प्रशंसा करें—

कृत्स्नप्रबोधकृद्वाणी भारवेरिव भारवेः।
माघेनेव च माघेन कम्पः कस्य न जायते ॥—राजशेखर

'जहाँ भारवि की कविता सूर्य-किरणों की भाँति समग्र ज्ञान को प्रकाशित करने वाली है, वहाँ माघ मास के समान माघ का नाम सुनकर किस कवि को कँपकँपी नहीं बँध जाती।' धनपाल ने भी इसी कथन का समर्थन किया है—

माघेन विघ्नितोत्साहा नोत्सहन्ते पदक्रमे।
स्मरन्तो भारवेरेव कवयः कपयो यथाः॥

'जिस प्रकार माघ के ठिठुरते जाड़े में बन्दर सूर्य का स्मरण करके उछल-कूद नहीं मचाते, उसी प्रकार माघ की रचना के सामने कवियों का पद-योजना करने में उत्साह ठण्डा पड़ जाता है, चाहे वे भारवि के पदों का कितना ही स्मरण करें।'

## रत्नाकर : हरविजय

संस्कृत महाकाव्यों में सबसे अधिक बृहत्काय महाकाव्य रत्नाकर विरचित 'हरविजय' है। किन्तु इसकी प्रसिद्धि या पठन-पाठन अधिक नहीं है। रत्नाकर कश्मीरी कवि थे। इनके पिता का नाम अमृतभानु था। रत्नाकर कश्मीरी-नरेश चिप्पट जयापीड़ (७७९-८१३ ई०) के आश्रित कवि थे। जयापीड़ अद्भुत मेधावी होने के कारण 'बालबृहस्पति' कहलाते थे। परन्तु कल्हण की 'राजतरंगिणी' से विदित होता है कि रत्नाकर ने राजा अवन्तिवर्मा के राज्यकाल (८५५-८८४ ई०) में प्रसिद्धि पाई थी—

मुक्ताकणः शिवस्वामी कविरानन्दवर्धनः।
प्रथां रत्नाकरश्चागात्साम्राज्येऽवन्तिवर्मणः ॥५।३९

यदि रत्नाकर, जैसा कि वे स्वयं कहते हैं, बालबृहस्पति के आश्रित थे, तो वे अवन्तिवर्मा के शासनकाल में काफी वृद्ध हो गये होंगे। सम्भव है कि रत्नाकर के गुणों को पहले जयापीड़ ने आँका हो, किन्तु उनकी ख्याति अवन्तिवर्मा के समय में जाकर हुई हो। 'हरविजय' के अतिरिक्त रत्नाकर ने 'वक्रोक्तिपंचाशिका' और 'ध्वनिगाथापंजिका' नामक दो ग्रन्थ और लिखे हैं। 'हरविजय' पर बाण तथा माघ की अलंकृत शैली का गहरा प्रभाव है।

'हरविजय' में ५० सर्ग और ४,३२० श्लोक हैं। इसमें शिव द्वारा अन्धका-

---

१. पूर्वरंगः प्रसंगाय नाटकीयस्य वस्तुनः।　　२. १९।७५
३. ११।१　　४. २।८६,८७　　५. २।११२

सुर-वध की कथा वर्णित है। पार्वती ने शिव के नेत्रों को लीलावश अपने हाथों से ढक लिया, इसलिए शिव से उत्पन्न अन्धक दृष्टिहीन हुआ। किन्तु तपस्या करके उसने शिव से दृष्टि पाई और तीनों लोकों का स्वामी बन बैठा। अंत में शिव को उसे मार डालना पड़ा। कथानक छोटा होते हुए भी कवि ने वर्णन का अत्यधिक विस्तार करके ग्रन्थ को विपुलकाय कर दिया है। अन्धकासुर का नाश करने के लिए शिव के सचिवों में परामर्श ११ सर्गों में जाकर समाप्त होता है। १३ सर्गों में शिव-गणों के विहार का वर्णन है। ७ सर्गों में शिव के दूत और अन्धकासुर में संवाद ही होता रहता है। शिवसेना की युद्ध के लिए तैयारी का ही वर्णन ४ सर्गों में हुआ है। रत्नाकर ने बाण का अनुकरण करने का दावा किया है। माघकाव्य का भी प्रभाव 'हरविजय' पर स्पष्ट देख पड़ता है। माघ की भाँति रत्नाकर के काव्य के प्रत्येक सर्ग के अंतिम श्लोक में एक शब्द-विशेष—'रत्न'—का प्रयोग किया है। माघ ने अपने काव्य को 'लक्ष्मीपतेश्चरितकीर्तनमात्रचारु' कहा है तो शिवभक्त रत्नाकर ने अपने काव्य 'हरविजय' को 'चंद्रार्धचूडचरिताश्रयचारु' की पदवी प्रदान की है।

कवि ने अपनी काव्य-शैली के विषय में जो गर्वोक्ति की है वह अनेक अंशों में यथार्थ है—

ललितमधुराः सालंकाराः प्रसादमनोहरा
विकटयमकश्लेषोद्गारप्रबन्धनिरर्गलाः।
असदृशगतीश्चित्रे मार्गे ममोद्गिरतो गिरो
न खलु नृपते चेतो वाचस्पतेरपि शङ्कते॥

शैव दर्शन, नीतिशास्त्र, कामसूत्र तथा इतिहास-पुराण का सम्यक् ज्ञान इस महाकाव्य में सर्वत्र लक्षित होता है। साथ ही, उसमें नाट्य, संगीत, अलंकार तथा चित्रणकला जैसे विषयों पर वैज्ञानिक दृष्टिकोण से प्रकाश डाला गया है।[1] 'हर-विजय' काव्य से यहाँ एक उदाहरण दिया जाता है। समरभूमि में हाथी का वर्णन है—

युधि धावतः प्रतिगजाभिमुखं पुनरप्यधाव् गजपतेः सरुषः।
वलिताश्रयः सपदि केतुपटः पतितो मुखे पृथुमुखच्छदताम्॥ ४२।११

'एक भीमकाय हाथी कुपित होकर शत्रु-पक्ष के हाथी का सामना करने के लिए वेग से दौड़ा। शत्रु-पक्ष के हाथी की टूटी हुई ध्वजा का वस्त्र गिर पड़ा, जिससे जान पड़ने लगा कि मानो उसने लज्जित होकर एक बड़े परदे से अपना मुँह ढक लिया हो।'

क्षेमेन्द्र ने रत्नाकर की 'वसन्ततिलका' की इस प्रकार प्रशंसा की है—

---

१. C. Shivaramamurti : Art Tit-bits from Ratnakar's 'हरविजय' Krishnaswami Aiyangar Com. Vol. pp. 425-432.

**वसन्ततिलका रूढा वाग्वल्ली गाढसंगिनी।**
**रत्नाकरस्योत्कलिका चकास्त्याननकानने॥**

'अलंकार-विमर्श' में रत्नाकर की इस प्रकार प्रशंसा की गई है—

**माघः शिशुपालवधं विदधत् कविमद्वधं विदधे।**
**रत्नाकरः स्वविजयं हरविजयं वर्णयन् अवृणोत्॥**

राजशेखर के अनुसार तो ब्रह्मा ने चार रत्नाकरों (समुद्रों) को पर्याप्त न समझ कर इस पाँचवें रत्नाकर (कवि) की सृष्टि की—

**मा स्म सन्तु हि चत्वारः प्रायो रत्नाकरा इमे।**
**इतीव सत्कृतो धात्रा कविरत्नाकरोऽपरः॥**

## हरिचन्द्र . धर्मशर्माभ्युदय

जैन महाकाव्यों में 'धर्मशर्माभ्युदय' नामक २१ सर्ग का महाकाव्य विशेष उल्लेखनीय है। इसके रचयिता हरिचन्द्र का समय निश्चित रूप से नहीं बताया जा सकता। इनका जन्म 'नोमक' वंश मे हुआ और ये कायस्थ जाति के थे। इनके पिता का नाम आर्द्रदेव तथा माता का रथ्यादेवी था। बाण ने 'हर्षचरित' के आरम्भ में जिन भट्टार हरिचन्द्र का उल्लेख किया है, वे इनसे भिन्न प्रतीत होते हैं, क्योंकि भट्टार हरिचन्द्र गद्य के लेखक थे। महाकाव्य के नहीं। हरिचन्द्र के नाम से 'जीवनधर-चम्पू' नामक ९०० ई० का ग्रन्थ भी मिलता है। 'कर्पूर-मंजरी' की प्रथम जवनिका में हरिचन्द्र का नाम उल्लिखित है। एक और वैद्य हरिचन्द्र भी मिलते हैं, जो साहसांक नामक राजा के प्रधान वैद्य थे तथा जिन्होंने 'चरकसहिता' पर टीका लिखी है। वाक्पतिराज (८वीं शताब्दी ई०) ने अपने 'गौडवहो' काव्य में भास, कालिदास और सुबन्धु के साथ हरिचन्द्र का भी उल्लेख किया है।[1] कुछ लोग हरिचन्द्र को तथा प्रयाग के अशोकस्तम्भवाली प्रशस्ति के लेखक हरिषेण को एक ही व्यक्ति मानते हैं।[2] इन कवियों और ग्रन्थकारों में किसी से भी 'धर्मशर्माभ्युदय' के रचयिता का ऐक्य निःसन्दिग्ध रूप से नहीं सिद्ध किया जा सकता। किन्तु इतना तो निर्विवाद है कि वे भी एक प्राचीन कवि है। इनके ग्रन्थ की एक हस्तलिखित प्रति का समय १२८७ वि० संवत् है। अतः उनका स्थितिकाल इस समय से पूर्व ही रहा होगा। इसके अतिरिक्त वाग्भट्ट के 'नेमिनिर्वाण' काव्य (१२०० ई०) पर 'धर्मशर्माभ्युदय' का प्रभाव परिलक्षित होता है। इस प्रकार हरिचन्द्र का समय ११वीं शताब्दी ही ठहरता है। सुभाषितसंग्रहों में हरिचन्द्र उद्धृत किये गये हैं। 'सदुक्तिकर्णामृत' में उन्हें महाकवियों की श्रेणी में रखा गया है—

---

१. **भासम्मि जलणमित्ते कन्तीदेवे अ जस्स रहुआरे।**
**सोबन्धवे अ बन्धम्मि हारियन्दे अ आणन्दो॥**

२. Indian Culture, Vol. VI, p. 208.

**सुबन्धौ भक्तिर्नः क इह रघुकारे न रमते**
**धृतिर्दाक्षीपुत्रे हरति हरिचन्द्रोऽपि हृदयम् ।**
**विशुद्धोक्तिः सूरः प्रकृतिमधुरा भारविगिरः**
**तथाप्यन्तर्मोदं कमपि भवभूतिर्वितनुते ।।**

'धर्मशर्माभ्युदय' में पन्द्रहवें **जैनतीर्थंकर** धर्मनाथ की, जन्म से निर्वाणपर्यन्त की कथा वर्णित है। यह काव्य वैदर्भी-रीति में लिखा गया है। भारवि और माघ के समान हरिचन्द्र ने भी अपने काव्य (१९वें सर्ग) में चित्रालंकारों[1] की भरमार की है। कवित्व का माधुर्य एवं प्रसाद दर्शनीय है—

**सकर्णपीयूषरसप्रवाहं रसध्वनेरध्वनि सार्थवाहः ।**
**श्रीधर्मशर्माभ्युदयाभिधानं महाकविः काव्यमिदं विधत्ते ।।**

## कविराज : राघवपाण्डवीय

**'राघवपाण्डवीय'** महाकाव्य के कर्ता कविराज का स्थितिकाल १२वीं शताब्दी था। वे जयन्तपुरी के कदम्ब राजा कामदेव (११८२-९७ ई०) के सभापंडित थे। उनका नाम माधवभट्ट था और कविराज सूरि, पंडित आदि उनकी उपाधियाँ थीं।

'राघवपाण्डवीय' एक अद्भुत महाकाव्य है। इसके प्रत्येक श्लोक में श्लेष द्वारा रामायण और महाभारत की कथा का साथ-साथ वर्णन किया गया है। उदाहरणस्वरूप नीचे लिखे पद्य का अवलोकन कीजिये—

**नृपेण कन्यां जनकेन दित्सितामयोनिजां लम्भयितुं स्वयंवरे ।**
**द्विजप्रकर्षेण स धर्मनन्दनः सहानुजस्तां भुवमभ्यनीयत ।।**

'रामायण' के अनुसार इसका अर्थ इस प्रकार होगा —'(राम), जिन्होंने धर्म को आनन्दित किया था, अपने भाइयों के साथ ऋषिश्रेष्ठ (विश्वामित्र) द्वारा स्वयंवर-स्थान (मिथिला) को ले जाये गये, जिससे वे राजा जनक की विवाहयोग्य अयोनिजा कन्या (सीता) को प्राप्त कर सकें।' 'महाभारत' के अनुसार इसका अर्थ यों करना होगा—'धर्म के पुत्र (युधिष्ठिर) अपने भाइयों के साथ मुनिश्रेष्ठ (वेदव्यास) की आज्ञा से स्वयंवर-स्थान (पांचाल) को गये जिससे कि वे राजा-पिता (द्रुपद) की विवाह-योग्य अयोनिजा कन्या (द्रौपदी) को प्राप्त कर सकें।'

'राघवपाण्डवीय' का कई कवियों ने अनुकरण किया। हरदत्तसूरि के **'राघवनैषधीय'** में नल और राम की और चिदम्बर-कृत **'राघवपाण्डवीय-यादवीय'** में 'रामायण', 'महाभारत' तथा 'भागवत' की कथा एक साथ वर्णित है। विद्यामाधव-रचित **'पार्वती-रुक्मिणीय'** में शिव-पार्वती तथा कृष्ण-रुक्मिणी के विवाह का एक साथ

---

१. **रंरोऽरी रोरुररुरुरुद्रःकुकं केकिकङ्किकः ।**
**चञ्चच्चञ्चच्चच्चचिच्चोचे** ततताततीति तं ततः ।।१९।३२ **(चतुरक्षरः)**

वर्णन किया गया है। सबसे अधिक कुतूहलोत्पादक तो वेंकटाध्वरि का ३० श्लोकों का 'यादवराघवीय' है, जिसमें सीधे पढ़ने से राम की तथा उलटे पढ़ने से कृष्ण की कथा का वर्णन है। इस प्रकार का शाब्दिक कौतूहल संस्कृत के अतिरिक्त संसार की अन्य किसी भाषा में नहीं पाया जाता।

## श्रीहर्ष : नैषधीयचरित

श्रीहर्ष संस्कृत साहित्य के प्रसिद्ध महाकाव्य 'नैषध' या 'नैषधीयचरित' के रचयिता थे। ये श्रीहर्ष उन सम्राट् हर्ष (वर्धन) से सर्वथा भिन्न हैं, जो 'रत्नावली', 'नागानन्द' और 'प्रियदर्शिका' नाटिका के रचयिता थे। सौभाग्यवश इन्होंने अपने जीवनवृत्त पर कुछ प्रकाश डाला है। प्रत्येक सर्ग के अन्त में उन्होंने अपने माता-पिता का तथा कभी-कभी अपने अन्य ग्रन्थों का उल्लेख किया है। इनके पिता का नाम श्रीहीर और माता का मामल्लदेवी था।[1] श्रीहर्ष कन्नौज के राजा जयचन्द्र राठौर की सभा में रहते थे। वहाँ उनका बड़ा सम्मान था। 'कान्यकुब्जेश्वर' महाराज जयचन्द्र उन्हें स्वयं आसन तथा पान के दो बीड़े दिया करते थे—'ताम्बूलद्वयमासनं च लभते यः कान्यकुब्जेश्वरात्।' जयचन्द्र का राज्यकाल ११६८-११९५ ई० था, अतः श्रीहर्ष बारहवीं शताब्दी के उत्तरार्ध में हुए थे। श्रीहर्ष ने कई ग्रन्थों की रचना की। उनकी अन्य रचनाओं के नाम ये हैं—'खण्डनखण्डखाद्य', 'स्थैर्यविचारण', 'श्रीविजय-प्रशस्ति', 'छिन्दप्रशस्ति', 'गौडोर्वीशकुलप्रशस्ति', 'नवसाहसांकचम्पू', 'अर्णव-वर्णन' और 'शिव-भक्ति (भक्ति) सिद्धि।' श्रीहर्ष अपने समय के अद्भुत पंडित थे और उनकी कीर्ति का प्रसार उस समय के संस्कृत-शिक्षा के केन्द्र कश्मीर में भी हुआ—'कश्मीरैर्महिते चतुर्दशतयीं विद्यां विदद्भिर्महाकाव्ये।'

'नैषध' में २२ सर्गों में नल-दमयन्ती के प्रेम और विवाह की कथा बड़ी सरस शैली में वर्णित है। उनकी प्रथम मिलन-रात्रि का रुचिर वर्णन कर ग्रन्थ समाप्त होता है। कालिदास आदि की भाँति श्रीहर्ष ने भी अपनी कविता का कथानक पौराणिक स्रोत से ही लिया है और उस पर अपनी प्रखर प्रतिभा की छाप बैठा दी है। 'नैषध' में वास्तविक काव्य-सौन्दर्य तथा शोभातिशायक अलंकारों का मणि-कांचन संयोग है। श्रीहर्ष की कविता संस्कृत साहित्य की अनुपम वस्तु है। शब्दों के सुन्दर विन्यास में, भावों के समुचित निर्वाह में, कल्पना की ऊँची उड़ान में तथा प्रकृति के सजीव चित्रण में यह महाकाव्य काव्य-जगत् में अपनी सानी नहीं रखता। उनकी स्वभाव मधुर कविता किस सहृदय के मन को हर नहीं लेती? शब्द और अर्थ की नवीनता उसे सचमुच 'एकार्थमत्यजतो नवार्थघटनाम्' बना देती है। 'नैषध' में एक ही विषय

---

१. श्रीहर्षं कविराजराजिमुकुटालङ्कारहीरः सुतं
श्रीहीरः सुषुवे जितेन्द्रियचयं मामल्लदेवी च यम्।

पर कई श्लोकों में वर्णन मिलेगा, पर सर्वत्र नवीन शब्दावली एवं अभिनव पदशय्या उपलब्ध होती है। शब्द और अर्थ का मनोहर सामंजस्य 'नैषध' में है। श्रीहर्ष की आलोक-सामान्य प्रतिभा से जाज्वल्यमान 'नैषध' रूपी हीरक सामने 'किरातार्जुनीय' तथा 'शिशुपालवध' काव्यों की आभा फीकी पड़ जाती है—'उदिते नैषधे काव्ये क्व माघः क्व च भारविः।'

श्रीहर्ष ने अपनी भारती को अलंकारों द्वारा इस प्रकार विभूषित किया है कि उसकी भव्य मूर्ति देखते ही बनती है। अतिशयोक्ति की मनोहर उद्भावना में, उपमा, रूपक, यमक, अनुप्रास, विरोधाभास, श्लेष के समुचित प्रयोग में श्रीहर्ष अद्वितीय हैं। यमक की छटा द्वारा कन्दर्प की कैसी स्तुति की गई है—

लोकेशकेशवशिवानपि यश्चकार
शृङ्गारसान्तरभृशान्तरशान्तभावान्।
पञ्चेन्द्रियाणि जगतामिषुपञ्चकेन
संक्षोभयन्, वितनुतां वितनुर्मदं वः ॥११।२५

'जिसने शृङ्गारिक भावों से ब्रह्मा, विष्णु आर शिव के भी शान्त भाव को जर्जर कर दिया है और अपने पाँचों बाणों से जिसने संसारी जीवों की पाँचों इन्द्रियों को क्षुब्ध किया है, वे पंचसायक कामदेव आपको प्रमुदित करें।' एक उत्प्रेक्षा का भी अवलोकन कीजिये—

निलीयते ह्रीविधुरः स्वजैत्रं
श्रुत्वा विधुस्तस्य मुखं मुखान्नः।
सूरे समुद्रस्य कदापि पूरे
कदाचिदभ्रभ्रमदभ्रगर्भे ॥३।३३

दमयन्ती से नल की प्रशंसा करते हुए हंस कहता है कि 'जब चन्द्रमा ने अपने मुख को जीतने वाले नल के मुख का वर्णन मुझसे सुना तो वह अत्यन्त लज्जित होकर कभी सूर्यमण्डल में प्रवेश कर जाता है, कभी समुद्र में कूद पड़ता है और कभी मेघमाला के पीछे छिप जाता है!'

श्रीहर्ष ने अपने महाकाव्य को 'शृङ्गारामृतशीतगुः' शृङ्गार-रूपी अमृत का चन्द्रमा कहा है। रमणी-रूप के वर्णन में, शृङ्गार-रस की मधुर व्यंजना में कवि ने विलक्षण सहृदयता का परिचय दिया है। दमयन्ती के अलौकिक सौंदर्य का क्या ही अनोखा चित्रण है—

हृतसारमिवेन्दुमण्डलं दमयन्तीवदनाय वेधसा।
कृतमध्यबिलं विलोक्यते धृतगम्भीरखनीखनीलिम ॥२।२५

'जान पड़ता है, दमयन्ती के मुख की रचना करने के लिए ब्रह्मा ने चन्द्रमा को निचोड़-

कर उसका सार भाग खींच लिया है। इसी कारण बीच में छिद्र हो जाने से उसके उस पार आकाश की नीलिमा दिखाई पड़ती है।'[1] दमयन्ती के उरोजों के ऊपर क्या ही अच्छी कल्पना है—

अपि तद्वपुषि प्रसर्पतो गमिते कान्तिझरैरगाधताम्।
स्मरयौवनयोः खलु द्वयोः प्लवकुम्भौ भवतः कुचावुभौ ॥२।३१

'दमयन्ती का शरीर कान्ति के झरनों से अथाह हो गया है, अतः उसमें चलनेवालों को डूबने का भय सदा बना रहता है। पर दमयन्ती के अंग-प्रत्यंग में काम और यौवन का संचार है। वे दोनों अपने को डूबने से कैसे बचायें? डूबते को तिनके का भी सहारा काफी है, इनको भी तैरने के लिए दो घड़े मिल गये हैं—ये ही दमयन्ती के दोनों उरोज हैं। इन्हीं के सहारे काम तथा यौवन उसके शरीर-रूपी सरोवर में स्वच्छन्द सन्तरण कर रहे हैं।'

दमयन्ती नल को वरण करने की इच्छा को कैसे चमत्कारपूर्ण ढंग से व्यक्त करती है—

मनस्तु यं नोज्झति जातु यातु मनोरथः कण्ठपथं कथं सः।
का नाम बाला द्विजराजपाणिग्रहाभिलाषं कथयेदलज्जा ॥३।५९

'जिस मनोरथ को मन नहीं छोड़ता, जिसे मैंने हृदय में धारण कर रखा है, वह मनोरथ मेरे कंठपथ में कैसे आ सकता है? मन की बात वाणी से कैसे कही जाय! हे हंस! कौन कुलांगना राजा (नल) से पाणिग्रहण होने की अभिलाषा स्वयं अपने मुख से व्यक्त करने की धृष्टता कर सकती है? (या, कौन विवेकवती बाला चन्द्रमा को हाथ से पकड़ने की अभिलाषा कर सकती है?)' नल के विरह से व्याकुल दमयन्ती की मनोदशा का वर्णन कर विप्रलम्भ शृङ्गार का सुन्दर वर्णन किया गया है। अग्नि से उत्पन्न हुई दाहव्यथा कोई व्यथा नहीं, वियोगाग्नि से उत्पन्न हुई व्यथा ही उत्कट व्यथा है। नहीं तो स्त्रियाँ मृत पति के साथ प्रत्यक्ष अग्नि में क्यों भस्म हो जातीं (४।४६)? चन्द्रमा विरहिणी स्त्रियों का निर्दय घातक ही है—

अयमयोगिवधूवधपातकैर्भ्रमिमवाप्य दिवः खलु पात्यते।
शिति निशादृषदि स्फुटमुत्पतत् कणगणाधिकतारकिताम्बरः ॥४।४९

'इस चन्द्रमा ने अनेक निरपराध विरहिणी स्त्रियों को मारकर पाप कमाया है। इसी से यह घुमाकर रात्रि-रूपी चट्टान पर आकाश से पटका जाता है। पटके जाने पर

---

१. इसी भाव को गोस्वामी तुलसीदासजी ने इस प्रकार व्यक्त किया है—
कोउ कह जब बिधि रति-मुख कीन्हा। सार भाग ससि कर हरि लीन्हा॥
छिद्र सो प्रगट इन्दु उर माहीं। तेहि मग देखिय नभ परछाहीं॥
—'रामचरितमानस', लङ्काकाण्ड

खंड-खंड हो जाने से इसके जो कण चारों ओर बिखर गये, वे ही मानो आकाश में तारों के रूप में चमक रहे हैं ।'

'नैषध' में कहीं-कहीं विस्तार की अधिकता पाई जाती है । तभी तो जो कथा 'महाभारत' के 'नलोपाख्यान' के कुछ अध्यायों में ही समाप्त हो जाती है, वही 'नैषध' में २२ लम्बे-लम्बे सर्गों में अति विस्तीर्ण कर दी गई ! समालोचकों का यह कहना बहुत ठीक है कि कालिदास के पीछे के बने काव्यों में कृत्रिमता का समावेश हुआ है । उनमें मुख्य विषयों की आर कम, परन्तु आनुषंगिक विषयों की ओर अधिक ध्यान दिया गया है । द्वितीय सर्ग मे हंस के मुख से श्रीहर्ष दमयन्ती का वर्णन कर चुके हैं, फिर भी पूरा सातवाँ सग दमयन्ती के नख-शिख वर्णन से ही भरा है । यही नहीं, दसवें सर्ग में भी स्वयवर के समय इस वर्णन का पिष्टपेषण हुआ है । 'महाभारत' में नल-दमयन्ती के प्रेम का पवित्र एवं सात्विक रूप दर्शित है, पर श्रीहर्ष ने उसे विलास और वासना के रग मे रँग कर चित्रित किया है । साथ ही, 'महाभारत' में नल के निर्वासित जीवन की जिन कारुणिक एवं मार्मिक दशाओं का चित्रण हुआ है, 'नैषध' में उनका उल्लेख तक नही किया गया । 'नैषध' की विलास-वाटिका में मानो जीवन के जटिल वट-वृक्षों को कोई स्थान ही नहीं था ।

किंवदन्ती है कि 'काव्यप्रकाश' के कर्त्ता मम्मट ने 'नैषध' की यह आलोचना की थी कि 'काव्यप्रकाश' के सप्तम (दोष) उल्लास को लिखने से पहले ही यदि यह ग्रन्थ उन्हें मिल गया होता तो काव्य-दोषों के उदाहरण ढूंढ़ने में उन्हें इतना प्रयास न करना पड़ता, क्योंकि काव्य से सारे दोषों के उदाहरण उन्हें इसी में एकत्र मिल गये होते । इस आलाचना में अवश्य ही अत्युक्ति है, किन्तु यह कहना अनुपयुक्त न होगा कि 'नैषध' आदर्श महाकाव्य नहीं माना जा सकता । कारण यह है कि उसका कथानक मानव-जीवन की समग्रता का अंकन नहीं करता, केवल शृङ्गार का एकदेशीय चित्र उपस्थित करता है । चरित्र-चित्रण में तथा कथानक की कलात्मक सृष्टि में श्रीहर्ष निपुण नहीं कहे जा सकते । मौलिक भावों के अभाव में, एक ही भाव दो पद्यों में भिन्न-भिन्न शब्दों द्वारा व्यक्त किया जाता है । उदाहरणार्थ, 'नैषध' के प्रथम दो श्लोकों को ही लीजिए । पहले श्लोक में जो भाव व्यक्त किया गया है, दूसरे श्लोक में उसी की प्रकारान्तर से पुनरुक्ति है । आदि से अन्त तक काव्य विलक्षण अत्युक्तियों और दुरूह कल्पनाओ से जटिल हो गया है । कहीं-कहीं श्रीहर्ष अश्लीलता की सीमा तक पहुँच जाते हैं । श्लेष का प्रयोग कर वे बड़ी क्लिष्टता पैदा कर देते हैं । 'नैषध' की पंचनली प्रसिद्ध ही है । इस वर्णन में श्रीहर्ष ने अपनी अपूर्व श्लेष-चातुरी व्यक्त की है । प्रत्येक श्लोक से दमयन्ती को पाने की इच्छा से आये हुए देवता तथा राजा नल दोनों का अर्थ निकलता है । एक नमूना देखिये—

देवः पतिर्विदुषि नैषधराजगत्या निर्णीयते न किमु न व्रियते भवत्या ।
नायं नलः खलु तवातिमहानलाभो यद्येनमुज्झसि वरः कतरः पुनस्ते ।।१३।३४

नल के सम्मुख दमयन्ती खड़ी है। इस श्लोक में देवता और नल दोनों का अर्थ व्यंजित कर सरस्वती उसे मोह में डाल रही है—'हे विदुषि ! यह तो देवता है, पृथ्वीपति नहीं। क्या तू इसे वरमाला नहीं पहनाना चाहती ? मैं सच कहती हूँ, यह तेरा नल नहीं है, किन्तु नल की आभा मात्र है। यदि तू इसे छोड़ देगी तो फिर और कौन तेरा वर होगा ?' इसी पर शब्दावलि में नल की भी ध्वनि निकलती है—'हे विदुषि ! नैषधराज के वेश में अपने पति इस राजा को तू क्यों नही पहचानती और क्या तू इसे जयमाल पहनाना नही चाहती ? यदि तू इसे छोड़ देगी तो बड़ी हानि होगी, फिर और कौन तेरा वर होगा ?'

किन्तु इस प्रकार काव्य को क्लिष्ट करना तो श्रीहर्ष का प्रयोजन ही था—

ग्रन्थग्रन्थिरिह क्वचित्क्वचिदपि न्यासि प्रयत्नान्मया
प्राज्ञंमन्यमना हठेन पठिती मास्मिन्खलः खेलतु ।
श्रद्धाराद्धगुरुश्लथीकृतदृढग्रन्थिः समासादय-
त्वेतत्काव्यरसोर्मिमज्जनसुखव्यासज्जनं सज्जनः ।।

'पण्डित होने का दर्प करने वाला कोई दुःशील मनुष्य इस काव्य के मर्म को हठपूर्वक जानने का चापल्य न कर सके, इसीलिए हमने जान-बूझकर कहीं-कहीं इस ग्रंथ में ग्रन्थियाँ लगा दी हैं। जो सज्जन श्रद्धा-भक्तिपूर्वक गुरु को प्रसन्न करके इन गूढ़ ग्रन्थियों को सुलझा लेंगे, वे ही इस काव्य के रस की लहरों में हिलोरें ले सकेंगे।'

उपर्युक्त त्रुटियों के होते हुए भी 'नैषध' का 'बृहत्त्रयी' में आदर से नाम लिया जाता है। 'नैषध' में पदविन्यास और छन्दःकौशल के समस्त वैभव का प्रवीण प्रयोग दृष्टिगोचर होता है। शब्दों के भावार्थ से यथेच्छ क्रीड़ा करने वाले, प्रकृति का सूक्ष्म एवं स्निग्ध चित्रण करनेवाले (२२।५, ८, १२) तथा उससे उत्पन्न मनोभावों का प्रभावशाली निरूपण करनेवाले श्रीहर्ष वास्तविक कवि हैं और महाकवि हैं। शब्दों के प्रत्यक्ष तथा अप्रत्यक्ष अर्थों के विपर्याय से कविता का प्रभाव द्विगुणित हो जाता है। शास्त्रों के अर्थ का भी बड़े ही मार्मिक ढंग से सन्निवेश किया गया है। बड़े ही मजेदार व्यंग्य से वे शास्त्रकारों को फबतियाँ सुनाते हैं—

उभयी प्रकृतिः कामे सज्जेदिति मुनेर्मतः ।
अपवर्गे तृतीयेति भणतः पाणिनेरपि ।।१७।७०

'स्त्री प्रकृति और पुरुष दोनों काम में ही आसक्त रहा करें; अपवर्ग (मोक्ष) तो केवल तृतीय प्रकृति (नपुंसकों) के लिए है। पाणिनि ने भी 'अपवर्गे तृतीया' सूत्र बनाकर इस बात को स्वीकार किया है।' पाणिनि पर कवि ने कैसा मार्मिक व्यंग्य किया है।

श्रीहर्ष बड़े भारी दार्शनिक भी थे। 'नैषध' का १७वाँ सर्ग दार्शनिकता से ओतप्रोत है। वे अद्वैत-सिद्धान्त के अनुयायी थे। उनका मत है कि सब मतों में अद्वैत-तत्त्व ही श्रेष्ठ है। अन्य मतों की सत्यता पर वे सन्देह नहीं करते, किन्तु उनके मतानुसार वेदान्त-प्रतिपादित अद्वैत-तत्व ही सत्यतर है (१३।२६)।

श्रीहर्ष को अपनी विद्वत्ता का अतिशय गर्व था। अपने विषय में उनकी यह उक्ति है—

ताम्बूलद्वयमासनञ्च लभते यः कान्यकुब्जेश्वरात्
यः साक्षात्कुरुते समाधिषु परं ब्रह्मप्रमोदार्णवम्।
यत्काव्यं मधुवर्षि धर्षितपरास्तर्केषु यस्योक्तयः
श्रीश्रीहर्षकवेः कृतिः कृतिमुदे तस्याभ्युदीयादियम्॥२२।१५४

'जिसे कान्यकुब्ज-नरेश के यहाँ से सम्मानसूचक दो पान तथा आसन मिलते हैं, जो समाधिस्थ होकर अनिर्वचनीय ब्रह्मानन्द का साक्षात्कार करता है, जिसका काव्य मधु के समान मधुर है, जिसकी तर्कशास्त्र-सम्बन्धिनी उक्तियों को सुनकर प्रतिपक्षी परास्त होकर भाग जाते हैं, उस श्रीहर्ष नामक कवि की यह कृति पुण्यवानों के लिए आनन्दप्रद हो।' अपनी कविता के लिए श्रीहर्ष ने 'महाकाव्य', 'निसर्गोज्ज्वल', 'चारु', 'नव्य', 'अतिनव्य' इत्यादि पदों का प्रयोग किया है। अपने 'नैषधीय' को उन्होंने 'अतिशय स्वादिष्ट अर्थों को उत्पन्न करनेवाला', 'शरत्कालीन चन्द्रमा की चन्द्रिका के समान उज्ज्वल उक्तियों से भरा', 'अत्यन्त सरस और अत्यन्त स्वादिष्ट', 'एक भी नवीन अर्थ या घटना को न छोड़नेवाला' तथा 'अभूतपूर्व रसमयी उक्तियों से युक्त, कहा है। आत्म-श्लाघा की पराकाष्ठा तो वहाँ हो गई है, जहाँ श्रीहर्ष ने अपने को अमृत आदि चौदह रत्न उत्पन्न करनेवाला क्षीरसागर बताया है और शेष सब कवियों को दो-चार दिन में सूख जानेवाली नदियों को उत्पन्न करनेवाले छोटे-छोटे पहाड़।

संस्कृत साहित्य के जिन प्रमुख महाकवियों का विवेचन इस अध्याय में किया गया है, उनकी नामावली कालक्रमानुसार नीचे दी जाती है—

आदौ श्रीकालिदासः स्यादश्वघोषस्ततः परम्।
भारविश्च तथा भट्टिः कुमारश्चापि पञ्चमः॥
माघरत्नाकरौ पश्चाद् हरिश्चन्द्रस्तथैव च।
कविराजश्च श्रीहर्षः प्रख्याताः कवयो दश॥

## कालिदासोत्तर अप्रमुख महाकाव्य

संस्कृत के कालिदासोत्तर कुछ अप्रमुख महाकाव्यों की यहाँ चर्चा करना अनुचित न होगा। अनेक कवियों ने अपने महाकाव्यों की रचना की, किन्तु वे प्रसिद्धि प्राप्त नहीं कर सके।

पाणिनि द्वारा 'जाम्बवतीविजय' तथा 'पातालविजय' महाकाव्य बताये जाते

हैं। इनका पता केवल संग्रह ग्रन्थों से चलता है। पतञ्जलि के महाभाष्य में 'वाररुच' नामक महाकाव्य का उल्लेख है किन्तु यह अनुपलब्ध है। गौतम बुद्ध के द्वारा मार की पराजय पर्यन्त कथा से युक्त 'पद्मचूड़ामणि' नामक दस सर्ग का महाकाव्य उपलब्ध हुआ है, जिसका रचयिता पाँचवीं ई० शती के लगभग बुद्धघोष नामक महाकवि है। यह रचना अश्वघोष के 'बुद्धचरित' तथा 'ललितविस्तार' से अनेक बातों में भिन्नता रखती है। एक 'कुन्तेश्वरदौत्य' नामक महाकाव्य उपलब्ध हुआ है। इसमें कुन्तल की सभा के एक राजदूत का वर्णन है। आचार्य क्षेमेन्द्र ने इसे 'कालिदास' की रचना बताया है। भर्तृमेण्ठ-कृत 'हयग्रीववध' महाकाव्य के कतिपय श्लोक संकलित हैं। भर्तृमेण्ठ षष्ठ शती ई० के राजा मातृगुप्त के आश्रित कवि थे। जैन कवि रविषेण ने 'पद्मपुराण' मे प्रथम तीर्थङ्कर 'ऋषभदेव' की कथा प्रस्तुत की है। जिनसेन तथा गुणभद्र ने नवम शती में 'महापुराण' (आदि पुराण तथा उत्तर पुराण) महाकाव्य की रचना की है। जिनसेन ने 'हरिवंश पुराण' में ६८ सर्गों में 'महाभारत' की कथा को जैन धर्म के अनुसार निरूपित किया है। जिनसेन का मेघदूत काव्य के आधार पर रचित तीर्थङ्कर पार्श्वनाथ की कथा के सन्निवेश वाला 'पार्श्वाभ्युदय' काव्य प्रसिद्ध है।

भट्टिकाव्य की शैली पर 'रावणार्जुनीय' अथवा 'आर्जुनरावणीय' नामक २७ सर्गों का भौमक कवि द्वारा रचित महाकाव्य मिलता है, जिसमें कार्तवीर्य सहस्रार्जुन और रावण का युद्ध वर्णित है। नवम शती ई० के अवन्तिवर्मा के राज्यकाल में शिवस्वामी नामक बौद्ध भिक्षु ने 'अवदानशतक' की एक कथा पर आधृत 'कप्फिणाभ्युदय' नामक महाकाव्य की रचना की है।

दशम शती ई० के तार्किक जयन्तभट्ट ने 'कादम्बरी-कथासार' काव्य की रचना ८ सर्गों में की। इसी शती में हलायुध द्वारा रचित 'कविरहस्य' नामक काव्य मिलता है, जिसमें राष्ट्रकूट द्वारा कृष्ण की स्तुति वर्णित है। इसी शती के काव्यशास्त्री आचार्य क्षेमेन्द्र ने 'रामायणमञ्जरी' और 'भारतमञ्जरी' नामक दो महाकाव्यों की रामायण और महाभारत से कथानक लेकर रचना की है। इसी शती के लोलिम्बराज कवि ने ५ सर्गों में कृष्ण-कथा का वर्णन 'हरिविलास' महाकाव्य में किया है।

ग्यारहवीं शती के प्रथम चरण में वादिराज ने राजा यशोधर की कथा 'यशोधरचरित' नामक ग्रन्थ में चार सर्गों में प्रस्तुत की है। बारहवीं शती के आलंकारिक रुय्यक के शिष्य कश्मीरी कवि मङ्ख ने 'श्रीकण्ठचरित' नामक २५ सर्गों के विशाल महाकाव्य की रचना की जिसमें अलंकृत शैली का उत्कर्ष है। यह शिव के द्वारा त्रिपुरासुर वध की कथा को प्रस्तुत करने वाला महत्त्वपूर्ण महाकाव्य है। जैनाचार्य 'हेमचन्द्र' ने बारहवीं शती ई० में 'त्रिषष्टि शलाका पुरुषचरित' नामक 'जैन रामायण' की रचना की। यह रचना जैनधर्म के महापुरुषों का चरित्र प्रस्तुत करती

है । जैन काव्यशास्त्री वाग्भट के द्वारा रचित १५ सर्गों का 'नेमिनिर्वाण' महाकाव्य बारहवीं शती की रचना है ।

तेरहवीं शती के देवप्रभसूरि ने 'पाण्डवचरित्र' और 'मृगावतीचरित्र' नामक दो महाकाव्यों की रचना की । इसी शती के अमरचन्द्र ने अपने 'बालभारत' महाकाव्य में 'महाभारत' की कथा को पर्वों के क्रम में प्रस्तुत किया है । इसी शती के जैन कवि भावसूरि ने तीर्थङ्कर पार्श्वनाथ के चरित्र को 'पार्श्वनाथचरित' महाकाव्य में प्रस्तुत किया है । इसी शती में श्रीमद्वेदान्तदेशिक ने अपने 'यादवाभ्युदय' नामक कृष्ण काव्य की रचना की । चौदहवीं शती के वामनभट्ट बाण ने राजा नल की कथा को 'नलाभ्युदय' नाम से आठ सर्गों मे प्रस्तुत किया है । इसी शती के कृष्णानन्द ने भी 'सहृदयानन्द' महाकाव्य में नल की कथा पन्द्रह सर्गों में प्रस्तुत की है ।

पन्द्रहवीं शती के भट्टारक सकलकीर्ति तथा उनके शिष्य जिनदास ने 'हरिवंश' नामक महाकाव्य की रचना की । सोलहवीं शती के जैनाचार्य शुभचन्द्र ने 'पाण्डवपुराण' महाकाव्य की रचना की, जिसे जैन-महाभारत के नाम से स्मरण किया जाता है । इसी शती के रामचन्द्र ने अपने काव्य 'रसिकाञ्जन' में प्रेम तथा वैराग्य के दो भिन्न भावों को श्लेष के द्वारा एक साथ प्रस्तुत किया है । सत्रहवी शती के राजा वेंकट प्रथम के सभापण्डित चिदम्बर ने 'राघवपाण्डवयादवीय' में त्रेधा श्लेष के द्वारा रामायण, महाभारत एवं भागवत कथा का श्लेष के माध्यम से एक साथ प्रस्तुत किया है । अज्ञात कालिक हरदत्त सूरि का 'राघवनैषधीय' नामक श्लिष्ट काव्य मिलता है, जिसमें राम और नल की कथा एक साथ वर्णित है । इसी शती में आगरा-निवासी जैन महाकवि राजमल्ल ने 'जम्बूस्वामीचरित' नामक त्रयोदश सर्गात्मक महाकाव्य में जम्बूस्वामी के जीवन का वर्णन किया है । इसमें अकबरकालीन आगरा नगर का भव्य वर्णन मिलता है ।

इस प्रकार संस्कृत में महाकाव्यों की परम्परा कालिदास से लेकर अधुनातन काल तक निरन्तर चल रही है । नवोन्मेषशालिनी प्रतिभा से सम्पन्न कविगण आज भी उदात्त भावों से सम्पन्न संस्कृत महाकाव्यों की परम्परा को गतिशील बनाये हुए हैं ।

# नाट्य-साहित्य

## नाटक की उत्पत्ति

किसी भी भाषा और साहित्य तथा उसके अंगों और उपांगों के जन्म की निश्चित तिथि को निर्धारित कर देना सदैव बहुत कठिन कार्य रहा है क्योंकि साहित्य एक सतत विकासमान वस्तु है।

नाटक की उत्पत्ति के विषय में विद्वानों में विविध मत है। कुछ पाश्चात्य विद्वान् यूनान को नाटकों का आदि-स्रोत स्वीकार करते हैं, किन्तु उनका पक्षपात अनर्गल प्रलाप सिद्ध हो चुका है।

(१) **भारतीय परम्परा और नाट्यशास्त्र**—भारतीय परम्परानुसार, जिसका वर्णन भरत-प्रणीत नाट्यशास्त्र में है, नाट्योत्पत्ति का वर्णन आख्यानात्मक ढंग से किया गया है। नाट्यशास्त्र में नाट्कोत्पत्ति की दैवी परम्परा प्रतिपादित है। भरत के अनुसार देवताओं की प्रार्थना पर मनोविनोदनार्थ ब्रह्मा ने ऋग्वेद से पाठ्य, सामवेद से गीति, यजुर्वेद से अभिनय और अथर्ववेद से रस लेकर नाट्यवेद का निर्माण किया है—

जग्राह पाठ्यमृग्वेदात् सामभ्यो गीतिमेव च।
यजुर्वेदादभिनयान् रसानाथर्वणादपि॥

तदन्तर अभिनय संकेत भी ब्रह्मा ने भरत मुनि को प्रदान किया। नटराज शिव ने ताण्डव तथा भगवती पार्वती ने लास्य नृत्य से नाट्य को अनुगृहीत किया। इस प्रकार भारतभू पर इन्द्रध्वज महोत्सव पर नाट्य का अभिनय सर्वप्रथम हुआ।

(२) **संवादसूत्र और नाट्य**—ऋग्वेद में अनेक संवाद स्थल हैं, जिन्हें विद्वानों ने ढूंढ़ निकाला है। जिन्हें संस्कृत नाटकों का मूल कहा जा सकता है। इन संवादों में प्रसिद्ध संवाद हैं—यम-यमी, पुरूरवा-उर्वशी, सरमा-पणि, इन्द्र-इन्द्राणी, इन्द्र-मरुत, विश्वामित्र और नदियाँ इत्यादि। ये संवाद-सूक्त ऋग्वेद के विभिन्न मंडलों में बिखरे पड़े हैं।

प्रो० विण्डिश, डा० ओल्डेनवर्ग, डा० पिशेल आदि इन संवाद-सूक्तों को पूर्णतया नाटकीय स्वीकार करते हैं।

(३) **वीरपूजा सिद्धान्त**—डा० रिजवे नामक पाश्चात्य विद्वान् के नाटक की उत्पत्ति वीरपूजा से सम्बन्धित प्रतिपादित किया है। रिजवे का कथन है कि नाटक

का जन्म मृत वीर पुरुषों के प्रति आदर दिखाने की भावना से हुआ है। इसका उदाहरण उन्होंने यूनानी दुःखान्तिका के रूप में प्रस्तुत किया है। किन्तु यह मत किसी को भी स्वीकार नहीं है।

(४) **प्रकृति परिवर्तन सिद्धान्त**—डा० कीथ के अनुसार नाटक का उद्भव प्राकृतिक परिवर्तनों को प्रस्तुत करने की इच्छा की देन है। महाभाष्य में निर्दिष्ट 'कंसवध' नामक नाटक का अभिनय कीथ के अनुसार इस मत की पुष्टि करता है।

(५) **पुत्तलिकानृत्य सिद्धान्त**—डा० पिशेल ने नाटक की उत्पत्ति के लिए पुत्तलिका नृत्य को आधार स्वीकार किया है। इस नृत्य की उत्पत्ति वस्तुतः भारत में हुई है। 'सूत्रधार' शब्द की सत्ता उसके अर्थ के आधार पर समीक्षित कर उन्होंने संस्कृत नाटक और पुत्तलिका नृत्य में सम्बन्ध स्थापित करने का प्रयत्न किया है। किन्तु यह मत भी निराधार प्रमाणित हुआ है।

(६) **छाया नाटक सिद्धान्त**—डा० कोनो ने रूपक की उत्पत्ति छाया नाटक से स्वीकार की है। किन्तु चित्रांगद नामक संस्कृत छाया-नाटक प्राचीन नहीं है।

(७) **में पोल नृत्य सिद्धान्त**—कुछ पाश्चात्य विद्वानों ने मई के महीने के आनन्ददायक नृत्य को, जो बाँस के चारों ओर स्त्री-पुरुषों के द्वारा उल्लास में मग्न होकर किया जाता है, नाटक की उत्पत्ति का मूल माना है। भारतीय इन्द्रध्वज-उत्सव को भी पं० रामावतार शर्मा ने तथैव स्वीकार कर इस सिद्धान्त को प्रतिपादित किया है, किन्तु इस मत को भी विद्वानों ने ध्यान देने योग्य नहीं समझा है।

(८) **नाट्योत्पत्ति की विकासवादी संपूर्ण समीक्षा**—संस्कृत नाटक की उत्पत्ति कब और कैसे हुई, यह एक अत्यन्त विवादग्रस्त प्रश्न है। परम्परानुसार 'नाट्यवेद' की सृष्टि ब्रह्मा ने की थी तथा उसका पृथ्वी पर प्रचार भरत मुनि ने किया। भरत मुनि अपने 'नाट्यशास्त्र'[1] में लिखते है कि ब्रह्माजी ने ऋग्वेद से पाठ्य (संवाद), सामवेद से संगीत, यजुर्वेद से अभिनय तथा अथर्ववेद से रस के तत्त्वों को लेकर 'नाट्य वेद' का निर्माण किया। किन्तु आधुनिक विद्वानों ने वैज्ञानिक अनुसंधान के आधार पर नाटक की उत्पत्ति के विषय में कई विचारधाराएँ[2] उपस्थित की हैं। नाटक के प्रधानतम अंग संवाद, संगीत, नृत्य एवं अभिनय है। वैदिक साहित्य की समीक्षा से विदित होता है कि वैदिक काल में इन सभी अंगों का किसी-न-किसी रूप में अस्तित्व था। ऋग्वेद में यम और यमी, उर्वशी और पुरूरवा, सरमा और पणि के संवादात्मक सूक्तों में नाटकीय संवाद का तत्त्व उपलब्ध होता है। सामवेद में संगीत का तत्त्व है

---

१. जग्राह पाठ्यमृग्वेदात् सामभ्यो गीतमेव च।
यजुर्वेदादभिनयान् रसानाथर्वणादपि ॥१।१७

२. Keith : Sanskrit Drama, pp. 12-77.

ही। विद्वानों का अनुमान है कि ऐसे संवाद ही कालान्तर में परिमार्जित एवं परिष्कृत होकर नाटकों के रूप में परिणत हुए होंगे। वैदिक अनुष्ठानों में कुछ ऐसे भी क्रिया-कलाप होते थे, जिनमें अभिनय का पुट था। इसके आधार पर हिलोब्रांड और कोनो जैसे पाश्चात्य विद्वानों का मत है कि वेदों में यज्ञयागादि विषयक नाटक मौजूद थे। परन्तु यह मत सर्वथा समीचीन नहीं, क्योंकि उक्त वैदिक क्रिया-कलापों में अभिनय का पुट भले ही हो, किन्तु उन्हें हम यज्ञीय नाटक कदापि नहीं कह सकते। वैदिक कर्मकांड के धार्मिक नृत्यों के प्रचार का भी पता चलता है, जिनमें मूक आंगिक अभिनय का समावेश था। अतः वैदिक साहित्य में एक प्रकार के नाटक के मूल तत्त्व प्रस्तुत थे और इस अर्थ में यह कहा जा सकता है कि संस्कृत नाटक की उत्पत्ति वैदिक काल में हुई। पर वास्तविक नाटक के विकसित रूप का आभास वेदों में कहीं लक्षित नहीं होता।

रामायण-महाभारत-काल में आकर नाटक का कुछ और स्पष्ट उल्लेख मिलता है। विराट् पर्व में रङ्गशाला का उल्लेख पाया जाता है। 'नट' शब्द का भी प्रयोग मिलता है, जिसका अर्थ श्रीधरस्वामी के अनुसार 'नवरसाभिनयचतुर' है। 'हरिवंश' में 'रामायण' की कथा पर आश्रित एक नाटक के खेले जाने का उल्लेख है। रामायण' में भी 'नट', 'नर्तक', 'नाटक' एवं 'रंग' अर्थात् रंगमंच का कई स्थलों पर वर्णन मिलता है। उसमें 'कुशीलव' शब्द का प्रयोग भी नट या अभिनेता के अर्थ में हुआ है। नाटक पर धर्म का प्रभाव भी खूब पड़ा। यात्राओं (धार्मिक महोत्सवों) के अवसर पर लोगों के मनोरंजन के लिए खुले स्थानों में राम तथा कृष्ण की लीलाओं का अभिनय किया जाता था। पिशेल का यह मत निराधार है कि संस्कृत नाटकों की उत्पत्ति कठपुतलियों के खेल से हुई।

पाणिनि (चौथी शताब्दी ई० पू०) ने अपने 'पराशर्यशिलालिभ्यां भिक्षनटसूत्रयोः' (४।३।११०) इस सूत्र में 'नटसूत्र' अर्थात् नाट्यशास्त्र का उल्लेख किया है। स्पष्ट है कि पाणिनि के समय में या उनके पूर्व ही अनेक नाटक रचे जा चुके होंगे, जिनके आधार पर इन 'नटसूत्रों' का निर्माण हुआ, क्योंकि लक्षण-ग्रन्थ की रचना लक्ष्य-ग्रन्थों के उपरान्त ही होती है। इसके बाद संस्कृत नाटकों की संख्या मे उत्तरोत्तर वृद्धि और परिष्कार होता गया। चौथी-पाँचवीं शताब्दी ई० पू० में जाकर नाटकों की बहुसंख्यक रचना होने लगी थी, जैसा कि भास के उपलब्ध नाटकों से प्रकट है। पतंजलि के 'महाभाष्य' (३।२।१११) में 'कंसवध' और 'बलिबन्ध' नामक दो नाटकों का स्पष्ट उल्लेख है। हाल में द्वितीय शताब्दी ई० पू० की प्राचीन नाट्यशाला छोटा नागपुर की पहाड़ियों में पाई गई है जो नाट्यशास्त्र में वर्णित प्रेक्षागृहों से बिलकुल मेल खाती है। संस्कृत नाटकों का सर्वश्रेष्ठ परिमार्जन एवं परिष्कार प्रथम शताब्दी ई० पू० के कालिदास के नाटकों में जाकर उपलब्ध होता है।

संस्कृत नाटकों में रंगमंच के परदों के लिए कहीं-कहीं 'यवनिका' शब्द का प्रयोग हुआ है। इसके आधार पर कोनो आदि पाश्चात्य विद्वान् यह अनुमान करते हैं कि संस्कृत नाटकों की उत्पत्ति ग्रीक नाटकों के प्रभाव से हुई। किन्तु यह मत सर्वथा निर्मूल एवं भ्रान्त प्रमाणित हो चुका है। 'यवनिका' शब्द का प्रयोग केवल इसलिए होता था कि यवन (Jonia) देश में आये वस्त्रों से वे परदे बनाये जाते थे। संस्कृत नाटकों की उत्पत्ति तथा विकास स्वतन्त्र रूप से हुआ।

उपर्युक्त समीक्षा के आधार पर यह कहा जा सकता है कि संस्कृत नाटक ने अपने क्रमिक विकास में कुछ तत्त्व वैदिक साहित्य से लिए, कुछ इतिहास-पुराणों से तथा कुछ लोकगीतों से। धार्मिक एवं सामूहिक उत्सवों से भी उसे प्रेरणा मिली। पतंजलि के समय में तो उसका पूर्ण विकसित रूप में अभिनय भी होने लगा था। इस प्रकार भारत में संस्कृत नाटक का पूर्ण विकास कई शताब्दियों में जाकर हुआ तथा उसकी उत्पत्ति और अभ्युदय में अनेक तत्त्वों या उपादानों का उपयोग हुआ।

## भास : संस्कृत के प्रथम नाटककार

सन् १९०९ में स्वर्गीय महामहोपाध्याय टी० गणपति शास्त्री को त्रावणकोर राज्य में भास के तेरह नाटक खोज में मिले थे। उनके अनुसार इन नाटकों के रचयिता वही महाकवि भास है, जिनका उल्लेख कालिदास ने अपने 'मालविकाग्निमित्र' नाटक की प्रस्तावना में किया है।[1] इसमे सन्देह नही कि ये तेरहों नाटक एक ही व्यक्ति की कृतियाँ है, क्योंकि इन सबमें अत्यधिक सादृश्य पाया जाता है—सभी आकार मे लघु हैं, सभी की भाषा और शैली एक सी सरल और प्रांजल है, सभी में संस्कृत के कुछ अपाणिनीय आर्ष प्रयोग पाये जाते है; सभी मे एक ही सुन्दर भाव या विचार की प्रकारान्तर से पुनरुक्ति की गई है तथा अनेक मुहावरे, वाक्य, पद्य और श्लोकों के चरण समान हैं; सभी की प्राकृतों में समानता है तथा पात्रों के नामों तक में अनुरूपता है; सभी मे नाटककार के नामोल्लेख का अभाव ह; सभी 'नान्द्यन्ते ततः प्रविशति सूत्रधारः' के नाटकीय निर्देश से प्रारम्भ होते है, सभी में 'प्रस्तावना' के स्थान पर 'स्थापना' शब्द प्रयुक्त हुआ है तथा सभी के भरतवाक्य भी प्रायः समान हैं।

भास-विषयक विवाद—इस प्रश्न पर बड़ा मतभेद है कि ये नाटक भास के ही हैं अथवा नहीं। बहुत-से विद्वान् इन्हें भास-कृत मानते है और बहुत से इनके भास-कृत होने में सन्देह करते हैं। इन नाटकों के भास-कृत होने के पक्ष में ये प्रमाण दिये जाते है—(१) त्रावणकोर में मिले हुए १३ नाटकों में एक का नाम 'स्वप्नवासवदत्त' है। इस नाटक को राजशेखर (९०० ई०) ने भास-रचित माना

---

१. 'प्रथितयशसां भाससौमिल्लकविपुत्रादीनां प्रबन्धानतिक्रम्य कथं वर्तमानस्य कवेः कालिदासस्य कृतौ बहुमानः।'

है ।[1] 'स्वप्नवासवदत्त' की विशेषताएँ अन्य नाटकों में भी पाई जाती हैं । अतः वे भी भास-कृत ही हैं । (२) वाक्पतिराज (७५० ई०) ने अपने 'गौडवहो' में भास को 'जलणमित्त'[2] (ज्वलनमित्र)—अग्नि का मित्र—कहा है । यह विश्लेषण इन नाटकों के रचयिता के लिए बड़ा उपयुक्त है, क्योंकि कई नाटकों में भास ने कथानक में अग्नि-दाह का दृश्य उपस्थित किया है । (३) 'प्रसन्नराघव' के कर्त्ता जयदेव (१२०० ई०) ने भास को 'कविता-कामिनी का हास' कहा है । इन नाटकों में हास्य-रस का स्थल-स्थल पर सुन्दर चित्रण हुआ है, अतः इनके कर्त्ता भास के लिए 'हास' का विशेषण उपयुक्त ही है । (४) भास ने एक से अधिक नाटकों की रचना की, इसका भी यथेष्ट प्रमाण मिलता है । दण्डी[3] (६०० ई०) और बाण[4] (६५० ई०) ने भास की जो प्रशंसा की है, उससे प्रतीत होता है कि भास के अनेक नाटक प्रचलित थे । इसके अतिरिक्त भामह (६५० ई०), वामन (८०० ई०), राजशेखर (८०० ई०), अभिनव-गुप्त (१००० ई०) आदि ने अपनी कृतियों में भास द्वारा कई नाटक लिखे जाने का उल्लेख किया है । इसलिए उपलब्ध तेरहों नाटक भास-प्रणीत माने जा सकते हैं ।

जो विद्वान् इन नाटकों को भास-कृत नहीं मानते, वे निम्नलिखित खण्ड-नात्मक तर्क उपस्थित करते हैं—(१) राजशेखर के अतिरिक्त और किसी ग्रन्थकार ने 'स्वप्नवासवदत्त' को भास-रचित नहीं लिखा है । १२वीं शताब्दी के रामचन्द्र और गुणचन्द्र-कृत 'नाट्य-दर्पण' में 'स्वप्नवासवदत्त' को भास-कृत बताकर उसका जो एक श्लोक[5] उद्धृत किया गया है, वह उपलब्ध 'वासवदत्त' में नहीं पाया जाता । इस आधार पर प्रो० सिल्वन लेवी का कथन है कि प्रस्तुत 'स्वप्नवासवदत्त' भास की रचना नहीं है । किन्तु सम्भव यही है कि किसी प्रतिलिपिकर्ता ने दृष्टिदोषवश उप-र्युक्त श्लोक छोड़ दिया हो, क्योंकि प्रस्तुत नाटक में इस श्लोक का उपर्युक्त स्थान चतुर्थ अंक के दृश्य के बाद प्रतीत होता है । काले महोदय द्वारा सम्पादित

---

१. भासनाटकचक्रेऽपि छेकैः क्षिप्ते परीक्षितुम् ।
स्वप्नवासवदत्तस्य दाहकोऽभून्न पावकः ।। सूक्तिमुक्तावली

२. भासम्मि जलणमित्ते कुन्तीपुत्ते तहावि रघुआरे ।
सोबन्धवे अ बन्धम्मि हारि अन्दे अ आणन्दो ।। गौडवहो

३. सुविभक्तमुखाद्यङ्गैर्व्यक्तलक्षणवृत्तिभिः ।
परेतोऽपि स्थितो भासः शरीरैरिव नाटकैः ।। अवन्तिसुन्दरी कथा

४. सूत्रधारकृतारम्भैर्नाटकैर्बहुभूमिकैः ।
सपताकैर्यशो लेभे भासो देवकुलैरिव ।। हर्षचरित

५. यथा भासकृते स्वप्नवासवदत्ते शेफालिकाशिलातलमवलोक्य वत्सराजः पादा-
क्रान्तानि पुष्पाणि सोष्म चेदं शिलातलम् ।
नूनं काचिदिहासीना मां दृष्ट्वा सहसा गता ।।

'स्वप्नवासवदत्त' में यह श्लोक यथास्थान रखा गया है। साथ ही, यह भी उल्लेखनीय है कि राजशेखर के अतिरिक्त अभिनवगुप्त, भोजदेव (११०० ई०), सर्वानन्द (११५९ ई०) और शारदातनय (१२०० ई०), जैसे ग्रन्थकारों ने अपनी रचनाओं में 'स्वप्नवासवदत्ता' की जिन घटनाओं या विशेषताओं का उल्लेख किया है, वे सब प्रस्तुत 'स्वप्नवासवदत्त' में पाई जाती हैं।[1]

(२) अभिनवगुप्त ने 'ध्वन्यालोक' की अपनी टीका में कवियों द्वारा रस की उपेक्षा के उदाहरण रूप में 'स्वप्नवासवदत्त' की एक आर्या[2] को उद्धृत किया है, जो प्रस्तुत 'स्वप्नवासवदत्त' में उपलब्ध नहीं होती। अतः भास मत के विरोधियों का कहना है कि वर्तमान 'स्वप्नवासवदत्त' भास की रचना नहीं है और वह किसी अन्य 'स्वप्नवासवदत्त' का परिवर्तित संस्करण-मात्र है। स्वर्गीय श्री गणपति शास्त्री के मतानुसार यह आर्या 'स्वप्नवासवदत्त' की कथा-वस्तु के लिए अनावश्यक और असगत प्रतीत होती है और सम्भवतः टीकाकार ने उक्त आर्या के मूल ग्रन्थ का संकेत करने में भूल कर दी हो। किसी अन्य 'स्वप्नवासवदत्त' का अस्तित्व मानने की कोई आवश्यकता नहीं। विंटरनिट्ज महोदय के अनुसार उक्त आर्या का समुचित स्थान 'स्वप्नवासवदत्त' के ५वें अंक के ९वें और १०वें पद्य के बीच का है, किन्तु यह असम्भव नहीं कि आलंकारिकों के विरोध के कारण बाद के संस्करणों में वह छोड दी गई है।[3]

(३) डॉ० बार्नेट कहते हैं कि महेन्द्रविक्रम वर्मा (६२० ई०) नामक पल्लव राजा के 'मत्तविलास' प्रहसन में एक पद्य[4] पाया जाता है, जिसको सोमदेव (९५९ ई०) ने भास-रचित बतलाया है, किन्तु जो भास के किसी नाटक में नहीं पाया जाता। संस्कृत के अन्य नाटकों में मंगलाचरण के श्लोक के बाद 'नान्द्यन्ते' यह नाटकीय निर्देश पाया जाता है, किन्तु भास के इन तेरह नाटकों में तथा 'मत्तविलास' प्रहसन में मंगलाचरण श्लोक के पहले ही 'नान्द्यन्ते ततः प्रविशति सूत्रधारा:' इस वाक्य का प्रयोग हुआ है। अतः 'मत्तविलास' के समान ही इस नाटक की रचना भी किसी केरल देश-निवासी कवि द्वारा हुई होगी। किन्तु यह कथन अनुचित है, क्योंकि 'मत्तविलास' और इन नाटकों की भाषा तथा भरत-वाक्य में बहुत भेद है। 'मत्तविलास'

---

१. देखिये काले द्वारा संपादित 'स्वप्नवासवदत्त' की भूमिका।

२. संचितपक्ष्मकपाटं नयनद्वारं स्वरूपताडनेन।
उद्घाट्य साप्रविष्टा हृदयगृहं मे नृपतनूजा॥

३. Winternitz : Bhasa—What do we realy know of him and his works, Woolner Com. Vol.

४. पेयासुरा प्रियतमामुखमीक्षितव्यं ग्राह्यः स्वभावललितो विकृतश्च वेषः।
येनेदमीदृशमदृश्यत मोक्षवर्त्म दीर्घायुरस्तु भगवान् स पिनाकपाणिः॥

की प्रस्तावना में उसके रचयिता के नाम का स्पष्ट उल्लेख है, पर इन नाटकों में ऐसा नहीं है।

(४) यह कहना भी युक्तिसंगत नहीं कि ये नाटक केरल देश के 'चाक्यार' नामक नटों की रचनाएँ हैं, जिन्होंने इन नाटकों को रंगमंच की उपयुक्तता की दृष्टि से अन्य ग्रन्थों से संगृहीत या परिवर्तित-परिवर्धित किया। विस्तार-भय में यहाँ इस विवाद का विस्तृत विवेचन करना वांछनीय न होगा, अतः इतना ही कहना पर्याप्त होगा कि विद्वानों ने बहुमत से इन तेरह नाटकों को भास-विरचित मान लिया है।[1]

भास का स्थितिकाल — भास के स्थितिकाल का प्रश्न भी कम विवादास्पद नहीं। इतना तो निःसंदिग्ध है कि वे कालिदास के पूर्ववर्ती एक प्राचीन नाटककार थे। इसकी पुष्टि उनकी शैली से, जो बाद के काव्यों की अलंकृत शैली से सर्वथा भिन्न है, उनकी भाषा में प्रयुक्त अनेक आर्ष एवं अपाणिनीय प्रयोगों से तथा उनके नाटकों में चित्रित पुरातन वातावरण से भी होती है। कालिदास ने अपने 'मालविकाग्निमित्र' में भास का जो उल्लेख किया है, उससे यह स्पष्ट है कि कालिदास के समय भास एक यशस्वी प्राचीन नाटककार के रूप में प्रसिद्ध हो चुके थे। कालिदास का स्थितिकाल प्रथम शताब्दी ई० पू० निश्चित-सा हो चुका है, अतः इस समय के लगभग १०० वर्ष पूर्व भास की स्थिति मानने में आपत्ति नहीं होनी चाहिये। इस प्रकार भास का समय द्वितीय शताब्दी ई० पू० के बाद का नहीं हो सकता। यूरोपीय विद्वान् जो कालिदास को गुप्तकालीन मानते हैं, भास का समय तृतीय या चतुर्थ शताब्दी ईस्वी निर्धारित करते हैं।

भास के नाटकों की खोज के पूर्व संस्कृत का सबसे प्राचीन उपलब्ध नाटक शूद्रक का 'मृच्छकटिक' माना जाता था। किन्तु अब भास के 'चारुदत्त' नाटक की खोज के बाद 'मृच्छकटिक' उसके अनुकरण पर विरचित एक परिवर्धित नाटक के रूप में स्वीकृत हो चुका है।[2] विंसेन्ट स्मिथ के अनुसार शूद्रक का शासन-काल २०-१८७ ई० पू० था। इस प्रकार 'मृच्छकटिक' द्वितीय या तृतीय शताब्दी ई० पू० की रचना है और 'चारुदत्त' की रचना इसके पूर्व अवश्य हो चुकी होगी।

कौटिल्य ने अपने 'अर्थशास्त्र' में प्रमाण रूप से एक श्लोक[3] उद्धृत किया है, जो भास के 'प्रतिज्ञायौगन्धरायण' में पाया जाता है। कौटिल्य जैसे प्रखर राजनीतिज्ञ

---

१. विस्तार के लिए देखिये—
A. D. Pusalkar Bhasa—A Study, pp. 23-60.

२. S. K. Belvalker : 'The Relationship of Shudraas Mrichchhakatika to the Charudatta of Bhasa.' Pro. of Ist Oriental Conf. 1919, Vol. II. pp. 189-204.

३. नवं शरावं सलिलस्य पूर्णं सुसंस्कृतं दर्भकृतोत्तरीयम्।
तत्तस्य मा भून्नरकं च गच्छेद् यो भर्तृपिण्डस्य कृते न युध्येत्॥ अर्थशास्त्र १०।३

द्वारा भास का प्रमाण-रूप से उद्धृत किया जाना इस बात का सूचक है कि भास कौटिल्य के समय—चतुर्थ शताब्दी ई० पू० के उत्तरार्ध—में एक प्रामाणिक ग्रन्थकार के रूप में विख्यात हो चुके थे। इसके अतिरिक्त भास ने अपने 'प्रतिमा' नाटक में 'अर्थशास्त्र' का उल्लेख किया है, पर कौटिल्य के 'अर्थशास्त्र' का नहीं। इससे प्रतीत होता है कि कौटिल्य के 'अर्थशास्त्र' की रचना भास के समय नहीं हुई थी। इस प्रकार भास कौटिल्य के पूर्ववर्ती हैं और उनका समय चतुर्थ शताब्दी ई० पू० के बाद का नहीं हो सकता।

भास के नाटकों का सामाजिक चित्रण छठी से चौथी शताब्दी ई० पू० के भारत की ओर संकेत करता है। उनके नाटकों के भरत-वाक्यों में भी नन्द-वंश के किसी राजा की ओर संकेत जान पड़ता है। अन्तरंग और बहिरंग दोनों प्रमाणों के आधार पर भास का स्थितिकाल चौथी या पाँचवीं शताब्दी ई० पू० निश्चित होता है।

**भास के नाटक** – भास-कृत १३ नाटकों में से ६ नाटकों के कथानक महाभारत से लिये गये हैं, दो नाटक रामायण पर आश्रित हैं तथा शेष पाँच की कथा प्राचीन अर्ध-ऐतिहासिक घटनाओं या दन्त-कथाओं पर अवलम्बित है। किन्तु इन सबमें भास की मौलिक एवं अनूठी कल्पना-शक्ति तथा अद्‌भुत नाट्य-कला-कुशलता का परिचय मिलता है। भास के नाटकों का संक्षिप्त परिचय उनके रचनाक्रम के अनुसार[1] इस प्रकार है—

(१) **प्रतिज्ञायौगन्धरायण** में ४ अंक हैं। इसमें उदयन-वासवदत्ता के प्रेम और विवाह का वर्णन है। मन्त्री यौगन्धरायण द्वारा उदयन को राजा प्रद्योत के यहाँ से चुराने तथा उनकी नीति-वैशिष्ट्य का वर्णन है।

(२) **स्वप्नवासवदत्तम्** में ६ अंक हैं। मन्त्री यौगन्धरायण का "वासवदत्ता अग्नौ प्रविष्टा", 'वासवदत्ता अग्नि में भस्म हो गई' इस प्रवाद को विस्तृत कर उदयन को पद्मावती से विवाह करने तथा उदयन के अपहृत राज्य का वर्णन है।

(३) **ऊरुभङ्ग**—यह एक एकांकी नाटक है। द्रौपदी के अपमान के प्रतिकार-स्वरूप भीम द्वारा दुर्योधन की जंघा को भंग करके उसके मारने का वर्णन है। संस्कृत साहित्य में यही दुःखान्त नाटक है।

(४) **दूतवाक्यम्**—यह भी एक एकांकी नाटक है। महाभारत के युद्ध से पूर्व श्रीकृष्ण का पांडवों की ओर से सन्धि-प्रस्ताव लेकर दुर्योधन की सभा में जाना और विफल-मनोरथ लौटने का वर्णन है।

(५) **पंचरात्रम्** में ३ अंक हैं। यज्ञ की समाप्ति पर द्रोण ने दुर्योधन से

दक्षिणा माँगी कि पांडवों को आधा राज्य दे दो। दुर्योधन ने कहा कि यदि पाँच रात्रों में पांडव मिल जायेंगे तो ऐसा कर दूंगा। द्रोण के प्रयत्न से पांडवों का मिलना तथा आधा राज्य प्राप्त करना वर्णित है।

(६) **बालचरितम्** में ५ अंक हैं। इसमें श्रीकृष्ण के जन्म से कंसवध तक की कथा वर्णित है।

(७) **दूतघटोत्कच** एकांकी श्रेणी का एक अद्वितीय नाटक है। अभिमन्यु की मृत्यु के पश्चात् श्रीकृष्ण का घटोत्कच को दूत-रूप से धृतराष्ट्र के पास भेजना, दुर्योधन द्वारा अपमान, अन्त में दुर्योधन का कथन है कि मैं अपने बाणों द्वारा उनको उत्तर दूंगा इत्यादि कथा वर्णित है।

(८) **कर्णभार** भी एकांकी नाटक है। इसमें कर्ण का ब्राह्मणवेषधारी इन्द्र को दान में कवच और कुण्डल देने का वर्णन है।

(९) **मध्यमव्यायोग**—यह भी एकांकी नाटक है तथा व्यायोग है। मध्यम-पांडव भीम द्वारा घटोत्कच के हाथ से एक ब्राह्मण-पुत्र की रक्षा करना और भीम को पुत्र-दर्शन से आनन्दानुभूति तथा हिडिम्बा-मिलन का रसास्वाद वर्णित है।

(१०) **प्रतिमा नाटकम्**—इस नाटक में ७ अंक हैं। राम-वन-गमन तक की रामायण की कथा संक्षिप्त रूप से वर्णित है।

(११) **अभिषेक नाटकम्**—इस नाटक में भी ६ अंक हैं। इसमे रामायण के किष्किन्धाकाण्ड से युद्धकाण्ड तक की सम्पूर्ण कथा संक्षेप से वर्णित है। अन्त में रावण-वध के पश्चात् राम के राज्याभिषेक का वर्णन किया गया है।

(१२) **अविमारक**—इस नाटक में ६ अंक हैं। इसमें राजकुमार अविमारक का राजा कुन्तिभोज की पुत्री राजकुमारी कुरंगी के साथ प्रणय-विवाह वर्णित है।

(१३) **चारुदत्तम्**—इस नाटक में चार अंक हैं। इसमें निर्धन किंतु उदारचेता ब्राह्मण चारुदत्त और वसन्तसेना नाम की वेश्या के प्रणय सम्बन्ध का वर्णन है।

यह नाटक अपूर्ण है। सम्भवतः यह नाटक माननीय भास की अन्तिम कृति है, जिसको वे मृत्युपर्यन्त पूर्ण नहीं कर सके हैं।

कुछ विद्वानों ने अन्य कई रचनाओं को भास-कृत सिद्ध करने का प्रयास किया है। इनमें से दो उल्लेखनीय हैं। (१) **'वीणावासवदत्ता'**—इस नाटक का पता 'शाकुन्तल' की एक टीका से चलता है। इसके आठ अंकों में प्रथम चार अंक ही उपलब्ध होते हैं। इसकी कथा 'प्रतिज्ञायौगन्धरायण' के ही समान है। इसमें तथा भास के नाटकों में बहुत कुछ सादृश्य होने के कारण डा० कुन्हन राजा इसे भास की रचना मानते हैं।[१] किन्तु इस नाटक का वस्तु-विन्यास भास के नाटकों से भिन्न है,

१. A New Drama of Bhasa, Proceedings of VI Oriental Conf., 1930, p. 593.

शैली में कृत्रिमता अधिक है, पात्र भी अधिक रूढ़िसम्मत हैं, अतः इसे भास की रचना मानना उचित नहीं। (२) १९४१ में गोंडल से पं० कालिदास शास्त्री ने 'यज्ञफलम्' नामक नाटक प्रकाशित किया है और उसे भास-रचित बतलाया है। इसकी कथा रामायण के बालकाण्ड पर आश्रित है। इसमें मुख्यतः वैदिक यज्ञों का गौरव सिद्ध किया गया है। यद्यपि भास के १६ नाटकों की अनेक विशेषताएँ इसमें भी देख पड़ती हैं, फिर भी यह भास की मौलिक रचना के रूप में नहीं स्वीकार किया जा सकता, क्योंकि इसकी भाषा उतनी उत्कृष्ट नहीं, इनमें श्लोकों का बाहुल्य है तथा कालिदास के 'शाकुन्तल' का अनुकरण देख पड़ता है। सम्भवतः यह ११ वीं शताब्दी की रचना है।[1]

संस्कृत सुभाषित-ग्रन्थों में भास के नाम से कई पद्य मिलते हैं, जो भास की उपलब्ध रचनाओं में नहीं पाये जाते। सम्भव है कि ये पद्य भास की नष्ट हो गई रचनाओं में रहे हों, क्योंकि अनुश्रुति के अनुसार भास ने ३० से अधिक ग्रन्थ लिखे थे,[2] अथवा ये भास की स्फुट रचना मात्र हों।

संप्रति भास के जो १३ नाटक प्राप्त हुए हैं, इनके प्राप्त करने का श्रेय स्वर्गीय महामहोपाध्याय श्री टी० गणपति शास्त्री (त्रिवेन्द्रम्) को है। सन् १९०९ में ये नाटक ट्रावन्कोर राज्य में प्राप्त हुए थे। ये चार भागों में विभक्त किये जा सकते हैं—

१—उदयन की कथा से सम्बद्ध—

(१) प्रतिज्ञायौगन्धरायण।

(२) स्वप्नवासवदत्तम्।

२—महाभारत पर आश्रित—

(१) उरुभंग।

(२) दूतवाक्यम्।

(३) पंचरात्रम्।

(४) बालचरितम्।

(५) दूतघटोत्कच।

(६) कर्णभार।

(७) मध्यम व्यायोग।

३—कल्पनामूलक—

---

१. A. S. P. Ayyar : Bhasa, p. 8.

२. A. D. Pusalkar : Two 17th Century Works of Bhasa, Poona Orientalist, Vol. VIII.

(१) अविमारक ।

(२) चारुदत्त ।

४—रामायण पर आश्रित—

(१) प्रतिमानाटकम् ।

(२) अभिषेकनाटकम् ।

भास कवि के द्वारा रचित (त्रिवेन्द्रम्) नगर में प्राप्त नाटकों में किसी रचयिता का नामोल्लेख नहीं है। इसी कारण इसके बनाने वाले के विषय में अनेकों विवाद विद्वानों में प्रचलित हैं और आज भी उनका समाधान उचित रूप से नहीं हो सका है।

(१) इन नाटकों में कुछ विशेष विलक्षणता है। यथा ये सब नाटक सूत्रधार के द्वारा प्रारम्भ किये गये हैं, जबकि नाट्यशास्त्रकारों का मत है कि सभी रंगमंच सम्बन्धी संकेत नान्दी के द्वारा कथन होता है, फिर सूत्रधार का प्रवेश होता है।

अन्य सभी संस्कृत नाटकों का प्रारम्भ नान्दी से ही किया जाता है। उनमें प्रथम नान्दी मंगलाचरण करता है और मंगलाचरण में अन्तिम अंक तक घटित नाटक की घटनाएँ सूक्ष्म रूप से वर्णित कर देता है। फिर उसी का आधार लेकर सूत्रधार का प्रवेश होता है।

(२) इन तेरह नाटकों में 'भूमिका' के स्थान पर 'स्थापना' शब्द का प्रयोग किया गया है। इस 'स्थापना' शब्द के प्रयोग से ये संपूर्ण नाटक अन्य नाटकों से भिन्न हैं।

(३) इन नाटकों में सर्वत्र 'प्ररोचना' का अभाव है, जैसा कि नाट्य-शास्त्रकारों ने कहा है कि 'प्रस्तावनायां आदिमो भागः प्ररोचना शब्देनाभिधीयते'।

इसका यह भाव है कि प्रस्तावना का पूर्व भाग 'प्ररोचना' कहा जाता है। इस 'प्ररोचना' भाग में नाटककार स्वयं अपना परिचय देता है। उस परिचय में अपना नाम, अपने माता-पिता तथा कुटुम्बियों का नाम तथा निवासस्थान का ज्ञान कराता है।

परन्तु त्रिवेन्द्रम् में पाये हुए नाटकों में लेखक का नाम और परिचय बिल्कुल नहीं है।

(४) इन नाटकों में केवल 'प्रतिज्ञायौगन्धरायण', 'स्वप्नवासवदत्तम्', 'प्रतिमा-नाटकम्', 'पंचरात्रम्' और 'उरुभंगम्' पाँच नाटकों का पहला पद्य मुद्रालंकार से अलंकृत है, अर्थात् पहले पद्य में ही नाटक के सभी मुख्य पात्रों का नाम निर्दिष्ट है। इसीलिए ये नाटक अन्य नाटकों से भिन्न हैं।

(५) इन नाटकों मे प्रायः कुछ सामान्य परिचय के साथ भरत मुनि के वाक्यों का समानार्थक वाक्यों में अनुवाद रूप से उल्लेख मिलता है।

यथा—भरत-मुनि का वाक्य है—'इमामपि महीं कृत्स्ना राजसिंहः प्रशास्तुनः।' इस वाक्य को परिवर्तन करके प्रत्येक नाटक में कवि ने प्रयोग किया है।

(६) इन सभी नाटकों में भूमिका अत्यन्त छोटी है और उसमें यह विशेषता भी है कि एक ही भूमिका कई नाटकों में प्रयोग की गई है।

यथा—'आर्य मिश्रान् विज्ञापयामि', यह वाक्य प्रायः सभी नाटकों में उपलब्ध होता है।

(७) इन नाटकों में एक विशेषता यह भी है कि कुछ पात्र भिन्न-भिन्न नाटकों में एक ही नाम और कार्य में प्रयुक्त किये गये हैं।

जैसे 'प्रतिज्ञायौगन्धरायण' और 'दूतवाक्यम्' इन दोनों नाटकों में कंचुकी का नाम बादरायण ही लिखा मिलता है। इसी प्रकार अन्य चार नाटकों में प्रतीहारी का नाम विजया ही मिलता है।

(८) इन नाटकों में अप्रचलित छन्दों का भी प्रयोग किया गया है, जैसे सुवदना, दण्डक आदि। अनुष्टुप् छंद का बाहुल्य है।

(९) इन नाटकों में व्यंग शक्ति की ही विशेषता है। इसीलिए सर्वत्र पताका-स्थानक का प्रयोग किया गया है।

(१०) इन सभी नाटकों मे सामान्य रूप से भाषा एवं शैली की समानता है। कुछ पद, वाक्य तथा पाठ्य सभी नाटकों में समान रूप से पाये जाते हैं। नाटकों में उपमा, उत्प्रेक्षा आदि अलंकारों का प्रयोग भी सामान्य रूप से सभी जगह अधिकता से मिलता है।

डा० सुक्थंकर के कथनानुसार भास के बनाये नाटकों में पदों या वाक्यों में एकरूपता है। डा० सुक्थंकर ने एक पद-वाक्यों की सूची तैयार की है। इस सूची में समान वाक्यों की संख्या १२७ लिखी है। आपका कथन है कि इतने वाक्य सभी नाटकों में समान रूप से पाये जाते हैं।

(११) इन नाटकों में अपाणिनीय एवं आर्ष शब्दों का प्रयोग अधिक मात्रा मे पाया जाता है। ये ऐसे शब्द हैं जिनको पाणिनीय व्याकरण की दृष्टि से किसी प्रकार भी सिद्ध नहीं किया जा सकता।

(१२) इन नाटकों में कुछ नाटक ऐसे हैं जो एक दूसरे से पूर्ण रूप से सम्बन्धित हैं, जैसे 'स्वप्नवासवदत्तम्', 'प्रतिज्ञायौगन्धरायण' का उत्तरार्ध भाग प्रतीत होता है। इन दोनों के कथानक में तारतम्य है। दूसरे 'प्रतिमा' नाटक भी अभिषेक नाटक का ही अंग प्रतीत होता है। दोनों नाटकों में रामायण की कथा वर्णित है, तथा दोनों नाटकों के पात्रों की भिन्नता नगण्य है।

(१३) इन नाटकों में पुत्रों के नाम, माता के नाम निर्देश के साथ लिखे गये

हैं, जैसे प्रायः राम के नाम के पूर्व कौसल्या का नाम भी लिखित है या लक्ष्मण के नाम के पूर्व सुमित्रा माता का नाम लिखित है।

यही इनकी अन्य नाटकों से भिन्नता का कारण है।

यह नाटक महाकवि भास ने ही लिखे हैं, इस मत के समर्थन में कुछ लोग निम्नांकित युक्तियाँ देते हैं, जो तर्कसंगत भी प्रतीत होती है। यथा गणपति शास्त्री महोदय ने इन नाटकों को भास निर्मित ही माना है। उनका कथन है कि इन नाटकों में सर्वत्र प्ररोचना का अभाव है। सभी नाटक सूत्राधार से ही प्रारम्भ किये गये हैं, सभी नाटकों में नान्दी का सर्वथा अभाव है इत्यादि। इस मत को भारतीय तथा पाश्चात्य सभी विद्वान् मानते हैं। इनमें शिवराम महादेव परांजपे, एम० आर० काले, कीथ, याकोवी, स्पेन, कोनो आदि प्रसिद्ध हैं।

जो इस मत को नहीं स्वीकार करते हैं उनमें म० म० पी० वी० काणे, रंगाचार्य रेड्डी इत्यादि हैं। इन लोगों का मत है कि यह नाटक भास-निर्मित नहीं हैं, इनको केरल प्रदेश के चाक्यारा के विधान बनाने वाले नटों को शिक्षा देने को प्रदर्शन मात्र के लिए केरल प्रान्त की राज्यपरिषद् द्वारा बनवाया गया था।

डा० सुक्थंकर ने इन दोनों मतों के विरोध को दूर करने के लिए एक मध्यम मार्ग अपनाया है। इनके मत से भी यह नाटक भास-कृत ही है। लेकिन इस बात की पुष्टि के लिए कोई उचित प्रमाण नहीं दिया जा सकता है।

इस विवादपूर्ण वातावरण में युक्तियों से काम लेना ही उचित है। यथा जो लोग इन नाटकों को भास निर्मित मानते हैं, उनकी उक्तियाँ देना ही न्याययुक्त बात है। इसलिए उन लोगों की कुछ उक्तियाँ यहाँ देना अप्रासंगिक न होगा।

(१) बाण कवि ने अपने 'हर्षचरित' में महाकवि भास की प्रशंसा में कुछ पद्यों का निर्माण किया है। उन पद्यों में भास की बुद्धि-वैशिष्ट्य का वर्णन किया है यथा—'सूत्राधारकृतारम्भैः'—'हर्षचरित' इति। इस पद्य का अनुसरण करने पर यह बिल्कुल स्पष्ट होता है कि ये नाटक भास निर्मित ही हैं।

महाकवि बाण ने यह स्पष्ट कर दिया है कि भास ही ऐसे नाटककार हैं जिन्होंने अपने नाटकों को सूत्राधार के द्वारा प्रारम्भ कराया है, जो भरत मुनि नाट्यशास्त्र के अनुकूल नहीं है।

(२) विक्रम की छठी शताब्दी में दण्डी कवि ने भी अपने ग्रन्थ 'काव्यादर्श' में कुछ भास लिखित वाक्यों व पदों का उद्धरण दिया है। भास ने अपने नाटकों में 'लिम्पतीव तमोऽङ्गानि वर्षतीवाञ्जनं नभः' इस पद्यार्थ का प्रयोग यत्र-तत्र किया है, उसी को दण्डी कवि ने भी अपने ग्रन्थ में उद्धृत किया है।

(३) विक्रम की आठवीं शताब्दी में कोई वाक्पति नाम का प्राकृत भाषा का

उद्‌भट विद्वान् था। उसने भी अपने काव्य 'गौडवहो' में भास को अपना घनिष्ठ मित्र माना है और अपने काव्य में भास के समान ही अग्निदाह का प्रयोग भी किया है।

(४) इसी शताब्दी में काव्यालंकार सूत्रकार भामह ने भी अपने ग्रन्थ में विरोध अलंकार के उदाहरण में 'हतोऽनेन मम भ्राता मम पुत्रः पिता च मे' इत्यादि वाक्य को पद्य रूप में लिखा है। यह पद्य प्राकृत भाषा मे 'प्रतिज्ञायौगन्धरायण' में लिखित है। इसी प्रकार अन्य उदाहरण भी प्राप्त होते हैं।

(५) विक्रम की नवीं शताब्दी में 'काव्यालङ्कार-सूत्र' वृत्तिकार वामनाचार्य ने भी भास के नाटकों में लिखित पद्यों में से ८ पद्यों को उदाहरण रूप मे लिखा है। वामन ने अपने ग्रन्थ के तीसरे अध्याय के पाँचवें अधिकरण मे व्याजोक्ति अलंकार के उदाहरण में भास के इस "शरच्छशांक गौरेण वाता विद्धेन भामिनि। काश पुष्पलवेनेदं साश्रुपातं मुखं मम।" पद्य को उद्धृत किया है। इसे भास ने अपने 'स्वप्नवासवदत्तम्' नामक नाटक में लिखा था। इसी प्रकार 'यो मृत्पिण्डस्यकृते युद्धे' आदि का भी उदाहरण दिया है। इस पद्य का भास ने अपने 'प्रतिज्ञायौगन्धरायण' में उल्लेख किया था। इसी प्रकार 'चारुदत्तम्' नाटक के प्रथमाङ्क में लिखित 'यासां वलिर्भवति मद्गृह देहलीनामिति' इस पद्य का भी वामन ने अपने ग्रन्थ के पंचम अध्याय में उल्लेख किया है। इनके अतिरिक्त 'हंसैश्च सारसगणैश्च विलुप्त पूर्वः' आदि पद्य का भी उदाहरण दिया है। यह पद्य भी चारुदत्त में मिलता है।

(६) नवीं शताब्दी के अंतिम भाग में राजशेखर कवि ने भी अपने निम्नांकित पद्य से भास-कृत नाटक 'स्वप्नवासवदत्त' को सर्वश्रेष्ठ घोषित किया है।

भास नाटक चक्रेऽपि छेकैः क्षिप्ते परीक्षितुम्।
स्वप्नवासवदत्तस्य दाहको भून्न पावकः॥

कवि राजशेखर का यह पद्य दो विषयों का प्रतिपादन करता है। 'स्वप्नवासवदत्त' नाटक भास के नाटक चक्रों में है और इसकी तुलना में कोई दूसरा नाटक इतना प्रभावयुक्त और आकर्षक नहीं है।

राजशेखर ने यह भी कहा है कि इन तेरहों नाटकों की वर्णन-शैली समान है, इसलिए ये संपूर्ण नाटक भास निर्मित ही हैं।

इसी आधार पर विदेशी विद्वान् भी इन सभी नाटकों को भास प्रणीत मानते हैं। उनका भी यही कथन है कि इन सभी की शैली समान है।

दशम् शताब्दी में आचार्य अभिनवगुप्त ने भी 'भारतीय नाट्य-विवृत्ति' नामक अपने ग्रन्थ में 'स्वप्नवासवदत्त' के अंशों को उद्धृत किया है। यथा 'क्वचिद् क्रीडा—' आदि।

एकादश शताब्दी में श्रीमद्भोजदेव ने भी अपने 'शृंगारप्रकाश' नामक ग्रन्थ

में 'स्वप्नवासवदत्त' में लिखित 'पद्मावती....अस्वप्नेददर्श' इस कथन को उद्धरण रूप में लिखा है।

बारहवीं शताब्दी में रामचन्द्र गुणचन्द्र ने भी अपने 'नाट्यदर्पण' में 'स्वप्नवासवदत्त' के पद्य को भास-कृत कहते हुए उदाहरण रूप दिया है और इसी प्रकार 'स्वप्नवासवदत्त' में आई शेफालिका को शिलातल में देखकर वत्सराज के मोहित होने पर जो पद्य लिखा गया है, उसको भी उद्धृत किया है।

इसलिए ये सारे नाटक भास के द्वारा ही बनाये गये हैं। इसमें कोई संदेह नहीं है। जो लोग इस मत को मानते हैं कि ये नाटक चाक्यारा नाटकों के द्वारा केरल प्रान्त में देखने के लिए बनवाये गये थे, तो उनको किसने बनवाया था, इसका विवरण प्रमाणयुक्त मिलना चाहिये।

इन नाटकों के प्रणेता नाट्यकला-प्रवीण महाकवि भास का जन्म किस समय भारत में हुआ था तथा किस भूमि को अपने जन्म से सुशोभित किया था, आज भी इस विषय में विद्वानों में महान् विवाद है। फिर कुछ निश्चय नहीं हो सका है, जो लघु सामग्री प्राप्त हो सकी है उसके आधार पर भास के जन्म-समय के विषय में अनुमान किया जाता है।

प्रथम महाकवि कालिदास ने 'मालविकाग्निमित्रम्' नामक नाटक में प्रस्तावना करते समय भास कवि का नाम बड़े आदर के साथ लिया है—

यथा—'प्रथितयशसां भाससौमिल्लकादीनाम्' इत्यादि में भास के नाम का उल्लेख हुआ है। इससे यह निर्विवाद सिद्ध है कि भास का जन्म कालिदास से पूर्व समय का है या वे उनके समकालीन थे। परन्तु कालिदास की जन्मतिथि के विषय में भी सभी विद्वान् एकमत नहीं हैं। कालिदास का समय ही अनिश्चित है। कुछ विद्वानों के मतानुसार कालिदास का समय ईसा की छठी शताब्दी या चतुर्थ शताब्दी माना जाता है। इससे यह सिद्ध है कि भास या तो छठी शताब्दी के हैं या इससे पूर्व ही इनका जन्म हुआ होगा और इन्होंने कालिदास की ग्रन्थ रचना के पूर्व अपनी रचनाओं का संकलन किया होगा।

शूद्रक-रचित 'मृच्छकटिकम्' नामक नाटक संस्कृत साहित्य में प्रसिद्ध है। परन्तु वह भास के 'चारुदत्त' नाटक का विस्तृत रूप है, क्योंकि 'चारुदत्त' नाटक एक अपूर्ण नाटक है। उसकी शैली में यह विशेषता है कि उसके बाकी अंक किसी विद्वान् के द्वारा पूर्ण किये जा सकते हैं। इसीलिए सभी विद्वान् यह निश्चय करते हैं कि शूद्रक ने भास-कृत 'चारुदत्त' नाटक के कथानक को लेकर स्वबुद्धि से उसे ऐसे रूप में परिवर्तित कर दिया कि यह अलौकिक और अपूर्व नाटक प्रतीत होने लग गया।

शूद्रक राजा ईसा की प्रथम शताब्दी में राज्य-सिंहासन पर आरूढ़ हुआ था

और द्वितीय शताब्दी में दिवंगत हुआ था। 'मृच्छकटिक' की रचना सम्भवतः ईस्वी तृतीय शताब्दी में हुई थी। इन पूर्वोक्त प्रमाणों से ज्ञात होता है कि भास ने ईस्वी प्रथम या दूसरी शताब्दी में अपने जन्म से भारत-भूमि को सुशोभित किया होगा।

दूसरा प्रमाण यह भी प्राप्त होता है कि अर्थशास्त्र-प्रणेता कौटिल्य ने भी भास के पद्यों को आप्त-वचन कहकर उदाहरण रूप में लिखा है। यथा—'नवं शरावं ललितैः सुपूर्णं सुसंस्कृतं दर्भकृतोत्तरीयम्' इत्यादि श्लोक को कौटिल्य ने अपने ग्रन्थ में उद्धरण रूप में दिया है। यह 'प्रतिज्ञायौगन्धरायण' में पूर्ण रूप से उपलब्ध होता है। चन्द्रगुप्त मौर्य का काल ईसा से चार शताब्दी पूर्व माना जाता है। ईसा से ३२१ वर्ष पूर्व चन्द्रगुप्त राज्य-सिंहासन पर बैठा था। इसलिये भास का समय चन्द्रगुप्त मौर्य के शासन-काल से पचास वर्ष पूर्व मानना युक्तिसंगत है। भास ने इस नाटक के पाँचवें अंक में रावण के कुछ कथनों को पूर्व ग्रन्थानुसार ही लिखा है। उसने जिन-जिन ग्रन्थों का अध्ययन किया था, उनका नाम और परिचय भी दिया है।

इन्हीं ग्रंथों मे भास ने बृहस्पति-कृत अर्थशास्त्र का भी उल्लेख किया है। सम्भवतः चाणक्य ने भास द्वारा उल्लिखित इसी बृहस्पति-कृत अर्थशास्त्र का आश्रय लेकर अपना ग्रंथ तैयार किया हो, और भास को अपना पूजनीय माना होगा?

कौटिल्य ने भास के कुछ उद्धरणों को मूल रूप में अपने ग्रंथ में उद्धृत किया है यथा—"भो कश्यप गोत्रोऽस्मि सांगोपांगम् वेद अधीये। माननीय अर्थशास्त्रं माहेश्वरं योगशास्त्रम्" आदि। यदि भास कौटिल्य से अर्वाचीन माने जाते हैं तो कौटिल्य का आप्त-वचन निराधार हो जायगा। इसलिए कौटिल्य के समकालीन या प्राक्तन थे।

इस प्रकार भास के समय का थोड़ा-सा ज्ञान विद्वानों को होता है। दूसरे यह भी है कि महाभारत पुराण के शान्ति पर्व में अर्थशास्त्र के प्रणेता बृहस्पति का उल्लेख मिलता है। कौटिल्य ने भी बृहस्पतिशास्त्र को प्राक्तन अर्थशास्त्र समझकर अपने ग्रंथ में नमस्कार किया। जो लोग रावण की उक्तियों को मेधातिथि नामक कवि की रचना मानते हैं और भास को ईसा से दसवीं शताब्दी पूर्व मानते हैं, उनका मत बिल्कुल निराधार है, क्योंकि मेधातिथि मनुस्मृतिशास्त्र के टीकाकार थे। उनका समय ईसा से दशम शताब्दी से भी पूर्व था और रावण के मुख से इस प्रकार ईसा से १० शताब्दी पूर्व कथन कराना सर्वथा अनर्गल और हास्यास्पद है।

भास के दो नाटक 'स्वप्नवासवदत्त' और 'प्रतिज्ञायौगन्धरायण' ऐतिहासिक घटना को लेकर ही बनाये गये हैं। इन नाटकों में भास ने तीन राजाओं (उदयन, प्रद्योत तथा मगध) के नाम और परिचय को लिखा है, इसलिए इनका समय इन तीनों राजाओं से पूर्व का कभी नहीं हो सकता है। इन तीनों राजाओं का नाम और समय

बौद्ध-साहित्य में मिलता है तथा महात्मा बुद्ध का जन्म, ५४० ईसा पूर्व माना जाता है। इसलिए भास का समय भी इससे पूर्व नहीं हो सकता है।

**भास की नाट्यकला**—भास के नाटकों की अनेकता तथा विविधता से भास की मौलिकता एवं नाट्यकला-कुशलता का परिचय मिलता है। नाट्यशास्त्र के नियमों का अक्षरशः पालन न करने पर भी उनके नाटक श्रेष्ठ और रोचक हुए हैं। 'महाभारत' के आधार पर जिन नाटकों की रचना हुई है, उन्हें भास ने अपनी अनूठी कल्पना-शक्ति से अत्यन्त रोचक बना दिया है। जहाँ संस्कृत के अधिकांश नाटक अभिनय के लिए प्रायः अनुपयुक्त प्रतीत होते हैं, वहाँ भास के सभी नाटक रंगमंच के सर्वथा उपयुक्त हैं। संस्कृत में सर्वप्रथम एकांकी नाटकों के प्रणयन का श्रेय भास को ही प्राप्त है।

किसी भी सफल नाटक के लिए निम्नलिखित छः गुण आवश्यक होते हैं—(१) घटना का ऐक्य, (२) घटना की सार्थकता, (३) घटनाओं की घात-प्रतिघात-गति, (४) कवित्व, (५) चरित्र-चित्रण और (६) स्वाभाविकता। भास के नाटकों में इन सभी गुणों का समावेश पाया जाता है। उनके कथानक घटना-प्रधान और अन्तर्द्वन्द्व से युक्त हैं। प्रत्येक नाटक की कथावस्तु कतिपय सार्थक घटनाओं द्वारा इस प्रकार उद्घाटित एवं विकसित की गई है कि क्रियाशीलता के साथ उसमें रस की पुष्टि भी समुचित मात्रा में उत्तरोत्तर होती गई है। अपने वर्णन-चातुर्य और नाट्य-नैपुण्य द्वारा भास अनुपस्थित पात्रों या परोक्ष घटनाओं को रंगमंच पर उपस्थित या घटित किये बिना ही प्रेक्षकों के मन में उनका ऐसा आभास करा देते हैं, मानो उनका प्रत्यक्ष चित्रण हो रहा है। उदाहरणार्थ, 'प्रतिज्ञायौगन्धरायण' में वासवदत्ता और उदयन रंगमंच पर कभी नहीं आते, किन्तु दर्शकों को उनकी उपस्थिति का निरन्तर आभास बना रहता है। भास के नाटकों में नाटकीय एवं अप्रत्याशित घटनाओं की मनोहारिणी शृंखला देख पड़ती है। उदयन जैसे राजा को कैद में डलवाकर वैभवशालिनी वारवनिता वसन्तसेना को दरिद्र ब्राह्मण चारुदत्त के प्रति अनुरक्त दिखलाकर तथा अर्जुन और अभिमन्यु, भीम और घटोत्कच जैसे पिता-पुत्रों में परस्पर युद्ध कराकर भास ने अपनी कृतियों में मनोरंजन तथा शिक्षा की प्रभूत सामग्री प्रस्तुत की है।

भास चरित्र-चित्रण में भी निपुण हैं। अपने पौराणिक पात्रों को उन्होंने वास्तविकता, मनोवैज्ञानिकता और मार्मिकता के साथ चित्रित कर उन्हें सर्वथा नवीन एवं प्रभावोत्पादक बना दिया है। भास के नाटकों के संवाद बड़े चुस्त, संक्षिप्त, अनायासपूर्ण तथा नाटकीय दृष्टि से प्रभावजनक हैं। 'स्वप्नवासदत्त,' 'अविमारक' और 'उरुभंग' के संवाद इस दृष्टि से विशेष उल्लेखनीय हैं। पद्यों का आश्रय लेकर अपने पात्रों में संवाद कराने का भास का ढंग अनूठा है। किसी पद्य को पात्रों या

उपपादों में विभाजित कर भास उन्हें विभिन्न पात्रों के मुख से कहलाते हैं।[1] शीघ्र उत्तर-प्रत्युत्तर तथा चुभते हुए संवादों के लिए ऐसे प्रयोग नितान्त सफल हुए हैं। अपने नाटकों के प्रमुख पात्रों का उल्लेख मंगलाचरण श्लोकों में ही कर देना (जिसे 'मुद्रालङ्कार' कहते हैं) भास को विशेष रुचिकर मालूम देता है। 'पताकास्थानक' का स्थल-स्थल पर उपयोग कर वे अपने नाटकों में चमत्कार उत्पन्न कर देते हैं। उनके नाटकों में शिष्ट एवं परिष्कृत हास्य का पुट पाया जाता है। हाँ, यह अवश्य है कि कहीं-कहीं भास 'आकाश-भाषित' के प्रयोग से, 'निष्क्रम्य प्रविश्य' जैसे द्रुत नाटकीय निर्देशों से, समय की अन्विति के भग से तथा असूचित पात्रों की उपस्थिति से दर्शकों के मन मे अवास्तविकता का भान करा देते हैं।[2] फिर भी संस्कृत के सर्वप्रथम नाटककार होने के नाते भास की ये त्रुटियाँ नगण्य हैं और वे निश्चित ही नाट्यकला के श्रेष्ठ और सफल आचार्य है। संस्कृत के अनेक परवर्ती नाटककार भास द्वारा प्रभावित हुए हैं।

**भास की शैली**—ओज, प्रसाद एवं माधुर्य भास की शैली के विशेष गुण हैं। विकट बन्ध, क्लिष्ट कल्पना और समासभूयस्त्व का उसमे अभाव है; स्वाभाविक पदविन्यास के साथ भाव-सौष्ठव और प्रवाह भी प्रचुर है। भास ने उपमा, रूपक और उत्प्रेक्षा जैसे सरस और प्रचलित अलंकारों का ही अधिकतर प्रयोग किया है। रस और अवसर के अनुरूप वे अपनी शैली में भी परिवर्तन कर देते है। वाग्विस्तार करने के स्थान पर वे शब्दों के परिमित प्रयोग द्वारा अपने भावों की मार्मिक व्यंजना कर देते हैं। 'अनुक्त्वैव वनं गताः' (प्रतिमा २।१७) जैसे संक्षिप्त उक्ति द्वारा उन्होंने राम-लक्ष्मण-सीता के अकथनीय हृद्गत भावों का कैसा हृदयस्पर्शी चित्र उपस्थित किया है। शैली की इस परिमितता के कारण भास के भाव कभी-कभी अस्पष्ट और दुर्बोध हो जाते हैं। भास का प्रकृति-चित्रण भी सुन्दर, स्वाभाविक और रोचक है। उन्होंने बाह्य प्रकृति को अन्तःप्रकृति के अनुरूप ही चित्रित किया है। अपनी प्रियतमा से पुनः मिलन न होने की सम्भावना से हताश राजकुमार अविमारक को पृथ्वी कृश-काय, लता-वृक्ष आदि शुष्क और सारा संसार मूर्च्छित होता जान पड़ता है—'लोकोऽयं रविपाकनष्टहृदयः सयाति मूर्च्छामिव' (अवि० ४।४) भास ने अपनी उपमाओं के लिए प्रायः प्रकृति से उपादान चुने हैं—

> सूर्य इव गतो रामः सूर्यं दिवस इव लक्ष्मणोऽनुगतः।
> सूर्यदिवसावसाने छायेव न दृश्यते सीता॥ प्रतिमा० २।७

साथ ही भास की उपमाएँ बड़ी सरल, मार्मिक एवं बोधगम्य होती हैं—

---

१. उदाहरणार्थ—प्रतिमा ३।१, पंचरात्र १।५७, उरुभंग २१ आदि।
२. Bhasa—A Study, pp. 102-4.

कः कं शक्तो रक्षितुं मृत्युकाले रज्जुच्छेदे के घटं धारयन्ति ।
एवं लोकस्तुल्यधर्मा वनानां काले काले छिद्यते रुह्यते च ॥ स्वप्न० ६।१०

'मृत्यु के समय कौन किसकी रक्षा कर सकता है ? रस्सी टूट जाने पर घड़े को गिरने से कौन सम्हाल सकता है । यह संसार वन के समान है । जिस प्रकार वन में वृक्ष काटे जाते हैं और फिर उगते हैं, उसी प्रकार इस संसार में भी मनुष्य मरता है और फिर पैदा होता है ।' किसी घटना, स्थल या दृश्य का वर्णन करते समय भास, कालिदास या भवभूति की भाँति कल्पना का पुट चढ़ाकर उसे अधिक रंगीला या चटकीला बनाने का प्रयास नहीं करते, अपितु उसके नैसर्गिक स्वरूप का ब्यौरेवार वर्णन कर उसका हृदयग्राही दृश्य उपस्थित कर देते हैं । सायंकाल का एक नैसर्गिक दृश्य देखिये—

खगा वासोपेताः सलिलमवगाढो मुनिजनः
प्रदीप्तोऽग्निर्भाति प्रविचरति धूमो मुनिवनम् ।
परिभ्रष्टा दूराद् रविरपि च संक्षिप्तकिरणो
रथं व्यावर्त्यासौ प्रविशति शनैरस्तशिखरम् ॥ स्वप्न० १।१६

'पक्षी अपने घोसलों में चले गये । मुनिगण जलाशयों में स्नान कर रहे हैं । प्रज्ज्वलित अग्नि शोभित हो रही है । यज्ञ का धुआँ तपोवन में चारों ओर फैल रहा है । सूर्य भी दूर की यात्रा से थककर, अपनी किरणों को समेटकर तथा रथ को मोड़कर धीरे-धीरे अस्ताचल की ओर प्रवेश कर रहे हैं ।' कन्या के विवाह पर माता दुविधा में पड़ जाती है—

अदत्तेत्यागता लज्जा दत्तेति व्यथितं मनः ।
धर्मस्नेहान्तरे न्यस्ता दुःखिताः खलु मातरः ॥ प्रतिज्ञा० २।७

अलंकारों के चुनाव में तथा नवों रसों के चित्रण में भास सिद्धहस्त हैं । कहीं-कहीं वे अनुप्रास और यमकपूर्ण शैली का भी उपयोग करते हैं—'रघुकुलप्रदीपस्य सर्वलोकनयनाभिरामस्य रामस्य च सुविपुलमहाग्रीवस्य सुग्रीवस्य च' (अभिषेक०) । एक ही ध्वनिवाले अक्षरों के प्रयोग की ओर उनकी विशेष रुचि है—'सजलजलधरं', 'सनीरनीरद', 'कुलद्वयं हन्ति मदेन नारी, कूलद्वयं क्षुब्धजला नदीव ।' व्यंग्य का प्रयोग 'स्वप्नवासवदत्त' में खूब देख पड़ता है । मार्मिक लोकोक्तियों का प्रयोग भी बड़ा प्रभावोत्पादक है, जैसे—'प्रियनिवेद्य-मानानि प्रियाणि प्रियतराणि भवन्ति', 'सर्वमलंकारो सुरूपाणाम्', 'वाचानुवृत्ति खलु अतिथिसत्कारः', 'अल्पं तुल्यशीलानि द्वन्द्वानि सृज्यते', 'कालक्रमेण जगतः परिवर्तमाना चकारपंक्तिरिव गच्छति भाग्यपंक्तिः', 'न हि सिद्धवाक्यान्युत्क्रम्य गच्छति विधिः सुपरीक्षितानि' आदि ।

भास के उपर्युक्त गुणों पर ध्यान देने से यह बात स्पष्ट हो जाती है कि यदि कालिदास जैसे महाकवि उनका आदरपूर्वक उल्लेख करें तो कोई आश्चर्य नहीं ।

इन नाटकों में प्राचीन काल के संस्कृत नाटकों में उपलब्ध होने वाली कल्पना की क्लिष्टता-समासाधिक्य तथा अस्वाभाविकत्व की भावना के दोष नहीं दिखाई पड़ते हैं।

भाषा बड़ी सरल और बोधगम्य होते हुए, प्रवाह का अनुसरण करती है, भाषा-शैली रामायण से अधिक समता करती है। इसीलिए इसमें सरलता और सर-सता का प्रवाह दिखाई पड़ता है।

भास के नाटकों में अलंकारों की भरमार है। फिर भी शैली में मन्थरता नहीं। इनकी रचनाओं में उपमा, रूपक, उत्प्रेक्षा, अर्थान्तरन्यासादि प्रचलित अलंकार विशेष रूप से दिखाई पड़ते हैं। शब्दालंकारों में अनुप्रास उपमा का भी प्रयोग किया है। परन्तु प्रसाद गुण की हीनता नहीं हुई। तद्यथा—"सर्वजनहृदय नयनाभिरामो-रामः", "त्रैलोक्यविद्रावणोरावणः" एवं "गुणगणविभूषणः विभीषण"।

यदि कालिदास के काव्य के प्रति उपमा, अलंकार का सौष्ठव और ध्वन्या-त्मकता सहृदयों के हृदय को आह्लादित कर देता है, तो भास की कविता मनोवृत्ति आकर्षणों के द्वारा आह्लादित कर देती है। यह सहृदयों के मनों को अपनी ओर आकर्षित कर लेती है।

इस विषय में कोई सन्देह न करना चाहिये। जो है, "स्मृत्वा स्मृत्वा याति दुखं नवत्वं प्रद्वेषों संकलपात् उपजायते, शरीरेऽरिःप्रहरति हृदये सुजनस्तथा"। इन पद्यों में भाव-वर्णन के साथ ही साथ मनोवैज्ञानिकता का कितना सुन्दर उदाहरण मिलता है। इस बात को विदेशी विद्वान् भी स्वीकार करते हैं।

भारतीयता की सारी भावनाएँ भास के नाटकों में अधिकता से दिखलाई पड़ती हैं। उनके नाटकों में पितृभक्ति, पातिव्रतधर्म, क्षमा और त्याग, सब जगह पर वर्णित हैं। 'प्रतिमा' नाटक में एक उपमा दी गई है, जिससे पातिव्रत प्रेम का ज्वलन्त उदाहरण मिलता है। यथा "अनुचरन्ति शशाङ्कं राहु दोषे च तारा" इत्यादि।

भास की भाषा अत्यन्त सरल और प्रवाहपूर्ण है। इसलिए इनके नाटक सर्व-प्रिय हैं। 'स्वप्नवासवदत्त', 'प्रतिमा' आदि नाटकों में ऐसे अवतरणों का समावेश किया है, जिनको विज्ञाता लोग ही बता सकते हैं कि इनमें कितनी मधुरता है। समयानुकूल रसानुभूति युक्त पद्यों का समावेश भास ने अपने नाटकों में किया है। श्रृङ्गार रस का वर्णन कोमल पदावली के द्वारा किया गया है। वीर-रस के वर्णन के अवसर पर कर्कश शब्दों का प्रयोग करने में भी वे हिचकिचाए नहीं हैं।

भास की रचना-शैली सरस और सरल है। इसीलिए कवीश्वर कहने में कोई शंका नहीं है। नाटककारों ने लिखा भी है—"रससिद्धाः कवीश्वराः"। भास श्रृंगार, वीर, करुण इन तीनों रसों में सिद्धहस्त थे। इसीलिए आज भी इनके नाटकों

के होते हुए भास के नाटकों के अभाव में अभाव ही रहता है। इसीलिए भास की रचना सर्वप्रथम गिनी जाती है। गुणों के, अलंकारों के तथा छन्दों के भी प्रयोग में वे सब प्रकार से कुशल थे। वसंततिलका छन्द को वसंतकाल का तिलक बना दिया और अन्य छन्दों को भी बड़ी कुशलता से निभाया।

इसीलिए यह सत्य प्रतीत होता है कि भास एक अलौकिक जनप्रिय मनोवैज्ञानिक कवि थे।

## शूद्रक : मृच्छकटिक

प्रसिद्ध प्रकरण 'मृच्छकटिक' के रचयिता राजा शूद्रक को कुछ विद्वान् एक कल्पित व्यक्ति मानते हैं। शूद्रक के व्यक्तित्व पर अभी तक प्रामाणिक रूप से कोई प्रकाश नहीं पड़ा है। इस विषय में ऐतिहासिक अनुसंधान की आवश्यकता है। संस्कृत साहित्य में शूद्रक के विषय में अनेक दन्तकथाएँ प्रचलित हैं। 'कादम्बरी', 'कथासरित्सागर', 'वेतालपंचविंशतिका', 'हर्षचरित', 'राजतरंगिणी', 'स्कन्दपुराण' आदि ग्रन्थों में शूद्रक का उल्लेख मिलता है।[१] 'मृच्छकटिक' की प्रस्तावना में शूद्रक का परिचय दो श्लोकों में दिया गया है। उसमें उनकी मृत्यु का भी वर्णन है। किन्तु किसी कवि का अपनी ही रचना में स्वयं अपनी मृत्यु का उल्लेख करना असम्भव है। अतः प्रस्तावना के ये श्लोक प्रक्षिप्त जान पड़ते हैं। फिर भी उससे दो तथ्य निश्चित रूप से ज्ञात होते हैं—(१) शूद्रक या उनकी ओर से किसी अन्य कवि ने 'मृच्छकटिक' की रचना की और (२) शूद्रक एक राजा थे। वामन ( ८०० ई० ) ने अपनी 'काव्यालंकारसूत्रवृत्ति' में 'मृच्छकटिक' के दो पद्यों ( १।९, २।६ ) को उद्धृत कर शूद्रक को ही उसका रचयिता स्वीकार किया है। कीथ[२] का मत है कि किसी अज्ञात कवि—रामिल या सौमिल्ल या दोनों—ने भास के 'चारुदत्त' नाटक को परिवर्धित कर उसे 'मृच्छकटिक' का नाम दिया और प्रसिद्ध राजा शूद्रक के नाम से उसे प्रचारित किया।

रचना-काल—'मृच्छकटिक' के रचना-काल का विचार करते समय निम्नलिखित बातों पर ध्यान देना आवश्यक है—(१) कालिदास के नाटकों में 'मृच्छकटिक' की कुछ छाप देख पड़ती है। कालिदास का समय लगभग १०० ई० पू० है, अतः 'मृच्छकटिक' की रचना इससे कुछ पूर्व अवश्य हो चुकी होगी। प्रश्न होता है कि

---

१. A. D. Pusalkar : 'Authorship and Date of 'मृच्छकटिक', Proceedings of IX Oriental Conf. 1973, pp. 436-444.

२. Sanskrit Drama, p. 131.

फिर कालिदास शूद्रक के प्रति मौन क्यों हैं, जब उन्होंने अपने पूर्ववर्ती भास का उल्लेख किया है। कारण यह है कि तत्कालीन राजनीतिक परिस्थिति अशान्तिमय होने के कारण कविगण प्रायः किसी उपलब्ध नाटक के परिष्कार एवं परिवर्धन में अपना कौशल प्रदर्शन करते थे। किसी समकालीन या पूर्वकालीन राजनीतिक क्रान्ति के आधार पर वे मूल रचना में दर्शकों की रुचि के अनुसार परिवर्तन करते थे। कालिदास को सम्भवतः यह पता रहा होगा कि 'मृच्छकटिक' न कोई मौलिक रचना है और न शूद्रक ही उसके लेखक हैं। कालिदास के अनुसार 'मृच्छकटिक' के रचयिता रामिल और सौमिल्ल रहे होंगे, क्योंकि इन्हीं का उल्लेख उन्होंने अपने 'मालविकाग्निमित्र' में किया है। (२) 'मृच्छकटिक' में 'राष्ट्रिय' शब्द का प्रयोग वस्तुतः एक 'पुलिस के अधिकारी' के अर्थ मे हुआ है। किन्तु बाद में साहित्य में 'राष्ट्रिय' शब्द का प्रयोग 'राजा के साले' के अर्थ में हुआ है। कालिदास ने 'राष्ट्रिय' शब्द का इसी अर्थ में प्रयोग किया है। अतः 'मृच्छकटिक' कालिदास के पूर्व की रचना है। (३) 'मृच्छकटिक' में आठ प्रकार की प्राकृत भाषाओं का प्रयोग हुआ है। प्राकृत के व्याकरण-ग्रन्थों में जो नियम पाये जाते हैं, उसका पालन 'मृच्छकटिक' में नहीं किया गया है। अतः 'मृच्छकटिक' की रचना इन ग्रन्थों से पहले ही हुई होगी। (४) 'मृच्छकटिक' भास के 'चारुदत्त' नाटक का परिवर्धित रूप जान पड़ता है। अतः इसकी रचना भास के बाद अर्थात् तृतीय शताब्दी ई० पू० में हुई होगी।

**मृच्छकटिक की कथा**—'मृच्छकटिक' १० अंकों का एक 'प्रकरण' है। उसके कथानक का संक्षिप्त सार इस प्रकार है। उज्जयिनी की प्रसिद्ध वेश्या वसंतसेना चारुदत्त नामक ब्राह्मण पर अनुरक्त है। उधर राजा का साला (शकार) वसंतसेना को अपने वश में करना चाहता है। एक दिन अँधेरी रात में वह उसका पीछा करता है, किन्तु वसंतसेना उसे चकमा देकर चारुदत्त के घर में घुस जाती है। शकार से बचने के लिए वसंतसेना अपने आभूषण चारुदत्त के घर रख आती है। वसंतसेना की दासी मदनिका को मुक्त कराने के लिए उसका प्रेमी शर्विलक चारुदत्त के घर में सेंध लगाता है और वसंतसेना के उन्हीं आभूषणों को चुरा लाता है। उन आभूषणों में मदनिका सेवा-मुक्त हो जाती है। चारुदत्त की पतिव्रता स्त्री धूता अपनी बहुमूल्य रत्नावली उन आभूषणों के बदले में वसंतसेना को दे देती है। जब चारुदत्त का पुत्र रोहसेन अपनी मिट्टी की गाड़ी लेकर वसंतसेना के घर जाता है, तब वसंतसेना अपने गहनों से उसकी मिट्टी की गाड़ी भर देती है और उससे कहती है कि इनसे सोने की गाड़ी खरीद लेना। 'मृच्छकटिक' (मिट्टी की गाड़ी) यह नाम इसी घटना से सम्बन्ध रखता है। सुहावनी वर्षा के समय वसंतसेना प्रणय-मिलन के लिए चारुदत्त के घर आती है। दूसरे दिन चारुदत्त पुष्पकरंडक नामक बगीचे में जाता है। वसंतसेना उससे

मिलने वहाँ जाती है, किन्तु भ्रम से चारुदत्त का गाड़ी के स्थान पर समीप खड़ी हुई शकार की गाड़ी में जा बैठती है। इधर राजा पालक किसी सिद्ध की इस भविष्यद्-वाणी पर विश्वास करके कि उसके बाद गोपाल का पुत्र आर्यक राजा बनेगा, आर्यक को कैद में डाल देता है। कैद से भागकर आर्यक चारुदत्त की गाड़ी में जा बैठता है। लोह-शृङ्खला की आवाज को आभूषणों की झनकार समझ गाड़ीवान गाड़ी हाँक देता है। रास्ते में पुलिस के दो सिपाही गाड़ी रोक देते हैं। उनमें से एक आर्यक को देख उसकी रक्षा करने का वचन देता है और अपने साथी से झगड़ा कर बैठता है। आर्यक बगीचे में चारुदत्त से मिलकर गायब हो जाता है। उधर जब वसंतसेना पुष्पकरंडक उद्यान में पहुँचती है, तब उसे वहाँ चारुदत्त के स्थान पर दुष्ट शकार मिलता है। वसंतसेना उसके अनुचित प्रणय-प्रस्ताव को ठुकरा देती है। वह वसंतसेना का गला घोंट देता है। संवाहक नामक एक बौद्ध-भिक्षु उपचार करके उसे पुनरुज्जीवित करता है। इधर शकार न्यायालय में चारुदत्त पर वसंतसेना की हत्या का अभियोग लगाता है। चारुदत्त को फाँसी का हुक्म होता है; किन्तु उधर चारुदत्त का मित्र आर्यक पालक को मार स्वयं राजा बन जाता है। वह चारुदत्त को मुक्त कर मिथ्याभियोग के कारण शकार को फाँसी का हुक्म देता है, पर चारुदत्त के कहने से क्षमा कर देता है। अन्त में वसन्तसेना और चारुदत्त का विवाह हो जाता है।

संस्कृत नाटकों में 'मृच्छकटिक' अपने ढंग का अनूठा नाटक है। उसमें नाटक-कार ने बड़ी कुशलता से प्रेम के कथानक को राजनीतिक घटनाओं के साथ सम्बद्ध किया है। संस्कृत में यही एकमात्र चरित्र-चित्रण-प्रधान नाटक कहा जा सकता है। शूद्रक ने अपनी कृति में सभी प्रकार के पात्रों की सृष्टि कर तत्कालीन समाज का बड़ा ही सजीव एवं यथार्थ चित्र उपस्थित किया है। संस्कृत के अन्य नाटकों के समान इसमें हमारे समाज के केवल उच्च या सम्भ्रान्त वर्ग का ही चित्रण नहीं हुआ, अपितु समाज की सभी श्रेणियों का यथार्थ निरूपण हुआ है। चोर, जुआरी, धूर्त्त, क्रान्ति-कारी, कुट्टनी, वेश्या, पुलिस के अधिकारी, राजा, ब्राह्मण आदि सभी प्रकार के पात्र अपने व्यस्त व्यापारों से सारे नाटक को रोचक बना देते हैं।

**सामाजिक नाटकों में अग्रगण्य**-- 'मृच्छकटिक' में सामाजिक जीवन की अपूर्व रोचकता, घटनाओं का घात-प्रतिघात तथा कथानक का क्रमिक विकास पाया जाता है। उसमें जीवन की घटनाओं का जो विविध एवं वास्तविक स्वरूप उपस्थित किया गया है, वह उसे रंगमंच के लिए सर्वथा उपयुक्त बना देता है। उसकी विविधता का परिचय उसके विभिन्न अंकों के नामों से ही मिलता है। कहीं जुआ खेलने वाले मूर्ख संवाहक का वर्णन है तो कहीं ब्राह्मण-चोर शर्विलक अपनी प्रेमिका के लिए सेंध लगाता है; कहीं प्रवहणों का विपर्यय होता है तो कहीं नगर के बाहर उद्यान में वसन्तसेना

की हत्या का प्रयत्न किया जाता है; कहीं न्यायालय का दृश्य है तो कहीं वधस्थल का। एक ओर पति-भक्ति, करुणा, गुण-ग्राहकता और उदारता है तो दूसरी ओर कपट, पाखण्ड, मूर्खता और निर्दयता है।

संस्कृत के अन्य किसी नाटक में 'मृच्छकटिक' की भाँति इतने विभिन्न प्रकार की प्राकृतों का प्रयोग नहीं हुआ है और न हास्य-रस का ऐसा अनूठा चित्रण ही। शूद्रक की शैली सरल एवं प्रवाहयुक्त है तथा नाटक के गतिशील कथानक के सर्वथा उपयुक्त है। उनकी भाषा में अवश्य ही कालिदास की चारुता तथा भवभूति की उदारता नहीं है। 'सतां हि संदेहपदेषु वस्तुषु प्रमाणमन्तःकरणप्रवृत्तयः' या 'अहेतुः पक्षपातो यस्तस्य नास्ति प्रतिक्रिया' जैसे जीवन के महान् सत्यों का भी उल्लेख शूद्रक नहीं करते। फिर भी वे किसी भाव का मार्मिक चित्रण करने में सिद्धहस्त हैं। उनकी भाषा तथा शैली की सरलता एवं स्पष्टता नाटक की रोचकता में वृद्धि करती है। बड़े-बड़े छन्दों का प्रयोग उन्होंने बहुत कम किया है। नये-नये भाव स्थान-स्थान पर मिलते हैं। कहीं करुण-रस की फल्गु धारा प्रवाहित हो रही है (८।३८), कहीं शृंगार-रस की स्निग्ध व्यंजना है तो कहीं प्रकृति के दृश्यों का मनोरम चित्रण। पहले अंक में दरिद्रता का तथा पाँचवें अंक में वर्षा-ऋतु का वर्णन बड़ा हृदयग्राही हुआ है। सारे नाटक में यत्र-तत्र सुन्दर भाव, रमणीय उपमाएँ तथा रोचक कल्पनाएँ देखने को मिलती हैं। कथोपकथन भी बड़े मनोहर हुए हैं, विशेषकर उन स्थलों पर जहाँ वसन्त-सेना, मदनिका, विट, मैत्रेय या शकार उपस्थित रहते हैं। शूद्रक ने विट के मुँह से जो पद्य कहलाये हैं, वे कवित्व की दृष्टि मे उच्च कोटि के हैं। निम्नलिखित उदाहरणों से शूद्रक की शैली का परिचय प्राप्त होगा। दरिद्र पुरुष की स्थिति कैसी दयनीय होती है—

दारिद्र्यात्पुरुषस्य बान्धवजनो वाक्ये न संतिष्ठते
सुस्निग्धा विमुखीभवन्ति सुहृदः स्फारीभवन्त्यापदः।
सत्वं ह्रासमुपैति शीलशशिनः कान्तिः परिम्लायते
पापं कर्म च यत्परैरपि कृतं तत्तस्य सम्भाव्यते ॥१।३६

'निर्धन व्यक्ति की बात उसके बन्धुगण नहीं मानते। उसके प्रिय-से-प्रिय मित्र शत्रु बन जाते हैं। आपत्तियों का ताँता बँध जाता है। उसका तेज क्षीण हो जाता है। उसके शील-रूपी चन्द्रमा की कान्ति म्लान पड़ जाती है। दूसरों द्वारा भी किये गये अपराधों का दोष दरिद्र पुरुष के ही मत्थे मढ़ दिया जाता है।' नीचे के पद्य में चन्द्रोदय का क्या ही विचित्र वर्णन है—

उदयति हि शशांकः कामिनीगण्डपाण्डु-
र्ग्रहगणपरिवारो राजमार्गप्रदीपः।

तिमिरनिकरमध्ये रश्मयो यस्य गौराः
स्रुतजल इव पंके क्षीरधाराः पतन्ति ॥१।५७

'प्रेमी के विरह में पड़ी हुई प्रेमिका के कपोलों की भाँति पीला यह चन्द्रमा अनेक नक्षत्रों से घिरा हुआ उदय हो रहा है, मानो वह इस राजमार्ग का दीपक हो। उसकी श्वेत किरणें जब अन्धकार के पटल पर पड़ती हैं, तब ऐसा मालूम पड़ता है, मानो सूखे काले कीचड़ में दूध की पतली सफेद धाराएँ गिर रही हों।'

## कालिदास : नाट्यकला-कुशलता का चूडान्त निदर्शन

महाकवि कालिदास संस्कृत साहित्य के सर्वोत्कृष्ट नाटककार माने जाते हैं। उनका स्थितिकाल, जैसा कि पिछले अध्याय में दिखाया जा चुका है, प्रथम शताब्दी ई० पू० में उज्जयिनी के परमार-वंशी सम्राट् विक्रमादित्य के राज्यकाल में माना गया है।

रचनाएँ—कालिदास ने तीन नाटक लिखे हैं—**'मालविकाग्निमित्र'**, **'विक्रमोर्वशीय'** और **'अभिज्ञान-शाकुन्तल'**। भारतीय नाट्य-साहित्य का पूर्ण परिपाक हमें सर्वप्रथम कालिदास की कृतियों में ही मिलता है। अपनी अनूठी कल्पना-शक्ति और विलक्षण नाट्य-नैपुण्य के कारण कालिदास संसार के नाटककारों में अग्रगण्य माने जाते हैं। भारतीय संस्कृत का जैसा समुज्ज्वल, मनोरम और भव्य चित्र उन्होंने अपने नाटकों में अंकित किया है, वैसा किसी अन्य देश के लेखक ने अपने देश की संस्कृति का नहीं। कालिदास की प्रतिभा अलौकिक एवं सर्वतोमुखी थी। जैसे सरस और हृदयग्राही उनके महाकाव्य हुए हैं, जैसी मौलिक और अनूठी कल्पना-शक्ति उनके 'मेघदूत' में देख पड़ती है, वैसी ही अद्भुत और अनुपम रचना-चातुरी उनके नाटकों में प्रस्फुटित हुई है। नाटककार कालिदास, कवि कालिदास से किसी प्रकार कम नहीं हैं। उनका नाटक 'अभिज्ञान-शाकुन्तल' विश्व-साहित्य का एक अमूल्य रत्न स्वीकृत हो चुका है।

रचना-क्रम के अनुसार **'मालविकाग्निमित्र'** कालिदास का पहला नाटक है जैसा कि इसकी प्रस्तावना से प्रतीत होता है—**'पुराणमित्येव न साधु सर्वं न चापि काव्यं नवमित्यवद्यम्।'** इस स्थल पर कवि ने अपनी नवीन कृति को उपस्थित करते हुए यह तर्क दिया है कि प्राचीन होने से ही कोई काव्य उत्कृष्ट नहीं होता और न नवीन होने से निकृष्ट। उसकी अपरिपक्व शैली से भी यही बात सिद्ध होती है। **'विक्रमोर्वशीय'** रचना-क्रम से कालिदास की द्वितीय कृति है। इसमें उनकी प्रतिभा का अपेक्षाकृत अधिक विकास हुआ है। **'अभिज्ञान-शाकुन्तल'** कालिदास का अन्तिम नाटक तथा उनकी प्रतिभा का प्रौढ़तम निदर्शन है।

**मालविकाग्निमित्र**—'मालविकाग्निमित्र' के पाँच अंकों में राजा अग्निमित्र तथा मालविका की प्रणय-कथा वर्णित है। राजमहिषी की परिचारिका मालविका अपने अनुपम सौंदर्य से राजा के चित्त को आकृष्ट करती है। रानी उससे ईर्ष्या करने लगती है। राजा अपनी प्रेमिका मालविका से मिलने के लिए अनेक प्रयत्न करता है। अंत में यह प्रकट हो जाता है कि मालविका जन्मना राजकुमारी है और तब उसका विवाह अग्निमित्र से हो जाता है।

'मालविकाग्निमित्र' का नायक अग्निमित्र एक ऐतिहासिक व्यक्ति है। उसका शासन-काल कालिदास के कुछ समय पूर्व ही रहा होगा। इतिहास के अनुसार अग्निमित्र मौर्य राजा बृहद्रथ के सेनापति पुष्यमित्र का पुत्र था। पुष्यमित्र ने अपने स्वामी की हत्या कर उसका राज्य हस्तगत कर लिया और १८३ ई० पू० के लगभग शुंगवंश की स्थापना की। उसने यूनानियों को हराकर अश्वमेध यज्ञ किया। इन पिछली दोनों घटनाओं का 'मालविकाग्निमित्र' में उपयोग किया गया है।

'मालविकाग्निमित्र' कालिदास की प्रथम कृति होने पर भी नाट्यकला की दृष्टि से एक उत्कृष्ट रचना है। नाटक के सारे पात्र, सारी घटनाएँ एवं अवस्थाएँ एक ही उद्देश्य—अग्निमित्र की प्रणय-सिद्धि—की पूर्ति में सहायक हैं। कथानक की विभिन्न घटनाएँ बड़े कौशल से कल्पित हैं। कथानक के रचना-संकोच में कालिदास ने बड़ी कुशलता दिखाई है।[1] कथानक का कोई भी अंग मुख्य कथावस्तु से असम्बद्ध नहीं है। वैचित्र्यपूर्ण प्रसंगों की कमी नहीं है। राजा और मालविका का मिलन करने में तथा मालविका के कैद हो जाने पर उसे मुक्त कराने में 'कामतंत्रसचिव' विदूषक की युक्तियाँ विशेष रूप से अवलोकनीय हैं। नाटक में काव्य-सौन्दर्य भले ही कम हो, पर नाटकीय क्रियाशीलता प्रचुर मात्रा में देख पड़ती है। उसकी भाषा प्रसादपूर्ण और मनोहर है। नाटक के संवाद बड़ी चतुरता से रचे गये हैं और प्रेक्षकों की रुचि को बनाये रखते हैं। चटकीले और चुभते उत्तर-प्रत्युत्तर सरस विनोद तथा सामयिक श्लेषोक्तियों से नाटक के संवादों में सजीवता आ गई है। किन्तु रोचक होने पर भी 'मालविकाग्निमित्र' में भावों या चरित्र-चित्रण का गाम्भीर्य नहीं पाया जाता। उसका कथानक जटिल है तथा पात्रों के मनोविकारों के विश्लेषण में कवि का विशेष प्रयत्न नहीं देख पड़ता। उसकी कथा अंतःपुर के प्रणय षड्यन्त्रों तक ही सीमित है तथा जीवन की अधिक व्यापक समस्याओं को स्पर्श नहीं करती। कवि की प्रकृति-पर्यवेक्षण-शक्ति भी अभी पूर्णतया प्रस्फुटित नहीं हुई है। वह राजमहल के दृश्यों तक ही सीमित देख पड़ती है। ग्रीष्म का एक वर्णन देखिये—

१. G. C, Jhala : Kalidasa—A Study, p. 104,

पत्रच्छायासु हंसा मुकुलितनयना दीर्घिकापद्मिनीनां
सौधान्यत्यर्थतापाद्वलभिपरिचयद्वेषिपारावतानि ।
बिन्दूत्क्षेपान्पिपासुः परिपतति शिखी भ्रान्तिमद्वारियन्त्रं
सर्वैरुस्रैः समग्रैस्त्वमिव नृपगुणैर्दीप्यते सप्तसप्तिः ॥२॥१२

'राजमहल के भीतर बावलियों में कमल-पत्तों की छाया में हंस आँखें बन्द किये ऊँघ रहे हैं। अत्यधिक ताप के कारण कबूतर महलों के छज्जों से उड़-उड़ पड़ते हैं। जलकणों को पीने की इच्छा से मोर चक्कर काटने वाले फौवारे के पास आ बैठता है। सूर्य अपनी समस्त किरणों से उसी प्रकार प्रचण्ड रूप से उद्भासित हो रहे हैं, जैसे हे राजन् ! आप अपने प्रशस्त गुणों से।'

'विक्रमोर्वशीय'—यह पाँच अंकों का एक 'त्रोटक' ( उपरूपक ) है। इसमें राजा पुरूरवा तथा उर्वशी अप्सरा की प्रणय-कथा वर्णित है। पुरूरवा केशी नामक दैत्य से उर्वशी का उद्धार करते हैं। राजा उर्वशी के सौंदर्य पर मोहित हो जाते हैं। भरत मुनि के शाप से उर्वशी को मृत्युलोक में आना पड़ता है और तब वह राजा के साथ कुछ समय तक रहती है। एक बार मन्दाकिनी के तट पर खेलती हुई किसी विद्याधर कुमारी की ओर राजा देखने लगा। इस पर उर्वशी रूठकर कार्तिकेय के गन्धमादन उपवन में चली जाती है। कार्तिकेय ने ऐसा नियम बना रखा था कि जो स्त्री उपवन में घुसेगी, वह लता के रूप में परिणत हो जायगी। उर्वशी भी लता हो जाती है। इधर उर्वशी के विरह में राजा जंगल-जंगल भटकता और प्रलाप-विलाप करता है। संगमनीय-मणि के प्रभाव से उर्वशी पुनः अपने पूर्व रूप को प्राप्त हो जाती है। दोनों राजधानी को लौट आते हैं। पर जब उर्वशी के गर्भ से उत्पन्न अपने कुमार को राजा देख लेता है, तब उर्वशी इन्द्र की आज्ञानुसार स्वयं लौट जाती है। इस पर राजा राजकुमार का राज्याभिषेक कर वन में जाने का निश्चय करता है। किन्तु इन्द्र उसे ऐसा करने से रोकते हैं और आश्वासन देते हैं कि उर्वशी जन्म भर तुम्हारी सहधर्मिणी होकर रहेगी।

कला की दृष्टि से 'विक्रमोर्वशीय' का स्थान 'मालविकाग्निमित्र' और 'अभि-ज्ञान-शाकुन्तल' के बीच का है। उर्वशी और पुरूरवा के अत्यधिक प्राचीन वैदिक आख्यान को कवि ने भाव, भाषा और शैली की मौलिकता से अत्यन्त रमणीय रूप दे दिया है। कवि की कल्पना-शक्ति इसमें खूब प्रस्फुटित हुई है। भरत मुनि का शाप, कार्तिकेय का नियम, उर्वशी का रूप-परिवर्तन, पुरूरवा का उन्मत्त प्रलाप इत्यादि प्रसंग और समग्र पाँचवाँ अंक—ये सब कालिदास की कल्पना-शक्ति के फल हैं। माल-विकाग्निमित्र' की तुलना में 'विक्रमोर्वशीय' में नाटकीय क्रियाशीलता की न्यूनता है। दूसरे और तीसरे अंकों की कुछ घटनाएँ कथानक की प्रगति के लिए आवश्यक

नहीं जान पड़तीं। चौथे अंक में विप्रलम्भ का इतना मात्रातीत चित्रण हुआ है कि नाटकीय व्यापार में शिथिलता आ गई है। फिर भी 'विक्रमोर्वशीय' में संभोग और विप्रलम्भ श्रृंगार का उत्तम परिपोष हुआ है। पात्रों की संख्या कम होने पर भी उनका चित्रण मार्मिकता से किया गया है। यद्यपि 'विक्रमोर्वशीय' की भाषा उतनी मँजी हुई और मुहावरेदार नहीं है जितनी अभिज्ञान-शाकुन्तल की, तथापि वह प्रासादिक, सौष्ठवयुक्त एवं अलंकृत है। प्राकृतिक दृश्यों का वर्णन भी स्थान-स्थान पर रमणीय है। इसके लघु छन्दों की मधुरता और विविधता दर्शनीय है। उर्वशी का अप्रतिम रूप देखकर राजा अपने चित्त में सोचता है—

अस्याः सर्गविधौ प्रजापतिरभूच्चन्द्रो नु कान्तिप्रदः
श्रृङ्गारैकरसः स्वयं नु मदनो मासो नु पुष्पाकरः।
वेदाभ्यासजडः कथं नु विषयव्यावृत्तकौतूहलः
निर्मातुं प्रभवेन् मनोहरमिदं रूपं पुराणो मुनिः॥१८॥

'इस सुन्दरी का निर्माण करनेवाला विधाता स्वयं रमणीय कान्तिवाला चन्द्रमा रहा होगा अथवा श्रृंगार-रसमय कामदेव अथवा स्वयं कुसुमाकर वसन्त। निरन्तर वेदाभ्यास के कारण शुष्क हृदय और सांसारिक विषय वासनाओं के उदासीन जरठ नारायण ऋषि भला इतने मनोहर रूप की सृष्टि कैसे कर सकते है?' कालिदास का उपमा-कौशल[1] इस नाटक मे विशेष रूप से प्रस्फुटित हुआ है। उर्वशी का मूर्च्छित दशा से धीरे-धीरे होश में आने का कैसा मार्मिक एवं मूर्तिमान वर्णन है—

आविर्भूते शशिनि तमसा मुच्यमानेव रात्रि-
र्नैशस्यार्चिर्हुतभुज इव छिन्नभूमिष्ठधूमा।
मोहेनान्तर्वरतनुरियं लक्ष्यते मुक्तकल्पा
गंगारोधःपतनकलुषा गृह्णतीव प्रसादम्॥ ७॥

'जिस प्रकार चन्द्रमा के उदय होने पर रात्रि शनैः-शनैः अन्धकार से मुक्त होने लगती है, सन्ध्या-काल में धुएँ के निकल जाने पर अग्नि की ज्वाला धीरे-धीरे स्पष्ट देख पड़ने लगती है और कगारों के गिरने से कलुषित जलवाली गंगा क्रमशः निर्मल होने लगी है, उसी प्रकार यह सुवदना उर्वशी भी अपनी मूर्च्छा से धीरे-धीरे होश में आ रही है।' चौथे अंक में कालिदास की कवित्व-शक्ति का खूब चमत्कार दिखाई पड़ता है। पुरूरवा उन्माद में सोचता है कि उर्वशी कहीं नदी के रूप मे तो परिणत नहीं हो गई—

---

१. १।१०, १२; २।१; ३।६; ४।२५, ३८; ५।१९, २२

तरंगभ्रूभंगा क्षुभितविहगश्रेणिरसना
विकर्षन्ती फेनं वसनमिव संरम्भशिथिलम् ।
यथाविद्धं याति स्खलितमभिसंधाय बहुशो
नदीभावेनेयं ध्रुवमसहना सा परिणता ।।४।२८

'अवश्य ही उर्वशी मेरे अपराधों को न सह सकने के कारण, उनका बारम्बार स्मरण करती हुई, नदी के रूप में परिणत हो गई है— तरंगें ही उसकी टेढी भौंहें हैं, कलरव करते हुए पक्षिगण ही उसके कटिसूत्र हैं। देखो, कोप से खिसक पड़े अपने फेन-रूपी वस्त्रांचल को समेटती हुई वह चली जा रही है।' नहीं, इस हंस ने ही उर्वशी का अपहरण किया होगा—

हंस प्रयच्छ मे कान्तां गतिरस्यास्त्वया हृता ।
विभावितैकदेशेन देयं यदभियुज्यते ।।४।१७

'हे हंस, मेरी प्रियतमा को लौटा दे, जिसकी बाँकी चाल तूने चुरा ली है। जिसके पास चोरी के धन का कुछ भी अंश मिल जाता है, उसे सारा धन लौटाने को बाध्य होना पड़ता है।' काव्य-सौन्दर्य की दृष्टि से 'विक्रमोर्वशीय' का चौथा अंक अप्रतिम है। उसके प्राकृत-पद्यों का गीति-सौन्दर्य, प्रकृति-वर्णन तथा प्रेमी की विरह-व्यथा—इन सबने एकत्र हो 'मेघदूत' का एक पर्व-चित्र उपस्थित कर दिया है।

'अभिज्ञान-शाकुन्तल' महाकवि कालिदास का—या यों कहिए कि समग्र संस्कृत साहित्य का—सर्वोत्कृष्ट नाटक है। इसमें कुल सात अंक हैं। इसमें दुष्यन्त और शकुन्तला के प्रणय, वियोग तथा पुनर्मिलन की कथा वर्णित है। हस्तिनापुर के राजा दुष्यन्त मृगया करते हुए संयोगवश कण्व ऋषि के आश्रम में पहुँच जाते हैं, जहाँ उनका शकुन्तला से साक्षात्कार होता है। उसके जन्म की कथा सुन लेने के बाद उनके हृदय में उस मुनिकन्या के प्रति अनुराग उत्पन्न होता है। शकुन्तला भी आभिजात्य और पौरुष की प्रत्यक्ष प्रतिमा महाराज दुष्यन्त के प्रति आकर्षित होती है। दोनों गांधर्व-विधि से विवाह-सूत्र में बँध जाते हैं। प्रणय-मिलन के बाद आवश्यक कार्य से दुष्यन्त को हस्तिनापुर लौटना पड़ता है। जाते समय अपनी नामांकित अँगूठी शकुन्तला को यह कह कर देते हैं कि जितने अक्षर इस अंकित नाम में हैं, उतने ही दिनों के अन्तर्गत मैं तुम्हें हस्तिनापुर बुला लूंगा। इधर कण्व तीर्थ-यात्रा से लौटते हैं और शकुन्तला को गर्भवती जान उसे पति-गृह भेजने का आयोजन करते हैं। शकुन्तला अपने शैशव के सहचर लता, पादप, पशु, पक्षी, मृग-शावक, सखियाँ—सभी से स्नेहपूर्वक विदा होकर हस्तिनापुर के लिए प्रस्थान करती है। वहाँ दुर्वासा के शाप के कारण दुष्यन्त उसे न पहचानकर उसका प्रत्याख्यान करते हैं। तब विलाप करती हुई शकुन्तला को एक दिव्य ज्योति आकाश में उड़ा ले जाती है। हेमकूट पर्वत पर

महर्षि मारीच के आश्रम में अपनी माता मेनका के साथ वह अपने वियोग के दिन काटती है। इधर एक मछुए को राजा की वह नामांकित अँगूठी एक मछली के पेट में मिलती है। ज्यों ही राजा उस अँगूठी को देखते हैं, उन्हें शकुन्तला के साथ अपने प्रणय का स्मरण हो आता है, और वे शकुन्तला से मिलने के लिए व्याकुल हो उठते हैं। अन्त में इन्द्र की सहायता कर स्वर्ग से लौटते समय दुष्यन्त का मारीच-आश्रम में अपने पुत्र सर्वदमन और शकुन्तला से पुनर्मिलन होता है। यहाँ से हस्तिनापुर लौटकर दुष्यन्त शकुन्तला के साथ सुखमय जीवन व्यतीत करते हैं।

**मूल कथानक में परिवर्तन**—'शाकुन्तल' नाटक का मूल कथानक महाभारत के आदिपर्व मे वर्णित शकुन्तलोपाख्यान मे लिया गया है। किन्तु उस सीधी-सादी पौराणिक कथा को कालिदास ने अपनी अद्भुत-शक्ति के द्वारा अनुपम नाटकीय रूप दे दिया है। 'महाभारत' मे शकुन्तला अपने जन्म की कथा स्वयं कहती है। कालिदास ने ये सब बातें नायिका के मुख से न कहलाकर उसकी दो सखियों—प्रियंवदा और अनसूया—से कहलाई है, जिससे शकुन्तला के शील और मुग्धत्व की रक्षा की गई है। 'महाभारत' में शकुन्तला विवाह करने के पहले शर्त रखती है—

**मयि जायेत यः पुत्रः स भवेत्त्वदनन्तरम्।**
**युवराजो महाराज सत्यमेतद् ब्रवीमि ते ॥**

किन्तु 'शाकुन्तल' में वह अपनी सखियों से कहती है—'तद्यदि वामनुमतं तथा वर्तेथां यथा तस्य राजर्षेरनुकम्पनीया भवामि।' 'महाभारत' की शकुन्तला प्रगल्भ, स्पष्ट-वादिनी और निर्भीक तरुणी है। किन्तु कालिदास ने जिस शकुन्तला की सृष्टि की है वह एक लज्जाशील, प्रेम-परायण और मुग्ध बालिका है। 'शाकुन्तल' में कण्व 'महाभारत' की भाँति फल-मूलादि लाने वन में नहीं जाते, वरन् शकुन्तला के किसी भावी अनिष्ट को टालने सोमतीर्थ गये हुए हैं। कण्व को आश्रम में दीर्घ समय तक अनुपस्थित रखकर कवि ने अनेक घटनाओं की स्वाभाविक पृष्ठभूमि तैयार कर दी है। तपस्वियों का दुष्यन्त से आश्रम की रक्षार्थ ठहरने की प्रार्थना करना, फलतः नायिका के प्रणय की उद्भूति, विकास और परिणति तथा दुर्वासा का शाप—ये घटनाएँ कण्व की दीर्घकालीन अनुपस्थिति में ही सम्भव थीं। दुर्वासा के शाप के शमन में भी कण्व द्वारा सोमतीर्थ में किये गये उपचार ही कारणभूत थे। इस प्रकार कण्व के सोमतीर्थ-गमन की नई कल्पना पर कालिदास ने अनेक नाटकीय घटनाओं को आश्रित कर दिया है। 'महाभारत' में शकुन्तला के गर्भ से आश्रम में ही पुत्र उत्पन्न होता है। जब वह बालक छः वर्ष का हो जाता है, तब शकुन्तला पति-गृह को जाती है। कालिदास ने प्रसव के पूर्व ही शकुन्तला को पति-गृह भेजकर भारतीय मर्यादा का पालन किया है। 'महाभारत' का दुष्यन्त कामुक, भीरु और स्वार्थी

विविध घटनाओं का उत्तरोत्तर विकास बड़ी स्वाभाविकता से चित्रित है। प्रत्येक दृश्य, प्रत्येक प्रसंग सहेतुक है; उसका एक शब्द भी अनावश्यक अथवा अनुपयुक्त नहीं है।

कथासार नाटक का प्रारम्भ मृगया-दृश्य से होता है, जो वर्णनात्मक और कवित्वमय अधिक है, नाटकीय कम। कण्व के आश्रम का दृश्य कैसा कमनीय और शोभापूर्ण है! तीनों युवतियों का आमोद-प्रमोद, सरल स्वभाव तथा कन्योचित शिष्टाचार कैसी सुकुमारता के साथ अंकित किया गया है! शकुन्तला के हृदय में प्रणय की उद्भूति का चित्रण बड़े कौशल से किया गया है, जिसका अन्तिम दृश्य वल्कल के उलझने की घटना से होता है, जिससे लाभ उठाकर वह राजा पर अपनी प्रणयभरी दृष्टि डालती है।

द्वितीय अंक प्रथम अंक का ही परिणाम है, जिसमें हमें प्रणयदग्ध राजा के मुख से प्रथम अंक की शकुन्तला की शारीरिक और मानसिक अवस्था का आभास मिलता है। इस अंक में क्रियाशीलता कम है और हम उसे प्रथम और तृतीय अंक को मिलानेवाला एक विस्तृत 'विष्कम्भक' मान सकते हैं।

तृतीय अंक में प्रणय-विधुरा शकुन्तला के तीव्र मानसिक ताप का परिचय मिलता है। वह प्रियतम को प्रणय-पत्र लिखती है। प्रेमी उपस्थित होता है, प्रेमिका को अपना हृदय समर्पित करता है—और दोनों एकान्त में छोड़ दिये जाते हैं। पूर्ण औचित्य के साथ नाटककार गौतमी के आगमन की सूचना देता है और शकुन्तला राजा को कुंजों के पीछे छिप जाने को कहती है। प्रेमी के साथ एकान्त में होने पर यद्यपि लज्जावश वह उसके प्रेमाग्रह का प्रतिकार है, तथापि प्रणय ने उसे इतना मुखर बना दिया है कि वह लताकुञ्ज को पुनः विहार के लिए आमन्त्रित करते हुए उससे विदा लेती है। नायक-नायिका के प्रणय का विकास निर्बाध रूप से अंक की समाप्ति तक होता है, जिसे हम नाटक के प्रथम भाग की समाप्ति कह सकते हैं।

तीसरे अंक तक नाटक का द्वन्द्व मुख्यतः आन्तरिक रहा है। शकुन्तला के सौंदर्य से आकृष्ट दुष्यन्त के हृदय में पहले यह उथल-पुथल मचती है कि वह उपभोग के योग्य है अथवा नहीं। किन्तु वास्तविक अन्तर्द्वन्द्व तो एक ओर शकुन्तला के मुग्ध स्वभाव, तपस्विगत संस्कार तथा कन्योचित लज्जा के आधिक्य में और दूसरी ओर उसके हृदय में उठनेवाले प्रणयावेग के बीच में है, जिसे दबाने का वह असफल प्रयास करती है।

चौथे अंक का 'विष्कम्भक' कथानक में आमूल परिवर्तन का सूत्रपात करता है। भावी विपत्ति का वह प्रथम सूचक है। प्रातःकाल का वर्णन—'सूर्य-चन्द्रमा के एक साथ उदय-अस्त द्वारा मानो संसारियों का भाग्य-चक्र नियन्त्रित हो रहा है'—यह सूचित करता है कि जीवन अथवा प्रणय निरा आनन्दमय ही नहीं है। कालिदास ने

दुर्वासा के शाप जैसी महत्त्वपूर्ण घटना को 'विष्कम्भक' में उल्लिखित कर अपने अपूर्व नाट्य-कौशल का परिचय दिया है। शकुन्तला के प्रणय का दृश्य अपने कवित्वमय वर्णन में, कन्या के गमन पर पितृ-हृदय की भावनाओं के चित्रण में तथा सामाजिक और नैतिक आदर्शों के निरूपण में अनुपम है। कण्व की व्यग्रता, अनसूया और प्रियंवदा की आनन्द में परिणत चिन्ता, कण्व का राजा के नाम संदेश और भावी गृह-लक्ष्मी को उपदेश तथा आश्रम की नीरवता में विविध भाव और घटनाएँ ऐसी मार्मिकता तथा प्रगाढ़ सुकुमारता से चित्रित हुए है कि प्रतीत होता है कि यह अंक मानो शब्दनिर्मित मानव-हृदय ही हो।

करुणा की यह भावना पाँचवे अंक के हंसपदिका के गीत से तीव्रतर हो जाती है। इस अंक मे नाटक का कथानक शकुन्तला के प्रत्याख्यान से अपनी चरम सीमा पर पहुँच जाता है। यदि चौथा अंक अधिक कवित्वमय है तो पाँचवाँ अंक अधिक नाटकीय है। दुर्वासा का शाप कार्यरूप में परिणत हो चुका है। पर शकुन्तला ने न पहचाने जाने की दशा में अपनी अँगूठी पर ही सारी आशाएँ लगा रखी हैं। फिर हम देखते हैं कि इस अंक में एक प्रेमी पति पूर्णतया अपरिचित बन जाता है, और उसकी गर्भवती पत्नी उससे शरण और आश्रय की याचना करती है। एक ओर बेचारी शकुन्तला का अपने प्रेमी की स्मृति जाग्रत करने का करुण प्रयास और दूसरी ओर राजा का राजोचित गर्व और निर्मम व्यवहार है! शारद्वत राजा के प्रति शकुन्तला की ओर से जो उत्तेजनात्मक शब्द कहता है, उससे शकुन्तला की निःसहाय स्थिति का आभास और भी तीव्र हो जाता है। अन्त में शकुन्तला को एक दिव्य ज्योति उठा ले जाती है।

छठे अंक के 'प्रवेशक' में कवि ने पुलिस-अधिकारियों और धीवर के बीच वार्तालाप द्वारा लोक-जीवन का कैसा वास्तविक और स्वाभाविक चित्रण किया है! छठा अंक पाँचवें अंक का ही परिणाम है, जो प्रत्यभिज्ञान—अँगूठी—की उपलब्धि से आरम्भ होता है। उसमें दुष्यन्त के अपनी प्रियतमा के प्रत्याख्यानजनित मानसिक परिताप का प्रगाढ़ अंकन है। समुद्र-वणिक् की मृत्यु की घटना से राजा का अपनी प्रियतमा के प्रति आग्रह हटकर अपने पुत्र के प्रति हो जाता है, और यह भी दर्शनीय है कि पुत्र के अभाव-ज्ञान से ही प्रियतमा का प्रत्यभिज्ञान होता है। यह करुण दृश्य मातलि-विदूषक के संवाद द्वारा अकस्मात्-आश्चर्य, क्रोध और विनोद के दृश्य में परिणत हो जाता है।

अन्तिम अंक का घटना-स्थल पृथ्वी के उपरिवर्ती लोकों में है। मारीच आश्रम की अलौकिक पवित्रता और सुन्दरता के बीच चरम नाटकीय अवस्था का शनैः-शनैः उद्घाटन होता है— राजा का अपने पुत्र और पत्नी से मिलन होता है।

ऋषि और उनकी पत्नी राजा और कुटुम्ब पर आशीर्वाद की वृष्टि करते हैं—ऐसे पावन और शान्त वातावरण में नाटक समाप्त होता है।

'शाकुन्तल' की भाषा अत्यन्त प्रांजल, परिमार्जित, परिष्कृत और प्रसादपूर्ण है। उसमें क्लिष्टता या दूरान्वय का दोष नहीं। बीच-बीच में ऐसे चुस्त और मुहावरेदार वाक्यों का प्रयोग हुआ है, जिनसे भाषा में एक अपूर्व सजीवता आ गई है। उदाहरण के लिए जब अनसूया प्रियंवदा से यह कहती है कि दुर्वासा के शाप की बात शकुन्तला के कानों तक न पहुँचने पाये, तब प्रियंवदा उत्तर देती है—'क इदानीमुष्णोदकेन नवमालिकां सिञ्चति'—'भला कौन ऐसा होगा जो जुही की लता को खौलते जल से सींचेगा?' इसी प्रकार के कुछ चुने हुए वाक्य नीचे दिये जाते हैं—'अयि आत्मगुणावमानिनि, क इदानीं शरीरनिर्वापयित्रीं शारदीं ज्योत्स्नां पटान्तेन वारयति'। आशंक से यदग्नि तदिदं स्पर्शक्षमं रत्नम्।' 'हला, पश्य नलिनीपत्रान्तरितमपि सहचरमपश्यन्त्यातुरा चक्रवाक्यारौति दुष्करमहं करोमीति'। 'किमत्र चित्रं यदि विशाखे शशांकलेखामनुवर्तेते'। 'दिष्ट्याऽनुरूपस्तेऽभिनिवेशः। सागरं वर्जयित्वा कुत्र वा महानद्यवतरति। क इदानीं सहकारमन्तरेणातिमुक्तलतां पल्लवितां सहते'। 'एष नाम अनुग्रहो यत् शूलादवतार्य हस्तिस्कंधे प्रतिष्ठापितः'। 'हा धिक्, हा धिक्, सति खलु दीपे व्यवधानदोषेण एषोऽन्धकारदोषमनुभवति।' 'सतां हि सन्देहपदेषु वस्तुषु प्रमाणमन्तःकरणप्रवृत्तयः'। 'सर्वः सगन्धेषु विश्वसिति। द्वावपि युवामारण्यकौ।' 'क इदानीमन्यो धर्मकंचुकप्रवेशिनस्तृणच्छन्नकूपोपमस्य तवानुकृतिं प्रतिपत्स्यते।'

कालिदास ने प्रत्येक पात्र के मुख से उनके अनुरूप ही कथोपकथन कराया है। यज्ञ-यागादि तथा अध्यापन-कार्य में सदा संलग्न रहनेवाले महर्षि कण्व के मुख से ऐसी ही उक्तियाँ निकलती हैं जो उनके पद सर्वथा अनुरूप हैं। दुष्यन्त के साथ शकुन्तला के गांधर्व-विवाह का अनुमोदन करते हुए वे कहते हैं—'दिष्ट्या धूमाकुलितदृष्टेरपि यजमानस्य पावक एवाहुतिःपतिता'—'हर्ष है कि धूम से आकुल दृष्टिवाले यजमान की आहुति अग्नि में ही गिरी।' शकुन्तला को विदा करते समय कण्व कहते हैं—'वत्से सुशिष्यपरिदत्तेव विद्याऽशोचनीयासि संवृता'— 'बेटी, सुपात्र शिष्य को दी गई विद्या के समान तू भी सर्वथा अशोच्य है।' विदूषक की उक्तियों में प्रायः उसके पेटूपन की ही झलक मिलती है। कण्व के आश्रम में शकुन्तला के प्रति दुष्यन्त के बढ़ते हुए आकर्षण को देख वह कहता है कि 'पके खजूर के मीठे फलों से ऊबकर जैसे कोई इमली चखने की इच्छा प्रकट करे, वैसे ही आप भी अन्तःपुर की रानियों के सौन्दर्य से परितृप्त होकर इस मुनिकन्या के प्रति आकृष्ट हो रहे हैं।'

'शाकुन्तल' में कालिदास की शैली का अत्यन्त विकसित एवं परिष्कृत रूप देख पड़ता है। शब्दों का सुकुमार विन्यास, छन्दों का स्वर-माधुर्य तथा सूक्ष्म व्यंजन-

वृत्ति, इन विशेष गुणों के कारण कालिदास की शैली में अपूर्व रमणीयता आ गई है। 'शाकुन्तल' की रम्य कल्पना के लिए यह शैली सर्वथा अनुरूप है। शकुन्तला के सौन्दर्य-वर्णन में उनकी मसृण पदावली का नमूना देखिये—

सरसिजमनुविद्धं शैवलेनापि रम्यं
मलिनमपि हिमांशोर्लक्ष्म लक्ष्मीं तनोति।
इयमधिकमनोज्ञा वल्कलेनापि तन्वी
किमिव हि मधुराणां मण्डनं नाकृतीनाम्॥

'सिवार की घास में लिपटा हुआ भी कमल अत्यन्त रमणीय प्रतीत होता है। काले धब्बों से युक्त होने पर भी चन्द्रमा की शोभा कम नहीं होती। इसी प्रकार वल्कल वस्त्र धारण करने पर भी यह शकुन्तला अधिक मनोहर लग रही है। सच है, सुन्दर आकृतिवालों के लिए कौन-सी वस्तु शोभावर्धक नहीं हो जाती?'

**उपमा कालिदासस्य**—सुन्दर उपमाओं का तो 'शाकुन्तल' भंडार ही है। इसमें १८० उपमाएँ प्रयुक्त हुई हैं। कण्व के आश्रम में शकुन्तला के अप्रतिम एवं अनवद्य सौन्दर्य का प्रथम साक्षात्कार कर दुष्यन्त अपना हृद्गत उद्गार प्रकट करते हैं—

अनाघ्रातं पुष्पं किसलयमलूनं कररुहै
रनाविद्धं रत्नं मधु नवमनास्वादितरसम्।
अखण्डं पुण्यानां फलमिव च तद्रूपमनघं
न जाने भोक्तारं कमिह समुपस्थास्यति विधिः॥२॥१०

'अहा! यह वह कमनीय कुसुम है जिसे सूंघने का सौभाग्य कभी किसी को प्राप्त नहीं हुआ; यह वह सुकुमार नूतन किसलय है जिस पर किसी के नाखून की खरोंच नहीं लगी, यह वह रत्न है जो अभी तक विंधा नहीं है; यह वह ताजा मधु है जिसे अभी तक किसी ने चखा नहीं। न जाने विधाता किसे पूर्वजन्म के समस्त पुण्यों के सारभूत इस निष्कलंक सौन्दर्य का उपभोग करनेवाला बनाएगा?' वल्कलधारिणी शकुन्तला सिवार में लिपटे हुए कमल के समान है। दुष्यन्त के दरबार में कण्व के जटाधारी तापस शिष्यों के बीच लावण्यवती शकुन्तला ऐसी प्रतीत होती है जैसे पीले सूखे पत्तों के बीच कोई नूतन सुकुमार किसलय। दरबार में सामने खड़ी आपन्नसत्वा शकुन्तला के अलौकिक रूपलावण्य को देख दुविधा में पड़े दुष्यन्त की वही दशा हो रही है जो उस भ्रमर की होती है, जो प्रातःकाल तुषार-बिन्दुगर्भित कुन्दकलिका का न तो मकरन्द ही पान कर सकता है और न उसे छोड़ अन्यत्र ही जा सकता है। स्वभावोक्ति भी 'शाकुन्तल' की शैली का प्रमुख लक्षण है। पहले अंक में भागते हुए भय-विह्वल मृग का (१।७), रथ के अश्वों की द्रुतगति का (१।८) तथा तपोवन का (१।१४) वर्णन स्वभावोक्ति के प्रसिद्ध उदाहरण हैं।

कालिदास की शैली की सबसे बड़ी विशेषता यह है कि उसमें किसी भाव का बहुत लम्बा-चौड़ा वर्णन न करके उसकी सूक्ष्म एवं मार्मिक व्यंजना-मात्र कर दी जाती है। दुष्यन्त जब पहले-पहल शकुन्तला को देखते हैं, तब अपने हृद्गत भावों का विशद वर्णन करने के स्थान पर केवल एक वाक्य में अपने आनन्दातिरेक को व्यंजित करते हैं—'अये लब्धं नेत्रनिर्वाणम् ।' दुष्यन्त और शकुन्तला का जो प्रेमालाप है, वह बहुत ही संक्षिप्त है। उसका अधिकांश आभास और इंगित द्वारा ही व्यक्त हुआ है। 'दुष्यन्त जब तपोवन से राजधानी को लौटकर शकुन्तला की कुछ खोज-खबर नहीं लेते, तब ऐसे अवसर पर विलाप-कलाप, परिताप-संताप के सम्बन्ध मे बहुत-कुछ लिखा जा सकता था, परन्तु शकुन्तला के मुख से कवि ने कुछ भी नहीं कहलाया। केवल दुर्वासा के आतिथ्य के प्रति उसकी अनवधानता से ही हम हतभागिनी की अवस्था की कल्पना कर सकते हैं। जिस समय शकुन्तला पति-गृह को जाने लगी, उस समय कण्व का एकान्त स्नेह कैसे कारुणिक, गम्भीर, संयत और परिमित शब्दों में प्रकाशित हुआ है। अनसूया और प्रियंवदा की सखी विच्छेद-वेदना प्रतिक्षण दो-चार शब्दों में ही सीमोल्लंघन की चेष्टा कर रही है, पर भीतर-ही-भीतर तुरन्त दब जाती है। प्रत्याख्यान के समय भय, लज्जा, अभिमान, अनुनय, भर्त्सना, विलाप सभी कुछ हैं, पर कितने परिमित शब्दों में ! जिस शकुन्तला ने सुख के समय, सरल भाव से संशयरहित होकर, अपने को भुला दिया था, दुःख के समय जब दारुण अपमान होने लगा, तब वही अपनी हृदय-वृत्ति की अप्रगल्भ मर्यादा को इस प्रकार आश्चर्यजनक संयम से रक्षित कर सकेगी, यह कौन सोच सकता था ? इस प्रत्याख्यान के बाद की नीरवता कैसी व्यापक और कैसी गम्भीर है। कण्व नीरव, अनसूया और प्रियंवदा नीरव, मालिनी तीरवर्ती तपोवन नीरव और सर्वापेक्षा नीरव रही शकुन्तला ! हृदय-वृत्ति को आलोडित कर प्रकाशित करने का ऐसा सुअवसर और किसी नाटक में इस प्रकार नीरव भाव से उपेक्षित हुआ है ?'[१] 'शाकुन्तल' के समान ऐसा प्रशान्त-गम्भीर और संयम संपूर्ण नाटक शेक्सपियर की नाटकावलि में एक भी नहीं देख पड़ता।

'शाकुन्तल' में कई स्थलों पर इसी ध्वन्यात्मक शैली का आश्रय लेकर भविष्य की घटनाओं की ओर सूक्ष्म संकेत हुआ है। प्रस्तावना में ग्रीष्म-ऋतु के वर्णन—'दिवसाः परिणामरमणीयाः'—से नाटक के सुखद अंत की सूचना मिलती है। नटी के गायन (१।४) में 'शिरीष कुसुम' का सकेत शकुन्तला की ओर, 'भ्रमर' का दुष्यन्त की ओर तथा 'ईषदीषच्चुम्बितानि' का नाटक के पूर्वार्ध में दुष्यन्त और शकुन्तला के अल्पस्थायी मिलन की ओर है। सूत्रधार की 'आर्ये, सम्यगनुबोधितोस्मि। अस्मिन

---

१. रवीन्द्रनाथ ठाकुर—प्राचीन साहित्य, पृ० ५५, ५६

क्षणे विस्मृतं खलु मया तद्' इस उक्ति से दुष्यन्त का शकुन्तला को भूल जाना और फिर अँगूठी देखने पर उसे स्मरण करना सूचित होता है। धनुर्बाणधारी राजा को जब 'भो भो. राजन् आश्रममृगोऽयं न हन्तव्यो न हन्तव्यः' यह निषेध किया जाता है, तब मृगतुल्या शकुन्तला पर राजा के दारुण, प्रणय-बाण-प्रहार की भी सूचना मिल जाती है। प्रणय-व्यापार मे राजा परिपक्व और कठिन हैं और इस आश्रम-पालिता बालिका की अनभिज्ञता और सरलता बड़ी ही सुकुमार और करुणापूर्ण है। 'क्व बत हरिणकानां जीवितं चातिलोलम्' जैसे कातर वाक्यों से मृग रक्षणीय बतलाये जाते हैं, वैसे ही शकुन्तला भी है, क्योंकि दोनों अरण्यवासी हैं—'द्वावपि युवामारण्यकौ।' भ्रमरवाली घटना से शकुन्तला का दुष्यन्तरूपी मधुकर से दंशित होना आभासित होता है। जब दुष्यन्त और शकुन्तला का प्रणय प्रगाढ़ होने लगा, तब नेपथ्य से अचानक एक आर्त-रव सुनाई पड़ा कि हे तपस्वियो, अपने तपोवन के प्राणियों की रक्षा करो, मृगयाविहारी राजा दुष्यन्त आ पहुँचा।' इससे क्या यह ध्वनित नहीं होता कि तपोवन के प्राणियों में शकुन्तला भी एक है, उसकी भी दुष्यन्त के प्रणयपाश से रक्षा करनी आवश्यक है, पर, खेद, वह बच न सकी, बचाई न जा सकी। कण्व-शिष्य द्वारा किया गया प्रभात-वर्णन (४।२-३) दार्शनिकता से भरा होने पर भी शकुन्तला के भावी प्रत्याख्यान का कैसा सूचक है। कालिदास की ध्वन्यात्मक शैली का एक और सुन्दर उदाहरण पाँचवें अंक का हंसपदिक गीत है, जिसमें शकुन्तला के निकट भावी प्रत्याख्यान की ओर बड़ा ही सूक्ष्म और सुकुमार संकेत हुआ है। इस गीत से यह स्वतः प्रकट है कि बहुवल्लभ राजा की ऐसी अनेक सुखलब्ध-प्रेमिकाएँ हैं जो क्षणिक सौभाग्य की स्मृति लेकर ही अनादर के अन्धकार में अनावश्यक जीवन बिता रही हैं—'सकृत्कृतप्रणयोऽयंजनः।' राजा के इस चपल प्रणय का परिचय देकर कवि ने अपने निपुण कौशल द्वारा यह प्रकट किया है कि दुर्वासा के शाप से जो घटना घटी है, उसका बीज राजा के स्वभाव में भी विद्यमान था। इस प्रकार हंसपदिका का सरल और करुण संगीत शकुन्तला के प्रत्याख्यान के क्रूर कांड की भूमिका बन गया। अन्तिम अंक में मातलि और दुष्यन्त का इन्द्र के स्वागत-सत्कार का स्मरण कर पुलकित चित्त होना राजा के सन्निकट प्रिया-समागम-जन्य हर्षातिरेक का ही द्योतक है। इस प्रकार कालिदास किसी घटना-विशेष के लिए अपनी ध्वन्यात्मक शैली द्वारा उपयुक्त वातावरण पहले से ही उत्पन्न कर देते हैं।

**कलाओं का विनियोग**—'शाकुन्तल' में संगीत, चित्रकला आदि ललित कलाओं का यथास्थान आकर्षक प्रयोग हुआ है। उसमें ऐसे अनेक भावपूर्ण स्थल हैं, जिन पर उत्कृष्ट कोटि के चित्र बनाये जा सकते हैं। 'शाकुन्तल' के प्रथम अंक में 'उद्भिन्न यौवना ऋषिकन्या कौतुकाकुल दोनों सखियाँ, नवकुसुमिता वनतोषिणी,

सौरभ-भ्रांत मूढ़ भ्रमर और तरु-लता-तरालवर्ती मुग्ध राजा इन सब ने तपोवन के एक एकांत प्रांत का आश्रय लेकर एक अभूतपूर्व दृश्य खड़ा कर दिया गया है।' कालिदास के चित्रकलावैदग्ध्य का एक नमूना देखिये। शकुन्तला के स्वरचित अधूरे चित्र को देख दुष्यन्त कह रहे हैं कि अभी इस चित्र में इन बातों की कमी रह गयी है—

> कार्या सैकतलीनहंसमिथुना स्रोतोवहा मालिनी
> पादास्तामभितो निषण्णहरिणा गौरीगुरोः पावनाः।
> शाखालम्बितवल्कलस्य च तरोर्निर्मातुमिच्छाम्यधः
> शृङ्गे कृष्णमृगस्य वामनयनं कण्डूयमानां मृगीम ।।६।१७

'इस चित्र मे एक तो मालिनी नदी का दृश्य होना चाहिए, जिसके रेतीले तट पर हंसों के जोड़े बैठे हों। उनके समीप ही हिमालय की पावन उपत्यका का दृश्य हो जहाँ हिरन बैठे हुए जुगाली कर रहे हों। फिर एक विशाल वृक्ष हो, जिसकी शाखाओं पर सूखने के लिए वल्कल-वस्त्र लटक रहे हों और जिसके नीचे एक काले मृग के सींग से उसकी सहचरी हरिणी अपनी बाईं आँख की कोर धीरे-धीरे खुजला रही है।'

**प्रकृति पात्र के रूप में**—'अभिज्ञान-शाकुन्तल' में दुष्यन्त और शकुन्तला, अनुसूया और प्रियंवदा की भाँति कण्व के तपोवन की प्रकृति भी एक विशेष पात्र बन गई है। मूक प्रकृति को नाटक के भीतर प्रधान और आवश्यक स्थान दिया गया है। पर दर्शनीय तो यह है कि प्रकृति को मनुष्यरूप में चित्रित कर उसका रूपकात्मक वर्णन नहीं किया गया है, प्रत्युत प्रकृति को प्रकृति रखकर ही उसे ऐसा सजीव, ऐसा प्रत्यक्ष, ऐसा व्यापक और ऐसा अंतरंग बनाकर नाटक के इतने कार्य सिद्ध कराये गये हैं, जो अन्यत्र नहीं देखे जाते। बाह्य प्रकृति ने 'कभी तो शकुन्तला की यौवन लीला को अपना लोला-माधुर्य अर्पण किया है। और कभी अपना कल्याण-मर्मर मंगल आशीर्वाद के साथ मिश्रित किया है, कभी तो विच्छेदकालीन व्याकुलता से शकुन्तला की विदाई के समय, अपनी मूक भाषा को करुणापूर्ण कर दिया है, और कभी अपने अपूर्व मन्त्र-बल से शकुन्तला के चरित्र में एक प्रकार की पवित्र निर्मलता, एक स्निग्ध माधुर्य की किरणें व्याप्त कर दी हैं।' इस प्रकार 'शाकुन्तल' में वृक्ष-लता, पशु-पक्षी सब आत्म-स्वरूप की रक्षा करते हुए भी मनुष्य के साथ मधुर आत्मीय भाव के घुल-मिल गये हैं।

'शाकुन्तल' में अंतःप्रकृति और बाह्य-प्रकृति दोनों का यह सुन्दर सामंजस्य नाटक के प्रारम्भ से ही स्पष्ट देख पड़ता है। प्रस्तावना में नटी के गायन में—

> ईषदीषच्चुम्बितानि भ्रमरैः सुकुमारकेसरशिखानि।
> अवतंसयन्ति दयमानाः प्रमदाः शिरीषकुसुमानि ।।१।४

मनुष्य की प्राकृत तथा अल्पस्थायी कामुकता की झाँकी प्रकृति के प्राणियों की चेष्टाओं में दिखाई गई है। भ्रमर का शिरीष-पुष्प की मनोहरता से आकृष्ट हो एक क्षण के लिए उसका रस लेकर उसे छोड़ देना उसी प्रकार है जिस प्रकार दुष्यन्त का शिरीष-सुकुमार शकुन्तला से कुछ समय तक प्रणय कर उसे भूल जाना। बाह्य-प्रकृति और मानव-मनोभावों का सुन्दर सामंजस्य चौथे अंक में अपूर्व रूप से प्रस्फुटित हुआ है। प्रोषितभर्तृका शकुन्तला की दशा का प्रकृति के साथ कैसा मार्मिक सम्बन्ध स्थापित किया गया है—

अन्तर्हिते शशिनि सैव कुमुद्वती मे
दृष्टिं न नन्दयति संस्मरणीयशोभा।
इष्टप्रवासजनितान्यबलाजनस्य
दुःखानि नूनमतिमात्रसुदुःसहानि ॥४।३

'चन्द्रमा के अस्त हो जाने पर कुमुदिनी अब नेत्रों को आनन्द प्रदान नहीं करती। उसकी शोभा की केवल स्मृति रह गई है। सच है, प्रियतम (दुष्यन्त) के प्रवास के कारण अबला (शकुन्तला) की मनोव्यथा अवश्य ही असह्य हो जाती है।' शकुन्तला को विदा करते समय महर्षि कण्व तपोवन के तरुओं को सम्बोधन करके कहते हैं—

पातुं न प्रथमं व्यवस्यति जलं युष्मास्वपीतेषु या
नादत्ते प्रियमण्डनापि भवतां स्नेहेन या पल्लवम्।
आद्ये वः कुसुमप्रसूतिसमये यस्या भवत्युत्सवः
सेयं याति शकुन्तला पतिगृहं सर्वैरनुज्ञायताम्।

'जो आप लोगों को सींचकर जब तक पानी नहीं पिला लेती थी तब तक स्वयं कभी जल नहीं ग्रहण करती थी, जो अत्यधिक शृंगार-प्रिय होने पर भी आप लोगों के प्रति स्नेह होने के कारण अभी कोई किसलय या कोंपल नहीं तोड़ती थी, जो आपके पहले फूलों को देखकर आनन्द से नाच उठती थी, वह शकुन्तला आज अपने पति के घर जा रही है। आप सब उसे जाने की अनुमति प्रदान करें।' चेतन और अचेतन सभी के साथ ऐसी आंतरिक आत्मीयता, ऐसी प्रीति और ऐसा कल्याण का बन्धन अन्यत्र दुर्लभ है। शकुन्तला के जाने से सारा तपोवन व्याकुल हो रहा है—

उद्गलितदर्भकवलाः मृग्यः परित्यक्तनर्तना मयूराः।
अपसृतपाण्डुपत्रा मुञ्चन्त्यश्रूणीव लताः ॥४।१२

'हरिणियों के मुख से अधचबाई घास गिर पड़ती है। मोर नाचना बन्द कर देते हैं। लताएँ गिरते हुए सूखे पत्तों के बहाने आँसू बहा रही हैं।' शकुन्तला अपनी नवज्योत्स्ना नामक लताभगिनि का स्नेहपूर्वक आलिंगन करती है। आश्रम की गर्भिणी मृगी का प्रसव-संवाद भेजने के लिए वह कण्व से साग्रह प्रार्थना करती है। शकुन्तला का प्यारा

मृगशावक उसका वस्त्र पीछे से खींचकर उसे रोक रहा है। शकुन्तला को जाते देख कण्व का गला रुँध जाना सहज है, प्रियंवदा और अनसूया की विह्वलता भी बोधगम्य है, परन्तु अंतःकरण की करुण दशा को व्यक्त करनेवाली प्रकृति की यह मूक वाणी अभूतपूर्व है।

**विनोद-हास्य**—'शाकुन्तल' में शिष्ट हास्य तथा परिष्कृत परिहास का भी मनोहर पुट देख पड़ता। शकुन्तला अनसूया से कहती है कि प्रियंवदा ने मेरी कंचुकी बहुत तंग बाँध दी है, इसलिए जरा उसे ढीला कर दो। इस पर परिहास-प्रिय प्रियंवदा कहती है कि तुम मुझे क्यों दोष देती हो, अपने यौवन को उलाहना दो जिसने तुम्हारे उरोजों का विस्तार कर दिया। द्वितीय अंक के प्रारम्भ में विदूषक का मृगया-वर्णन बड़ा ही रोचक एवं विनोदपूर्ण है। सेनापति जब राजा के सामने मृगया के गुणों की प्रशंसा करता है, तब विदूषक उसे फटकारता हुआ उत्तर देता है—'**अपेहि रे उत्साहहेतुक ! अत्रभवान् प्रकृतिमापन्नः । त्वं तावदटवीतोऽटवीमाहिण्डमानो नर-नासिकालोलुपस्य जीर्णर्क्षस्य कस्यापि मुखे पतिष्यसि ।**' 'दूर हटो, बड़े उत्साह बढ़ानेवाले आये, महाराज ! अब शान्तचित्त हैं। जाओ, तुम्हीं जंगल-जंगल भटकते फिरो और किसी बूढ़े भालू के मुख का शिकार बनो, जो आदमी की नाक चट करने को हमेशा तरसा करता है।' छठे अंक में जब बसन्त की आम्र-मञ्जरी को विरहपीड़ित दुष्यन्त मदन-बाण कहते हैं, तब मन्दबुद्धि विदूषक लाठी लेकर उन मदनबाणों का नाश करने के लिए दौड़ पड़ता है ! यह देखकर दुःखी राजा भी अपनी हँसी नहीं रोक सकते। इसी अंक के 'प्रवेशक' में धीवर तथा पुलिस के अधिकारियों में बड़ा विनोदपूर्ण कथोपकथन हुआ है।

**चरित्राङ्कन कला**—कालिदास का चरित्र-चित्रण आदर्शोन्मुख होते हुए भी सर्वथा स्वाभाविक और सजीव है। उसमें कहीं कृत्रिमता का लेश भी नहीं। नाटक के नायक और नायिका कवि की लेखनी का स्पर्श पाकर अमर हो गये हैं। दुष्यन्त धीरोदात्त नायक हैं। उनको मनोहर तथा गम्भीर आकृति है। वे प्रभाववान् और मधुरभाषी हैं—'**चतुरगम्भीराकृतिश्चतुरं प्रियमालपन्प्रभाववानिव लक्ष्यते ।**' वे बलिष्ठ एवं पराक्रमशाली हैं (२।४; ३।१), साथ ही विनय से शोभित हैं। वे ललित कलाओं के मर्मज्ञ हैं। हंसपदिका के संगीत को सुनकर यह कहना—'**अहो रागपरिवाहिनी गीतिः**'—उनकी संगीत-कलाभिज्ञता का परिचायक है। प्रकृति पर्यवेक्षण-शक्ति भी उनमें खूब है (७।८)। वे एक कुशल चित्रकार हैं (६।१७)। ऋषि-मुनियों तथा आश्रमों के प्रति उनके हृदय में अगाध सम्मान है। उनकी गम्भीरता शार्ङ्गरव की कटूक्तियों से भी स्खलित नहीं होती। जैसा उनका मनोरम बाह्य रूप है, वैसा ही स्निग्ध, ललित एवं सुसंस्कृत स्वभाव भी है। यह उनके शकुन्तला के साथ प्रणय-सम्भाषण से प्रकट

दत्त ने 'मुद्राराक्षस' की रचना की और इस पराजय का संकेत उन्होंने अपनी कृति (७।१८) में किया भी है। अतएव 'मुद्राराक्षस' की रचना छठी शताब्दी के अन्त में मानी जा सकती है।

उक्त समय की पुष्टि विशाखदत्त के 'देवीचन्द्रगुप्त' नाटक से भी होती है, जिसके कुछ अंश हाल में उपलब्ध हुए हैं। इस नाटक में ध्रुवदेवी (अथवा ध्रुवस्वामिनी) के चन्द्रगुप्त द्वितीय द्वारा शत्रु के पंजे से मुक्त किये जाने की घटनाएँ वर्णित है। इस नाटक से ज्ञात होता है कि समुद्रगुप्त के बाद उनके पुत्र रामगुप्त सम्राट् बने थे। इस कायर राजा ने समकालीन शक-नरेश के आक्रमण के भय से सन्धि के रूप में अपनी रूपवती रानी ध्रुवदेवी को उसे समर्पित कर देने का वचन दिया था। किन्तु उनके छोटे भाई कुमार चन्द्रगुप्त (द्वितीय) ने रानी का वेश बना एक अप्रत्याशित कूटनीतिक चाल से शकपति को मार डाला। बाद में चन्द्रगुप्त ने अपने बड़े भाई रामगुप्त को मार कर गुप्त-साम्राज्य हस्तगत कर लिया और ध्रुवदेवी से, जो उनके अतिशय साहस के कारण उन पर अनुरक्त थी, विवाह कर लिया। यह ध्रुवदेवी कुमारगुप्त की माता हुई। यह सम्भव नहीं जान पड़ता कि विशाखदत्त ने 'देवीचन्द्रगुप्त' की—एक ऐसे नाटक की जिसमें चन्द्रगुप्त अपने भाई को मारकर उसकी रानी से विवाह कर लेते हैं—रचना चन्द्रगुप्त अथवा कुमारगुप्त के राज्यकाल में की होगी। ऐसी स्थिति में 'पार्थिवोऽवन्तिवर्मा' पाठ ही अधिक संगत जान पड़ता है। उस प्रकार 'देवीचन्द्रगुप्त' के उपलब्ध अंशों के आधार पर विशाखदत्त का समय छठी शताब्दी ही प्रतीत होता।[1]

सुभाषित-ग्रन्थों में दिये गये उद्धरणों से पता चलता है कि विशाखदत्त ने मुद्राराक्षस' और 'देवीचन्द्रगुप्त' के अतिरिक्त 'राघवानन्द' नामक और एक नाटक की रचना की थी, पर यह कृति अब उपलब्ध नहीं है।[2]

'मुद्राराक्षस' जैसे ऐतिहासिक-राजनीतिक नाटक पर भास के 'प्रतिज्ञा-यौगन्धरायण' का प्रभाव देख पड़ता है। चाणक्य और यौगन्धरायण में बहुत कुछ साम्य है। चन्दनदास और उसके पुत्र के अन्तिम मिलन का करुण दृश्य 'उरुभंग' के दुर्योधन और दुर्जय के मिलन के ही समान है।

'मुद्राराक्षस' समग्र संस्कृत साहित्य में अपने ढंग का एक ही नाटक है। यद्यपि इसकी रचना 'नाट्यशास्त्र' के नियमों के सर्वथा अनुकूल नहीं हुई है, फिर भी यह

१. Winternitj, 'Historical Dramas in Sanskrit Literature', Krishnaswamy Aiyangar Com., Vol, p. 360.
२. K. H. Dhruva in the Poona Orientalist, Octo , 1936, p. 42.

एक अनूठा और बेजोड़ नाटक है । सस्कृत के अन्य नाटकों की भाँति रस-प्रधान न होकर यह एक शुद्ध घटना-प्रधान नाटक है । राजनीति की कुटिल चालों और कूट-नीति के दाँव-पेंचों का इसमें बड़ा ही सजीव और सफल चित्रण हुआ है । इसके कथानक का केन्द्रबिन्दु नन्दवंश का महामात्य 'राक्षस' है, जिसकी योग्यता और स्वामिभक्ति से प्रभावित होकर चाणक्य चाहता है कि वह किसी प्रकार चन्द्रगुप्त का मंत्री होना स्वीकार कर ले । चाणक्य यह भली-भाँति जानता है कि यदि राक्षस जैसा राजनीति-धुरन्धर एवं स्वामिभक्त व्यक्ति चन्द्रगुप्त का प्रधान मन्त्री बनना स्वीकार कर ले, तो चन्द्रगुप्त का राज्य अटल हो जायगा । बस, इसी लक्ष्य को लेकर चाणक्य और राक्षस के बीच जो राजनीतिक चालों की चोटें चली हैं, उन्हीं का इस नाटक के घटना-चक्र में रोचक चित्रण हुआ है ।

'मृच्छकटिक' की भाँति 'मुद्राराक्षस' में भी घटनाओं का वास्तविक एवं सजीव चित्रण हुआ है । उसमें घटनाओं की एकाग्रता दर्शनीय है । यह सत्य है कि 'मुद्राराक्षस' में भवभूति का प्रगाढ़ करुणा अथवा कालिदास की रमणीय सुकुमारता के दर्शन नहीं होते, किन्तु इसमें जिस पौरुष, उत्साह एवं ऊर्जस्विता का चित्रण हुआ है, वह इस घटना-प्रधान नाटक के सर्वथा अनुरूप है । अपने पात्रों का चरित्र-चित्रण करने में विशाखदत्त ने विशेष कौशल दिखलाया है । वे नाटक के पात्रों को इस तुलनात्मक ढंग से चित्रित करते हैं कि उनकी विशेषताएँ बिलकुल स्पष्ट हो जाती हैं । चाणक्य और राक्षस का तुलनात्मक चित्रण पूर्ण सफल हुआ है । चाणक्य यदि स्थिरचित्त, प्रतिक्षण जागरूक, कठोर, 'शाठ्यनीति'-निपुण और कभी न झुकने वाला है, तो राक्षस अस्थिरचित्त, विस्मरणशील, उदारहृदय, सज्जन और अन्त में झुक जाने वाला है । इसी प्रकार चन्द्रगुप्त और मलयकेतु, भागुरायण और सिद्धार्थक, निपुणक और विराधगुप्त, वैहीनरि और जाजलि आदि पात्रों का सुन्दर तुलनात्मक चित्रण किया गया है ।

संस्कृत नाट्य-कला की दृष्टि से 'मुद्राराक्षस' में कई मौलिक नवीनताएँ भी दीख पड़ती हैं । भास और कालिदास के नाटकों में अंक का विभाजन दृश्यों में नहीं किया गया है । उनमें मुख्य पात्र के अंक के आरम्भ से लेकर अन्त तक रंगमंच पर रहते हैं । पर 'मुद्राराक्षस' में अंक का दृश्यों में विभाजन स्पष्ट होता है । उदाहरणार्थ, तृतीय अंक में अनेक दृश्य परिवर्तनों का स्पष्ट आभास मिलता है । 'मुद्राराक्षस' में स्त्री-पात्रों का एक प्रकार से सर्वथा अभाव है । केवल एक स्थल पर (अंक ७) चन्दन-दास की पत्नी वध्यस्थल के दृश्य में रंगमंच पर आती है । विषकन्या का भी केवल उल्लेख ही हुआ है । 'मुद्राराक्षस' में शृङ्गाररस का भी नितान्त अभाव है । हाँ, एकाध स्थल पर राजनीतिक विषयों का शृङ्गारिक चित्रण अवश्य उपलब्ध होता है (२।१२) । कुछ विद्वानों के मतानुसार 'मुद्राराक्षस' वीररस-प्रधान नाटक है । किन्तु यह मत

'मुद्राराक्षस' पर 'नाट्यशास्त्र' के नियमों को घटाने का एक असफल प्रयास मात्र जान पड़ता है। वस्तुतः जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है, 'मुद्राराक्षस' रस-प्रधान न होकर एक शुद्ध घटना-प्रधान नाटक है। इसी प्रकार इस नाटक का नायक चाणक्य है अथवा चन्द्रगुप्त, इस प्रश्न पर विद्वानों में काफी मतभेद है। 'नाट्य-शास्त्र' के नियमों की रूढ़ि का अनुसरण करने वाले विद्वान् चन्द्रगुप्त को भले ही नायक मानें, किन्तु निष्पक्ष दृष्टि से विचार करने पर चाणक्य ही इस घटना-प्रधान नाटक का नायक प्रतीत होता है, क्योंकि आरम्भ से अन्त तक वही इसकी समग्र घटनाओं का सूत्र-संचालन करता है।

शैली—'मुद्राराक्षस' की शैली प्रवाह, प्रासादिकता और ओज लिए हुए है। इसके वाक्य छोटे-छोटे और मुहावरेदार हैं। दीर्घ समास-बहुल पदावली का प्रयोग कम हुआ है। अलंकारों का उपयोग सीमित मात्रा में ही किया गया है। विशाखदत्त ने पद्यों के बाहुल्य से अपनी नाटकीय शैली को कृत्रिम नहीं बनाया है। उनका शब्द-विन्यास बड़ा ही सशक्त और प्रभावशाली है। पद्य की अपेक्षा उनका गद्य अधिक ओज-पूर्ण है। उसमें भावुकता के स्थान पर प्रभविष्णुता अधिक है। कहीं-कहीं व्यंग्यपूर्ण हास्य का भी पुट दिया गया है। संवादों में स्वाभाविकता है। नपे-तुले शब्दों में जोरदार भाषा प्रयुक्त हुई है। कुछ उदाहरण देखिये—'अयमपरो गण्डस्योपरि स्फोटः', 'न प्रयोजनमन्तरा चाणक्यः स्वप्नेऽपि चेष्टते', 'तन्मयास्मिन् वस्तुनि न शयानेन स्थीयते', 'सर्वज्ञतामुपाध्यायस्य चोरयितुमिच्छसि', 'ननु वक्तव्यं राक्षस एवास्मदंगुलीप्रणयी संवृत्त इति', 'कीदृशः पुनः तृणानामग्निना सह विरोधः', 'चाणक्योऽपि जितकाशितया तैस्तै राज्ञाभंगैश्चन्द्रगुप्तस्य चेतः पीडामुपचिनोति', 'ननूपायैरेवासौ हृदयेशयः शंकुरिवोद्धृत्य दूरीकृतः' इत्यादि।

'मुद्राराक्षस' में नाटककार ने श्लेष का अपेक्षाकृत अधिक प्रयोग किया है। यह श्लेष अधिकतर व्यंग्यार्थ में ही प्रयुक्त हुआ है। 'पताकास्थानक' का भी श्लेष-गर्भित प्रयोग (११६) किया गया है। 'मुद्राराक्षस' में 'भङ्ग्यन्तरकथन' का भी आश्रय अनेक स्थलों पर लिया गया है। कवि किसी एक ही बात को गद्य में कहकर उसे पुनः पद्य में दोहराता है।[1] कुछ विद्वानों की धारणा है कि 'मुद्राराक्षस' में लगभग २४ ऐसे गद्यांश हैं, जो अपने मूल रूप में पद्य में रहे होंगे।[2] उदाहरण के लिए चौथे अंक का यह वाक्य लीजिये—'किमिदानीं चन्द्रगुप्तः स्वराज्यकार्यधुरामन्यत्र

१. २१३ और उसके पहले का गद्यांश।
२. K. H. Dhruva : Verse Mistaken for Prose in मु० रा०, Poona Orientalist, Oct. 1936 and Jan. 1937.

मंत्रिण्यात्मनि वा समासज्य प्रतिविधातुमसमर्थः।' ध्रुव महोदय के अनुसार इस गद्यांश का इस प्रकार आर्या छन्द में रूपान्तर किया जा सकता है—

आत्मनि च चन्द्रगुप्तो मंत्रिणि चान्यत्र राज्यकार्यधुराम्।
किं नु समासज्य प्रतिविधातुमसमर्थं इदानीम्॥

विशाखदत्त के गद्य में जहाँ ओज है वहाँ उनके पद्यों में स्थल-स्थल पर लालित्यमय प्रवाह है। निम्नलिखित पद्यों से उनकी शैली का परिचय मिलेगा—

अस्वादितद्विरदशोणितशोणशोभां
सन्ध्यारुणामिव कलां शशलाञ्छनस्य।
जृम्भाविदारितमुखस्य मुखात् स्फुरन्तीं
को हर्तुमिच्छति हरेः परिभूय दंष्ट्राम्॥

'ऐसा कौन है जो मृगराज सिंह का अपमान कर जंभाई लेते समय उसके खुले मुँह से उसकी उस दाढ़ को उखाड़ लेने की हिम्मत करे, जो हाथी के रक्त से लाल है तथा संध्या-काल के अरुण-वर्ण चन्द्रमा की कला के समान चमक रही है।' चाणक्य की राजनीति का वैचित्र्य देखिये—

मुहुर्लक्ष्योद्भेदा मुहुरधिगमाभावगहना
मुहुः सम्पूर्णाङ्गी मुहुरतिकृशा कार्यवशतः।
मुहुर्नश्यद्बीजा मुहुरपि बहुप्रापितफले-
त्यहो चित्राकारा नियतिरिव नीतिर्नयविदः॥५।३

'भाग्य-चक्र की भाँति राजनीतिज्ञ की नीति कैसी विचित्र होती है! कार्यवश कभी वह अपने लक्ष्य को स्पष्ट कर देती है, कभी उसे बड़ा गहन बना देती है, कभी वह पूर्णतया विकसित हो जाती है, कभी बिलकुल अदृश्य हो जाती है, कभी उसका कारण नष्ट होता दिखाई देता है और कभी वह प्रभूत इष्टफल को प्रदान करती है।' 'मुद्राराक्षस' में सरल पद्यों में शिक्षाप्रद बातें भी मिलती हैं—

शासनमर्हतां प्रतिपद्यध्वं मोहव्याधिवैद्यानाम्।
ये प्रथममात्रकटुकं पश्चात्पथ्यमुपदिशन्ति॥४।१६

कौमुदीमहोत्सव—हाल में 'कौमुदीमहोत्सव' नामक एक पाँच अंकों का नाटक उपलब्ध हुआ है। इसकी रचयित्री कोई महिला थी, पर उसके नाम का ठीक पता नहीं चलता। सम्भवतः वह कोई दाक्षिणात्य कवयित्री थी। कुछ लोग इस नाटक की रचना विज्जका द्वारा मानते हैं, जिसकी प्रशंसा राजशेखर ने की है तथा जिसके पद्य सुभाषित-ग्रन्थों में भी पाये जाते हैं।

डा० काशीप्रसाद जायसवाल ने 'कौमुदीमहोत्सव' की रचना ३४० ई० के

लगभग मानी है, क्योंकि उनके अनुसार इस नाटक का चण्डसेन नामक पात्र वस्तुतः चन्द्रगुप्त द्वितीय ही है। पर विन्टरनिट्ज महोदय उसे दण्डी (६०० ई०) के बाद की रचना मानते हैं, क्योंकि उसमें (२।१५, ५।१८) दण्डी की 'अवंतिसुन्दरीकथा' में चित्रित शौनक और बन्धुमती के प्रणय की ओर संकेत है। 'मुद्राराक्षस' का भी कुछ प्रभाव 'कौमुदीमहोत्सव' पर देख पड़ता है और सम्भवतः उसकी रचना 'मुद्राराक्षस' के बाद में हुई जान पड़ती है।

'मृच्छकटिक' की भांति 'कौमुदीमहोत्सव' में भी राजनीतिक घटनाओं को प्रणय-कथा से सम्बद्ध किया गया है। मगध के राजा सुन्दरवर्मा का सेनापति चण्डसेन मगध के शत्रुओं की सहायता से पाटलिपुत्र पर हमला करता है और सुन्दरवर्मा को मारकर स्वयं मगध का राजा बन बैठता है। किन्तु सुन्दरवर्मा का मन्त्री मंत्रगुप्त अपने स्वामी के पुत्र कल्याणवर्मा को विन्ध्य पर्वत में सुरक्षित रखकर उसे मगध का राजा बनाने का अवसर ढूंढता है। पम्पा के निकट कल्याणवर्मा की शूरसेन के राजा कीर्तिसेन की पुत्री कीर्तिमती से भेंट होती है और दोनों परस्पर अनुरक्त हो जाते हैं। इधर मन्त्रगुप्त चंडसेन के विरुद्ध नागरिकों का विद्रोह कराकर उसे मार डालते हैं और कल्याणवर्मा को राजा घोषित करते है। कल्याणवर्मा का राज्याभिषेक कौमुदीमहोत्सव (कार्तिकी पूर्णिमा) के दिन होता है और इसी अवसर पर 'कौमुदीमहोत्सव' नाटक का अभिनय किया जाता है। कीर्तिसेन भी बड़ी प्रसन्नता से अपनी पुत्री कीर्तिमती का विवाह कल्याणवर्मा से कर देते हैं।

विन्टरनिट्स महोदय के अनुसार 'कौमुदीमहोत्सव' उसी अर्थ में एक ऐतिहासिक नाटक है, जिस अर्थ में 'मृच्छकटिक' हैं। आर्यक और पालक के संघर्ष के समान चण्डसेन और कल्याणवर्मा की कथा की भी ऐतिहासिक पृष्ठभूमि अवश्य रही होगी। पर अभी तक 'कौमुदीमहोत्सव' की घटनाओं का इतिहास की घटनाओं से साम्य स्थापित नहीं हो सका है। 'कौमुदीमहोत्सव' के विशेष अध्ययन एवं प्रचार से उसके ऐतिहासिक महत्त्व पर प्रकाश पड़ने की सम्भावना है।

## भट्टनारायण : वेणीसंहार

'वेणीसंहार' नाटक के रचयिता भट्टनारायण पहले कन्नौज के निवासी थे, किन्तु बाद में परिस्थितिवश बंगाल जाकर बस गये। वे एक गौड़ ब्राह्मण परिवार के प्रवर्त्तक हुए, पर यह निश्चयपूर्वक नहीं कहा जा सकता है कि वे वर्त्तमान प्रसिद्ध टागोर वंश के ही पूर्वज थे। 'भट्ट' और 'मृगराज' इनकी दो उपाधियाँ थीं। इन उपाधियों से उनकी जाति के विषय में ठीक-ठीक पता नहीं चलता, क्योंकि जहाँ 'भट्ट' शब्द ब्राह्मणत्व का सूचक है, वहाँ 'मृगराज' क्षत्रिय जाति का द्योतक है। बंगाल में जिस

राजा के आश्रय में भट्टनारायण रहते थे, वे आठवीं शताब्दी के पालवंशी राजाओं के पहले हुए थे। अतः भट्टनारायण तथा उनके आश्रयदाता का स्थितिकाल आठवीं शताब्दी के प्रथमार्ध के बाद का नहीं हो सकता। इस निष्कर्ष की पुष्टि बहिरंग प्रमाणों से भी होती है। मम्मट (११०० ई०), धनंजय (१०१० ई०), आनन्दवर्धन (८५० ई०) और वामन (८०० ई०) सभी ने अपने-अपने ग्रन्थों में 'वेणीसंहार' से उद्धरण दिये हैं। इसलिए ७२५ ई० का समय भट्टनारायण के लिए युक्तिसंगत है। सम्भवतः वे भवभूति के समकालीन भी रहे हों।

दण्डी के अनुसार भट्टनारायण ने तीन ग्रन्थों की रचना की है,[१] किन्तु इनमें से केवल 'वेणीसंहार' ही उपलब्ध होता है।

भट्टनारायण का 'वेणीसंहार' नामक नाटक ही एकमात्र ग्रन्थ उपलब्ध होता है। 'वेणीसंहार' की आख्यायिका 'महाभारत' से ली गई है। पर नाटकीय सौन्दर्य की दृष्टि से कवि ने उसमें यथेष्ट परिवर्तन भी किया है। पहले अंक में (कौरव राज-सभा में दुःशासन द्वारा द्रौपदी के केश खींचे जाने पर) भीम प्रतिज्ञा करते हैं कि दुःशासन का रक्त-पान कर तथा दुर्योधन को मारकर उसके रक्त से रंजित हाथों से मैं द्रौपदी की वेणी बांधूंगा। युद्ध आरम्भ हो जाता है। दूसरे अंक में दुर्योधन और उसकी स्त्री भानुमती का शृङ्गारिक कथोपकथन है। तीसरे अंक के द्रोणवध के अनन्तर अश्वत्थामा और कर्ण में वाक्कलह होता है। चौथे अंक में दुःशासन तथा कर्ण के पुत्र वृषसेन की मृत्यु होती है। पाँचवें अंक में गान्धारी और धृतराष्ट्र दुर्योधन को संधि कर लेने के लिए समझाते हैं, पर वह नहीं मानता। छठे अंक में चार्वाक नामक राक्षस युधिष्ठिर को यह मिथ्या संवाद सुनाता है कि दुर्योधन के साथ गदा-युद्ध में भीम और अर्जुन मारे गये। इस पर युधिष्ठिर और द्रौपदी अपने प्राण दे देने का संकल्प करते हैं। इतने में ही भीम दुर्योधन का वध करके लौटते हैं और अपने रक्तरंजित हाथों से द्रौपदी की विकीर्ण वेणी बाँधते हैं।

'वेणीसंहार' के प्रधान नायक का प्रश्न विवादपूर्ण है।[२] उसके नायक युधिष्ठिर नहीं हो सकते, क्योंकि अंतिम अंक के अतिरिक्त हम उन्हें रंगमंच पर कभी नहीं पाते। भीम को भी नायक मानना उचित नहीं, क्योंकि वे रंगमंच पर केवल प्रथम अंक में, पाँचवें अंक के अंत में और सातवें अंक में ही उपस्थित रहते हैं, तथा उनका क्रूर अभिमान-भरा व्यवहार हमारे वैरस्य का कारण बनता है, सहानुभूति का नहीं।

---

१. व्याप्तुं पदत्रयेणापि यः शक्तो भुवनत्रयम्।
तस्य काव्यत्रयव्याप्तौ चित्रं नारायणस्य किम्॥

२. Ramachandra Rao : Tragedies in Sanskrit Pro ceeding of VIII Oriental Conference, 1935, pp. 299 ff.

दुर्योधन को ही नाटक का नायक मानना युक्तियुक्त होगा; क्योंकि (१) भट्टनारायण ने दुर्योधन के चरित्र-चित्रण में विशेष परिवर्तन कर उसे हमारी दृष्टि में ऊँचा उठाने का प्रयत्न किया है। 'महाभारत' का दुर्योधन यदि कपट और द्वेष की प्रतिमूर्ति है, तो 'वेणीसंहार' का दुर्योधन एक महान् पात्र है, जो बरबस हमारी समवेदना प्राप्त कर लेता है। यदि भट्टनारायण को अपना नायक दुर्योधन को बनाना इष्ट न होता तो वे क्यों अपनी प्रतिभा द्वारा उज्ज्वल चित्रण करते ? (२) दुर्योधन प्रथम-अंक के अतिरिक्त शेष सभी अंकों में रंगमंच पर उपस्थित रहता है, और प्रथम अंक में भी उसी के कार्यकलाप पर प्रेक्षकों का ध्यान केन्द्रित रहता है। (३) दुर्योधन अपनी वीरता और आत्मसम्मान की भावना से हमारे आदर का पात्र बन जाता है। वह एक स्नेही भ्राता, विश्वस्त मित्र और कट्टर योद्धा है। आत्मश्लाघी भीम से उसका सर्वत्र विरोध दिखाया गया है। दुर्योधन की दुर्बलताएँ हमारी सहानुभूति को जागृत करती हैं। भीम की अपेक्षा दुर्योधन में मानवता अधिक है। पराजित दुर्योधन विजयी भीम की अपेक्षा अधिक महान् प्रतीत होता है। (४) नाटक की कथा दुर्योधन के कारण ही रोचक और हृदयग्राही बनती है। कौरव-पांडव-युद्ध केवल उसी के निर्णय पर निर्भर है।

इस प्रकार 'वेणीसंहार' का नायक दुर्योधन ही है, और उसी के दृष्टिकोण से सारी कथा चित्रित की गई है। इस तथ्य को स्वीकार कर लेने पर 'वेणीसंहार' निस्सन्देह एक दुःखान्त नाटक हो जाता है, जिसमें नायक (दुर्योधन) का दुख, पराभव और मृत्यु चित्रित है। 'वेणीसंहार' में दुर्योधन की युद्धक्षेत्र में मृत्यु हो जाती है। अवश्य ही यह मृत्यु रंगमंच पर नहीं होती, पर उसकी सूचना हमें कंचुकी द्वारा प्राप्त हो जाती है। 'वेणीसंहार' का दुर्योधन एक 'मानशौण्ड' है, जिसका स्वाभिमान, वीरता और साहस उसे हमारी दृष्टि से ऊँचा उठाते हैं। नाटककार ने दुर्योधन को अनेकानेक आपत्तियों द्वारा ग्रस्त दिखलाकर उसे हमारी समवेदना का पात्र बना दिया है; उसके दुःखों और पराभवों का अंकन कर सारे नाटक को एक भावपूर्ण दुःखान्त नाटक बना दिया है।

'वेणीसंहार' के प्रायः सभी प्राचीन और अर्वाचीन आलोचकों ने द्वितीय अंक में दुर्योधन और भानुमती के संभोग-शृङ्गार के वर्णन को अनुचित बतलाया है। उनके अनुसार दुर्योधन को समर-व्यापार से पराङ्मुख कर प्रणयपाश में आबद्ध दिखलाना उसके दौर्बल्य का परिचायक होते हुए भी कुछ अस्वाभाविक है। मम्मट ने इसे 'अकाण्डे प्रथनम्' (अनुचित स्थान में रस-विस्तार) के अन्तर्गत रखा है। साहित्य-दर्पणकार ने भी इस प्रणय-दृश्य को अनुपयुक्त बतलाया है। कीथ महोदय का भी कथन है कि भट्टनारायण ने रूढ़ि का पालन करने के लिए ही इस अनावश्यक दृश्य का अपने नाटक में समावेश किया है। किन्तु वस्तुतः भट्टनारायण का लक्ष्य अपने नायक ( दुर्योधन ) को

दुःखान्त कथा को चित्रित करना और उसके पराभव और शोक की तीव्रता से प्रेक्षकों को प्रभावित करना है। इस लक्ष्य-सिद्धि के लिए नाटककार ने एक ओर दुर्योधन के अपनी प्रियतमा के प्रति प्रेम-प्रदर्शन को चित्रित कर अपने नायक के सुखी दाम्पत्य-जीवन की झाँकी कराई है और दूसरी ओर युद्ध के अंतिम दिनों में नायक के कष्टमय जीवन के साथ उसका विरोध दिखाया है। इसलिए यह स्पष्ट है कि यदि 'वेणीसंहार' को दुर्योधन के दुःखान्त जीवन का नाटक माना जाय तो उक्त प्रणय-दृश्य सर्वथा प्रासंगिक और प्रभावोत्पादक है। इससे दुर्योधन के पतन की तीव्रता द्विगुणित हो जाती है।

'वेणीसंहार' के कथानक में घटनाओं का बाहुल्य है, पर उन्हें नाटकीय ढग से प्रस्तुत करने में कवि को पर्याप्त सफलता नहीं मिली है। कहीं-कहीं पद्यों के बाहुल्य तथा वर्णनात्मक प्रसंगों की प्रचुरता के कारण इसकी नाटकीय गति में व्याघात पहुँचा है। कवि ने इस छोटे से नाटक में अनेक विषयों का समावेश करने की चेष्टा की है, इस कारण कथानक कुछ जटिल हो गया है। चतुर्थ अंक में सुन्दरक द्वारा जो युद्ध-भूमि का वर्णन हुआ है, वह कवित्वपूर्ण होते हुए भी आवश्यकता से अधिक लम्बा होने के कारण नाटकीय दृष्टि से प्रभावपूर्ण नहीं कहा जा सकता। भिन्न-भिन्न दृश्य मुख्य कथा से पूर्णतया सम्बद्ध नहीं प्रतीत होते। सभी मुख्य पात्रों का चरित्र-चित्रण भी विशद नहीं हुआ है। युधिष्ठिर और द्रौपदी का चरित्र-चित्रण पर्याप्त रूप से नहीं किया गया है। छठे अंक में चार्वाक राक्षस के अनर्गल सदेश द्वारा धीरोदात्त युधिष्ठिर का एक प्रकार से परिहास किया गया है। इसलिए वहाँ पर जिस करुण-रस का चित्रण है, वह अस्वाभाविक और प्रभावहीन है। शैली ओजस्विनी होते हुए भी परिष्कृत नहीं है। करुण, वीर, रौद्र और भयानक रसों का कहीं-कहीं मात्रातीत चित्रण हो गया है। करुण असह्य हो जाता है और भयानक वीभत्स। प्राकृत और संस्कृत में प्रयुक्त दीर्घकाय समास तथा जटिल वाक्य-विन्यास नाटक के घटना-प्रधान कथानक के उपयुक्त नहीं है।

कुछ आलोचकों का तो यहाँ तक कथन है कि 'वेणीसंहार' की नाट्य रचना में तृतीय, चतुर्थ और पंचम अंक अनावश्यक है। पर यह कथन अतिरंजित है। तीसरे अंक में अश्वत्थामा और कर्ण के वाक्कलह का वर्णन है। जो भीम को नाटक का नायक मानते हैं, उनके लिए इस कलह का कोई महत्त्व नहीं। नाटक का नायक दुर्योधन है और उसी की दुःखान्त कथा चित्रित करना नाटककार का लक्ष्य है, इस तथ्य को स्वीकार कर लेने पर यह कलह दृश्य सर्वथा प्रासंगिक और महत्त्वमय बन जाता है। वाक्कलह के परिणामस्वरूप अश्वत्थामा, कर्ण के मौजूद रहते। युद्ध में सहयोग देना अस्वीकार कर देता है। क्या नायक दुर्योधन के लिए यह एक बड़ी हानि नहीं है? अश्वत्थामा के इस संकल्प का यदि किसी व्यक्ति पर प्रभाव पड़ सकता है तो

वह दुर्योधन ही है, क्योंकि उससे वह अश्वत्थामा जैसे पराक्रमी धनुर्धारी की सेवाओं से वंचित रह जाता है। इसी प्रकार यह कहना भी असंगत है कि विभिन्न अंक या दृश्य मुख्य कथा से पूर्णतया सम्बद्ध नहीं प्रतीत होते। तीसरे, चौथे और पाँचवें अंकों में दुर्योधन पर आ पड़नेवाली विपत्तियों का विवरण है। तीसरे अंक में अश्वत्थामा युद्ध से विमुख हो जाता है। चौथे अंक में दुर्योधन के भाई दुःशासन की मृत्यु होती है। पाँचवें अंक में कर्ण की मृत्यु की सूचना मिलती है।

'वेणीसंहार' संस्कृत के वीर-रस-प्रधान नाटकों में विशेष लोकप्रिय है। इसकी रचना 'नाट्यशास्त्र' के नियमों के सर्वथा अनुकूल हुई है। यही कारण है कि धनंजय ने अपने 'दशरूपक' में इसके अनेक पद्य उदाहरण रूप में उद्धृत किये हैं। इसके कथोपकथन नाटकीय दृष्टि से प्रभावोत्पादक हैं। तृतीय अंक कवि के नाटकीय कौशल एवं कवित्वशक्ति का परिचायक है। पात्रों का व्यक्तित्व इस नाटक की विशेषता है। भीम की भीषणता, कर्ण का अहंकार, अश्वत्थामा का रोष एवं दयामय स्वभाव, दुर्योधन की स्वार्थपरायणता एवं विलासप्रियता विशद रूप से अंकित है। पात्रों का तुलनात्मक चित्रण भी इस नाटक का विशिष्ट गुण है। एक ओर भीम द्वारा द्रौपदी के अपमान-दग्ध हृदय को वीरोचित ढङ्ग से सांत्वना दिया जाना और दूसरी ओर विलासी दुर्योधन द्वारा भानुमती के प्रति शृङ्गारिक चेष्टाओं का प्रदर्शन किया जाना, अश्वत्थामा की भावुकता और ब्राह्मणोचित तेज तथा कर्ण की कटूक्तियाँ और व्यंग्य—इनका तुलनात्मक विवेचन यथातथ्य हुआ है।

'वेणीसंहार' की भाषा प्रभावपूर्ण एवं ओजोगुणविशिष्ट है। इसमें वीररस की एक-से-एक अनूठी उक्तियाँ भरी पड़ी हैं। अश्वत्थामा अपने निःशस्त्र पिता का वध करनेवाले धृष्टद्युम्न पर जल-भुन रहा है—

तातं शस्त्रग्रहणविमुखं निश्चयेनोपलभ्य
त्यक्त्वा शंकां खलु विदधतः पाणिमस्योत्तमांगे।
अश्वत्थामा करधृतधनुः पाण्डुपांचालसेना-
तूलोत्क्षेपप्रलयपवनः किं न यातः स्मृतिं ते ॥३।८२

'तुझे यह भली भाँति मालूम था कि मेरे पिता शस्त्र-ग्रहण नहीं करेंगे, फिर भी तूने निःशंक होकर उनके सिर पर अपना कठोर हाथ चला दिया। क्या ऐसा करते समय तुझे, पांडवों और पांचालों की सेना को रूई की भाँति उड़ा देने वाले प्रलयकालीन पवन के समान, मैं याद नहीं आया ?' अश्वत्थामा के प्रति कर्ण की चुभती हुई उक्ति देखिये—

सूतो वा सूतपुत्रो वा यो वा को वा भवाम्यहम्।
दैवायत्तं कुले जन्म मदायत्तं तु पौरुषम् ॥३।३७

'मैं चाहे सूत हूँ या सूतपुत्र हूँ अथवा कोई भी क्यों न हूँ, इससे क्या ? ऊँचे कुल में जन्म पाना तो दैवाधीन है, पर पौरुष तो मेरे अधीन है।' भीष्म, द्रोण के निधन के पश्चात्, धृतराष्ट्र दुर्योधन को युद्ध समाप्त करने के लिए करुणस्वर में समझा रहे हैं—

दायादा न ययोर्बलेन गणितास्तौ भीष्मद्रोणौ हतौ
कर्णस्यात्मजमग्रतः शमयतो भीतं जगत्फाल्गुनात् ।
वत्सानां निधनेन मे त्वयि रिपुः शेषप्रतिज्ञोऽधुना
मानं वैरिषु मुञ्च तात पितरावन्धाविमौ पालय ।। ५।५

'जिसके पराक्रम का भरोसा कर हमने पट्टीदारों की कोई परवाह नहीं की, वे भीष्म और द्रोण मारे गये। कर्ण के देखते-देखते अर्जुन ने उनके पुत्र को मार डाला। सारा संसार उससे भयभीय हो रहा है। मेरे अन्य पुत्रों का भी वध हो चुका है। तुम्हारे जीवित रहने के कारण ही शत्रु की प्रतिज्ञा अभी तक पूरी नहीं हुई है। अतएव, पुत्र, शत्रुओं के प्रति अभिमान को छोड़ो और अपने इन अन्धे माता-पिता का पालन करो। शान्त-रस का एक चित्र देखिये—

आत्मारामा विहितरतयो निर्विकल्पे समाधौ
ज्ञानोद्रेकाद्विघटिततमोग्रन्थयः सत्त्वनिष्ठाः ।
यं वीक्षन्ते कमपि तमसां ज्योतिषां वा परस्ता-
त्तं मोहान्धः कथमयममुं वेत्तु देवं पुराणम् ।। १।२३

'अपनी अन्तरात्मा में ही रमण करनेवाले, निर्विकल्प समाधि में प्रीति लगानेवाले, ज्ञान के प्राचुर्य द्वारा अज्ञान को समूल दूर करनेवाले तथा सत्वगुण में स्थित रहनेवाले मुनिगण, जिसे अन्धकार और प्रकाश से परे कोई अनिर्वचनीय तत्व समझते हैं, उस परमात्मा (कृष्ण) को यह मूढ़ दुर्योधन भला क्या पहचाने ?' भट्टनारायण की गौड़ी रीति और ओज गुण की किसी कवि ने इस प्रकार प्रशंसा की है—

ओजः संसूचकैः शब्दैः युद्धोत्साहप्रकाशकैः ।
वेण्यामजृम्भयन् गौड़ीं भट्टनारायणो बभुः ।।

## मुरारि : अनर्घराघव

'अनर्घराघव' नाटक के प्रणेता मुरारि मौद्गल्य-गोत्र के श्रीवर्धमानक के पुत्र थे। उनकी माता का नाम तन्तुमती देवी था। उन्होंने 'उत्तररामचरित' के दो श्लोकों से (३।३०,३२) को अपनी कृति (१।६,७) में उद्धृत किया है। अतः वे निश्चय ही भवभूति (७०० ई०) के पश्चात् हुए थे। रत्नाकर (८५० ई०) ने अपने 'हरिविजय' (३८।६८) में मुरारि की ओर स्पष्ट संकेत किया है। मंखक-कृत 'श्रीकण्ठचरित' (११३५ ई०) में मुरारि राजशेखर (९०० ई०) के पूर्ववर्ती माने गये हैं। इन प्रमाणों

के आधार पर मुरारि का स्थितिकाल ८०० ई० के लगभग माना जा सकता है। मुरारि सम्भवतः माहिष्मती (आधुनिक नर्मदा नदी पर स्थित मान्धाता नगरी) के निवासी थे।

'अनर्घराघव' सात अंकों का नाटक है। इस पर भवभूति के 'महावीरचरित' की स्पष्ट छाप पड़ी है। कथानक भी प्रायः उसी के समान है। ताटका-वध से लेकर रामराज्याभिषेक तक की घटनाएँ उसमें वर्णित हैं। कवि ने 'रामायण' की कथा में रोचक परिवर्तन भी किये हैं। जब परशुराम से लड़ने के लिए उद्यत राम के धनुष की टकार सीता के कानों तक पहुँचती है, तब सीता को भय होता है कि कहीं राम किसी दूसरी स्त्री को पाने के लिए पुनः धनुर्भंग तो नही कर रहे है। वाली-वध के हेतु मे भी नवीन कल्पना की गई है। केवट गुह पर कबन्ध राक्षस आक्रमण करता है। लक्ष्मण कबन्ध को मारकर गुह की रक्षा करते हैं; किन्तु ऐसा करने मे वे उस वृक्ष को गिरा देते हैं, जिस पर दुन्दुभि का कंकाल लटक रहा था। वाली इस बात से उत्तेजित हो राम को युद्ध के लिए ललकारता है। अतएव राम को विवश होकर उसे युद्ध में मार डालना पड़ता है। सातवें अंक मे रामचन्द्रजी की विमान-यात्रा का वर्णन भी अद्भुत एवं रुचिर है। सुमेरु पर्वत, चन्द्रलोक आदि दिव्य लोकों का भ्रमण कर वे मलय और प्रस्रवण पर्वतों के ऊपर होते हुए काञ्ची, महाराष्ट्र देश मे स्थित कुण्डनीपुर, उज्जयिनी, माहिष्मती, यमुना, गंगा, वाराणसी, मिथिला, चम्पा, प्रयाग आदि तीर्थों का दर्शन कर अन्त में अयोध्या पहुँचते हैं।

'अनर्घराघव' की प्रस्तावना मे मुरारि ने घोषणा की है कि भयानक और वीभत्स जैसे उग्र रसों के निरन्तर आस्वादन से ऊबे हुए प्रेक्षकों को मैंने अद्भुत एवं वीर-रस से युक्त एक उदात्त रचना प्रदान की है। उसका कहना है कि श्री रामचन्द्रजी के सर्व-प्रसिद्ध कथानक का उपभोग न करना भूल है, क्योंकि राम के चरित्र-चित्रण से कवि की रचना में उदात्तता एवं सौष्ठव का स्वतः संचार होता है (१।९)। परन्तु 'अनर्घराघव' की समीक्षा करने पर मुरारि की उक्तियाँ चरितार्थ नहीं होतीं। कथानक का अनावश्यक विस्तार करना कवि को विशेष प्रिय प्रतीत होता है। भावों के प्रदर्शन में अत्युक्तियों का प्रचुरता से प्रयोग किया है। पात्रों का प्राचीन रूप प्रायः वैसा ही रखा गया है। हाँ, अपना पौराणिक ज्ञान कवि ने स्थान-स्थान पर अवश्य प्रकट किया है। मुरारि की शब्द-राशि विशाल है। उनकी पदशय्या प्रौढ़ एवं गम्भीर है। उनकी उपमाएँ प्रायः मौलिक हैं। उनकी इसी विलक्षण मौलिकता को देखकर किसी ने कहा है—'मुरारिस्तृतीयः पन्थाः।' उनकी भाव-प्रकाशन क्षमता उच्च कोटि की है। परवर्ती कवियों ने मुरारि की 'गम्भीरता' की बड़ी प्रशंसा की है। उनके पद्यों का भाव-सौन्दर्य है। कवित्व की प्रौढ़ि और व्याकरण-विषयक

पाण्डित्य की दृष्टि से 'अनर्घराघव' आदर्श कृति है। सच पूछिये तो 'अनर्घराघव' में नाटकीय कला की अपेक्षा पाण्डित्य का ही प्राधान्य है। भट्टोजी दीक्षित ने 'सिद्धान्त-कौमुदी' में 'अनर्घराघव' से अनेक उदाहरण दिये हैं। मुरारि की शैली के कुछ उदाहरण देखिये—

दृश्यन्ते मधुमत्तकोकिलवधू. निर्धूतचूतांकुर-
प्राग्भारप्रसरत्परागसिकतादुर्गास्तटीभूमयः।
याः कृच्छ्रादतिलंघ्य लुब्धकभयात्तैरेवरेणूत्करै-
र्धारावाहिभिरस्ति लुप्तपदवी निःशंकमेणीकुलम् ॥५।६

'अहा, ये गोदावरी की मनोरम तटभूमियाँ दिखाई दे रही हैं। मतवाली कोयलों ने आम्र-मंजरियों को झकझोरकर इन तटों पर इतनी पराग-राशियाँ बिखेर दी हैं कि उनके छोटे-छोटे टीले बन गये हैं। व्याधों के भय से भागती हरिणियाँ यद्यपि इन टीलों को कठिनाई से पार कर पाती हैं, किन्तु जब इन्हीं टीलों की पराग-धूलि उड़-उड़कर उनके पद-चिह्नों को तिरोहित कर देती हैं, तब वे सुख की साँस लेने लगती हैं।' मुरारि की अतिशयोक्तियाँ बड़ी चमत्कारिणी होती हैं—

अनेन रम्भोरु भवन्मुखेन तुषारभानोस्तुलया धृतस्य।
ऊनस्य नूनं प्रतिपूरणाय ताराः स्फुरन्ति प्रतिमानखण्डाः ॥७।८७

राम सीता से कह रहे हैं कि 'हे सुन्दरी, जब तुम्हारे मुख और चन्द्रमा इन दोनों को तौला गया, तब सौन्दर्य में तुम्हारा मुख ही अधिक सारवान् सिद्ध हुआ। वजन की उसी कमी को पूरा करने के लिए मानो चन्द्रमा के साथ इन चमकते तारों को भी रखना आवश्यक हुआ।' इसी भाव को कवि ने अन्य स्थल पर और तरह से व्यक्त किया है—'ब्रह्मा ने सीता की सृष्टि करके चन्द्रमा और सीता को तुला पर रखा। सौन्दर्य में सीता का मुख अधिक भारी होने के कारण पृथ्वी पर आ गया और चन्द्रमा हलका होने से आकाश में चला गया!'

मुरारि ने अपने आपको 'बाल-वाल्मीकि' कहा है। भारतीय आलोचकों ने उनकी इस प्रकार प्रशंसा की है—

मुरारिपदचिन्ताचेत्तदा माघे रतिं कुरु।
मुरारिपदचिन्ताचेत्तदा माऽघे रतिं कुरु ॥

कुछ आलोचक मुरारि को भवभूति से बढ़कर मानते हैं—

मुरारिपदचिन्तायां भवभूतेस्तु का कथा।
भवभूतिं परित्यज्य मुरारिमुररी कुरु ॥

'शाङ्गधरपद्धति' में भी मुरारि को भवभूति से ऊँचा स्थान दिया गया है—

भवभूतिमनादृत्य निर्वाणमतिना मया।
मुरारिपदचिन्तायामिदमाधीयते मनः ॥

मुरारि की निम्नलिखित गर्वोक्ति भी परम प्रसिद्ध है—

देवीं वाचमुपासते हि बहवः सारं तु सारस्वतं
जानीते नितरामसौ गुरुकुलक्लिष्टो मुरारिः कविः।
अब्धिर्लंघित एव वानरभटैः किन्त्वस्य गम्भीरता-
मापातालनिमग्नपीवरतनुर्जानाति मन्थाचलः ॥

'सरस्वती की उपासना तो अनेक कवि करते हैं, किन्तु विद्या का असली सार मुरारि कवि ही जानते हैं, क्योंकि उन्होंने गुरु के घर रहकर विद्योपार्जन में घोर परिश्रम किया है। बन्दरों ने महासागर को पार भले ही किया हो; किन्तु उसकी असली गहराई या थाह का पता तो पाताल तक डूबने वाले विपुलकाय मन्दराचल पर्वत को ही है।'

## शक्तिभद्र : आश्चर्यचूड़ामणि

सन् १९२६ में मद्रास से शक्तिभद्र-रचित 'आश्चर्यचूड़ामणि' नामक नाटक प्रकाशित हुआ। कीथ[1] ने भ्रमवश इसका नाम 'आश्चर्यमंजरी' लिखा है, जो वास्तव में कुलशेखर वर्मा द्वारा रचित एक कथा है।[2] मालाबार की जनश्रुति के अनुसार शक्तिभद्र श्रीशङ्कराचार्य ( ७८८-८२० ई० ) के शिष्य थे। अतः उनका समय नवीं शताब्दी का प्रारम्भ माना जा सकता है।

महामहोपाध्याय कुप्पूस्वामी शास्त्री ने 'आश्चर्यचूड़ामणि' को 'उत्तररामचरित' के बाद सर्वोत्कृष्ट राम-नाटक माना है। भास के नाटकों की भाँति इसमें भी मंगला-चरण श्लोक के पहले ही 'नान्द्यन्ते ततः प्रविशति सूत्रधारः' इस वाक्य का प्रयोग हुआ है। सम्भव है, दक्षिण में रचित नाटकों की यही विशेषता रही हो। 'आश्चर्यचूड़ा-मणि' मे शूर्पणखा-प्रसंग से लेकर लंका-विजय और सीता की अग्नि-परीक्षा तक की कथा वर्णित है। सीताहरण की घटना मे परिवर्तन भी किया गया है। पहले मारीच राम और लक्ष्मण को पर्णकुटी में सीता को अकेली छोड़ने का आग्रह करता है। फिर रावण राम का रूप धारण कर पर्णकुटी पर पहुँचता है। उसका सारथि लक्ष्मण के रूप मे आकर कहता है कि तपस्वियों से मैंने सुना है कि अयोध्या में भरत शत्रुओं के कुचक्र में फँस गये हैं, अतः वहाँ सीता-सहित आपका जाना आवश्यक है। इस प्रकार रावण

---

१. Sanskrit Drama, p. 371, footnote 2.
२. S. Kuppuswami Shastri's introducton to आ० चू०, p. 11.

सरलतापूर्वक सीता का अपहरण करता है। उधर शूर्पणखा सीता का रूप धारण कर पर्णकुटी में जा बैठती है। अन्त में उसकी कपट-माया प्रकट हो जाती है। राम उसी क्षमा कर देते हैं और उसके द्वारा रावण के पास यह संदेश भेजते हैं—

त्वरितगतिना सद्यः सीता त्वया न तु वंचिता।
नियतविधवाचारः दाराश्चिरं तव वंचिताः ॥३।४०

'आश्चर्यचूड़ामणि' में प्रधान रस 'अद्भुत' है। 'अंकावतार' के यथास्थान उपयोग तथा विष्कंभक के परिमित प्रयोग के कारण इसमें 'उत्तररामचरित' की अपेक्षा अधिक क्रियाशीलता दिखाई पड़ती है। इसकी भाषा सरल, आडम्बरशून्य तथा अर्थगर्भित है। कुछ उदाहरण देखिये— 'न समाधिः स्त्रीषु लोकज्ञः', 'आर्य किं स्नेहः स्खलयति गुणदोषान्', 'कथमौष्ण्यमुष्णेनाच्छाद्यते' आदि। शक्तिभद्र ने वैदर्भी-रीति को अपनाया है। उनके पद्यों में प्रसाद और माधुर्य का सुन्दर संनिवेश है। दुर्गम वन में सुन्दरी-वेश में शूर्पणखा को देख लक्ष्मण कहते हैं—

क्वेदं वनं वनचरैरपि दुर्विगाहं
क्वेयं वधूः कुवलयच्छविचोरनेत्रा।
हेमारविन्दमकरन्दरसोपयोगां
कः श्रद्दधीत जलधौ कलहंसकन्याम् ॥१।११

'कहाँ यह वनवासियों के लिए भी दुर्गम घोर वन और कहाँ यह कमलों की भी शोभा चुरानेवाले नेत्रों से युक्त रमणी ? भला यह कौन विश्वास करेगा कि स्वर्ण-कमलों के मकरन्द-रस का पान करनेवाली कलहंसी कभी खारे समुद्र में निवास करेगी !'

## दामोदर मिश्र : हनुमन्नाटक

'हनुमन्नाटक' नामक महानाटक की रचना ८५० ई० के पहले अवश्य हो चुकी होगी, क्योंकि आनन्दवर्धन ने अपने 'ध्वन्यालोक' ( ८५० ई० ) में इसे उद्धृत किया है। इसके दो संस्करण उपलब्ध हैं। पहले और सम्भवतः प्राचीनतर संस्करण के रचयिता दामोदर मिश्र हैं। इसमें १४ अंक हैं। इसका कथानक 'रामायण' से लिया गया है। इसके आरम्भ में प्रस्तावना नहीं है। संपूर्ण नाटक में प्राकृत का बिलकुल प्रयोग नहीं हुआ है। पद्यों की प्रचुरता, गद्य की न्यूनता, पात्रों की बहुसंख्यकता तथा विदूषक का अभाव इसकी उल्लेखनीय विशेषताएँ हैं। 'हनुमन्नाटक' का दूसरा संस्करण मधुसूदन दास-विरचित है। इसमें केवल ८ अंक हैं।

एक 'हनुमन्नाटक' हनुमानजी का भी बनाया हुआ प्रसिद्ध है। इसमें चौदह अंक हैं। बीच-बीच में कथा खण्डित है। इसके चौदहवें अंक के निम्न पद्य से यह विदित होता है कि हनुमान् की असली रचना तो मिली नहीं, किन्तु जो भी, जो कुछ भी

मिली, उसके आधार पर दामोदर मिश्र ने इसका संग्रन्थन किया है। हनुमान् का असली नाटक उपलब्ध नहीं होना है। तथापि—

रचितमनिलपुत्रेणार्थ वाल्मीकिताब्धौ
निहितममृतबुद्धया प्राङ्महानाटकं यत्।
सुमतिनृपतिभोजेनोद्धृतं तत्क्रमेण
ग्रथितमवतु विश्वं मिश्रदामोदरेण ॥

अर्थात्—'इसको पवनकुमार ने रचा और शिलाओं पर लिखा था, परन्तु जब वाल्मीकि ने अपनी रामायण रची, तब यह समझकर कि इस अमृत के सामने मेरी रचना कौन पढ़ेगा श्री हनुमानजी से प्रार्थना करके उनकी आज्ञा से इस महानाटक को समुद्र में स्थापित करा दिया, परन्तु विद्वानों से किम्बदन्ती को सुनकर परमसुबुद्धि राजा भोज ने इसको समुद्र में से निकलवाया और जो कुछ मिला उसको उनकी सभा के विद्वान् दामोदर मिश्र ने संगतिपूर्वक संगृहीत किया।' अतएव यह पुस्तक जहाँ-तहाँ अपूर्ण प्रतीत होती है। जो कुछ भी हो ऐसा कोई ही हृदयहीन होगा, जो इसकी भक्तिभरी हृदयग्राहिणी रचना सुनकर आनन्दमग्न न होता हो।

जटायु ने सीता के बचाने के लिए यत्न किया और रावण के रथ को तोड़ने की भरसक कोशिश की। उसका वर्णन देखिये—

अक्षं विक्षिपति ध्वजं दलयते मृद्नाति नद्धं युगं
चक्रं चूर्णयति क्षिणोतितुरगान् रक्षःपतेः पक्षिराट्।
रुन्धन्गर्ज्जति तर्जयत्यभिभवत्यालम्बते ताड्य-
त्याकर्षत्यवलुम्पति प्रचलति न्यंचत्युदंचत्यपि ॥

## राजशेखर : रूपक-चतुष्टय

राजशेखर महाराष्ट्र की यायावर नामक क्षत्रिय जाति में उत्पन्न हुए थे। उनके पिता का नाम दुर्दुक और माता का नाम शीलवती था। उनके पिता 'महाराष्ट्र-चूड़ामणि' अकालजलद थे। उनके वंश में सुरानन्द, तरल और कविराज जैसे यशस्वी कवि हुए थे। उनका विवाह चाहमान (चौहान) जाति की अवन्तिसुन्दरी नामक एक सुशिक्षित महिला के साथ हुआ था। धन और यश कमाने के लिए वे कन्नौज चले गये। उन्हें अपनी विद्वता का बड़ा अभिमान था। 'बालरामायण' (१।१६) में उन्होंने अपने को वाल्मीकि, भर्तृमेण्ठ तथा भवभूति का अवतार बताया है। 'कर्पूरमंजरी' में उसकी दो उपाधियों—'बालकवि' और 'कविराज'—का उल्लेख हुआ है।

अपने नाटकों में राजशेखर ने लिखा है कि वे महेन्द्रपाल या निर्भयराज नामक राजा के गुरु थे। ऑफ्रेक्ट ने इन दोनों को एक ही व्यक्ति सिद्ध किया है। ये महेन्द्र-

पाल, महोदय अथवा कान्यकुब्ज के प्रतिहारवंशी राजा थे। सियदोनी के शिलालेख[1] में महेन्द्रपाल की ६०३-४ ई० और ६०७-८ ई० ये तिथियाँ निर्दिष्ट हैं। अतः राजशेखर का स्थितिकाल ६०० ई० के लगभग था। एक ओर राजशेखर ने उद्भट (८०० ई०) तथा आनन्दवर्धन (८५० ई०) का उल्लेख किया है दूसरी ओर 'यशस्तिलकचम्पू' (६५६ ई०), 'तिलकमंजरी' (१००० ई०) और 'व्यक्तिविवेक' (११५० ई०) में राजशेखर का उल्लेख है। इस प्रकार उनका समय दसवीं शताब्दी का आरम्भ ही निश्चित होता है।

राजशेखर ने चार नाटकों की रचना की—'कर्पूरमंजरी', 'विद्धशालभंजिका', 'बालरामायण' और 'बालभारत' या 'प्रचण्डपाण्डव'। 'बालरामायण' में राजशेखर ने अपने को छः कृतियों का रचयिता बतलाया है। इनमें चार उक्त नाटक हैं। पाँचवाँ 'काव्यमीमांसा' नामक अलंकार ग्रन्थ है। छठा हेमचन्द्र के अनुसार, 'हरविलास' नामक महाकाव्य है। 'काव्यमीमांसा' में राजशेखर ने अपने 'भुवनकोष' नामक एक भौगोलिक ग्रन्थ का उल्लेख किया है। सूक्ति-संग्रहों में भी राजशेखर के नाम से कई पद्य मिलते हैं।

'कर्पूरमंजरी' प्राकृत में चार अंकों का एक 'सट्टक' (नृत्य-प्रधान नाटक) है। इसका कथानक रत्नावली के समान है। इसमे राजा चण्डपाल और कुन्तल-राजकुमारी कर्पूरमंजरी की प्रणय-कथा वर्णित है। यद्यपि इसका कथानक लघु है और चरित्र-चित्रण भी विशद नहीं है, फिर भी कई दृष्टियों से यह एक महत्त्वपूर्ण नाटक है—(१) भारतीय साहित्य में आद्योपान्त प्राकृत में रचित यही एकमात्र नाटक उपलब्ध है।[2] (२) जहाँ अन्य नाटकों में नान्दी के बाद सूत्रधार आकर नटी या किसी अन्य पात्र के साथ वार्तालाप करता है, वहाँ 'कर्पूरमंजरी' में नान्दी के पश्चात् स्थापक आकर श्लोक कहता है। (३) इस नाटक की प्रस्तावना से प्रतीत होता है कि उस समय स्त्री-पात्रों का अभिनय स्त्रियाँ करती थीं। (४) 'कर्पूरमंजरी' में 'प्रवेशक' और 'विष्कम्भक' का प्रयोग नहीं हुआ है। (५) इसके प्रत्येक अंक का नाम 'जवनिकान्तर' है और 'जवनिका' शब्द का प्रयोग रंगमंच के परदे के अर्थ में पहले पहल यहीं हुआ है। (६) 'कर्पूरमंजरी' में 'चर्चरी' नामक नृत्य का भी प्रयोग किया है, जिसमें हाव-भाव का प्रधान स्थान होता है। (७) भाषा-विज्ञान पुरातत्त्व[3] तथा ग्राम-गीतों[4] के लिए भी इस नाटक में पर्याप्त सामग्री है।

'कर्पूरमंजरी' का पद-लालित्य दर्शनीय है। इसका कारण प्राकृत की स्वा-

१. Keilhorn : Epigraphica Indica, i, 171
२. हाल में रुद्रदास कृत 'चन्द्रलेखा' नामक एक और प्राकृत सट्टक प्रकाशित हुआ है।
३. ११३६; ४११०-१६;        ४. अंक २, ३

भाविक मधुरिमा है। राजशेखर ने तो यहाँ तक कह दिया है कि सुकुमारता की दृष्टि से प्राकृत और संस्कृत में उतना ही भेद है जितना स्त्री और पुरुष में (१।७)। प्राकृत छन्दों के प्रयोग में भी राजशेखर कुशल हैं। प्राकृत के गीति-सौन्दर्य, अनुप्रास, माधुर्य और पद-लालित्य का एक नमूना देखिये—

रणन्तमणिणेउरं झणझणन्तहारच्छडं
कणक्कणिअकिङ्किणीमुहलमेहलाडम्बरम्।
विलोलवलआवलीजणिअमञ्जुसिञ्जारवं
ण कस्स मणमोहणं ससिमुहीअ हिन्दोलणम् ॥२।३२

झूले पर झूलती हुई सुन्दरी का रमणीय शब्द-चित्र है। 'उसके मणि-नूपुरों से कैसी मीठी झंकार निकल रही है, उसका कंठहार किस प्रकार चमक-दमक रहा है, उसकी करधनी छोटे-छोटे बजनेवाले घुँघुरुओं से कैसी सुहावनी मालूम पड़ती है, उसके हिलते हुए कड़ों से कैसी प्रिय ध्वनि निकल रही है—ऐसी चन्द्रमुखी रमणी को झूलते देख भला किसका हृदय मुग्ध नहीं हो उठता ?'

'कर्पूरमंजरी' में हास्य-रस का भी बड़ा अनूठा चित्रण हुआ है। तृतीय अंक में विदूषक का स्वप्न-वर्णन बड़ा ही सरस और विनोदपूर्ण है। राजा का स्मर-पीड़ा तथा विदूषक की विनोदप्रियता का एक साथ चित्रण किया गया है, जो रोचक और परिहासपूर्ण है। विदूषक की अनूठी उक्तियाँ नाटक के संवादों को सजीव बना देती हैं।

'कर्पूरमंजरी' के पद्यों में महाराष्ट्री और गद्य में शौरसेनी प्राकृत प्रयुक्त हुई है। उसकी प्राकृत में कई प्रान्तीय तथा देशज शब्द आये हैं, जिनका प्रयोग बाद में हिन्दी में भी चल पड़ा, जैसे 'चट्टि' (चाटना), 'खडक्किआ' (खिड़की), 'कहि पि' (कहीं भी), 'ढिल्ल' (ढीला)। 'कर्पूरमंजरी' में लोकोक्तियों का प्रयोग भी सुन्दर हुआ है—'दक्खारसो ण महुरिज्जइ सक्कराए' (द्रक्षारसो न मधुरायते शर्कराभिः), 'एदं तं सीसे सप्पो देसन्तरे वेज्जो' (इदं तत् शीर्षे सर्पो देशान्तरे वैद्यः), 'तडं गदाए वि णावए न वीससीअदी' (तटंगतायामपि नावि न विश्वस्यते)।

'विद्धशालभंजिका' राजशेखर की दूसरी कृति है। यह चार अंकों की एक नाटिका है। इसका भी कथानक 'कर्पूरमंजरी' के समान ही अत्यन्त रोचक है। पहले अंक में लाट का राजा चन्द्रवर्मा अपनी कन्या मृगांकावली को अपना मृगांकवर्मन् नामक पुत्र घोषित कर उसे बालक के वेष में सम्राट् विद्याधरमल्ल की रानी के पास भेजता है। विद्याधर विदूषक से कहता है कि मैंने स्वप्न में एक सुन्दरी बाला को देखकर उसे पकड़ना चाहा, किन्तु वह अपनी मोतियों की माला छोड़कर भाग गई। राजा के मंत्री भागुरायण को यह पता था कि मृगांकवर्मन् वास्तव में स्त्री है और जिससे उसका विवाह होगा वह सार्वभौम राजा होगा। अतः दोनों में प्रणय उत्पन्न करने के लिए

उसने मृगांकवर्मन् को राजा के पास भेजा। तभी से राजा निरन्तर उसी का विचार करता है। संयोगवश वह अपनी चित्रशाला में अपनी प्रेयसी की खुदी हुई मूर्ति (विद्ध-शालभंजिका) देखता है। वह उसके गले में मोतियों की माला डाल देता है। दूसरे अंक में रानी, कुन्तल-राजकुमारी कुवलयमाला का विवाह मृगांकवर्मन् से करना चाहती है। इधर राजा विदूषक के साथ अपने स्वप्न की सुन्दरी मृगांकावली को उद्यान में खेलते हुए तथा एक प्रणय-लेख पढ़ते हुए देखता है। इस प्रकार दोनों परस्पर अनुरक्त हो जाते हैं। तीसरे अंक में राजा और विदूषक नायिका से मिलते हैं। चौथे अंक में रानी, ईर्ष्यावश, मृगांकवर्मन् को वस्तुतः बालक जान उसे स्त्री वेष पहना कर उसका विवाह राजा से करा देती है। पर वह स्वयं धोखा खा जाती है। उधर चन्द्र-वर्मा के पुत्र उत्पन्न होता है और वह अपनी पुत्रवेषधारी कन्या मृगांकावली का विवाह राजा के साथ कर देना चाहती है। विवश होकर रानी मृगांकावली का विवाह राजा से कर देती है, और कुवलयमाला का भी विवाह उनसे कर देती है।

'बालरामायण' दस अंकों का 'महानाटक'[1] है। सीता-स्वयंवर में रावण स्वयं उपस्थित होता है, पर शिव-धनुष चढाने का साहस न कर केवल सीता के भावी पति को आपत्तियों का डर दिखाता हुआ चला जाता है। राम के विरुद्ध परशुराम को भड़काकर उसे लेने-के-देने पड़ जाते हैं और परशुराम से युद्ध होते-होते बचता है। रावण को सीता की मूर्ति भेंट की जाती है। रावण उसे वास्तविक समझ धोखा खा जाता है। फिर खिन्न होकर पुरूरवा की भाँति वह अपनी प्रिया (सीता) के लिए प्रकृति—ऋतुओं, सरिताओं, पक्षियों—से याचना करता है। इसी समय नाक-कान से हीन शूर्पणखा को देख निराश प्रेमी रावण के हृदय में पुरुषोचित आवेश का संचार होता है। लंका की ओर बढती चली आ रही राम की सेना के सम्मुख सीता का कटा मस्तक फेंककर रावण असफल छल भी करता है। अन्त में रामचन्द्र उसका वध कर आकाशमार्ग द्वारा अयोध्या लौट आते हैं।

'बालरामायण' कथा का अनावश्यक विस्तार किया गया है। प्रस्तावना ही पूरे अंक के समान लम्बी हो गई है। प्रत्येक अंक प्रायः एक नाटिका के बराबर है। सारे नाटक में शार्दूलविक्रीडित और स्रग्धरा जैसे विशालकाय छन्दों में विरचित ७४१ पद्य हैं।

'बालभारत' के केवल दो अंक उपलब्ध हुए हैं, जिनमें द्रौपदी-स्वयंवर, द्यूत-क्रीड़ा तथा द्रौपदी-वस्त्रहरण की घटनाएँ वर्णित हैं।

राजशेखर के नाटकों में प्रवाह की शिथिलता, हास्य-रस की न्यूनता तथा

---

१. सर्ववृत्तिविनिष्पन्नं सर्वलक्षणसंयुतम्।
समग्रं तत्प्रतिनिधिः महानाटकमुच्यते॥ भावप्रकाश

ला-कौशल का अभाव स्पष्ट देख पड़ता है। भवभूति की भाँति वे भी अपने नाटकों में पद्यों को दोहराते हैं। फिर भी उनका छन्दःकौशल अनुपम है। स्रग्धरा और शार्दूलविक्रीडित[1] जैसे दीर्घकाय छन्दों के प्रयोग में वे सिद्धहस्त हैं। प्राकृत में इन छन्दों का वे बड़ी कुशलता से प्रयोग करते हैं। उनके पद्यों का रमणीय गीति-सौन्दर्य, चारु शब्द-विन्यास और ध्वन्यर्थक अनुप्रास दर्शनीय है। उनके नाटकों में अनेक सुन्दर लोकोक्तियाँ पाई जाती हैं। तथा तत्कालीन सामाजिक जीवन-सम्बन्धी रोचक बातें ज्ञात होती हैं।[2] उनका भाषा-कौशल अद्भुत है। 'सर्वभाषा-विचक्षण', 'सव्वभासचदुर' ये विशेषण उनके उपयुक्त ही हैं। किसी प्राचीन कवि ने उनके विषय में ठीक ही कहा है—

पातुं श्रोत्ररसायनं रचयितुं वाचः सतां सम्मता
व्युत्पत्तिं परमामवाप्तुमवधिं लब्धुं रसस्रोतसः।
भोक्तुं स्वादुफलं च जीविततरोर्यद्यस्ति ते कौतुकं
तद् भ्रातः शृणु राजशेखरकवेः सूक्तीः सुधास्यन्दिनीः॥

## क्षेमीश्वर : रूपक-द्वय

'नैषधानन्द' और 'चण्डकौशिक' के रचयिता क्षेमीश्वर राजशेखर (९०० ई०) के समकालीन थे, क्योंकि इन दोनों के आश्रयदाता कन्नौज के राजा महीपाल थे। 'नैषधानन्द' सात अंकों का नाटक है, जिसमें नल-दमयन्ती की प्रसिद्ध कथा वर्णित है। 'चण्डकौशिक' में सत्यवादी राजा हरिश्चन्द्र का आख्यान उपनिबद्ध है। भाषा सरल होने पर भी इस नाटक के कथानक तथा वस्तु-विश्लेषण में कोई विशेषता नहीं है।

## दिङ्नाग : कुन्दमाला

सन् १९२३ में मद्रास से 'कुन्दमाला' नामक नाटक प्रकाशित हुआ है। कुछ विद्वानों का कथन है कि उसके रचयिता ५वीं शताब्दी के बौद्ध दार्शनिक दिङ्नाग हैं, जिनका उल्लेख 'मेघदूत' के १४वें पद्य[3] में हुआ है और जिनको मल्लिनाथ ने उक्त पद्य की अपनी टीका में कालिदास का समकालीन और प्रतिस्पर्धी माना है। इस

---

१. शार्दूलक्रीडितैरेव प्रख्यातो राजशेखरः।
शिखरीव परं वक्रैः सोल्लेखैरुच्चशेखरैः॥ क्षेमेन्द्र

२. Dashartha Sharma : Gleaning from Sanskrit Literature, Journal of Indian History, Vol. IX, pt. 2.

३. स्थानादस्मात्सरसनिचुलादुत्पतोदङ्मुखः खं।
दिङ्नागानां पथि परिहरन् स्थूलहस्तावलेपान्॥

'कुन्दमाला' और भवभूति के 'उत्तररामचरित' में बहुत-कुछ समानता देख पड़ती है। दोनों का कथानक रामायण के उत्तरकांड की कथा पर अवलम्बित है। सुख-पर्यवसायी हैं तथा दोनों में अदृश्य सीता की कल्पना की गई है। इसमें सन्देह नहीं कि भवभूति दिङ्नाग से अधिक श्रेष्ठ नाटककार हैं, और दोनों की कृतियों की तुलनात्मक-समीक्षा के आधार पर यह स्वतः प्रकट हो जाता है कि 'कुन्दमाला' में 'उत्तररामचरित' का पर्याप्त अनुकरण किया गया है। दिङ्नाग में भवभूति की-सी मार्मिकता और भाव-प्रचुरता नहीं है और न वे ही भवभूति की भाँति मानव-मनोभावों के सूक्ष्म पारखी ही हैं। 'उत्तररामचरित' में दाम्पत्य-प्रणय के जो मंजुल चित्र प्रस्तुत हैं, उनका 'कुन्दमाला' में अभाव-सा है। दिङ्नाग के वर्णन प्रायः रूढ़िसम्मत होते हैं तथा उनकी कविता भी मध्यम श्रेणी की है। फिर भी यह स्वीकार करना होगा कि 'उत्तररामचरित' जहाँ रस एवं भाव की दृष्टि से सर्वाङ्गसुन्दर एवं श्रेष्ठ है, वहाँ 'कुन्दमाला' क्रियाशीलता की दृष्टि से अधिक प्रभावोत्पादक है।

दिङ्नाग की शैली प्रासादिक और सरल है तथा उनकी भाषा में दुरूहता नहीं है। लम्बे समासों का प्रायः अभाव है। उन्होंने करुण-रस की सुन्दर व्यंजना की है। परित्यक्त सीता को देखकर वन के प्राणी कितने शोकाकुल हो जाते हैं—

एते रुदन्ति हरिणा हरितं विमुच्य
हंसाश्च कोकविधुराः करुणं रुदन्ति।
नृत्तं त्यजन्ति शिखिनोऽपि विलोक्य देवीं
तिर्यग्गतां वरममी न परं मनुष्याः॥१।१८

राम सीता के परित्याग का स्मरण कर विलाप कर रहे हैं—

नीतस्तावन्मकरवसतौ बन्ध्य शैलसेतुः
देवो वह्निर्न च विगणितः शुद्धिसाक्ष्ये नियुक्तः।
इक्ष्वाकूणां भुवनमहिता सन्ततिर्नेक्षिता मे
किं किं मोहादहमकरवं मैथिलीं तां निरस्य॥३।३

'समुद्र पर पत्थरों का पुल बाँधना निरर्थक हुआ; सीता की पवित्रता के साक्षी अग्निदेव को मैंने कुछ न गिना; संसार-पूजित इक्ष्वाकुओं की सन्तति का भी मैंने कुछ ध्यान नहीं रखा; हाय, मिथिला-राजकुमारी का परित्याग कर मैंने मोहवश क्या कर डाला है?' भवभूति की भाँति दिङ्नाग ने भी प्रकृति के भयावह पटल का वर्णन किया है—

नादः पातालमूलात् प्रभवति तुमुलं पूरयन् व्योमरन्ध्रं
पातक्लिष्टा इवैते दिशि दिशि गिरयो मन्दमन्दाश्चरन्ति।
बद्धानन्दाः समन्ताल्लवणजलधयो मथ्यमाना इवामी
सीमामुल्लंघ्य वेगादुदधिसलिलैः स्वानि वेलावनानि॥६।२४

'पाताल के गर्भ से एक महान् कलकल घोष निकलकर सारे आकाश-मंडल में व्याप्त हो रहा है। ये पहाड़ियाँ गिर जाने के भय से मानो दिशाओं में धीरे-धीरे डगमगा रही हैं। आनन्द से उन्मत्त समुद्र मानो अपने तटवर्ती वनों को अपनी सीमोल्लंघन-कारिणी उत्ताल तरङ्गों से मथ रहा है।'

'कुन्दमाला' में कुछ स्थलों पर खंडित वाक्य मिलते हैं। उसकी प्राकृत में भी कहीं-कहीं कुछ ऐसे प्रयोग हैं, जिनका संस्कृत रूपान्तर नहीं हो सका है। 'कुन्दमाला' के अधिक अध्ययन तथा प्रचार से इन त्रुटियों पर प्रकाश पड़ने की सम्भावना है।

## कृष्णमिश्र : प्रबोधचन्द्रोदय

'प्रबोधचन्द्रोदय' नाटक के रचयिता कृष्णमिश्र जेजाकभुक्ति के राजा कीर्तिवर्मा के शासन-काल में हुए थे। इस राजा का १०९८ ई० का एक लेख प्राप्त हुआ है। अतः कृष्णमिश्र का समय ११०० ई० के लगभग हुआ है।

संस्कृत नाटकों में 'प्रबोधचन्द्रोदय' शान्त-रस-प्रधान नाटक है। यह एक रूपकात्मक (Allegorical) नाटक है, जिसमे वेदान्त के अद्वैतवाद का रोचक ढंग से प्रतिपादन किया गया है। भास के 'बालचरित' में सर्वप्रथम अमूर्त भावों को पात्रों के रूप में चित्रित करने का प्रयास किया गया है। इस प्रयास की सफल और चरम परिणति 'प्रबोधचन्द्रोदय' में देख पड़ती है। इसमें कवि ने विवेक, मोह, ज्ञान, विद्या, बुद्धि, दम्भ, श्रद्धा, भक्ति आदि अमूर्त भावों को पुरुष और स्त्री पात्रों के रूप में कल्पित कर अध्यात्म-विद्या का सुन्दर उपदेश दिया है। दार्शनिक दृष्टि से यह नाटक अत्यन्त महत्वमय है। इसमें भक्ति और ज्ञान का अपूर्व समन्वय किया गया है। इसके दार्शनिक पद्यों के कुछ उदाहरण नीचे दिये गये हैं -

शान्तेऽनन्तमहिम्नि निर्मलचिदानन्दे तरङ्गावली-
निर्मुक्तेऽमृतसागराम्भसि मनाङ्मग्नोऽपि नाचामति।
निःसारे मृगतृष्णिकार्णवजले श्रान्तोऽपि मूढः पिब-
त्याचामत्यवगाहतेऽभिरमते मज्जत्यथोन्मज्जति ॥ ४१६

'इस ब्रह्म-रूपी प्रशान्त महासागर में कहीं विकार रूपी तरंगें नहीं उठतीं, सर्वत्र अनन्त महिमा व्याप्त हो रही है; सांसारिक विषय-वासनाओं से शून्य निर्मल ज्ञान-रूपी आनन्द प्रसार पा रहा है। ऐसे अमृतमय जल में निरन्तर निमग्न रहने पर भी यह मूढ़ मानव उसका जरा भी आस्वादन नहीं करता। किन्तु दूसरी ओर बार-बार निराश होने पर भी संसार के मृगतृष्णा-तुल्य निस्सार जल का बारम्बार पान करता है, आस्वादन करता है, उसमें डुबकी लगाता है, रमण करता है तथा डूबता-उतराता है।' शोकरूपी वृक्ष किस प्रकार पल्लवित होता है, इसका रूपकात्मक वर्णन देखिये —

उप्यन्ते विषवल्लिबीजविषमाः क्लेशाः प्रियाख्या नरै-
स्तेभ्यः स्नेहमया भवन्ति नचिराद्वज्राग्निगर्भांकुराः ।
येभ्योऽमी शतशः कुकूलहुतमुग्दाहं, दहन्तः शनै-
र्देहं दीप्तशिखासहस्रशिखरा रोहन्ति शोकद्रुमाः ।।५।१६

'विष-लता के बीजों के समान अनर्थकारी पुत्र-कलत्र-रूपी क्लेश-बीजों को मनुष्य इस संसार में बोते हैं। इन बीजों से शीघ्र ही वज्राग्नि के समान संतापकारक स्नेहासक्ति रूपी अंकुर फूट निकलते हैं। इन्हीं अकुरों से शोकरूपी वृक्षों का प्रादुर्भाव होता है, जो हजारों दुःख-रूप ज्वालाओं से युक्त हो तुषाग्नि (भूसी की आग) की तरह मनुष्यों की देह को भीतर-ही-भीतर जलाया करते है।' अतएव इस अज्ञान-रूपी जड़वाले संसार-वृक्ष का समूल नाश करने का एकमात्र उपाय यही है कि जगदीश्वर परमात्मा के आराधन-बीज से प्रादुर्भूत तात्विक ज्ञान का ही आश्रय लिया जाय—

अमुष्य संसारतरोरबोधमूलस्य नोन्मूलविनाशनाय ।
विश्वेश्वराराधनबीजजातात्तत्त्वावबोधादपरोऽभ्युपायः ।। ४।७

'प्रबोधचन्द्रोदय' का ही अनुकरण कर तेरहवी शताब्दी में यशपाल ने 'मोह-पराजय', चौदहवीं शताब्दी में वेङ्कटनाथ ने 'संकल्पसूर्योदय' तथा सोलहवी शताब्दी में कवि कर्णपूर ने 'चैतन्यचन्द्रोदय' नाम रूपकात्मक नाटकों की रचना की। गोस्वामी तुलसीदास ने अरण्यकाण्ड में पंचवटी वर्णन-प्रसंग मे जिस आध्यात्मिक रूपक की रचना की है, उसमें 'प्रबोधचन्द्रोदय' के पात्रों का भी अपनाया है। कवि केशवदास ने इसका छन्दोबद्ध अनुवाद 'विज्ञान-गीता' में किया है।

## जयदेव : प्रसन्नराघव

'प्रसन्नराघव' के कर्त्ता जयदेव (१२०० ई०) विदर्भ-देश के कुण्डिननगर के निवासी थे। उनके पिता का नाम महादेव तथा माता का नाम सुमित्रा था। उन्होंने 'चन्द्रालोक' नामक प्रसिद्ध अलंकार-ग्रंथ की रचना की है। वे 'गीतगोविन्द' के रचयिता जयदेव से सर्वथा भिन्न हैं। कवि होने के साथ ही वे उच्चकोटि के तार्किक भी थे। 'प्रसन्नराघव' की प्रस्तावना में वे स्वयं कहते हैं—

येषां कोमलकाव्यकौशलकलालीलावती भारती
तेषां कर्कशतर्कवक्रवचनोद्गारेऽपि किं हीयते ।
यैः कान्ताकुचमण्डले कररुहाः सानन्दमारोपिता-
स्तैः किं मत्तकरीन्द्रकुम्भशिखरे नारोपणीयाः शराः ।।१।१६

'जिनकी वाणी काव्य की कोमल-कान्त-पदावली की रचना करने में सहज ही समर्थ हो, यदि वह तर्कशास्त्र के कर्कश और वक्र वाक्यों का भी गुम्फन कर सके तो इसमें आश्चर्य की कौन-सी बात ! क्या जो लोग आनन्दपूर्वक अपनी प्रिया के कुच-मण्डल

का स्पर्श अपनी उँगलियों से करते हैं, वे ही बड़े-बड़े मतवाले हाथियों के मस्तक पर उन्हीं उँगलियों से बाण-संधान नहीं करते ?'

'प्रसन्नराघव' सात अंकों का नाटक है। इसमें रामायण की कथा अनेक रोचक परिवर्तनों के साथ चित्रित है। पहले अंक में बाणासुर और रावण दोनों सीता की याचना कर उपहासास्पद बनते हैं। दूसरे अंक में राम जनकपुर के उद्यान में सीता को अपनी सखी के साथ भ्रमण करते देखते हैं। राम और सीता दोनों वासन्ती-लता तथा सहकार-वृक्ष के संयोग का वर्णन कर अपने भावी मिलन की ओर उत्कण्ठापूर्ण संकेत करते हैं। दोनों में साक्षात्कार होता है और वे परस्पर आकृष्ट होते हैं। तीसरे अंक में सीता-स्वयंवर तथा चौथे अंक में राम का परशुराम से युद्ध होता है। पाँचवें अंक की घटनाओं के वर्णन में कवि की अनूठी सूझ देख पड़ती है। नदियों के संवाद द्वारा राम-वनवास से लेकर सीता-हरण तक की घटनाओं से पाठकों को परिचित करा दिया जाता है। छठे अंक में विरही राम को दो विद्याधर माया द्वारा लंका की घटनाएँ दिखाते हैं। सीता रावण के प्रणय-प्रस्ताव को ठुकरा देती हैं। रावण क्रोधवश उन्हें मार डालने के लिए आगे बढ़ता है, इतने में ही उसके हाथ में उसके पुत्र अक्ष का कटा सिर आ जाता है। सातवें अंक में रावण-वध कर राम आकाश-मार्ग से अयोध्या लौट आते हैं।

भवभूति के समय जयदेव का संस्कृत भाषा पर असामान्य अधिकार था। उनकी भाषा में अद्भुत विकास एवं लालित्य है। पदशय्या इतनी मसृण एवं उदार है कि भाषा में अपूर्व रमणीयता आ गई। उन्होंने अपने विषय में जो गर्वोक्ति की है— **'विलासो यद्वाचामसमरसनिष्यन्दमधुरः'**—वह बहुत कुछ उपयुक्त है। उनकी शैली बड़ी ही प्रांजल, प्रासादिक, परिष्कृत एवं मधुर है। उनकी उपाधि 'पीयूषवर्ष' सर्वथा उचित है। सच पूछा जाय तो 'प्रसन्नराघव' में जितना नाटकीय सौंदर्य नहीं है, उससे कहीं अधिक सूक्ति-सौंदर्य है। उनके सूक्ति-सौंदर्य पर ही मुग्ध होकर गोस्वामी तुलसीदासजी ने उनके कई पद्यों को अपने 'रामचरितमानस' में अनुवाद करके स्वीकार कर लिया है।[1] उनकी शैली के कुछ नमूने देखिये—

अपि मुदमुपयान्तो वाग्विलासैः स्वकीयैः
परभणितिषु तोषं यान्ति सन्तः कियन्तः।
निजघनमकरन्दस्यन्दपूर्णालवालः
कलशसलिलसेकं नेहते किं रसालः॥ १।१८

'इस संसार में भला ऐसे सज्जन कितने हैं जो स्वरचित रचनाओं से आनन्दित होते

---

१. तुलसी ग्रन्थावली, तीसरा भाग, पृष्ठ १६३-१७४

हुए भी दूसरों की काव्यकृतियों पर पूर्ण परितोष प्रकट करते हैं ? क्या आम्र का वह वृक्ष जिसका थाला अपने सघन मकरन्द-रस से ही भर रहा हो, घड़ों के जल से सींचे जाने की कामना नहीं करता ?'

सौमित्रे ननु सेव्यतां तरुतलं चण्डांशुरुज्जृम्भते
चण्डांशोर्निशि का कथा रघुपते चन्द्रोऽयमुन्मीलति ।
वत्सैतद्विदितं कथं नु भवता धत्ते कुरङ्गं यतः
क्वासि प्रेयसि हा कुरङ्गनयने चन्द्रानने जानकि ॥ ६।१

सीता के वियोग से व्यथित राम पूर्व दिशा में पूर्ण चन्द्रमंडल को उदित होते देख लक्ष्मण से कहते हैं—'हे लक्ष्मण, चलो किसी पेड़ के नीचे चलें, क्योंकि देखो यह प्रचण्ड सूर्य उदित हो रहा है ।'

लक्ष्मण—'हे राघव, रात में सूर्य कहाँ से आयेगा ? यहाँ तो चन्द्रमा उदित हो रहा है ।'

राम—'हे वत्स, यह बात तुम्हें कैसे मालूम हुई ?'

लक्ष्मण—'क्योंकि यह मृग के चिह्न को धारण कर रहा है ।' लक्ष्मण के मुख से मृग नाम सुनते ही मृगनेत्री सीता का स्मरण कर राम कह उठते हैं—

'हा प्रियतमे, मृगनयनी, चन्द्रमुखी जानकी ! तुम कहाँ हो ?' 'प्रसन्नराघव' के कमनीय शब्द-विन्यास के कुछ नमूने देखिये—

'युवतिलोकललामवल्ली', 'कलकण्ठीकण्ठसंवादभूमिः' 'सततसुख-संवासवसतिः', 'केषां नैषा कथय कविताकामिनी कौतुकाय ।'

## वत्सराज : विविध प्रकार के रूपक

ये कालंजरनरेश परमर्दिदेव ( ११६३-१२०३ ई० ) के मन्त्री थे । इन्होंने छः नाटकों की रचना की —(१) 'किरातार्जुनीय व्यायोग' भारवि के प्रसिद्ध महाकाव्य के आधार पर रचा गया एकांकी 'व्यायोग' है । (२) 'कर्पूरचरित' एक अंक का 'भाण' है, जिसमें द्यूतकर कर्पूर अपने रोचक अनुभवों का वर्णन करता है । (३) 'हास्यचूड़ामणि' एकांकी 'प्रहसन' है । (४) रुक्मिणीहरण चार अंकों का 'ईहामृग' है । (५) 'त्रिपुरदाह' चार अंकों का 'डिम', है, जिसमें शिव द्वारा त्रिपुरासुर की नगरी के विध्वंस का वर्णन है । (६) 'समुद्र-मन्थन' तीन अंकों का 'समवकार' है । इसमें देवताओं और राक्षसों द्वारा समुद्र-मंथन, समुद्र से चौदह रत्नों की उत्पत्ति, विष्णु और लक्ष्मी का प्रणय, विवाह इत्यादि घटनाएँ वर्णित हैं ।

भास के अनन्तर वत्सराज ही ऐसे नाटककार हुए हैं, जिन्होंने इतने विविध प्रकार के रूपकों की रचना की है । उनकी शैली सरल, सशक्त और ललित है । उसमें दीर्घ समासों तथा दुरूह वाक्य-विन्यास का प्रयोग नहीं किया गया है । छोटे-छोटे

नाटकों में नाटकीय क्रियाशीलता, रोचकता तथा घटनाओं की प्रधानता देख पड़ती है। उनकी शैली का नमूना देखिये—

सिध्यन्ति कामाः बलिनां,बलेन लोकस्थितिः किन्तु न लंघनीया।
वृष्ट्वैव संहृत्य मलं गिरीशः शत्रुच्छिदे सज्जयति त्रिशूलम्॥
ध० ह० २।१२

बारहवीं शताब्दी के बाद संस्कृत नाटकों का प्रचार क्रमशः कम होता गया। इसका एक कारण यह था कि कविगण अपनी रचनाएँ सुशिक्षित शिष्टवर्ग के लिए करते थे, अतः जनसाधारण के लिए दुर्बोध होने के कारण उनकी कृतियों का प्रचार व्यापक न हो सका। दूसरे, देश में विधर्मियों का शासन स्थापित हो जाने के बाद संस्कृत साहित्य के पठन-पाठन और सृजन को राजकीय प्रोत्साहन मिलना बन्द हो गया। तीसरे, संस्कृत का प्रयोग दैनिक व्यवहार में कम होता गया और उसका स्थान धीरे-धीरे प्रान्तीय भाषाओं ने ले लिया। फिर भी संस्कृत कई शताब्दियों तक नाटकों की भाषा बनी रही। उदाहरणार्थ, विद्यापति ठाकुर के नाटकों में पात्र संस्कृत और प्राकृत का ही प्रयोग करते हैं, केवल पद्य मैथिली में है।

सारे मध्य युग में तथा अभी तक संस्कृत नाटक लिखे जाते हैं। संस्कृत नाटकों की एक हाल की सूची में ६५० नाटकों के नाम दिये गये हैं।

प्रो० सिल्वन लेवी के छन्दों में भारत की मौलिकता उसकी नाट्य-कला में पूर्णतया अभिव्यक्त हुई है—'इस कला में भारत की रूढ़ियों, सिद्धान्तों और संस्थाओं का मिला-जुला सार पाया जाता है। नाटक भारतीय प्रतिमा का सर्वोत्तम आविष्कार है, भारत की साहित्य-कला का चरम निचोड़ है।'

## संस्कृत नाटकों की प्रमुख विशेषताएँ

संस्कृत के नाटक रस-प्रधान होते हैं। उनमें वास्तविकता अथवा कथावस्तु की यथार्थता की ओर उतना ध्यान नहीं दिया गया, जितना प्रेक्षकों अथवा पाठकों के हृदय में किसी रस-विशेष का संचार करने की ओर। कवि की विदग्धता केवल रसाभिव्यक्ति की पूर्णता में ही मानी जाती थी। रस ही नाट्यकला का प्रधान लक्ष्य माना गया। प्रधान रस शृंगार अथवा वीर इन्हीं दो में से कोई होता था। पाश्चात्य नाटकों की तरह चरित्र-चित्रण नाटक का मुख्य अंग नहीं समझा गया। अतः नाटकों में प्रायः ऐसी ही कथा का आश्रय लिया गया, जो प्रसिद्ध होने के कारण प्रेक्षकों के मनोनुकूल हो। इस प्रकार संस्कृत नाटक रस-प्रधान तथा कवित्वमय हुए और उनमें आदर्शवाद की सृष्टि हुई। इसका आशय यह नहीं कि संस्कृत नाटक में वास्तविकता का अस्तित्व ही नहीं। सच पूछा जाय तो संस्कृत नाटकों का ही नहीं अपितु समग्र

संस्कृत काव्य-साहित्य का उद्देश्य यथार्थ और आदर्श दोनों का समुचित समन्वय उपस्थित करना था।

संस्कृत नाटकों में पात्रों की संख्या नियत नहीं रहती। पात्र लौकिक, दिव्य अथवा अर्धदिव्य होते हैं। कवियों ने व्यक्तिमूलक (individual) पात्रों की अवतारणा की ओर उतना ध्यान नहीं दिया, जितना समुदायगत (typical) चरित्रों की सृष्टि की ओर। कालिदास, शूद्रक प्रभृति कुछ महान् कलाकारों की कृतियों में भले ही पात्र अपना विशिष्ट व्यक्तित्व रखते हो, किन्तु साधारणतया संस्कृत नाटककारों ने परम्परा-युक्त चरित्रों का ही निर्माण किया है। 'स्वप्नवासवदत्त', 'मालविकाग्निमित्र', 'रत्नावली', 'प्रियदर्शिका', 'कर्पूरमंजरी' आदि के नायक-नायिकाओं के अस्तित्व में कोई विशेष अन्तर नही प्रतीत होता। पात्र अपनी-अपनी स्थिति के अनुसार भिन्न-भिन्न भाषाओं का प्रयोग करते हैं। संस्कृत का प्रयोग केवल नायक अथवा उच्च वर्ग के पात्रों द्वारा होता है। निम्न श्रेणी के लोग और स्त्री-पात्र प्राकृत में ही बोलते हैं।

संस्कृत नाटको में एरिस्टॉटल द्वारा निर्दिष्ट समय और स्थान की अन्विति (unities of time and place) भी नहीं पाई जाती। केवल 'कर्णभार' और 'ऊरुभंग' दो अपवाद हैं। पाश्चात्य नाटकों की भाँति संस्कृत नाटक के अंकों का विभाजन विभिन्न दृश्यों में नहीं होता। भाषा गद्य-पद्यमय होती है। पद्यों को प्रायः स्वर से पढ़ा जाता है। नाटक के अन्तर्गत नाटक, पत्र-लेखन, अभिज्ञान (पहचान की निशानी), विदूषक आदि के उपयोग में संस्कृत तथा पाश्चात्य नाटकों में समानता है। इसमें कोई सन्देह नहीं कि संस्कृत नाटक अभिनय के लिए ही लिखे जाते थे, क्योंकि इनमें नाटकीय निर्देश और अभिनय-संकेत भी दिये गये हैं। दर्शकों के बैठने के लिए नियम भी बने थे। स्त्री-पात्रों का अभिनय नटियां किया करती थी। नाटक का कथानक ऐतिहासिक, पौराणिक या कवि-कल्पित होता है। उसमें रंगमंच पर वध, युद्ध, विवाह, भोजन, यात्रा, मृत्यु आदि अशुभ या व्रीड़ा-जनक व्यापारों का अभिनय निषिद्ध माना गया है।

संस्कृत नाटक प्रायः सुखान्त होते हैं, किन्तु यह कथन युक्तिसंगत नहीं कि संस्कृत में दुःखान्त नाटकों का नितान्त अभाव है। यदि दुःखान्त नाटक का अर्थ नायक के शोक, पराभव और मृत्यु का चित्रण करना है तो इस दृष्टि से 'कर्णभार', 'ऊरुभंग', 'वेणीसंहार' और 'चण्डकौशिक' निश्चित रूप से दुःखान्त नाटक माने जाने चाहिये। 'कर्णभार' में कर्ण की मृत्यु तो नही होती पर कवच-कुण्डलों से वंचित हो जाने के रूप में वह अपने जीवन की सबसे बड़ी विपत्ति मोल ले लेता है। 'ऊरुभंग' में दुर्योधन की रंगमंच पर मृत्यु हो जाती है और 'वेणीसंहार' में उसकी मृत्यु की सूचना

हमें द्वारपाल के द्वारा मिलती है। 'चण्डकौशिक' में भी हरिश्चन्द्र दुःखों से अभिभूत हो अन्त में स्वर्ग जाते हैं।[1]

प्रत्येक संस्कृत नाटक का आरम्भ 'प्रस्तावना' से होता है। प्रस्तावना में सूत्रधार, नटी, विदूषक अथवा परिपार्श्वक के साथ बातचीत करता हुआ नाटक की कथा-वस्तु और कवि का संक्षिप्त परिचय देकर नाटक का आरम्भ कराता है। अंक की समाप्ति तक रंगमंच कभी खाली नहीं रहता। प्रथम अंक के आरम्भ में अथवा दो अंकों के बीच में 'विष्कम्भक' का प्रयोग होता है, जिसमें संवाद या स्वागत-भाषण द्वारा प्रेक्षकों को ऐसी घटनाओं की सूचना दी जाती है, जिसका रंगमंच पर दिखलाया जाना आवश्यक नहीं, किन्तु कथासूत्र के निर्वाह के लिए जिनका जानना अनिवार्य है। नाटक की समाप्ति 'भरतवाक्य' से होती है, जिसमें प्रधान पात्र देश या समाज की उन्नति की शुभ-कामना करता है। संस्कृत नाटक में कम-से-कम पाँच और अधिक-से-अधिक दस अंक होते हैं।

संस्कृत नाटकों में प्रकृति के साथ घनिष्ठ सम्बन्ध देख पडता है। प्रकृति की रमणीयता नाटक की चारुता में अभिवृद्धि करती है। उपवन के वृक्ष, लताएँ, पशु, पक्षी आदि सभी नाटक के सजीव अंग हैं। संस्कृत नाटकों में अन्तःप्रकृति के साथ ही बाह्य प्रकृति का भी सुन्दर एवं विशद चित्रण पाया जाता है। अन्तःप्रकृति की सूक्ष्म एवं सुकुमार भावनाओं के चित्रण के लिए बाह्य प्रकृति चित्रफलक का कार्य करती हैं।

संस्कृत नाटकों की रचना का कलात्मक प्रभाव क्या है? इस प्रश्न का उत्तर देते हुए 'नाट्यशास्त्र' में भरत मुनि कहते हैं कि नाटक दुःख, परिश्रम अथवा शोक से त्रस्त लोगों के लिए विश्राम और विनोद का साधन है—

दुःखार्तानां श्रमार्तानां शोकार्तानां तपस्विनाम्।
विश्रामजननं लोके नाट्यमेतद् भविष्यति।
विनोदजननं काले नाट्यमेतद् भविष्यति॥

कालिदास ने नाटक को भिन्न रुचिवाले लोगों का एक सामान्य मनोविनोद बतलाया है—'नाट्यं भिन्नरुचेर्जनस्य बहुध्याप्येकं समाराधनम्' (माल० १।४)। भवभूति ने अच्छे नाटकों के लक्षण इस प्रकार बतलाये हैं—

भूम्ना रसानां गहनाः प्रयोगाः सौहार्दहृद्यानि विचेष्टितानि।
औद्धत्यमायोजितकामसूत्रं चित्राः कथा वाचि विदग्धता च॥

मा० मा० १।६

'विभिन्न रसों का प्रचुर एवं गहन प्रयोग, प्रीतिपूर्ण, रुचिर एवं कमनीय कार्य-कलापों

---

१. S. Ramachandra Rao : Tragedies in Sanskrit (1935), pp. 274-301.

का अभिनय, पराक्रम और प्रणय का चित्रण, विचित्र कथा-वस्तु तथा निपुण संवाद (ऐसे लक्षणों से युक्त नाटक ही उत्कृष्ट माने जाते हैं)।' धनंजय ने 'दशरूपक' में कहा है कि नाटकों की रचना तो केवल आनन्दातिरेक की विशुद्ध अभिव्यक्ति मात्र है, जो अल्प-बुद्धि उन्हें इतिहास आदि के समान व्युत्पत्तिजनक बौद्धिक ग्रन्थ ही मानता है, उसे कलाजन्य सौंदर्य अथवा आनन्द का लेशमात्र भी बोध नहीं—

आनन्दनिष्यन्दिषु रूपकेषु व्युत्पत्तिमात्रं फलमल्पबुद्धिः ।
योऽपीतिहासादिवदाह साधुस्तस्मै नमः स्वादुपराङ्मुखाय ॥ १ ॥

# गद्य-साहित्य

**उत्पत्ति तथा विकास**—संस्कृत में गद्य का प्रयोग वैदिक काल से होता आया है। 'कृष्णयजुर्वेद', 'ब्राह्मण' तथा 'उपनिषद्' अधिकांश गद्य में ही हैं। तत्पश्चात् गद्य का प्रयोग 'महाभारत' में देख पड़ता है। यास्क (७०० ई०पू०) का 'निरुक्त' गद्य में विरचित है। पतंजलि (१५० ई०पू०) ने अपना 'महाभाष्य' गद्य में लिखा है। पद्य की अपेक्षा गद्य की श्रेष्ठता दिखलाने के लिए ही प्राचीन काल से यह उक्ति प्रचलित है—'गद्यं कवीनां निकषं वदन्ति'—'गद्य ही कवियों की कसौटी है।' संस्कृत साहित्य में गद्य का उपयोग प्रधानतया टीकाओं में, व्याकरण-ग्रन्थों में तथा ज्योतिष-वैज्ञानिक ग्रन्थों में हुआ है। काव्य-माध्यम की दृष्टि से गद्य का स्थान पद्य की अपेक्षा गौण है और उसका प्रयोग कथाओं में, आख्यायिकाओं में तथा आंशिक रूप में नाटकों में हुआ है।

संस्कृत गद्य-काव्य की उत्पत्ति के सम्बन्ध में हमारा ज्ञान अत्यन्त सीमित है। इसका उद्भव कब और कैसे हुआ, यह निश्चित रूप से कहना कठिन है। गद्य-काव्य का सर्वप्रथम दर्शन दण्डी, सुबन्धु और बाण की कृतियों में होता है, वह भी पूर्ण विकसित रूप में उनके पूर्व के लेखकों तथा रचनाओं का इतिहास निविड़ अंधकार में छिपा है। हाँ, इतना तो निश्चित है कि गद्य-काव्य भी संस्कृत साहित्य की एक परम प्राचीन शाखा है। कात्यायन (३०० ई० पू०) अपने 'वार्तिक' में 'आख्यायिका' का उल्लेख करते हैं।[1] पतंजलि अपने 'महाभाष्य' में तीन आख्यायिकाओं से परिचित हैं—'वासवदत्ता', 'सुमनोत्तरा' और 'भैमरथी'।[2] 'बृहत्कथा', 'पंचतन्त्र' की कथाएँ तथा 'तन्त्राख्यायिका' में 'कथा' और 'आख्यायिका' (जो गद्य-काव्य के ही दो भेद हैं) का जो उल्लेख है, उनका गद्य-काव्य से कोई घनिष्ठ सम्बन्ध नहीं। पर यह निर्विवाद है कि गद्य-काव्य की सृष्टि पद्य-काव्य से लोक-कथाओं के माध्यम द्वारा ही

---

१. 'लुबाख्यायिकेभ्यो बहुलम्', 'आख्यानाख्यायिकेतिहासपुराणेभ्यश्च'—वार्तिक।
२. 'अधिकृत्य कृते ग्रन्थे' बहुलं लुग्वक्तव्यः। वासवदत्ता सुमनोत्तरा न च भवति। भैमरथी। महाभाष्य ४।३।८७

हुई है। बाण 'हर्षचरित' में भट्टार हरिचन्द्र[1] नामक एक उच्च कोटि के गद्य-लेखक का उल्लेख करते हैं, किन्तु उनका कोई गद्य-ग्रन्थ उपलब्ध नहीं हुआ है। कुछ उपलब्ध शिलालेखों से गद्य-काव्य का प्रचार एवं प्रसार स्पष्ट लक्षित होता है। रुद्रदामन् के शिलालेख ( १५० ई० ) में अलंकृत गद्य-शैली का प्रयोग हुआ है। एक गुप्तकालीन शिलालेख (४०० ई०) ऐसी शैली में रचित उपलब्ध हुआ है, जिसकी तुलना बाण की गद्य-शैली से हो सकती है। इन प्रमाणों के आधार पर यही निष्कर्ष निकलता है कि गद्य-काव्य की कला का प्रचार दण्डी, सुबन्धु और बाण से कई शताब्दी पूर्व से हो रहा होगा, किन्तु इन कलाकारों ने अपने अनुपम तथा उत्कृष्ट गद्यकाव्यों के प्रभाव से अपने पूर्ववर्ती लेखकों को ऐसा आच्छादित कर दिया कि उनमें से बहुतों के नाम भी उपलब्ध नहीं होते। दण्डी, सुबन्धु और बाण गद्य-काव्य के विकास-काल की चरमोन्नति के प्रतिनिधि लेखक हैं। इनसे पूर्व दीर्घकाल तक साहित्य के इस अंक का अभ्यास होता रहा होगा, यह स्वीकार करने में कोई आपत्ति नहीं। वररुचि-कृत 'चारुमती', रोमिल-सोमिल-कृत 'शूद्रक-कथा'[2] तथा श्रीपालि-कृत 'तरंगवती'[3] इस कथन की पुष्टि करते हैं। यद्यपि ये लेखक और ये ग्रन्थ हमारे लिये केवल नाम मात्र के ही हैं, तथापि वे गद्य-काव्य की उत्तरोत्तर वृद्धि और विकास के परिचायक हैं।

**कथा और आख्यायिका**—संस्कृत गद्य-साहित्य के प्रधान रूप से दो विभाग किये गये हैं—'कथा' और 'आख्यायिका'। दण्डी[4] के अनुसार इनमें निम्नलिखित भेद होते हैं—(१) कथा कवि-कल्पित होती है, आख्यायिका ऐतिहासिक इतिवृत्ति पर अवलम्बित।[5] (२) कथा में वक्ता स्वयं नायक अथवा अन्य कोई रहता है, आख्यायिका में नायक स्वयं वक्ता होता है। आख्यायिका को हम एक प्रकार से आत्म-कथा कह सकते हैं। (३) आख्यायिका का विभाग अध्यायों में किया जाता है, जिन्हें उच्छ्वास कहते हैं तथा उसमें वक्त्र और अपरवक्त्र छन्द के पद्यों का समावेश रहता है, पर कथा में नहीं। (४) कथा में कन्या-हरण, संग्राम, विप्रलम्भ, सूर्योदय, चन्द्रोदय, आदि विषयों का वर्णन रहता है, पर आख्यायिका में नहीं। (५) कथा में लेखक किसी अभि-प्राय से कुछ ऐसे विशेष शब्दों ( catchwords) का प्रयोग करता है, जो कथा और आख्यायिका में भेद स्थापित करते हैं।

---

१. पदबन्धोज्ज्वलो हारी कृतवर्णक्रमस्थितिः।
भट्टारहरिचन्द्रस्य गद्यबन्धो नृपायते ॥—हर्षचरित

२. तौ शूद्रककथाकारौ वन्द्यौ रामिलसौमिलौ।
काव्यं ययोर्द्वयोरासीदर्धनारीश्वरोपमम् ॥—जल्हण

३. 'पुण्या पुनाति गंगेव गां तरंगवती कथा'—तिलकमंजरी

४. काव्यादर्श १।२३-३०

५. 'आख्यायिकोपलब्धार्था', 'प्रबन्धकल्पना कथा'—अमरकोष १।५।५,६

उपर्युक्त नियमों का एकान्ततः पालन संस्कृत गद्य-लेखकों ने नहीं किया है। दण्डी स्वयं ही कहते हैं कि कथा-आख्यायिका में कोई महत्त्व का भेद नहीं। इतना समझ लेना पर्याप्त होगा कि ये गद्य-काव्य के दो नाम मात्र हैं।

## दण्डी : दशकुमारचरित

गद्य-काव्य के लेखकों में सबसे प्राचीन कृतियाँ महाकवि दण्डी की उपलब्ध होती हैं। 'शार्ङ्गधरपद्धति' में राजशेखर के नाम से निम्नलिखित श्लोक उद्धृत किया गया है—

त्रयोऽग्नयस्त्रयो देवास्त्रयो वेदास्त्रयो गुणाः।
त्रयो दण्डिप्रबन्धाश्च त्रिषु लोकेषु विश्रुताः॥

इस कथन के अनुसार दण्डी ने तीन ग्रन्थों की रचना की। इनमें से दो 'काव्यादर्श' और 'दशकुमारचरित' हैं। 'काव्यादर्श' अलङ्कार-शास्त्र का ग्रन्थ है तथा 'दशकुमारचरित' गद्य-काव्य है। 'काव्यादर्श' में गद्य-काव्य की शैली एवं कथावस्तु के सम्बन्ध में जिन नियमों का विधान किया गया है, उनका सर्वथा पालन 'दशकुमारचरित' में नहीं देख पड़ता। अतः कुछ विद्वानों की धारणा है कि उक्त दोनों कृतियाँ दो भिन्न-भिन्न व्यक्तियों की लेखनी से प्रसूत हैं। किन्तु ऐसा प्रतीत होता है कि दण्डी ने 'दशकुमारचरित' की रचना अपने साहित्यिक जीवन के प्रभात-काल में की तथा 'काव्यादर्श की रचना प्रौढ़ प्रतिभा की प्राप्ति के पश्चात्। दण्डी की तीसरी रचना के सम्बन्ध में विद्वानों में मतभेद है। कुछ लोगों का कहना है कि दण्डी की तृतीय रचना 'छन्दोविचिति' या 'कलापरिच्छेद' है, क्योंकि 'काव्यादर्श'[१] में इन नामो का उल्लेख है। पर उक्त दोनों नाम छन्दःशास्त्र-सम्बन्धी किसी भी ग्रन्थ के हो सकते हैं। पिशेल ने निम्नलिखित दो आधारों पर 'मृच्छकटिक' को दण्डी की तीसरी रचना सिद्ध करने का प्रयास किया है—(१) 'लिम्पतीव तमोऽङ्गानि' वाला प्रसिद्ध पद्य 'काव्यादर्श' (२।२२६) तथा 'मृच्छकटिक' ( ।३४) दोनों में पाया जाता है। (२) 'मृच्छकटिक' तथा 'दशकुमारचरित' का सामाजिक चित्रण एक-सा है। अतः दोनों दण्डी की रचनाएँ हैं। परन्तु भास के नाटकों की खोज के उपरान्त पहला तर्क निराधार हो जाता है तथा दूसरे तर्क में भी औचित्य नहीं देख पड़ता। कुछ पण्डितों ने 'मल्लिकामारुत' नामक नाटक को दण्डी की रचना माना है। किन्तु यह नाटक मालाबार प्रान्त के उद्दण्ड रङ्गनाथ (१५०० ई०) की रचना स्वीकार हो चुका है।[२] भोजदेव ने 'द्विसन्धानकाव्य' का दण्डी

१. १।२१; ३।१७१
२. Keith : Sanskrit Drama, p. 217

की रचना के रूप में उल्लेख किया है और उसका एक श्लोक भी उद्धृत किया है।[1] सन् १९२४ में 'अवन्तिसुन्दरी कथा' नामक एक अपूर्ण गद्य-काव्य प्रकाशित हुआ है। इसके सम्पादक एम० आर० कवि महोदय ने इसे दण्डी की रचना माना है।[2] 'अवन्ति-सुन्दरीकथा' और 'दशकुमारचरित' के कथानकों में समानता है। अन्तर केवल शैली में है। 'अवन्तिसुन्दरीकथा' की प्रामाणिकता में कोई सन्देह नहीं, क्योंकि 'काव्यादर्श' की जंघात-कृति टीका में 'अवन्तिसुन्दरी' नामक आख्यायिका का उल्लेख किया गया है। अतः 'अवन्तिसुन्दरीकथा' को ही विद्वानों ने दण्डी की तीसरी रचना माना है।

दण्डी के आविर्भाव-काल के विषय में बहुत मतभेद है। ९वीं शताब्दी के ग्रन्थों में दण्डी का उल्लेख पाया जाता है। डा० बार्नेट[3] का कथन है कि सिंहाली भाषा के अलंकार-ग्रन्थ 'सिव-बस-लंकर' (स्वभाषालंकार) की रचना 'काव्यादर्श' के आधार पर की गई है। इसके रचयिता राजा सेन प्रथम का ८४६-८६६ ई० था। ८१४ ई० के कन्नड़ी अलंकार-ग्रन्थ 'कविराजमार्ग' में भी 'काव्यादर्श' की यथेष्ट छाप देख पड़ती है। अतः दण्डी ८०० ई० के पहले ही हुए होंगे।

वस्तुतः दण्डी कवि की उत्पत्ति सप्तम शताब्दी में हुई है, यद्यपि इनके उत्पत्ति समय निर्धारण में मतभेद है। परन्तु अवन्तिसुन्दरी के आधार पर इनके जीवनचरित का कुछ वर्णन इस प्रकार है—महाकवि दण्डी किरातार्जुनीय के रचयिता कविवर भारवि के परममित्र दामोदर के प्रपौत्र थे अथवा कुछ विद्वानों के कथनानुसार महाकवि भारवि का नाम ही दामोदर था और दण्डी कवि उन्हीं भारवि के प्रपिता का नाम मनोरथ था तथा पिता का नाम वीरदत्त था। वीरदत्त चार भाई थे। चारों भाइयों में वीरदत्त सबसे छोटे थे तथा दर्शनशास्त्र में निष्णात थे। दण्डी की माता का नाम गौरीदेवी था। अभाग्यवश दण्डी कवि बाल्यावस्था में ही मातृ-पितृविहीन हो गये थे। ये काञ्चीपुरी के निवासी थे। यह जनश्रुति तो सुविख्यात है ही कि पल्लव-नृपति के राजकुमार को शिक्षित करने के लिए इन्होंने अपने प्रख्यात ग्रन्थ 'काव्यादर्श' की रचना की थी। कई लेखकों के मतों में 'काव्यादर्श' में वर्णित राजवर्मा की काञ्ची के अधिपति पल्लव-नृपति हैं। पल्लव-नृपति शैव धर्मावलम्बी थे और उसके प्रचारक भी थे। इनका राज्यकाल ईस्वी ६९० से ७२५ तक माना गया है। अतएव इस महाकवि का समय इतर प्रमाणों के अनुसार तथा अवन्तिसुन्दरी की कथा के आधार पर सातवीं शताब्दी का अन्तिम चरण ज्ञात होता है। इस कथन की पुष्टि इसके द्वारा और भी

१. उदारमहिमारामः प्रजानां हर्षवर्धनः।
धर्मप्रभव इत्यासीत् ख्यातो भरतपूर्वजः॥

२. Pro of Or. Conf. 1922, pp. 193-201.

३. J. R. A. S. 1906, p. 841.

मानी जाती है कि काव्यादर्श में कालिदास एवं बाण के वर्णनों के सदृश वर्णन पाया जाता है। प्रोफेसर तथा इतिहासज्ञ पाठक के कथनानुसार 'काव्यादर्श' में निर्वर्त्य तथा विकर्य एवं प्राप्य हेतु का विचार वाक्यपदीयकर्ता भर्तृहरि (६५० ई०) के समान किया गया है, परन्तु महाशय काणे ने अपनी 'साहित्यदर्पण' की भूमिका में अनेक प्रमाणों का उदाहरण देकर सिद्ध किया है कि कविवर दण्डी भामह के पूर्ववर्ती कवि थे। यह बात अवश्य ध्यान देने योग्य है कि महाशय काणे भामह का काल ६०० ई० के पश्चात् मानते हैं। परन्तु, भामह का काल ६०० ई० के बाद हर्गिज नहीं है, अपितु उनका काल ५०० ई० के समीप अथवा प्रथम मानें तो कोई हानि नहीं।

हाँ, महाशय काणे का कथन विचारने योग्य अवश्य हो सकता है, क्योंकि अवन्तिसुन्दरी कथा को प्रमाणरूपेण मानने में अभी तक इतिहासज्ञों में मतैक्य नहीं है। महाशय काणे स्वमतानुरूप सिद्धान्त के समर्थन में कहते हैं कि कवयित्री विद्या (विज्जा व विज्जका) के नाम से निर्देशित एक श्लोक 'शार्ङ्गधरपद्धति' में वर्णित है। उक्त श्लोक में 'काव्यादर्श' का वर्णन है। वह श्लोक निम्नांकित प्रकार से है—

नीलोत्पलदलश्यामां विज्जकां मामजानता।
वृथव दण्डिना प्रोक्तं सर्वशुक्ला सरस्वती ॥

इस कथन से यह सिद्ध होता है कि 'काव्यादर्श' के प्रणेता (रचयिता) दण्डी कवि ही हैं। यथाक्रम दसवीं और एकादश शताब्दियों के आलंकारिकों ने अर्थात् मुकुल भट्ट और मम्मट भट्ट ने क्रमशः अपने-अपने अलंकार-ग्रन्थों में जिनके नाम 'अभिधा-वृत्तिमातृका' तथा 'शब्द-विचार' रखा है, उनमें विज्जका के अनेक श्लोकों का उद्धरण किया है। अतएव विज्जका का समय ८५० ई० पूर्व में जल्हण कवि की 'सूक्ति-मुक्तावलि' में राजशेखर-कृत श्लोक मिलता है, जिससे विदित होता है कि कर्नाटक प्रान्त में विजयांका नाम की कोई कवयित्री सरस्वती के समान तदानीन्तना थी, जैसा निम्नांकित शार्ङ्गधरपद्धति के १८४वें श्लोक से प्रतीत होता है—

सरस्वती कार्णाटी विजयाङ्का जयत्यसौ।
या विदर्भगिरां वासः कालिदासादनन्तरम् ॥

विज्जका ही विजयांका थी तथा वही विजयांका यदि द्वितीय पुलकेशी के कुमार चन्द्रादित्य की महारानी विजयभट्टारिका रही हो तो उसका काल ६६० ईस्वी के समीप माना जाता है। अतः उससे सिद्ध हो गया कि महाशय काणे दण्डी कवि को ६००/ई० के समीप मानते हैं तथा अन्य इतिहासकार इन्हें सातवीं सदी के अन्तिम चरण में मानते हैं। इन दोनों मतों में अर्थात् महाशय काणे और अन्य इतिहासवेत्तृ मंडली के मतों में महाशय काणे का मत कुछ शिथिल मालूम पड़ता है। अस्तु, दण्डी कवि द्वारा

रचित ग्रन्थों में भी इतिहासकारों में अनैक्य मत हैं। पूर्वोक्त राजशेखर-कृत शार्ङ्गधर-पद्धति के श्लोक १७४—

त्रयोऽग्नयस्त्रयो वेदास्त्रयो देवास्त्रयो गुणाः ।
त्रयो दण्डिप्रबन्धाश्च त्रिषु लोकेषु विश्रुताः ॥

के अनुसार स्पष्ट विदित होता है कि प्राचीन समय से दण्डी कवि रचित तीन काव्य हैं—जैसा माना जाता है। इसका कहना कठिन है क्योंकि इनका ठीक से पता नहीं है। कुछ इतिहास-लेखक इन तीन काव्यों में दो को ही दण्डी प्रणीत मानते हैं। उनमें भी कोई 'दशकुमारचरित' तथा 'काव्यादर्श' को तथा 'अवन्तिसुन्दरीकथा' तथा 'काव्यादर्श' को, लेकिन 'काव्यादर्श' को सभी एकमत दण्डी कवि-विरचित मानते हैं। परन्तु 'अवन्तिसुन्दरीकथा' की अपेक्षा दशकुमार की ओर इतिहासज्ञ अधिक मतैक्य में पाये जाते हैं। कुछ इतिहासज्ञ तो 'छन्दोविरचित' नामक एक काव्य को दण्डी कवि का तीसरा काव्य मानने के पक्ष में हैं। किन्तु छन्दस् शब्द छन्दःशास्त्र का नाम ही है। इस नाम का कोई काव्य नहीं है। अस्तु, कीथ के मतानुसार 'दशकुमारचरित' का भूगोल-चित्रण तो हर्षवर्धन के पूर्व-भारत के वर्णन से साम्य रखता है। 'दशकुमारचरित' की भाषा-प्रणाली तथा वर्णन-शैली भी दण्डी कवि को सुबन्धु और बाणभट्ट के पूर्व में होने की सूचना देती है। महाकवि भारवि काञ्ची नगरी के नृपतिसिंह विष्णुवर्मा के सभा-पंडित थे। इससे यह सिद्ध होता है कि दण्डी कवि सातवीं सदी के उत्तरार्ध में थे।

'काव्यादर्श' के कुछ पदों में कालिदास का प्रभाव स्पष्ट प्रतीत होता है।[1] अतः दण्डी कालिदास के बाद के हैं। इसके अतिरिक्त 'काव्यादर्श' में पाँचवीं शताब्दी के राजा प्रवरसेन-रचित 'सेतुबन्धु' नामक प्राकृत-काव्य का उल्लेख है। अतएव दण्डी का आविर्भाव-काल ६००-८०० ई० के बीच प्रतीत होता है।

दण्डी बाण के पहले हुए थे या बाद में, इस विषय में भी मतभेद है। पीटरसन और याकोबी की सम्मति में 'काव्यादर्श' के एक पद्य[2] में 'कादम्बरी' के शुकनासोपदेश की झलक मिलती है। दण्डी ने बाण और मयूर की प्रशंसा की है।[3] 'अवन्तिसुन्दरी-

---

'लक्ष्म लक्ष्मीं तनोतीति प्रतीति सुभगं वचः'—दण्डी
'मलिनमपि हिमांशोर्लक्ष्म लक्ष्मीं तनोति'—कालिदास

अरत्नालोकसंहार्यमवार्यं सूर्यरश्मिभिः ।
दृष्टिरोधकरं यूनां यौवनप्रभवं तमः ।। काव्यादर्श २।१९७
केवलं च निसर्गत एवाभानुभेद्यमरत्नालोकोच्छेद्यमप्रदीपप्रभापनेयमतिगहनं तमो यौवनप्रभवम् ।—कादम्बरी

भिन्नस्तीक्ष्णमुखेनापि चित्रं बाणेन निर्व्यथः ।
व्यवहारेषु जहौ लीलां न मयूरः……॥

कथा' में 'कादम्बरी' का वर्णन बाण की प्रसिद्ध कथा से मिलता-जुलता है। डा० बेलवेलकर[1] ने दण्डी का समय सातवीं शताब्दी का उत्तरार्ध माना है। कुछ विद्वान् 'अवन्तिसुन्दरीकथा' के आधार पर दण्डी को भारवि का प्रपौत्र मानकर उनका उक्त समय ही निर्धारित करते हैं।

किन्तु दण्डी की शैली के अध्ययन से वे बाण से पूर्ववर्ती प्रतीत होते हैं। 'दशकुमारचरित' की सरल एवं प्रासादिक शैली बाण की शैली से प्रभावित हुई नहीं जान पड़ती। यदि दण्डी बाण के परवर्ती होते तो उनकी शैली बाण की शैली के समान श्लेष और वक्रोक्ति जैसे अलंकारों से अवश्य आक्रान्त होती। इसके अतिरिक्त 'दशकुमारचरित'[2] का भौगोलिक और राजनीतिक चित्रण हर्षवर्धन के पूर्व के भारत की ओर संकेत करता है। इसलिए दण्डी का स्थितिकाल ६०० ई० के लगभग प्रतीत होता है।

'काव्यादर्श' और 'दशकुमारचरित' के आधार पर मालूम होता है कि दण्डी दाक्षिणात्य थे और विदर्भ देश के निवासी थे। 'काव्यादर्श'[3] मे उन्होंने महाराष्ट्रीय प्राकृत तथा वैदर्भी शैली की प्रशंसा की है। 'दशकुमारचरित' में कलिंग और आन्ध्र देशों के उल्लेख ने, 'कावेरी-तीरपत्तन' जैसे शब्दों के प्रयोग से तथा दक्षिण में प्रचलित सामाजिक एवं पारिवारिक प्रथाओं के वर्णन से भी उनका दाक्षिणात्य होना प्रमाणित होता है। 'दशकुमारचरित' के अवलोकन से पता चलता है कि दण्डी एक सम्पन्न व्यक्ति थे तथा उन्होंने सभी प्रकार के सांसारिक अनुभव प्राप्त किये थे।

'दशकुमारचरित' का वर्तमान उपलब्ध स्वरूप तीन भागों में विभाजित है—(१) पूर्वपीठिका, जिसमें पाँच उच्छ्वास हैं, (२) 'दशकुमारचरित' जिसमें आठ उच्छ्वास हैं तथा (३) उत्तरपीठिका। इनमें से केवल मध्य भाग अर्थात् 'दशकुमारचरित' को ही दण्डी की वास्तविक रचना माना जाता है। इतना तो स्पष्ट है कि आरम्भ मे दण्डी ने सम्पूर्ण 'दशकुमारचरित' की रचना स्वयं की होगी, किन्तु किसी कारणवश इस ग्रन्थ के आदि तथा अन्त भाग नष्ट हो गये। इस पर दण्डी के किसी भक्त ने, जो मूल ग्रन्थ की शैली एवं कथा-वस्तु से अवगत रहा होगा, पूर्व तथा उत्तरपीठिका जोड़कर ग्रन्थ को पूर्ण बना दिया। एम० आर० कवि महोदय ने एक और कारण सुझाया है। उनके अनुसार १२५० ई० के लगभग दण्डी के मूल ग्रन्थ का तेलुगु में अनुवाद हुआ था। समग्र मूल ग्रन्थ में उपलब्ध न होने पर किसी कुशल लेखक ने बाद में नष्ट हुए भागों का तेलुगु से संस्कृत में पुनः रूपान्तर कर दिया।

---

१. Notes on काव्यादर्श, pp. 176-77.

२. Collins : The Geographical Date of the रघुवंश and दशकुमारचरित (1907), p. 46.

३. १।३४, ४१, ४२

'दशकुमारचरित' में दस राजकुमार अपने-अपने पर्यटनों, विचित्र अनुभवों तथा पराक्रमों का मनोरंजक वर्णन करते हैं। इसे 'धूर्तों का रोमांस' कहना अनुचित न होगा। छल-कपट, मार-काट तथा चोरी-जारी से ओत-प्रोत यह एक सजीव कृति है। व्यंग्य और विनोद का पुट देकर उसमें तत्कालीन समाज का बड़ा ही गोचर चित्रण किया गया है। साहस-प्रेमी राजकुमार किसी प्रकार उचित-अनुचित का विचार छोड़ अपने कार्य की सिद्धि के लिए प्रयत्न करते रहे हैं, इसका वर्णन एक अनूठी व्यंग्यात्मक शैली में किया गया है। दम्भी तपस्वी, कपटी ब्राह्मण, धूर्त कुट्टनी, व्यभिचारिणी स्त्रियाँ तथा हृदयहीन वेश्याएँ—इन सबका खूब भंडाफोड़ किया गया है।

'दशकुमारचरित' एक सुन्दर गद्य-काव्य है। इसमें पूर्वपीठिका, चरित और उत्तरपीठिका तीन भाग है। पाँच उच्छ्वासों की पूर्वपीठिका है। आठ उच्छ्वासों का चरित भाग है। उत्तरपीठिका तो केवल अष्टम उच्छ्वास की उपसंहार मात्र है। इस काव्य की भाषा ललित तथा मधुर है और साथ ही बाणभट्ट एवं सुबन्धु कवि की भाषाएँ सरल भी हैं। यह काव्य श्लेषालंकारहीन है। अन्य उपमा आदि अलंकार भी प्रचुरता में नहीं पाये जाते हैं। इसका कथानक राजवाहन आदि दशकुमारों की यात्रा-विलास आदि आधार पर अति रोचकता एवं सरलता से लिया गया है। इसमें पाठकों को मुग्ध एवं आकर्षित करने की खूबी है। चोरशास्त्र और राजनीति ज्ञान का उपदेश तो पदे-पदे है। कुछ स्थलों में काम-शास्त्र का वर्णन निपुणतापूर्ण वर्णित है। कुछ इतिहास के पारंगत उसे अश्लील होने से दोषमय कहते हैं, किन्तु साहित्य से वस्तुतः वह गुण ही है। बाण और सुबन्धु कवि के सदृश इस काव्य का वर्णित कथाभाग पाठकों के सदा स्मृति-पटल में स्थायी रहता है। तदानीन्तना व्यवहारों की कुटिलताएँ तो इसमें कूट-कूटकर भरी पड़ी हैं। कुछ लोगों का विचार यह है कि यह काव्य किसी एक लेखक का लिखा नहीं है। उनके विचारों से यह दो कवियों की कृति है। वे पूर्वपीठिका के लेखक को अलग तथा उत्तरपीठिका के लेखक को अलग मानते हैं। वे लोग कहते हैं कि पूर्वपीठिका और उत्तरपीठिका सूक्ष्म के निरीक्षण से एक-दूसरे से साम्य नहीं है। कुछ विद्वानों के मत से तो पूर्वपीठिका और उत्तरपीठिका दण्डी कवि निर्मित ही नहीं है। कुछ इतिहासज्ञ तो पद्मनाभ नामक कवि को उत्तरपीठिका के लेखक मानते हैं।

केवल 'दशकुमारचरित' की तीन टीकाएँ है—वे टीकाएँ पूर्वपीठिका और उत्तर-पीठिका पर नहीं हैं—उनके कर्त्ताओं के नाम तथा टीकाओं के नाम निम्नांकित हैं—शिवराम पंडित की भूषण, कवीन्द्राचार्य पंडित की पदचन्द्रिका और पंडित भानुचन्द्र की लघुदीपिका। ये तीनों टीकाएँ जो सुप्रसिद्ध हैं, पूर्वपीठिका न होने से कुछ विद्वानों के मत से पूर्वपीठिका महाकवि दण्डी निर्मित नहीं है।

भाषा-प्रयोग में महाकवि दण्डी ने सुबन्धु की अपेक्षा पाणिनीय व्याकरण का विचार रखा है। इनके काव्य में लिट् और लुङ् लकार के प्रयोग व्याकरणानुसार हैं। ऐसे प्रयोग सुबन्धु कवि ने अपने प्रसिद्ध काव्य वासवदत्ता में नहीं किये हैं।

(१) राजवाहन—मगधाधीश राजहंस का पुत्र।
(२) सोमदत्त—राजहंस के मन्त्री सितवर्मा के कनिष्ठ पुत्र सत्यवर्मा का पुत्र।
(३) पुष्पोद्भव—पद्मोद्भव के पुत्र रत्नोद्भव का पुत्र।
(४) अपहारवर्मा—मिथिलाधीश प्रहारवर्मा का पुत्र।
(५) उपहारवर्मा—मिथिलाधीश प्रहारवर्मा का द्वितीय पुत्र।
(६) अर्थपाल—धर्मपाल के सबसे छोटे पुत्र कामपाल का पुत्र।
(७) प्रमति सितवर्मा के पुत्र सुमति का पुत्र।
(८) मित्रगुप्त—धर्मपाल के बड़े लड़के सुमन्त्र का पुत्र।
(९) मन्त्रगुप्त—धर्मपाल के बीच के लड़के सुमित्र का पुत्र।
(१०) विश्रुत—पद्मोद्भव के ज्येष्ठ पुत्र सुश्रुत का पुत्र।

उच्छ्वास-विवरण—पूर्व भाग—प्रथम उच्छ्वास में पुष्पपुरी, राजहंस, वसुमति आदि का वर्णन।

पूर्व भाग—द्वितीय उच्छ्वास में कुमारों की दिग्विजय-यात्रा।
,, तृतीय में सोमदत्तचरित्र।
,, चतुर्थ में पुष्पोद्भवचरित्र।
,, पंचम में राजवाहनचरित्र का आरम्भ।

उत्तर भाग—प्रथम उच्छ्वास में राजवाहनचरित्र की समाप्ति।
,, द्वितीय में अपहारवर्मा का चरित्र।
,, तृतीय में उपहारवर्मा का चरित्र।
,, चतुर्थ में अर्थपाल का चरित्र।
,, पंचम में प्रेमचरित्र।
,, षष्ठ में मित्रगुप्तचरित्र।
,, सप्तम में मन्त्रगुप्तचरित्र।
,, अष्टम उच्छ्वास में विश्रुतचरित्र।
,, उत्तरपीठिका में विश्रुतचरित्र की और ग्रन्थ की समाप्ति।

'दशकुमारचरित' में जहाँ कथानक शिथिल है, वहाँ उनके अनुरूप वर्णन-शैली भी सरस एवं प्रवाहपूर्ण है। 'कहीं विलास का विकास हृदय को उन्मत्त कर रहा है; कहीं सौन्दर्य का सौरभ अन्तरात्मा को बेसुध बना रहा है; कहीं हास की कोमल-लहरी मानस-तल को अनूठे ढंग से तरंगित कर रही है।' दण्डी का चरित्र-चित्रण

विशद है। उनके सभी पात्र सजीव और वास्तविक प्रतीत होते हैं। समाज के उच्च और निम्न-वर्ग का वे जीता-जागता चित्र उपस्थित कर देते हैं। 'दशकुमारचरित' से उस समय की प्रचलित अनेक सामाजिक प्रथाओं का भी परिचय मिलता है। दण्डी का रचना-कौशल भी दर्शनीय है। कथा की रोचकता में अभिवृद्धि करने के लिए वे कहीं शिष्ट हास्य, कहीं मधुर व्यंग्य और कहीं गम्भीर वर्णन का आश्रय लेते हैं। कहीं वर्णन-विस्तार है तो कहीं लघु कथाएँ। कथाओं का क्रम प्रशंसनीय है। वर्णन-प्रवाह दीर्घ विषयान्तरों से आक्रान्त नहीं होता। मुख्य कथा के स्रोत में अवान्तर कथाएँ अवरोध नहीं उपस्थित करतीं। व्याकरण की दृष्टि से भी 'दशकुमारचरित' निर्दोष है। इसमें लिट् और लुङ् लकार के प्रयोग पाणिनीय नियमों के अनुसार हैं, जैसा सुबन्धु की 'वासवदत्ता' में नहीं देख पडता। विशद चरित्र-चित्रण, नैसर्गिक शैली, बुद्धि-विलास, शिष्ट परिहास, विषयान्तरों की न्यूनता, रसानुकूल शब्द-विन्यास, यथार्थ और आदर्श का सुन्दर सामंजस्य आदि विशेषताएँ 'दशकुमारचरित' को संस्कृत गद्य-साहित्य मे विशिष्ट स्थान प्रदान करती हैं।

**दण्डी की शैली**—दण्डी सुभग एवं मनोरम वैदर्भी गद्य-शैली के आचार्य कहे जा सकते हैं। उनकी वर्णन-प्रणाली सरल और प्रासादिक है। वे अपनी भाषा को अलंकारों के आडम्बर से चित्र-विचित्र बनाने का प्रयास नहीं करते। इसी कारण वह नैसर्गिक, प्रवाहपूर्ण, मँजी हुई और मुहावरेदार है। दण्डी के गद्य में अपनी विशेषता है। सुबन्धु के गद्य के समान न तो वह 'प्रत्यक्षर-श्लेषमय' है और न बाण की गद्य की भाँति 'सरसस्वरवर्णपद' मे सुशोभित साहित्यिक गद्य का आदर्श है। वह तो बहुत-कुछ प्रतिदिन के कार्य में आनेवाला व्यावहारिक गद्य का नमूना है। वाक्य प्रायः छोटे-छोटे हैं। वाक्य-विन्यास आयासजनक नहीं, अपितु ओजस्वी, ललित एवं सुव्यक्त हैं। अर्थ की स्पष्टता, रस की सम्यक् अभिव्यक्ति, शब्द-विन्यास की चारुता तथा कल्पना की उर्वरता दण्डी की शैली के विशेष गुण हैं। दण्डी के पद-लालित्य की बड़ी प्रशंसा है—'दण्डिनः पदलालित्यम्।' अनुप्रासमय तथा मनोरम पद-विन्यास में वे कुशल हैं, जैसे 'अयुग्मशरः शरशयने शाययिष्यति', 'असत्येनास्य नास्यं संसृज्यते', 'अनेकस्यानेक आतंकश्चिरं चिकित्सकैरसंहार्यः संहृतः', 'स पुण्यैः कर्मभिः प्राप्य पुरुषायुषं पुनरपुण्येन प्रजानामगण्यतामरेषु' इत्यादि। दण्डी अपने शब्द-शोधन में तथा लौकिक सत्यों को ओजपूर्ण भाषा में व्यक्त करने में कुशल हैं, जैसे—'स्वदेशो देशान्तरमिति नेयं गणना विदग्धस्य पुरुषस्य', 'आत्मानमात्मनाऽनवसाद्योद्धरन्ति सन्तः', 'न ह्यलमतिनिपुणोऽपि पुरुषो नियतिलिखितां लेखामतिक्रमितुम्', 'इह जगति हि न निरीहं देहिनं श्रियः संश्रयन्ते', 'जीवितं हि नाम जन्मवतां चतुःपञ्चाण्यहानि'। यत्र-तत्र दण्डी अवश्य ही भाषा को अलंकृत करना नहीं चूकते। उदाहरणार्थ, सोती हुई

अम्बालिका के वर्णन को लीजिये अथवा सत्रहवें उच्छ्वास को, जहाँ वे ओष्ठ्य वर्णों का प्रयोग ही नहीं करते। किन्तु उनके वाक्यालङ्कार परिमित मात्रा में ही प्रयुक्त होते हैं और वे सर्वत्र मनोहर एवं उपयुक्त हैं, न कि दुरूह और अनवरत। सुन्दर, सुभग एवं सुबोध संस्कृत गद्य-लेखक के नाते दण्डी हमारी प्रशंसा के पात्र तथा अध्ययन के आदर्श हैं। एक भारतीय आलोचक ने दण्डी को एक-मात्र कवि बताया है—'कविर्दण्डी कविर्दण्डी कविर्दण्डी न संशयः'। एक दूसरे आलोचक ने कहा है कि वाल्मीकि के प्रादुर्भाव के बाद 'कवि' शब्द का एकवचन में प्रयोग हुआ करता था, व्यास के बाद द्विवचन में 'कवी' तथा दण्डी के बाद बहुवचन में 'कवयः' होने लगा—

जाते जगति वाल्मीकौ कविरित्यभिधाऽभवत्।
कवि इति ततो व्यासे कवयस्त्वयि दण्डिनि॥

'मधुराविजय' महाकाव्य की रचयित्री गंगादेवी ने दण्डी को उच्चकोटि का कवि स्वीकार किया है—

आचार्यदण्डिनो वाचामाचान्तामृतसंपदाम्।
विकासो वेधसः पत्न्या विलासमणिदर्पणम्॥

## सुबन्धु : वासवदत्ता

'वासवदत्ता' नामक गद्य-काव्य के रचयिता सुबन्धु का स्थितिकाल अनिश्चित है। कुछ विद्वानों[1] की धारणा है कि सुबन्धु बाण के परवर्ती थे। सुबन्धु कई शब्दों, पदों[2] तथा घटनाओं के लिए बाण के ऋणी हैं। 'वासवदत्ता' में 'इन्द्रायुध' शब्द का प्रयोग[3] चन्द्रापीड के उसी नाम के घोड़े की ओर संकेत करता है। महाश्वेता और कादम्बरी अपने-अपने प्रेमियों की मृत्यु पर प्राण दे देने का संकल्प करती हैं, किन्तु आकाशवाणी उन्हें ऐसा करने से रोकती है। 'वासवदत्ता' में भी अपनी प्रेमिका के खो जाने पर कन्दर्पकेतु की ऐसी ही स्थिति दिखाई पड़ती है। साथ ही बाण ने 'हर्षचरित' में उस 'वासवदत्ता' का संकेत किया है, जिसका उल्लेख पतंजलि के ग्रन्थ में है। इन आधारों पर कुछ विद्वान् सुबन्धु का स्थितिकाल बाण के बाद मानते हैं।

उक्त मत के समर्थन में कोई निश्चित प्रमाण उपलब्ध नहीं है। टीकाकार भानुचन्द्र (१६०० ई०) के अनुसार बाण ने अपनी 'कादम्बरी' को 'अतिद्वयी कथा' कहकर 'वासवदत्ता' और 'बृहत्कथा' की ओर संकेत किया है। म० म० काणे[4] महोदय

१. M. Krishnamachariar : Cl. Skt. Lit, p. 4[illegible]
२. जैसे, 'किं बहुना', 'देवः प्रमाणम्', 'अचिन्तयच्च', 'आसीच्चास्य मनसि'।
३. वज्रेणेवेन्द्रायुधेन मनोजवनाम्ना तुरगेण सह नगरान्निर्जगाम।
४. Introduction to his edn. of कादम्बरी, pp. 17–18.

ने सप्रमाण दिखाया है कि बाण सुबन्धु के परवर्ती थे तथा उन्होंने 'हर्षचरित' में सुबन्धु कृत 'वासवदत्ता' का ही उल्लेख[1] किया है—(१) वामन (८०० ई०) ने अपनी 'काव्यालंकार-सूत्रवृत्ति' में सुबन्धु की 'वासवदत्ता' और बाण की 'कादम्बरी' से उदाहरण दिये हैं। अतः यह दोनों ७५० ई० के पूर्व हुए होंगे। (२) कविराज (१२०० ई०) ने 'राघवपाण्डवीय'[2] में सुबन्धु बाणभट्ट और स्वयं को वक्रोक्ति में कुशल बतलाया है। ऐसा जान पड़ता है कि कविराज ने इन तीनों नामों का स्थितिकाल के अनुसार यथाक्रम उल्लेख किया है। (३) वाक्पतिराज के प्राकृत-काव्य 'गौडवहो'[3] (७३६ ई०) में सुबन्धु की रचना का उल्लेख हुआ है, पर बाण का नहीं। इससे यही निष्कर्ष निकलता है कि वाक्पतिराज के समय में सुबन्धु की पर्याप्त प्रसिद्धि हो चुकी थी, पर बाण अभी तक अप्रसिद्ध ही थे। इस प्रकार सुबन्धु बाण के पूर्ववर्ती प्रमाणित होते हैं। मंख के 'श्रीकण्ठचरित'[4] में सुबन्धु और बाण की एक साथ प्रशंसा की गई है। ११६८ ई० के एक कन्नड़ी शिलालेख मे सुबन्धु के काव्य-कला-कौशल की प्रशसा है।

सुबन्धु-कृत 'वासवदत्ता' के वर्णन मे तथा भवभूति-कृत मालती के वर्णन में पर्याप्त साम्य[5] देख पड़ता है। जैसा कि पीछे दिखलाया जा चुका है, भवभूति ने कालिदास के ग्रन्थों से अनेक शब्द तथा भाव लिए हैं। सम्भव है कि मालती के वर्णन में वे सुबन्धु से प्रभावित हुए हों। इस अनुमान के आधार पर सुबन्धु भवभूति (७०० ई०) के पहले माने जा सकते हैं।

सुबन्धु ने अपनी कृति में एक रमणी का इस प्रकार वर्णन किया है—'न्यायस्थितिमिवोद्योतकरस्वरूपां, बौद्धसंगतिमिवालंकारभूषिताम्।' स्वर्गीय कीथ महो-

---

१. कवीनामगलद्दर्पो नूनं वासवदत्तया।
शक्त्येव पाण्डुपुत्राणां गतया कर्णगोचरम्॥

२. सुबन्धुर्बाणभट्टश्च कविराज इति त्रयः।
वक्रोक्तिमार्गनिपुणाश्चतुर्थो विद्यते न वा॥१।४१

३. भासम्मि जलणमित्ते कन्तीदेवे अ जस्स रहुआरे।
सोबन्धवे अ बन्धम्मि हारियन्देअ आणन्दो॥८००

४. मेण्ठे स्वर्द्विरदाधिरोहिणि वश याते सुबन्धौ विधेः।
शान्ते हन्त च भारवौ विघटिते बाणे विषादस्पृशः॥२।५३

५. हृदय विलिखितमिव उत्कीर्णमिव प्रत्युप्तमिव कीलितमिव ... वज्रलेपघटितमिव ...
मर्मान्तरस्थितमिव कन्दर्पकेतु मन्यमाना।
वासवदत्ता (श्रीरंगम् संस्करण, पृष्ठ २८१-८२)

लीनेव प्रतिबिम्बितेव लिखितेवोत्कीर्णरूपेव सा
प्रत्युप्तेव च वज्रलेपघटितेवान्तर्निखातेव च।
सा नश्चेतसि कीलितेव विशिखैश्चेतोभवः पंचभिः
(चिन्तासन्ततितन्तुजालनिबिडस्यूतेव लग्ना प्रिया)॥ मा० मा० ५।१०

दय के मतानुसार सुबन्धु इस स्थल पर श्लेष द्वारा नैयायिक उद्योतकर तथा बौद्ध धर्मकीर्ति के 'बौद्धसंगत्यलंकार' नामक ग्रन्थ की ओर संकेत करते हैं।[१] इन लेखकों का समय ७वीं शताब्दी का आरम्भ था।[२] इसके अतिरिक्त जिनभद्र-क्षमाश्रमण-कृत 'विशेषावश्यक-भाष्य' ( ६०८ ई० ) में 'वासवदत्ता' और 'तरंगवती' का उल्लेख हुआ है।[३] अतएव सुबन्धु का समय ६०० ई० या इससे कुछ पूर्व माना जा सकता है।

'वासवदत्ता' ही सुबन्धु की एकमात्र उपलब्ध रचना है। सुबन्धु की यह कृति संस्कृत गद्य-काव्य के उस रूप का प्रतिनिधित्व करती है, जिनमें कथानक अति लघु रहता है, वर्णन-विस्तार का प्राधान्य होता है तथा पांडित्य-कल्पना का स्थान ले लेता है। राजकुमार कन्दर्पकेतु स्वप्न में अपनी भावी प्रियतमा के दर्शन करता है और स्मर-पीड़ित हो उसकी खोज में निकल पड़ता है। अति संक्षेप में, 'वासवदत्ता' का यही कथानक है। किन्तु इस कथा की प्रमुख विशेषता कथानक में नहीं, वरन् नायक-नायिका के रूप-सौंदर्य के सूक्ष्म वर्णन में, उनकी गुणावलि के गान में, उनकी तीव्र विरहातुरता, मिलनाकांक्षा तथा संयोग-दशा के चित्रण मे निहित है। सुबन्धु के विषय में श्री आनन्दवर्धन का यह कथन पूर्णतया चरितार्थ होता है कि कविगण बहुधा कथा-वस्तु के प्रवाह और रस की अभिव्यक्ति का ध्यान नहीं रखते तथा अपना शब्द-कौशल दिखाने में ही मग्न रहते हैं—'दृष्यन्ते च कवयोऽलंकारनिवन्धनैकरसा अनपेक्षितरसाः प्रबन्धेषु।'[४] सुबन्धु की कृति में विषयान्तरों का बाहुल्य है। उनके द्वारा वे अपने अलङ्कार-कौशल एवं पांडित्य का प्रदर्शन करते हैं। १२० पंक्तियों के एक वाक्य में 'वासवदत्ता' के विलास-विभ्रम का अतिरंजित चित्रण किया गया है। सुबन्धु की रचना में जहाँ उनके वर्णन-विस्तार तथा शब्द-भण्डार का परिचय स्थल-स्थल पर मिलता है, वहाँ कल्पना तथा चरित्र-चित्रण का अभाव खटकता है।

**सुबन्धु की शैली**—सुबन्धु की गद्य-शैली अतिशयोक्ति, अनुप्रास तथा समास-प्रधान गौड़ी शैली का उदाहरण है। उनकी यह गर्वोक्ति सत्य है कि मैंने एक ऐसे विलक्षण काव्य की रचना की है, जिसके प्रत्येक अक्षर में श्लेष है।[५] उनकी रचना श्लेष तथा विरोधाभास का ऐसा दुर्गम महाकान्तार है कि उसमे वास्तविक काव्य-सौंदर्य को ढूंढ़ निकालना कठिन हो जाता है। अलंकारों, दीर्घकाय समासों और पौरा-

---

१. Cl. Skt., Lit p 77

२. Keith : J. R. A S. 1914, pp, 1102ff.

३. जह वा निद्दिट्ठवसा वासवदत्ता तरंगवइयाइ।
नह निद्देसग वसओ लोए मणुरक्खवाओ त्ति

४. ध्वन्यालोक (नि० सा० १९११), पृ० १५१

५. प्रत्यक्षरश्लेषमयप्रपंचविन्यासवैदग्ध्यनिधि प्रबन्धम्।
सरस्वतीदत्तवरप्रसादश्चक्रे सुबन्धुः सुजनैकबन्धुः॥

णिक संकेतों के प्रयोग में वे औचित्य की सीमा का अतिक्रमण कर बैठते हैं तथा इस कारण रस का आस्वादन दुर्लभ हो जाता है। दण्डी मे वीरता, विचित्रता और श्रृङ्गारिकता का स्निग्ध एवं रमणीय चित्रण है, किन्तु सुबन्धु चित्र-काव्य लिखने के फेर में पड़कर इन रम्य भावों का सफल अंकन नहीं कर सके है। स्थान-स्थान पर नये रंगों को भरकर उन्होने प्रत्येक चित्र को अतीव विचित्र बना डाला है। उनमें न तो दण्डी का हास, ओज और वैचित्र्य है और न बाण की-सी कल्पना-शक्ति और वर्णन-प्रतिभा ही। उनकी समास-प्रचुर भाषा मे सौष्ठव, प्रसाद और माधुर्य कम है, आडम्बर, कृत्रिमता और असंगति अधिक है।

सुबन्धु की चित्रोपम एवं अलकृत गद्य-शैली की आलोचना करते समय यह स्मरण रखना होगा कि कथानक के लिए सरल और अलङ्कार-रहित शैली अनुपयुक्त सिद्ध होती है। श्रृङ्गारिक वैभव के चित्रण में, तीव्र मनोराग की अभिव्यक्ति में एवं प्रभावोत्पादक वर्णन मे 'पंचतन्त्र' की-सी सरल शैली सर्वथा अप्रासंगिक होती है। यह दूसरी बात है कि सुबन्धु अलंकारों का मात्रातीत प्रयोग कर अपनी शैली के लालित्यमय प्रवाह की रक्षा नहीं कर सके। एक ही क्रिया पर आश्रित विपुलकाय वाक्य की रचना करने में सुबन्धु अद्वितीय हैं। साथ ही, वे आवश्यकता होने पर छोटे-छोटे वाक्यों का भी, विशेषकर संवादों में प्रयोग कर सके हैं। उनके समासों में एक प्रकार का स्वर-माधुर्य है तथा उनके अनुप्रासों मे संगीत है। वामनभट्ट बाण ने सुबन्धु का इस प्रकार प्रशंसा की है—

प्रतिकविभेदनबाणः कवितातरुगहनविहरणमयूरः ।
सहृदयलोकसुबन्धुर्जयति श्रीभट्टबाणकविराजः ॥

## बाणभट्ट : हर्षचरित और कादम्बरी

संस्कृत साहित्य में गद्य-काव्य का चरमोत्कर्ष बाणभट्ट की कृतियों में पाया जाता है। बाण ने दो गद्य-काव्य लिखे—'हर्षचरित' और 'कादम्बरी'। 'हर्षचरित' के पहले तीन उच्छ्वासों में बाण ने अपनी आत्मकथा लिखी है। 'कादम्बरी' के प्रारम्भ में भी उन्होंने अपने वंश का संक्षिप्त परिचय दिया है। बाण ने अपने कुल की पौराणिक उत्पत्ति का विस्तार से वर्णन किया है। उनके वंश के प्रवर्तक दधीच तथा सरस्वती के पुत्र सारस्वत के चचेरे भाई वत्स थे। वत्स के कुल में कुबेर का जन्म हुआ, जिनका समय ४५०-४८० ई० के लगभग प्रतीत होता है। कुबेर उद्भट विद्वान् थे। 'कादम्बरी'[1] में बाणभट्ट कहते हैं कि उनके घर पर ब्रह्मचारी लोग सतर्क होकर वेद-गायन

---

१. जगुर्गृहेऽभ्यस्तसमस्तवाङ् मयैः ससारिकैः पंजरवर्तिभिः शुकैः ।
निगृह्यमाणा बटवः पदे पदे यजूंषि सामानि च यस्य शंकिताः ॥१२

किया करते थे, क्योंकि उन्हें डर था कि कहीं पिंजड़े में टँगे तोते या मैना पक्षी उन्हें टोक न दें। कुबेर के चार पुत्र हुए—अच्युत, ईशान, हर और पाशुपत। पाशुपत बाण

[बाण का वंशवृक्ष इस प्रकार है:—




के प्रपितामह थे। 'कादम्बरी' में बाण ने इसका उल्लेख नहीं किया है। इनके पुत्र अर्थपति हुए, जिनके ग्यारह पुत्रों में से एक बाण के पिता चित्रभानु थे। बाण की माता का नाम राज्यदेवी था। बाण के दो पारशव (शूद्र-स्त्री से उत्पन्न) भाई—चित्रसेन और मित्रसेन—तथा चार चचेरे भाई—गणपति, अधिपति, तारापति और श्यामल—थे। बाण की बाल्यावस्था में ही उनकी माता का देहान्त हो गया। तब उनके पिता ने उनका माता की भाँति लालन-पालन किया। वत्स के समय से ही बाण के पूर्वजों का निवासस्थान प्रीतिकूट नामक ग्राम था, जो हिरण्यवाह अथवा शोणनद के पश्चिमी तट पर स्थित था। उसी के समीप मल्लकूट और यष्टिगृह नाम के दो ग्राम थे, जिनके उपरान्त हर्ष का साम्राज्य आरम्भ होता था।

बाण के उपनयन के पश्चात् उनके पिता अकाल ही में काल-कवलित हो गये। उस समय बाण की आयु १४ वर्ष की थी। किसी सुयोग्य अभिभावक के न रहने के कारण इनका यौवन-काल कुछ अव्यवस्थित रहा। वे अपने अंतरंग मित्रों के साथ पर्यटन के लिये निकल पड़े। अपने प्रवास में उन्होंने प्रचुर अनुभव प्राप्त किया, कई राजदरबारों में वे गये, अनेक गुरुकुलों में शिक्षा प्राप्त की, विद्वानों से वार्तालाप किया तथा अंत में परिपक्व बुद्धि, सांसारिक अनुभव तथा उदार विचारों के साथ वह घर लौटे।

एक दिन राजा हर्षवर्धन के भाई कृष्ण के दूत ने आकर उन्हें एक पत्र दिया, जिसमें लिखा था कि कुछ लोगों ने महाराज के पास तुम्हारी शिकायत की है। अतः तुम्हें यहाँ पर शीघ्र आकर अपने को निर्दोष सिद्ध करना चाहिये। जब बाण दरबार में पहुँचे, तब सर्वप्रथम तो राजा ने उनकी अवहेलना की तथा अनियन्त्रित जीवन व्यतीत करने के लिए व्यंग्य किया—'महानयं भुजंगः'। बाण ने विनयपूर्वक अपनी कुलीनता तथा उच्च विद्याभ्यास की ओर राजा का ध्यान आकृष्ट किया तथा अपने पिछले कृत्यों के लिए पश्चात्ताप प्रकट करते हुए नया जीवन प्रारम्भ करने की इच्छा प्रकट की। कुछ ही दिनों में हर्ष ने उनके चरित्र एवं विद्वत्ता से प्रसन्न हो उन पर कृपादृष्टि की तथा 'वश्यवाणीकविचक्रवर्ती' की उपाधि से सम्मानित किया।

कुछ समय बाद बाण अपने निवासस्थान को लौटे। वहीं उनके बन्धु-बान्धवों ने उनका हार्दिक स्वागत किया। सूचिबाण नामक सूत ने उन्हें दो आर्या-गीत सुनाये, जिसमें सम्राट् हर्ष के जीवन की ओर मार्मिक संकेत था। उन्हे सुनकर बाण के चचेरे भाई उत्सुकतावश एक दूसरे की ओर ताकने लगे। उनमें से सबसे छोटे श्यामल ने साहस कर बाण से 'हर्षचरित' सुनाने की प्रार्थना की।

इसके बाद बाण के जीवन का कोई वृत्तान्त उपलब्ध नहीं होता। हर्ष की मृत्यु (६४८ ई०) के बाद जब उनके राज्य में अराजकता फैल गई, तब बाण सम्भवतः कन्नौज से अपने घर प्रीतिकूट लौट आये। हर्ष की मृत्यु हो जाने के कारण बाण अपने ग्रन्थ 'हर्षचरित' की समाप्ति के प्रति उदासीन हो गये। अपनी 'कादम्बरी' कथा को समाप्त करने के पूर्व ही उनका देहावसान हो गया। इसकी समाप्ति उनके सुयोग्य पुत्र ने की। डॉ० बूलर[1] के अनुसार बाण के पुत्र का नाम भूषणबाण था। कुछ लोग उनका नाम भूषणभट्ट बतलाते हैं। 'कादम्बरी' को कुछ हस्तलिखित प्रतियों में 'पुलिन्द' अथवा 'पुलिन' नाम मिलता है।[2] धनपाल ने अपनी 'तिलकमंजरी'[3] में श्लेष द्वारा बाण के पुत्र का नाम 'पुलिन्द' ही सूचित किया है।

मातंगदिवाकर और मयूर नाम के दो अन्य कवि भी बाण के समकालीन बताये जाते हैं।[4]

---

१. Peterson's Introduction to कादम्बरी, p. 4.
२. S. R. Bhandarkar : Report on the search for Sanskrit Mss, 1904-5, 1905-6, p. 34
३. केवलोऽपि स्फुरन्बाणः करोति विमदान्कवीन्।
किं पुनः क्लृप्तसंधानं पुलिन्दकृतसन्निधिः ॥ तिलकमंजरी २६
४. अहो प्रभावो वाग्देव्या यन्मातंगदिवाकरः।
श्रीहर्षस्याभवत्सभ्यः समो बाणमयूरयोः ॥ राजशेखर
सचित्रवर्णविच्छित्तिहारिणोरवनीश्वरः।
श्रीहर्ष इव संघट्टं चक्रे बाणमयूरयोः ॥ नवसाहसांकचरित

स्थितिकाल—सम्राट् हर्षवर्धन के सभा-पण्डित होने के कारण बाणभट्ट का स्थितिकाल सरलतापूर्वक निश्चित किया जा सकता है। हर्ष का राज्याभिषेक अक्तूबर ६०६ ई० में हुआ तथा उनकी मृत्यु ६४८ ई० में हुई। ये तिथियाँ ताम्र-दानपत्रों तथा ६२९ से ६४५ ई० तक भारत में भ्रमण करने वाले चीनी-यात्री ह्वेनसांग के संस्मरणों के आधार पर स्वीकृत हो चुका है।[1] अतः बाण का समय सातवीं शताब्दी का पूर्वार्ध है।

उक्त समय की पुष्टि बहिरङ्ग एवं अन्तरंग प्रमाणों से भी होती है। रुय्यक ने अपने 'अलंकारसर्वस्व' (११५० ई०) में बाण के 'हर्षचरित' का कई बार उल्लेख किया है। क्षेमेन्द्र (१०५० ई०) ने अपनी रचनाओं में अनेक स्थलों पर बाण के नाम का उल्लेख किया है। रुद्रट-कृत 'काव्यालंकार' के टीकाकार नमिसाधु (१०६८ ई०) ने 'कादम्बरी' और 'हर्षचरित' को क्रमशः कथा तथा आख्यायिका का नमूना बताया है। भोज (१०२५ ई०) ने अपने 'सरस्वतीकण्ठाभरण' में एक स्थल पर बाण के पद्य की अपेक्षा उनके गद्य को अधिक उत्कृष्ट बताया है—'यादृग्गद्यविधौ बाणः पद्यबन्धे न तादृशः'। धनंजय (१००० ई०) के ''दशरूपक' में बाण का इस प्रकार उल्लेख हुआ है—'यथा हि महाश्वेतावर्णनावसरे भट्टबाणस्य'। आनन्दवर्धन (८५० ई०) के 'ध्वन्यालोक' में बाण की दोनों गद्य-कृतियों का उल्लेख है। वामन (८०० ई०) ने अपनी 'काव्यालंकारसूत्रवृत्ति' में 'कादम्बरी' के 'अनुकरोति भगवतो नारायणस्य' इन शब्दों का उद्धृत किया है। इस प्रकार बारहवीं शताब्दी से लगाकर आठवीं शताब्दी के प्रमुख लेखकों ने बाण तथा उनकी कृतियों का स्पष्ट उल्लेख किया है। अतः सप्तम शतक के पूर्वार्ध में उनकी स्थिति मानने में कोई विप्रतिपत्ति नहीं होनी चाहिये।

अन्तरंग प्रमाणों से भी उक्त समय ही सिद्ध होता है। अपने 'हर्षचरित' के प्रारम्भिक पद्य में बाण ने इन कवियों एवं कृतियों का उल्लेख किया है—व्यास, वासवदत्ता, भट्टार हरिचन्द्र, सातवाहन, प्रवरसेन-कृत सेतुबन्धु, भास, कालिदास, बृहत्कथा और आढ्यराज। इन कवियों में से कोई भी सातवीं शताब्दी के बाद में नहीं हुए। हर्ष की सभा में बाण का प्रवेश इनके शासनकाल के उत्तरार्ध में हुआ होगा। 'हर्षचरित' में बाण हर्ष के उन पराक्रमों का वर्णन करते हैं, जिनका संपादन हर्ष, बाण के मिलने से पहले कर चुके थे। इस वर्णन में दो स्थलों पर बाण ने लिखा है कि हर्ष ने अपना समस्त धन-वैभव ब्राह्मणों तथा बौद्ध-भिक्षुओं को दान कर दिया था। ह्वेनसांग एक अवसर पर ६४३ ई० में उपस्थित था। हर्ष से मिलने के समय बाण युवक

ही रहे होंगे। उनकी युवावस्था की चपलताओं का पता राजा को लग चुका था तथा उनका हाल ही में विवाह भी हुआ था—'दारपरिग्रहादभ्यागारिकोऽस्मि। का मे भुजङ्गता···चापलैः शैशवमशून्यमासीत्।'

रचनाएँ—'हर्षचरित' तथा 'कादम्बरी' के अतिरिक्त बाण की कुछ अन्य कृतियां भी उपलब्ध होती हैं। 'चण्डीशतक' भगवती दुर्गा की स्तुति में १०० पद्यों की रचना है। 'पार्वतीपरिणय' नामक नाटक को महामहोपाध्याय काणे[1] महोदय बाण की कृति मानते हैं, किन्तु कीथ[2] उसे १५वीं शताब्दी के कवि वामनभट्ट बाण की रचना मानते हैं। 'नलचम्पू' के टीकाकारद्वय चण्डपाल और गुणविनयगणि लिखते हैं कि बाण ने 'मुकुटताडितक' नामक नाटक की रचना की थी, पर यह अभी तक उपलब्ध नहीं हुआ है। क्षेमेन्द्र ने 'औचित्यविचारचर्चा'[3] में बाण-रचित एक पद्य को उद्धृत किया है, जिसमें चन्द्रापीड की प्रेयसी कादम्बरी की विरह-व्यथा का वर्णन है। सम्भव है कि बाण ने पद्य में भी 'कादम्बरी' की कथा लिखी हो।

'हर्षचरित' बाण की प्रथम गद्यकृति है। जैसा कि बाण स्वयं कहते हैं।[4] यह एक आख्यायिका है। इसमें आठ उच्छ्वास हैं। प्रथम तीन उच्छ्वासों में बाण की आत्मकथा वर्णित है तथा शेष में सम्राट् हर्ष का जीवन-चरित्र। 'हर्षचरित' में ऐतिहासिक विषय पर गद्य-काव्य लिखने का प्रथम बार प्रयास किया गया है। इसके ऐतिहासिक वृत्तान्त और महत्त्व पर 'ऐतिहासिक काव्य' वाले अध्याय में प्रकाश डाला जायगा। काव्य-सौन्दर्य की दृष्टि से भी 'हर्षचरित' में कई विशेषताएँ हैं। बाण की अद्भुत वर्णना-शक्ति का परिचय स्थान-स्थान पर मिलता है। प्रभाकरवर्धन के अन्तिम क्षणों का वर्णन ओज एवं कारुण्य को लिए हुये है। सती होने से पूर्व यशोवती जो उद्गार प्रकट करती है, वह अनन्यता, तेजस्विता एवं कारुण्य से परिपूर्ण है। छठे उच्छ्वास में सिंहनाद का उपदेश 'कादम्बरी' के शुकनासोपदेश की कोटि का ही है। हर्ष सर्वत्र एक महान् सम्राट् के रूप में हमारे सम्मुख आते हैं। वे निर्भीक और साहसी, कर्त्तव्य-परायण और स्नेहमय हैं। राज्यवर्धन भी आज्ञाकारी पुत्र, स्नेहशील भाई और शूर योद्धा हैं। सोड्ढल ने 'हर्षचरित' की इस प्रकार प्रशंसा की है—

---

१. Introduction to कादम्बरी, pp. 23.24

२. H. S. L., p. 315

३. 'यथा च भट्टबाणस्य
हारो जलार्द्रवसनं नलिनीदलानि प्रालेयशीकरमुचस्तुहिनांशुभासः।
यस्येन्धनानि सरसानि च चन्दनानि निर्वाणमेष्यति कथं स मनोभवाग्निः॥
अत्र विप्रलम्भमरमग्नधैर्यायाः कादम्बर्या विरहव्यथावर्णना।'

४. तथापि नृपतेर्भक्त्या भीतो निर्वहणाकुलः।
करोम्याख्यायिकाम्भोधौ जिह्वाप्लवनचापलम्॥ हर्षचरित

बाणस्य हर्षचरिते निशितामुदीक्ष्य
शक्ति न केऽत्र कवितास्त्रमदं त्यजन्ति ।

## कादम्बरी कथासार

'कादम्बरी' बाणभट्ट की, अथवा यों कहिये, समस्त संस्कृत-साहित्य की सर्वोत्कृष्ट गद्य रचना है । उसकी कथा का सार इस प्रकार है—विदिशा के राजा शूद्रक की सेवा में एक चांडाल-कन्या अपना परम मेधावी शुक भेंट करती है । यह शुक राजा को विंध्यारण्य में अपने जन्म से लेकर महर्षि जाबालि के आश्रम में पहुँचने तक का वृत्तान्त सुनाता है । जाबालि मुनि से शुक अपने पूर्व-जन्म का हाल सुनाता है । जाबालि द्वारा वर्णित कथा इस प्रकार थी—

उज्जयिनी के राजा तारापीड तथा रानी विलासवती ने तपस्या द्वारा चन्द्रापीड नामक पुत्र - रत्न प्राप्त किया । विद्याध्ययन की समाप्ति के बाद राजकुमार चन्द्रापीड अपने पिता के सचिव शुकनास के पुत्र और अपने अभिन्न मित्र वैशम्पायन के साथ दिग्विजय के लिए निकल पड़े । एक बार वह अपने घोड़े इन्द्रायुध पर एक किन्नर-युगल का पीछा करते हुए अच्छोद नामक एक परम सरोवर पर जा पहुँचे । वहां राजकुमार का महाश्वेता नामक एक शुभ्रवर्णा तपस्विनी युवती से परिचय हुआ । महाश्वेता एक गन्धर्व-राजकन्या थी, जिसके हृदय में पुंडरीक नामक युवक को देखकर उसके प्रति प्रेमांकुर जागरित हो उठा था । पर मिलन के पूर्व ही पुण्डरीक की स्मरपीड़ा से मृत्यु हो गई । इस पर महाश्वेता तपस्विनी का व्रत धारण कर भावी मिलन की आशा में अच्छोद सरोवर के किनारे रहने लगी । महाश्वेता की सखी कादम्बरी ने कौमार्य-व्रत धारण करने का निश्चय किया । महाश्वेता चन्द्रापीड को साथ लेकर कादम्बरी को समझाने जाती है । प्रथम साक्षात्कार में ही दोनों परस्पर अनुरक्त हो जाते हैं । पर उज्जैन से पिता के बुला लेने पर चन्द्रापीड को शीघ्र ही लौट जाना पड़ता है । वे वैशम्पायन को सेना के साथ लौट जाने के लिए कह जाते हैं । बहुत समय व्यतीत होने पर भी जब वैशम्पायन नहीं लौटा, तब चन्द्रापीड उसकी खोज में अच्छोद सरोवर जाते हैं । वहाँ महाश्वेता उन्हें बताती है कि वैशम्पायन मुझ पर आसक्त हो मुझसे प्रेम-प्रस्ताव करने लगा, इस पर मैंने उसे शुक हो जाने का शाप दे दिया । अपने प्राणतुल्य सुहृद् का यह अन्त सुनकर चन्द्रापीड के भी प्राण उसी क्षण निकल गये । इसी अवसर पर कादम्बरी घटनास्थल पर पहुँचती है और अपने प्रेमी को निष्प्राण पाकर स्वयं प्राण-विसर्जन करने के लिए उद्यत हो जाती है । पर एक आकाशवाणी उन्हें ऐसा करने से रोकती है और आश्वासन देती है कि महाश्वेता और कादम्बरी का अपने-अपने प्रेमी से संयोग निकट भविष्य में अवश्यम्भावी है । यहाँ जाबालि की कथा समाप्त हो जाती है ।

राधिका की सखी उनकी विरह-पीड़ा का कृष्ण के प्रति वर्णन कर रही है—

निन्दति　चन्दनमिन्दुकिरणमनुविन्दति　खेदमधीरम् ।
व्यालनिलयमिलनेन गरलमिव कलयति मलयसमीरम् ॥
माधव मनसिजविशिखभयादिव भावनया त्वयि लीना ।
सा विरहे तव दीना ॥[1]

राधिका को उसकी सखी हरि के समीप जाने को प्रेरित कर रही है। कैसी प्रासादिक, रागात्मक शैली है—

रतिसुखसारे गतमभिसारे मदनमनोहरवेशम् ।
न कुरु नितम्बिनि गमनविलम्बमनुसर तं हृदयेशम् ।
धीरसमीरे यमुनातीरे वसति वने वनमाली ।
गोपीपीनपयोधरमर्दनचंचलकरयुगशाली ।
मुखरमधीरं त्यज मंजीरं रिपुमिव केलिसुलोलम् ।
चल सखि कुञ्जं सतिमिरपुञ्जं शिथिलय शीलनिचोलम् ॥[2]

भाषा, शैली, भाव और गीति-विन्यास की दृष्टि से 'गीतगोविन्द' गीति-काव्य का मुकुट-मणि है। जयदेव को स्वयं अपनी उत्कृष्ट कला का बड़ा गर्व था। उनका कहना है कि 'संदर्भशुद्धिं गिरां जानीते जयदेव एव।' जयदेव की यह आत्म-प्रशंसा सर्वथा उपयुक्त ही है—

यदि हरिस्मरणे सरसं मनो यदि विलासकलासु कुतूहलम् ।
मधुरकोमलकान्तपदावलीं शृणु तदा जयदेवसरस्वतीम् ॥[3]

---

काम-मोहिता, रूप-गर्विता गोपी जन-कर सोधे,
विलस रहे हैं श्रीहरि आतुर, निरखि, विलासिनि राधे !
कोई पीन पयोधर गोपी युग भुज में बँध जाती,
हरि-गायन के अन्त साथ उठ पंचम स्वर में गाती ।

1. चन्दन और चन्द्र-किरणों से होती अधिक अधीर,
अहिगण गरल समान विमूर्च्छित करता मलय समीर ।
माधव, मनसिज-विशिख भयाकुल तुम में है तल्लीना ।
वह विरह-विदग्धा दीना ॥

2. "रति-सुख-सारे, गति अभिसारे, मदन मनोहर वेशम्"
न कर नितम्बिनि ! गमन-विलम्बम, अनुसर निज "हृदयेशम्"
धीर समीरे यमुना तीरे राज रहे वनमाली,
गोपी-पीन-पयोधर-मर्दन चंचलकर-युगशाली ।
त्याग मुखर नूपुर सखि ! सत्वर साड़ी नीलि रंग की—
पहिन, चलें इस तिमिर-पुंज में कुंज-ओर, क्यों झिझकी ?

3. यदि हरि-चिन्तन-रस आतुर मन, यदि रति-भाव हुलासे ।
तो मधु कोमलकान्त पदावलि, सुनो, स्वर्ग-सुख भासे ॥
गीतगोविन्द, अनुवादक—विनयमोहन शर्मा

पद-माधुर्य, अनुप्रासों के सुभग सौकर्य, साहित्यिक सौन्दर्य, भाव-प्रवण कवित्व, प्रणय-भावों की सुकुमार व्यंजना तथा सरस और तन्मय भावना में 'गीतगोविन्द' अनुपम एवं अद्वितीय है।

'गीतगोविन्द' की रचना बड़ी लोकप्रिय और प्रसिद्ध सिद्ध हुई है। उस पर लगभग ३५ टीकाएँ लिखी गई हैं। जिस ग्राम में जयदेव ने 'गीतगोविन्द' की रचना की उसका, नाम ही 'जयदेवपुर' पड़ गया। उनके जन्मस्थान में आज भी उनके भक्त पौष शुक्ला सप्तमी को उनकी जयन्ती मनाते है। ११२८ ई० के एक शिलालेख में 'गीतगोविन्द' का एक पद्य उद्धृत किया गया है। १४८८ ई० मे उड़ीसा के राजा प्रतापरुद्रदेव ने यह आज्ञा निकाल दी थी कि उनके राज्य के सभी नृत्यकार और संगीतज्ञ 'गीतगोविन्द' के ही पद गाया करें। ऐसे लोकप्रिय कवि के लिए 'कविराजराज' की उपाधि सर्वथा संगत है।

'गीतगोविन्द' की रचना कर जयदेव ने संस्कृत में एक नवीन रचना-प्रणाली का सूत्रपात किया। 'गीतगोविन्द' के अनुकरण पर 'अभिनवगीतगोविन्द', 'गीतराघव', 'गीतगंगाधर', 'कृष्णगीता' जैसे अनेक गीतिकाव्यों की रचना हुई। भारतेन्दु हरिश्चन्द्र ने 'गीतगोविन्द' का तदनुरूप सरस पदावली में ब्रजभाषा में अनुवाद किया है।

## पण्डितराज जगन्नाथ

जयदेव के पश्चात् गीतिकाव्य-साहित्य में उल्लेखनीय नाम पंडितराज जगन्नाथ का है। कीथ महोदय ने अपने विपुलकाय संस्कृत साहित्य के इतिहास में जगन्नाथ जैसे प्रखर कवि का उल्लेख नहीं किया, यह आश्चर्य है। पंडितराज जगन्नाथ तैलंग ब्राह्मण थे। इनके पिता का नाम पेरुभट्ट और माता का नाम लक्ष्मीदेवी था। युवावस्था में वे दिल्ली गये और शाहजहाँ से उन्होंने 'पंडितराज' की उपाधि प्राप्त की। मुगल-दरबार में शायद वे कुछ दिन रहे (**दिल्लीवल्लभपाणिपल्लवतले नीतं नवीनं वयः**)। इस प्रकार उनका स्थितिकाल १६५०-८० ई० के लगभग था। कहते हैं कि पंडितराज ने किसी यवन-युवती से विवाह कर लिया था। वृद्धावस्था में जब वे काशी आये, तब अप्पय्य दीक्षित आदि पंडितों ने उन्हें जाति से बहिष्कृत कर दिया। इस पर उन्होंने 'गंगालहरी' की रचना की, जिससे प्रभावित हो स्वयं गंगाजी ने उन्हें अपने अंक में स्थान दिया।

उनके रचित ग्रन्थ ये हैं—(१) 'पीयूषलहरी' अथवा 'गंगालहरी' जिसमें गंगा की सुन्दर स्तुति की गई है। (२) 'सुधालहरी' जिसमें ३० पद्यों में सूर्य की स्तुति की है। (३) 'अमृतलहरी' में ११ पद्यों में यमुना की स्तुति है। (४) 'करुणालहरी' में ६०

पद्यों में भगवान् विष्णु की स्तुति है। (५) 'लक्ष्मीलहरी' में ४१ पद्यों में लक्ष्मी की स्तुति है। (६) 'यमुनावर्णन' गद्य-ग्रंथ है, जो अभी तक उपलब्ध नहीं हुआ है। इसके दो उदाहरण 'रसगंगाधर' में दिये गये हैं। (७) 'आसफविलास' में शाहजहाँ के खान-खाना आसफ खाँ की प्रशंसा की गई है। इसके भी केवल दो उद्धरण 'रसगंगाधर' में पाये जाते हैं। (८) 'प्राणाभरण' में कामरूप के राजा प्राणनारायण की प्रशंसा है। (९) 'जगदाभरण' में सम्भवतः उदयपुर के राजकुमार जगतसिंह अथवा दाराशिकोह की प्रशंसा है। (१०) 'चित्रमीमांसाखंडन' में अप्पय्य दीक्षित के 'चित्रमीमांसा' ग्रन्थ के दोषों का विवेचन किया गया है। (११) 'मनोरमाकुचमर्दन' व्याकरण का ग्रन्थ है। भट्टोजी दीक्षित ने अपनी 'सिद्धान्त-कौमुदी' पर जो 'मनोरमा' नामक टीका लिखी है, उसी की यह आलोचना है। (१२) 'रसगंगाधर' पंडितराज जगन्नाथ की सर्वश्रेष्ठ कृति है। अलंकार-शास्त्र का यह एक परम प्रौढ़ ग्रन्थ है। इसमें पंडितराज के प्रकांड पांडित्य और विलक्षण प्रतिभा का अपूर्ण संयोग देख पड़ता है। खेद का विषय है कि यह ग्रन्थ अपूर्ण ही उपलब्ध होता है। इसकी यह विशेषता है कि उदाहरण के लिए ग्रन्थकार ने स्वरचित पद्य दिये हैं।[1] इन पद्यों का काव्य-माधुर्य एवं सरस पदावली दर्शनीय है।

(१३) 'भामिनीविलास' पंडितराज के मुक्तक गीतात्मक पद्यों का सुन्दर संग्रह है। इसमे चार विलास हैं—प्रास्ताविक-विलास, शृङ्गार-विलास, करुण-विलास तथा शान्त-विलास। इसके पद्य अत्यन्त सरस, सुन्दर, भावपूर्ण एवं चित्त पर सद्यः प्रभाव डालनेवाले हैं। संस्कृत के गीतिकाव्यों में 'भामिनीविलास' का स्थान अत्यन्त महत्त्वमय है। पंडितराज जगन्नाथ की शैली अत्यन्त उदार, मधुर एवं लालित्यमयी है। भर्तृहरि के समान इनका भी शब्द-शोधन अनवद्य और अत्यन्त रुचिर होता है। प्रांजल पद-शय्या, अभिनव विचारधारा तथा सुललित छन्दोमाधुर्य—ये गुण पंडितराज के पद्यों में सर्वत्र देख पड़ते हैं। कुछ उदाहरण देखिये—

तीरे तरुण्या वदनं सहासं नीरे सरोजं च मिलद्विकासम्।
आलोक्य धावत्युभयत्र मुग्धा मरन्दलुब्धालिकिशोरमाला॥ शृ० वि०२२

'एक ओर तट पर तरुणी का सस्मित मुख कमल है, दूसरी ओर जल में खिलता हुआ कमल। इन दोनों कमलों के बीच मकरन्द के लोभी भोले भ्रमरों की पाँत कभी इस ओर और कभी उस ओर चक्कर काट रही है।' नीचे दिये पद्य में कविता और प्रियतमा की कैसी श्लेषपूर्ण तुलना की गई है—

निर्दूषणा गुणवती रसभावपूर्णा
सालंकृतिः श्रवणकोमलवर्णराजिः।

---

[1] निर्माय नूतनमुदाहरणानुरूपं काव्यं मयात्र निहितं न परस्य किंचित्।
किं सेव्यते सुमनसां मनसापि गन्धः कस्तूरिकाजननशक्तिभृता मृगेण॥

सा मामकीनकवितेव मनोभिरामा
रामा कदापि हृदयान्मम नापयाति ॥

'श्रुतिकटुत्व आदि दोषों से रहित, माधुर्य आदि गुणों से युक्त, रस एवं भाव से परिपूर्ण, अलंकारों से विभूषित तथा श्रुति-मधुर, सुकुमार वर्णों से सुशोभित मेरी कविता उसी प्रकार मेरे हृदय से दूर नहीं हो सकती, जैसे दुःशीलत्व आदि दोषों से शून्य, दया-दाक्षिण्य आदि गुणों से युक्त, प्रणय और विलास से परिपूर्ण, आभूषणों से अलंकृत तथा सर्वदा मधुर वचन बोलनेवाली मेरी सुन्दरी प्रियतमा।' पंडितराज की अन्योक्तियाँ अनूठी और व्यंग्यपूर्ण हैं। दो उदाहरण नीचे दिये जाते हैं—

पुरा सरसि मानसे विकचसारसालिस्खलत्
परागसुरभीकृते पयसि यस्य यातं वयः।
स पल्लवजलेऽधुना मिलदनेकभेकाकुले
मरालकुलनायकः कथय रे कथं वर्तताम् ॥ प्रा० वि०

'भला कहो तो, राजहंसों के जिस सिरताज ने विकसित कमलों के पराग से सुरभित मानसरोवर के निर्मल जल में अपनी आयु के दिन बिताये हों, वही अब मेढकों से खचाखच भरे किसी गँदले ताल में कैसे रह सकता है!'

अयि दलदरविन्द स्यन्दमानं मरन्दं
तव किमपि लिहन्तो मंजु गुंजन्तु भृङ्गाः।
दिशि दिशि निरपेक्षस्तावकीनं विवृण्वन्
परिमलमयमन्यो बान्धवो गन्धवाहः ॥ प्रा० वि० ३

'ऐ प्यारे खिलनेवाले कमल, तेरे इस छलकते हुए मधुर मकरन्द-रस का आस्वादन करनेवाले ये भौंरे भले ही तेरे आस-पास मँडराते हुए अपनी मधुर गुंजार से तेरी चाटुकारी किया करें, किन्तु सच पूछो तो तेरा सच्चा मित्र यह मलय-पवन है, जो बिना किसी स्वार्थ के ही तेरे सौरभ का दिग्दिगन्त में प्रसार कर रहा है।' पंडितराज की व्यंजना-प्रणाली बड़ी ही मार्मिक, मौलिक और अनुप्रासपूर्ण होती है, उदाहरणार्थ— 'कालिन्दगिरिनन्दिनी तटसुरद्रुमालम्बिनी, मदीयमतिचुम्बिनी भवतु कापि कादम्बिनी', 'आस्ये धास्यति कस्य लास्यमधुना धन्यस्य कामालसस्वर्वामाधरमाधुरीमधरयन् वाचां विलासो मम', 'चुलुकयति मदीयां चेतनां चंचरीकः' इत्यादि। पंडितराज ने अपनी कविता के विषय में गर्वोक्तियाँ भी की हैं। उनकी एक गर्वोक्ति देखिये—

गिरां देवी वीणागुणरणनहीनादरकरा
मदीयानां वाचाममृतमयमाचामति रसम्।
वचस्तस्याकर्ण्य श्रवणसुभगं पंडितपते
रधुन्वन् मूर्धानं नृपशुरथवाऽयं पशुपतिः ॥

'वीणापाणि भगवती सरस्वती अपनी वीणा बजाते-बजाते हाथ रोककर जिसकी मधुर वीणा के अमृतमय रस का आकंठ पान करने लगता हैं, उन पण्डितराज के श्रवण-सुभग पद्यों को सुनकर जो व्यक्ति वाह्-वाह करता हुआ सिर न हिलाने लगे, वह वास्तव में या तो पूरा नरपशु है अथवा साक्षात् वीतराग भगवान् शंकर ही।'

## सुभाषित-संग्रह

संस्कृत गीति-साहित्य के इतिहास में इन सुभाषित-संग्रहों का भी महत्व है, जिनमें सूक्तियों का संकलन किया गया है। इनमें एक-से-एक सुन्दर गीतात्मक या मुक्तक पद्य भरे पडे हैं। प्राचीनतम उपलब्ध संग्रह हाल-कृत 'गाथा-सप्तशती' है। इसके बाद संस्कृत में भी सूक्तियों का संकलन होने लगा। सबसे प्राचीन संस्कृत सूक्ति-संग्रह 'कवीन्द्ररससमुच्चय' (११०० ई०) है। दूसरा सुभाषित-ग्रन्थ श्रीधरदास-कृत 'सदुक्तिकर्णामृत' (१२०५ ई०) है। सूक्ति-साहित्य का तीसरा ग्रन्थ जल्हण-कृत 'सूक्ति-मुक्तावली' (१३०० ई०) है। चौथा ग्रन्थ 'शाङ्‌र्गधरपद्धति' (१३६२ ई०) है। १६३ वर्गों में विभक्त इस संग्रह में ४६८९ पद्य हैं, जिनमें कुछ शाङ्‌र्गधर के द्वारा रचित हैं। पाँचवाँ वल्लभदेव की 'सुभाषितावली' (१५०० ई०) है। अन्य प्रमुख सूक्ति-संग्रहों के नाम ये हैं— रूपगोस्वामी (१४८० ई०)-कृत 'पद्यावली', लक्ष्मणभट्ट की 'पद्यरचना' (१६०० ई०), जीवानन्द विद्यासागर-कृत 'काव्यसंग्रह' (१४७७ ई०), निर्णयसागर प्रेस से प्रकाशित 'सुभाषितरत्नभाण्डागार' तथा पूर्णचन्द्रदेव का 'उद्‌भटसागर'। इन सूक्ति-ग्रन्थो का उपयोग केवल यही नही है कि इनमें सुन्दर पद्यों का संकलन किया गया है, उनमें ऐसी अनेक फुटकर रचनाएँ भी मिलती हैं, जो इन ग्रन्थों के अभाव में विस्मृति के गर्त में विलीन हो जातीं। साथ ही कई अज्ञात कवियों का (कस्यचित्कवेः) स्फुट रचनाएँ भी इनमें मिलती हैं।

## गीति-काव्य की विशेषताएं

गीति-काव्य संस्कृत साहित्य का परम रमणीय अंग है। संस्कृत के गीति-काव्य मुक्तक और प्रबन्धात्मक दोनों शैलियों में उपलब्ध होते हैं। भर्तृहरि या अमरुक के पद्य मुक्तक हैं, जो संदर्भ आदि बाह्य उपकरणों से मुक्त होकर स्वयं रस-पेशल होते हैं। 'मेघदूत' या 'गीतगोविन्द' प्रबन्धात्मक हैं, जिनमें आद्योपान्त एक ही विषय या कथानक का गीतिशैली में विवेचन रहता है। एक और भी भेद है जिसे हम निबन्धात्मक कह सकते हैं, जैसे 'ऋतुसंहार'। इसके प्रत्येक सर्ग में किसी एक ऋतु को लेकर कई पद्यों में उसका कवित्वपूर्ण वर्णन किया गया है। इन पद्यों में तत्तद्‌ऋतु-विषयक एक-वाक्यता है। प्रत्येक सर्ग का पद्य-समुदाय एक लघु निबन्ध के रूप में माना जा सकता है।

गीति-काव्यों में सुख-दुःख की भाववेगमयी अवस्था-विशेष का गिने-चुने शब्दों में चित्रण किया जाता है, सुख और दुःख की अनुभूति जब तीव्र से तीव्रतम हो जाती है, तब उसी आवेश में उदात्त की अनुदात्त ध्वनियों के सामंजस्य से कवि के कण्ठ से जो शब्द निकल पड़ते हैं, वे ही गीत की संज्ञा पा सकते हैं। उसमें कवि की एक ही भावानुभूति कोमल और मधुर शब्दों के सम्बल के गीति-प्रधान शैली मे अभिव्यक्त होती है। संगीत हृदय की कोमल वृत्तियों का प्रकाश करता है। संस्कृत गीति-काव्यों में गेयता होने के कारण उनमें कवि उन्हीं अनुभूतिमय चित्रों का अंकन करता है, जो पाठक के हृदय पर पूर्ण प्रभाव डाल सकें। गीति-मुक्तक का निर्माणकर्त्ता हृदय की उसी अभिव्यक्ति को व्यक्त करता है, जिसकी अनुभूति पाठकों के अन्तरतम मे प्रवेश कर सके। गीत-काव्य आत्मानुभूति का—मानव-जीवन की मार्मिक घटनाओं का—संगीतात्मक शब्द-चित्र है, कवि-हृदय की मार्मिक अनुभूतियों का सच्चा उद्गार है।

संस्कृत गीतकार के लिए किसी भाव या विषय की सीमा नही है और न उसके व्यक्तीकरण के कोई बन्धन ही। गीत मे कवि किसी भी भावविशेष को व्यक्त कर सकता है, जिसका उसके हृदय में उद्रेक हुआ है। महाकाव्यों की रूढ़ियाँ उसे आबद्ध नहीं करतीं। किसी कारण 'काव्य की ऊँची-ऊँची हिमालय की चोटियों के बीच गीति-मुक्तक एक सजल कोमल मेघखंड है, जो न उनसे दबकर टूटता है और न बँधकर रुकता है।' इन गीतो में रागात्मक वृत्तियों का विकास होने के कारण जीवन के अनुरंजनकारी चित्र ही अंकित हुए हैं। अधिकतर उनमें प्रसाद और माधुर्य की ही व्यंजना हुई है। उनके वर्ण्य-विषय प्रायः शृङ्गार, नीति, धर्म अथवा प्राकृतिक सौन्दर्य हैं। वीर, रौद्र अथवा भयानक रस के लिए उनमें स्थान नहीं है। उनका कमनीय गीति-सौन्दर्य किसी वीभत्स घटना अथवा आत्यन्तिक आवेश से आक्रांत नहीं होना चाहिये। उनके छोटे-छोटे गेय पदों में एक ही भाव-विशेष को तीव्रता और सरस, सुस्पष्ट एवं सामञ्जस्यपूर्ण शैली का सहज स्वाभाविक समन्वय देख पड़ता है। भावों की कोमलता, विचारों की शिष्टता, निरीक्षण की नवीनता और कल्पना की चारुता—ये सभी गुण उनमें पाये जाते हैं। कवि-हृदय की मार्मिक अनुभूतियों का वह सच्चा उद्गार है।

भाव-क्षेत्र में गीतिकार जितना स्वतंत्र है, शब्द-क्षेत्र में उतना ही सीमित 'एक ओर वह स्वतंत्र वातावरण मे उन्मत्त भाव से विचरण करनेवाला विहग है, जो समस्त विश्व को अपने कलरव गान से सिंचित करता रहता है; दूसरी ओर वह अपनी ही लघु सीमा मे जीवन-पर्यन्त विहार करनेवाला पिंजरे में बन्द पक्षी है, जिसे अनेक बंधन आबद्ध किये रहते हैं।' कोमल-कांत पदावली, रमणीय संगीतमय छंद, कमनीय शब्द-विन्यास तथा अलंकारों का सुरुचिपूर्ण विरल प्रयोग गीति-काव्य की सफलता के लिए आवश्यक है। संस्कृत गीति-काव्य इन कसौटी पर खरे उतरते हैं। जैसा सुन्दर और

पेशल उनका आभ्यन्तर रूप है, वैसा ही अभिराम और कमनीय उनका बाह्य-रूप है। उनके छंद बड़े ही श्रुतिमनोहर, गेय, रसपेशल, गीत के अद्‌भुत लालित्य एवं लावण्य से परिपूर्ण तथा पाठक और श्रोता पर सद्यःप्रभाव डालनेवाले हैं। उनकी पदावली बड़ी परिमित, सरस, सुन्दर, सरल तथा मधुर होती है। उनके शब्दों में जो शक्ति है, उनकी लय मे जो संतरण है, उनके स्वरों में जो सामंजस्य है, कहीं अधिक है।

संस्कृत गीति-काव्यों में रमणी-सौन्दर्य का स्निग्ध चित्रण किया गया है। कहीं शृङ्गार करती हुई कला-प्रवीण सुन्दरी का, कहीं यौवन की अभिनय छटा छिटकाती हुई मुग्ध ग्राम-वधू का, कही मानिनी के सरोष भ्रूभङ्ग का और कहीं विरहिणी के म्लान मुखचन्द्र का रमणीय सौंदर्य अंकित है। रमणी के बाह्य-सौन्दर्य के साथ ही उसके अंतः-सौन्दर्य का भी चारु चित्रण हुआ है। संस्कृत गीति-कविता केवल वस्तुओ के रूप-रंग में ही सौन्दर्य की छटा नहीं दिखाती, प्रत्युत कर्म और मनोवृत्ति के भी अत्यंत मार्मिक दृश्य सामने रखती है। वह जिस प्रकार विकसित कमल, रमणी के मुखमण्डल आदि का सौन्दर्य मन में लाती है, उसी प्रकार उदारता, वीरता, त्याग, दया, प्रेमोत्कर्ष आदि का सौन्दर्य भी मन में जमाती है। 'इन गीतों में कहीं प्रेम की मन्दाकिनी बह रही है तो कहीं करुण-रस की फल्गु-धारा; कही जीवन के उल्लासमय संगीत हैं तो कहीं विरह के मर्मोच्छ्‌वास।' गीत का सम्बन्ध हृदय की कोमल वृत्तियों के साथ होने के कारण हमे उसमें सुख-दुःख और हर्ष-विषाद का संकेत मिलता है। कहीं वह अपने अश्रु-कणों से सजलता ला देता है और कही अपने हास्य से उज्ज्वल और निर्मलता।

कहा जाता है कि संस्कृत गीति-काव्य में चित्रित प्रेम प्रायः इन्द्रियजन्य या वासना-ग्रस्त है। उसमे नारी केवल उपभोग की वस्तु मानी गई है और पुरुष उसके कटाक्षों का क्रीतदास मात्र। पाश्चात्य आलोचक इस प्रेम मे अश्लीलता की गंध भी पाते हैं। किन्तु यह आलोचना एकांगी, अतिरंजित और अनुचित है। गीति-काव्यों के समुचित अध्ययन से यह सिद्ध है कि उनमें पुरुष, स्त्री के बाह्य-सौन्दर्य पर जितना मुग्ध है, उससे कहीं अधिक वह उसके अंतःसौन्दर्य पर अनुरक्त है। नारी के हृदय में प्रणय का अजस्र स्रोत बह रहा है, इस सत्य की अभिव्यक्ति सभी गीति-काव्यो में हुई है। कुल-वधुएँ अपना हृदय जिसे समर्पित कर चुकी हैं, उसका बाह्य रूप उनके लिए कोई महत्त्व नही रखता—

यथा यथा जरापरिणतो भवति पतिर्दुर्गतोऽपि विरूपोऽपि।
कुलपालिकानां तथा तथाधिकतरं वल्लभो भवति॥ गा० स०

स्त्री के व्यक्तित्व को, नारी के अंतःसौन्दर्य को हृदयंगम करने में गीति-काव्य विशेष सहायक है। उनके अनुशीलन से हमारे हृदय में स्त्रियों के प्रति सम्मान की नई भावना जाग्रत होती है।

संस्कृत गीति-काव्यों में शृङ्गार-भावना अत्यन्त परिष्कृत एवं संस्कृत रूप में हमारे सामने आती है। शारीरिकता की उसमें स्वीकृति है, पर वह शरीर की प्रकृति भूख नहीं है। उसमें मन की कोमल सौन्दर्य-वृत्तियों को ही अधिक मूल्य दिया गया है। गीति-काव्य वास्तव में रूप और रस की मधुर कोमल भावनाओं से समृद्ध एक ललित काव्य है, जिसमें शृङ्गार-रस शरीर की आवश्यकता न होकर मन का विलास है। इसीलिए उसमें तीव्रता एवं उत्कृष्टता के स्थान पर माधुर्य और मसृणता मिलती है। 'मेघदूत' की यक्ष-पत्नी, 'सप्तशती' की ग्राम-तरुणियाँ, 'गीतगोविन्द' की राधिका आदि रस-सृष्टियाँ ही हैं, जिनमें हमारे मन की सौन्दर्य चेतनाएँ मूर्तिमती हो गई हैं। वैभव, विलास और कल्पना के शत-शत रंगों के स्पर्श से इस शृङ्गार में भारतीय रोमानी भाव का अतिशय परिष्कृत लावण्य मिलता है। शोभा, श्री, कांति और सुकुमारता का ऐसा अपूर्व मिश्रण अन्यत्र दुर्लभ है।

गीति-काव्यों में प्रकृति-चित्र का प्रमुख स्थान है। बाह्य-प्रकृति और अन्तः-प्रकृति इन दोनों के पारस्परिक प्रभाव का बड़ा सजीव वर्णन गीति-काव्यों में हुआ है। प्रकृति के दृश्यों पर मानवीय मनोविकारों का आरोप भी किया है। विप्रलम्भ और सम्भोग दोनों अवस्थाओं में प्रकृति मानव के प्रति प्रायः समवेदनाशील चित्रित की गई है। मानवीय सौन्दर्य को प्रकृति द्विगुणित कर देती है—प्रेमिका के सौन्दर्य की छटा को चारुतर बना देती है। भारतीय साहित्य में प्रकृति रमणी-सौन्दर्य पर इतनी मुग्ध मानी गई है कि वह उसके स्पर्शमात्र से पुलकित हो उठती है। सच पूछिये तो इसी भाव की व्यंजना उस परम्परागत 'कवि-समय' (Poetic traditions) में की गई है, जिसके अनुसार नायिका के पाद-स्पर्श से अशोक विकसित हो उठता है, कटाक्षमात्र से तिलक-वृक्ष खिल उठता है और आलिंगनमात्र से कुरबक कुसुमित हो जाता है—

स्त्रीणां स्पर्शात् प्रियंगुर्विकसति बकुलः सीधुगण्डूषसेकात्
पादाघातादशोकस्तिलककुरबकौ वीक्षणालिंगनाभ्याम्।
मन्दारो नर्मवाक्यात्पटुमृदुहसनाच्चम्पको वक्त्रवातात्
चूतो गीतान्नमेरुर्विकसति च पुरो नर्तनात्कर्णिकारः॥

इस अध्याय में जिन गीति-काव्य के कवियों का विवेचन हुआ है, उनकी नामावली इस प्रकार है—

अग्रिमः कालिदासः स्यात् तदा स्यात् घटकर्परः।
हालभर्तृहरी स्याताम् तथाऽमरुकबिल्हणौ॥
धोयीगोवर्धनाचार्यौ जयदेवस्तथैव च।
जगन्नाथश्च प्रख्याता दशैते गीतिकारकाः॥

# आख्यान-साहित्य

विश्व-साहित्य में भारत के आख्यान-साहित्य का अत्यन्त महत्त्वमय स्थान है। मौलिकता, रचना-नैपुण्य तथा विश्व-व्यापक प्रभाव की दृष्टि से वह अनुपम और अद्वितीय सिद्ध हो चुका है। भारतीय लोक-साहित्य के परिज्ञान के लिए भी संस्कृत आख्यानों का अनुशीलन परमावश्यक है। इन आख्यानों में नाटक या महाकाव्यों की भाँति प्रख्यात पौराणिक अथवा ऐतिहासिक पात्रों या कथानकों का उपयोग नहीं हुआ है। इन आख्यानों मे शुद्ध काल्पनिक जगत् का चित्रण किया गया है। उनमे कही कुतूहल है, कहीं घटना-वैचित्र्य है, कहीं हास्य विनोद है, कहीं गंभीर उपदेश है और कहीं सरस काव्य की मधुर झलक भी है। पाश्चात्य विद्वानों ने भी हमारे आख्यान-साहित्य की मौलिकता एवं मनोरंजकता की मुक्तकंठ से प्रशंसा की है।

संस्कृत आख्यान-साहित्य को दो भागों में विभाजित किया जा सकता है—नीतिकथा (Didactic Tale) और लोक-कथा (Popular Tale)।

## नीति-कथा

संस्कृत साहित्य में स्थल-स्थल पर आदर्श या उपदेश की प्रवृत्ति स्पष्ट लक्षित होती है। काव्यो और नाटकों में ऐसे अनेक पद्य मिलते हैं, जिनमें सूक्तियों के रूप में नीति या सदाचार का उच्च आदर्श उपस्थित किया गया है। इसी उपदेशात्मक प्रवृत्ति का मनोरंजनकारी परिपाक नीति-कथाओं में हुआ है। नीति-कथाओं का उद्देश्य रोचक कहानियों द्वारा त्रिवर्ग (धर्म, अर्थ, काम) की बातों का उपदेश देना है। यह उपदेश मोक्ष या अध्यात्म-विद्या से सम्बन्ध नहीं रखता। नीति-कथाओं का प्रतिपाद्य विषय सदाचार, राजनीति और व्यावहारिक ज्ञान है। दैनिक जीवन में सफलता और उन्नति प्राप्त करने के लिए जिन-जिन बातों का पद-पद पर ध्यान रखना आवश्यक है और जिनके न जानने से मनुष्य अनायास ही धूर्तों के चक्कर में फँस सकता है, उन्हीं बातों का उपदेश नीति-कथाओं में दिया गया है। पशु-पक्षियों की रोचक कहानियों के रूप मे सदाचार और राजनीति के गूढ़ से गूढ़ सिद्धान्त बड़ी सरलता से समझा दिये गये हैं। इन मनोरंजक कहानियों की सहायता से सुकुमार-मति बालक भी अनायास ही इन सिद्धान्तों को हृदयंगम कर सकते हैं। इनमें पशु-पक्षी मनुष्यों के समान ही सारे कार्य करते हैं। मनुष्यों की भाँति वे बोलते हैं, मनुष्यों सरीखे व्यवहार करते हैं और मनुष्यों के समान ही आपस में प्रेम, कलह, युद्ध या सन्धि भी करते है।

नीति-कथाएँ जहाँ नीति-शास्त्र का ज्ञान कराती हैं, वहाँ वे संस्कृत भाषा की सरल एवं रोचक शैली का आदर्श भी उपस्थित करती हैं। उनकी भाषा अत्यन्त सरल और शैली अत्यन्त रोचक है। कहानी का वर्णन प्रायः गद्य मे होता है, किन्तु उससे मिलनेवाली शिक्षा या नैतिक उपदेश का संकलन पद्य में किया जाता है। कहानी के बीच में भी जहाँ-तहाँ पद्यों का समावेश देख पड़ता है। जब कोई पात्र कोई गम्भीर या पते की बात कहता है, तब उस पर जोर देने के लिए वह पद्य का प्रयोग करता है। चुभते हुए मुहावरे अनूठी लोकोक्तियाँ और रोचक दृष्टान्त सर्वत्र भरे पड़े हैं। नीति-कथाओं की सबसे प्रमुख विशेषता यह है कि उनमें एक प्रधान कथा के अन्तर्गत कई गौण कथाओं का भी समावेश होता है। मुख्य कथा के पात्र अपनी बात के समर्थन मे बीच-बीच में अनेक उप-कथाएँ कहने लगते हैं।

भारतीयों का जीवन प्रकृति-जीवन से इतना घुला-मिला था कि पशु-पक्षियों के उदाहरण द्वारा बालकों को व्यावहारिक उपदेश देने की प्रथा वैदिक काल से ही चली आई है। मनुष्य और मछली की एक कथा 'ऋग्वेद' में पाई जाती है। 'छान्दोग्य उपनिषद्' में दृष्टान्त के रूप में उद्गीथ-श्वान का आख्यान वर्णित है। 'रामायण' में कुछ नीति-कथाओं का संक्षिप्त उल्लेख या उपमाओं द्वारा संकेत किया गया है। पुराणों में तो अनेक नीति-कथाएँ वर्णित हैं। 'महाभारत' में विदुर के मुख से कई नीति-कथाएँ कहलाई गई हैं। तृतीय शताब्दी ई० पू० के भारहुत (Bharhut) स्तूप पर कई नीति-कथाओं के नाम खुदे हुए हैं।[१] पतञ्जलि (१५० ई०) ने अपने महाभाष्य' में 'अजाकृपाणीय' और 'काकतालीय' जैसी लोकोक्तियों का प्रयोग तथा साँप और नेवले, कौए और उल्लू की जन्मजात शत्रुता का उल्लेख किया है। जैनों और बौद्धों ने भी अनेक नीति-कथाएँ रचीं। बौद्धों का 'जातक' नामक कथासंग्रह ३८० ई० पू० के लगभग विद्यमान था। इसके अतिरिक्त ६६८ ई० के एक चीनी विश्व-कोष में कई भारतीय कथाओं का अनुवाद उपलब्ध होता है। ये कथाएँ, जैसा कि उक्त विश्व-कोष में निर्दिष्ट है, २०० बौद्धग्रंथों से ली गई हैं।[२] इन सब प्रमाणों के आधार पर स्पष्ट है कि ईसा के पूर्व भारत में नीति-कथाओं का पर्याप्त प्रचार था।

**पंचतन्त्र**—'पंचतन्त्र' संस्कृत नीति-कथा-साहित्य का अत्यन्त प्राचीन और महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है। इसमें नीति की बड़ी मनोहर शिक्षाप्रद कहानियाँ हैं। बीच-बीच में निष्कर्षमय पद्यों का भी सन्निवेश हुआ है। यह कहना कठिन है कि इस ग्रंथ की रचना कब हुई, क्योंकि अपने मूल रूप में यह पुस्तक उपलब्ध नहीं होती। बादशाह

---

१. Macdonell : India's Past, p. 117.
२. Macdonell : Sanskrit Literature, p. 369.

खुशरू अनूशेरवाँ (५३१-५७८ ई०) के हुक्म से पहलवी भाषा में 'पंचतन्त्र' का प्रथम अनुवाद किया गया था। यह पहलवी अनुवाद भी उपलब्ध नहीं है; हाँ, उनके आसुरी (Syriac) और अरबी रूपांतर प्राप्त हैं, जिनके नाम क्रमश: 'कलिलग और दमनग' (५७० ई०) और 'कलीलह औन्द दिमनह' (७५० ई०) हैं। इन नामों से यह प्रतीत होता है कि छठी शताब्दी में मूल 'पंचतन्त्र' का नाम कदाचित् 'करटक और दमनक' ही रहा हो, क्योंकि इसी नाम के दो सियारों का वर्णन 'पंचतन्त्र' की पहली पुस्तक में आया है।

उपर्युक्त अनुवादों से मूल 'पंचतन्त्र' के समय-निर्धारण में सहायता मिलती है। यह तो प्रत्यक्ष ही है कि ५५० ई० (जो पहलवी अनुवाद का समय है) के कई सौ वर्ष पहले से 'पंचतन्त्र' भारत में प्रसिद्ध हो चुका था। 'पंचतन्त्र' मे चाणक्य का उल्लेख है, अत: उसकी रचना ३०० ई० पू० के पश्चात् ही हो सकती है। 'कौटिल्य-अर्थशास्त्र' का भी प्रभाव उस पर स्पष्ट देख पड़ता है। 'अर्थशास्त्र' का रचना-काल पाश्चात्य विद्वान् द्वितीय शताब्दी के लगभग मानते हैं। 'दीनार' शब्द के प्रयोग से भी 'पंच-तन्त्र' की रचना ईसा के बाद की सिद्ध होती है।[१] ऐतिहासिक प्रमाणों से पता चलता है कि ईसा की द्वितीय शताब्दी के आसपास राजसभाओं से संस्कृत को प्रधानता मिलने लगी थी। राजकार्य में संस्कृत-भाषी ब्राह्मणों का प्रधान स्थान हो गया था। अत: ऐसे ग्रंथों की आवश्यकता पड़ी जो संस्कृत का बोध कराने के साथ-साथ राजनीति की भी शिक्षा दे सकें। इसी उद्देश्य को लक्ष्य में रखकर 'पंचतन्त्र' की रचना हुई थी। गुप्तवंश का शासन-काल ब्राह्मणों और संस्कृत-साहित्य के अभ्युदय का समय था। अत: 'पंचतन्त्र' का रचना-काल ३००ई० के लगभग माना जा सकता है।

'पंचतन्त्र' अपने मूल-रूप में उपलब्ध नहीं है, पर उसके कई परिवर्तित संस्करण प्राप्त होते हैं, जिनके आधार पर मूल ग्रंथ की भाषा, शैली और विषय का आभास मिलता है—(१) 'पंचतन्त्र' के अप्राप्य पहलवी अनुवाद से अनूदित आसुरी और अरबी संस्करणों से 'पंचतन्त्र' के मूल संस्कृत रूप का अनुमान हो सकता है। (२) 'पंचतन्त्र' के उत्तर-पश्चिमी भारतीय संस्करण का उपयोग गुणाढ्य की 'बृहत्कथा' में हुआ था, जो अब सोमदेव के 'कथा-सरित्सागर' (१०३० ई०) में प्रस्तुत है। इसमें 'पंचतन्त्र' के पाँचों भाग सुरक्षित हैं, पर बीच-बीच में विषयांतर की बहुलता देख पड़ती है। (३) 'तंत्राख्यायिका' (३०० ई०) में मूल ग्रन्थ का रूप बहुत-कुछ सुरक्षित है। इसके दो कश्मीरी संस्करण भी पाये जाते हैं। (४) 'पंचतन्त्र' के जिस संस्करण का भारत में सर्वाधिक प्रचार है, उसे पाश्चात्य विद्वानों ने सरल संस्करण (textus simplicior) का नाम दिया है। (५) 'पंचतन्त्र' का एक दक्षिण भारतीय संस्करण

१. Keith . HSL, p. 248.

भी मिलता है, जो भारवि (६०० ई०) के बाद का है। इसमें 'पंचतन्त्र' की कथाएँ संक्षिप्त करके दी गई हैं। (६) पूर्णभद्र जैन के संस्करण (११९८ ई०) में २१ नई कथाएँ पाई जाती हैं। इसकी भाषा में कहीं-कहीं गुजराती और प्राकृत रूप पाये जाते हैं। (७) १६६० ई० में मेघ विजय ने 'पंचतन्त्र' के उपलब्ध संस्करणों के आधार पर 'पंचाख्यानोद्धार' की रचना की। (८) एक नेपाली संस्करण में 'पंचतन्त्र' के केवल पद्य दिये गये हैं। इस प्रकार 'पंचतन्त्र' कोई सामान्य ग्रन्थ न होकर एक विपुल साहित्य का प्रतिनिधि है।

उपर्युक्त सभी संस्करण 'पंचतन्त्र' के मूल रूप के रूपान्तर हैं। इनके आधार पर आधुनिक विद्वान् एफ० एडगर्टन द्वारा सम्पादित 'पंचतन्त्र' का संस्करण सबसे अधिक प्रामाणिक और प्राचीनतम रूप का परिचायक माना जाता है।

'पंचतन्त्र' की रचना का मूल उद्देश्य राजकुमारों को नीति-शास्त्र में निपुण बनाना था। महिलारोप्य के राजा अमरशक्ति एक ऐसे योग्य शिक्षक की खोज में थे, जो उनके तीन मूर्ख पुत्रों को अल्पकाल ही में योग्य बना दे। तब विष्णुशर्मा नामक ब्राह्मण ने इस बात का बीडा उठाया और पंचतन्त्र की रचना करके छः महीने में ही उन राजकुमारों को नीति-शास्त्र में पारंगत बना दिया।

यद्यपि 'पचतन्त्र' के प्राचीनतम अनुवाद से ज्ञात होता है कि आरम्भ में इसके बारह भाग रहे होंगे,[१] किन्तु वर्तमान 'पंचतन्त्र' मे केवल पाँच तन्त्र या भाग हैं— मित्र-भेद, मित्र-लाभ, सधि-विग्रह, लब्ध-प्रणाश तथा अपरीक्षाकारित्व या अपरीक्षित-कारकम्। प्रत्येक भाग मे मुख्य कथा के अंतर्गत कई गौण कथाएँ आई हैं। उसमें पशु-पक्षी, सदाचार, नीति और लोक-व्यवहार के विषय मे बातचीत करते हैं तथा धर्म-ग्रन्थों के सूक्ष्म विषयों पर विचार-विनिमय करते हैं। लेखक की विनोदप्रियता सर्वत्र समान रूप से देख पड़ती है। बाघ की खाल ओढ़े गधे का चाँदनी रात में गाना गाने के लिए उतावला होना, अपने मित्र शृगाल की शंकाओं का समाधान करने के लिए संगीत-शास्त्र की महत्ता पर वक्तृता देना और अन्त मे पुरस्कारस्वरूप पीठ-पूजा पाना बड़ा ही विनोदपूर्ण है। ब्राह्मणों के लोभ और पाखण्ड, चाटुकारों की कपट-वृत्ति तथा त्रिया-चरित्र मानवीय दोषों का व्यंग्यपूर्ण उद्घाटन भी किया गया है।

'पंचतन्त्र' की शैली सरल और मुहावरेदार है। भाषा विषय के सर्वथा अनुरूप है। मुख्यतः बालकों के लिए रचित होने के कारण उसका गद्य अत्यंत सुबोध है, समास बहुत कम या छोटे-छोटे हैं, वाक्य-विन्यास मे किसी प्रकार की दुरूहता नहीं है। कथानक का वर्णन गद्य में किया गया है, पर उपदेशात्मक सूक्तियाँ पद्य में निहित हैं। ये पद्य कई प्राचीन ग्रंथों से लिये गये हैं। 'महाभारत' तथा पाली 'जातक-संग्रह' से भी

१. Macdonell : Sanskrit Literature, p. 370.

अनेक पद्य लिये गये हैं। लेखक की कुशलता इन पद्यों के चुनने में तथा उनको कथानक में यथास्थान निपुणतापूर्वक बैठाने में है।

'पंचतन्त्र' की कथाओं का प्रचार विश्वव्यापी हुआ है। 'बाइबल' के बाद संसार की सबसे अधिक प्रचलित पुस्तक "पंचतन्त्र' ही है। भारत के बाहर लगभग पचास भाषाओं मे 'पंचतन्त्र' के २५० विविध संस्करण प्रकाशित हो चुके हैं। अत्यन्त प्राचीन काल में ही उसकी कुछ कहानियों का प्रचार रोम और ग्रीस जैसे सुदूर देशों में हो चुका था। ग्रीस के प्राचीन कहानीकार ईसप की कई कहानियों पर 'पंचतन्त्र' का स्पष्ट प्रभाव देख पड़ता है।

**हितोपदेश : नारायण पण्डित**—नीति-कथाओं में 'पंचतन्त्र' के बाद 'हितोपदेश' का ही नाम आता है। 'हितोपदेश' के रचयिता नारायण पण्डित थे, जिनके आश्रयदाता बंगाल के कोई धवलचन्द्र राजा थे। 'हितोपदेश' की एक पांडुलिपि १३७३ ई० की पाई गई है, अतः उसकी रचना १४वीं शताब्दी के पूर्व ही हो चुकी थी। 'हितोपदेश' की रचना बहुत कुछ 'पंचतन्त्र' के ही आधार पर हुई है। उसकी प्रस्तावना में यह बात स्वीकार भी की गई है—'पंचतन्त्रात्तथाऽन्यस्माद् ग्रन्थादाकृष्य लिख्यते।' 'हितोपदेश' की ४३ कथाओं में से २४ तो 'पंचतन्त्र' से ही ली गई है। 'हितोपदेश' के चार परिच्छेद हैं—मित्र-लाभ, सुहृद्‌भेद, विग्रह और संधि। प्रथम दो परिच्छेद प्रायः 'पंचतन्त्र' से ही लिए गये हैं। 'हितोपदेश' में 'पंचतन्त्र' की अपेक्षा पद्यों की संख्या अधिक है। कहीं-कहीं इन पद्यों का इतना बाहुल्य हो गया है कि कथा-प्रवाह में व्याघात-सा पड़ जाता है। इन पद्यों मे से कई 'कामन्दकी-नीतिसार' से लिये गये हैं। ये पद्य अत्यन्त उपदेशपूर्ण कंठाग्र करने योग्य हैं। भारत में 'हितोपदेश' का पठन-पाठन 'पंचतन्त्र' की अपेक्षा अधिक है। संस्कृत सीखनेवाले विद्यार्थियों को पहले प्रायः 'हितोपदेश' ही पढ़ाया जाता है। उसकी भाषा सरल और सुबोध है। 'हितोपदेश' के दो उपदेशपूर्ण पद्य यहाँ दिये जाते हैं—

> व्योमैकान्तविहारिणोऽपि विहगाः सम्प्राप्नुवन्त्यापदं
> वध्यन्ते निपुणैरगाधसलिलात्मत्स्याः समुद्रादपि।
> दुर्नीतं किमिहास्ति किं सुचरितं कः स्थानलाभे गुणः
> कालो हि व्यसनप्रसारितकरो गृह्णाति दूरादपि॥

'आकाश में स्वच्छंद विहार करनेवाले पक्षी भी विपत्ति में पड़ ही जाते हैं; समुद्र के अगाध जल में रहनेवाली मछलियाँ भी चतुर मछुओं के जाल में फँस ही जाती हैं। इस संसार में क्या पाप है और क्या पुण्य; किसी स्थान-विशेष की प्राप्ति से कोई लाभ नहीं। मृत्यु अपने विपत्ति-रूपी हाथ फैलाकर दूर से भी अपने शिकार को पकड़ ही लेती है।'

पयःपानं भुजंगानां केवलं विषवर्धनम् ।
उपदेशो हि मूर्खाणां प्रकोपाय न शान्तये ॥

## लोक-कथा

उपदेश-प्रधान नीति-कथाओं के अतिरिक्त मनोरंजनात्मक लोककथाओं का भी अस्तित्व संस्कृत साहित्य में पाया जाता है। नीति-कथाओं की विशेषताएँ लोक-कथाओं में भी देख पडती हैं, किन्तु दोनों में प्रधान अंतर यह है कि नीति-कथाएँ उपदेश-प्रधान होती हैं और लोक-कथाएँ मनोरंजन-प्रधान। साथ ही, लोक-कथाओं के पात्र पशु-पक्षी न होकर प्रायः मनुष्य ही होते हैं।

बृहत्कथा—लोक-कथाओं का प्राचीनतम संग्रह गुणाढ्य-कृत 'बृहत्कथा' है। ब्यूलर के मतानुसार 'बृहत्कथा' प्रथम या द्वितीय शताब्दी ईस्वी की कृति है। मूल 'बृहत्कथा', जो पैशाची प्राकृत में थी और जिसमें एक लाख पद्य थे, अब उपलब्ध नहीं है। अब उसके तीन संक्षिप्त संस्कृत रूपान्तर मात्र पाये जाते हैं। मूल कृति गद्य में थी या पद्य में, इस विषय में मतभेद है। कश्मीर की जनश्रुति के अनुसार 'बृहत्कथा' श्लोकबद्ध थी, किन्तु 'काव्यादर्श' में दण्डी ने उसको गद्यात्मक बताया है।[1] गुणाढ्य ने अपने समय की प्रचलित अनेक लोक-कथाओं को संगृहीत कर 'बृहत्कथा' की रचना की थी। उसका नायक महाराज उदयन का राजकुमार है, जिसकी रानी मदनमंजूषा को मानसवेग हर ले जाता है। गोमुख नामक विश्वासपात्र मंत्री की सहायता से राजकुमार उसकी प्राप्ति के लिए प्रयत्न करता है। यही 'बृहत्कथा' की मूल कथा-वस्तु है।

जिस प्रकार नीति-कथाओं में 'पंचतन्त्र' का स्थान सर्वोपरि है, उसी प्रकार लोक-कथाओं में 'बृहत्कथा' का स्थान अग्रगण्य है। 'रामायण' और 'महाभारत' के समान 'बृहत्कथा' भी भारतीय साहित्य की एक अपूर्व निधि थी।[2] उसकी कथाओं के आधार पर संस्कृत के कई ग्रन्थों का निर्माण हुआ। कवियों और नाटककारों के लिए गुणाढ्य ने प्रभूत सामग्री प्रस्तुत की है। भास और हर्ष द्वारा उदयन और वासवदत्ता की कथाएँ तथा शूद्रक के 'मृच्छकटिक' के प्रमुख पात्र 'बृहत्कथा' से ही लिए गये हैं। 'बृहत्कथा' अपने समय में अत्यन्त लोकप्रिय रही होगी। दण्डी[3] और सुबन्धु[4] ने अपने ग्रन्थों में उसका सादर उल्लेख किया है। ९वीं शताब्दी के कम्बोडिया (प्राचीन चम्पा

---

१. काव्यादर्श १।२३, ३८
२. श्रीरामायणभारतबृहत्कथानां कवीन् नमस्कुर्मः ।
त्रिस्रोता इव सरसा सरस्वती स्फुरति यैर्भिन्ना ॥ आर्यासप्तशती
३. भूतभाषामयीं प्राहुरद्भुतार्थां बृहत्कथाम्—काव्यादर्श १।३८
४. 'बृहत्कथालम्बैरिव सालभंजिकानिवहैः'—वासवदत्ता

नगरी) के एक शिलालेख में गुणाढ्य का स्पष्ट उल्लेख हुआ है।[1] 'दशरूपक' के रचयिता धनंजय (१००० ई०) ने 'बृहत्कथा' को 'रामायण' और 'महाभारत' के समान ही सुविख्यात माना है।[2] त्रिविक्रमभट्ट (९१५ ई०) ने अपने 'नलचम्पू'[3] में और सोमदेव (९५९ ई०) ने अपने 'यशस्तिलकचम्पू' में उसकी प्रशंसा की है। गोवर्धनाचार्य (१२०० ई०) ने 'आर्यासप्तशती' में गुणाढ्य को व्यास का मूर्तिमान् अवतार माना है।[4] बाण ने 'बृहत्कथा' को हरलीला के समान बताया है—

समुद्दीपितकन्दर्पा कृतगौरीप्रसाधना।
हरलीलेव नो कस्य विस्मयाय बृहत्कथा ॥ हर्षचरित

सोड्ढल ने अपनी 'उदयसुन्दरीकथा' में 'बृहत्कथा' की लोकप्रियता की इस प्रकार प्रशंसा की है—

कविर्गुणाढ्यः स च येन सृष्टा बृहत्कथा प्रीतिकरी जनानाम्।
सा संविधानेषु सुसन्धिबन्धैर्निपीड्यमानेव रसं प्रसूते ॥

'बृहत्कथा' के निम्नलिखित संस्कृत रूपान्तर उपलब्ध होते हैं—(१) नेपाल के बुद्धस्वामी-कृत 'बृहत्कथाश्लोकसंग्रह' का समय ८वीं या नवीं शताब्दी में माना गया है। इसके कुछ ही अंश उपलब्ध हुए हैं, जिनमें २८ सर्ग और ४,५२४ श्लोक हैं। सम्पूर्ण ग्रन्थ में १०० से अधिक सर्ग और लगभग २५,००० श्लोक अवश्य रहे होंगे। उसकी भाषा में कहीं-कहीं प्राकृत रूप भी पाये जाते हैं, जो सम्भवतः मूल ग्रन्थ से लिये गये होंगे। (२) 'बृहत्कथामञ्जरी' (१०३७ ई०) के रचयिता क्षेमेन्द्र कश्मीर के राजा अनंत (१०२८-१०६४ ई०) के आश्रित कवि थे। इसमें ७,५०० श्लोक हैं। यह 'बृहत्कथा' का ही संक्षिप्त रूप है। इसकी भाषा तथा कथानक में स्पष्टता की मात्रा कम है। (३) 'बृहत्कथा' संक्षिप्त संस्करणों में सोमदेव भट्ट-कृत 'कथासरित्सागर' सबसे अधिक प्रसिद्ध है। सोमदेव भी कश्मीर के राजा अनन्त तथा क्षेमेन्द्र के समकालीन थे। 'कथासरित्सागर' की रचना १०३७ ई० के लगभग हुई। इसमें २४,००० श्लोक हैं। संसार में इसके अतिरिक्त अन्य कोई इतना प्राचीन और इतना विशाल कथा-संग्रह नहीं है। कथानक की सृष्टि में सोमदेव ने बड़ी कुशलता दिखाई है। कथा की योजना करते समय रस का भी ध्यान रखा गया है।

---

१. पारदस्थिरकल्याणो गुणाढ्यः प्राकृतप्रियः।
अनीतिर्यो विशालाक्षः शूरोऽप्यकृत भीमकः ॥
२. 'रामायणादि च विभाव्य बृहत्कथां च'—दशरूपक १।६८
३. 'धनुषेव गुणाढ्येन निःशेषो रंजितो जनः'—नलचम्पू
४. अतिदीर्घजीविदोषाद् व्यासेन यशोऽपहारितं हन्त।
कैर्नोच्येत गुणाढ्यः स एव जन्मान्तरापन्नः ॥—आर्यासप्तशती

'बृहत्कथा' के दो तमिल संस्करण भी पाये जाते हैं।[1] मूल 'बृहत्कथा' का समय नई खोज से ७८ ई० सिद्ध हुआ है।[2]

'बृहत्कथा' तथा उसके रूपान्तरों के अतिरिक्त संस्कृत में और भी अनेक कथा-संग्रह प्राप्त होते है। 'वेतालपंचविंशतिका' में २५ कहानियों का संग्रह है। इसके शिवदास (१२०० ई०) तथा जंभलदत्त-कृत दो संस्करण मिलते हैं। शिवदास की कृति गद्य-पद्य में है तथा जंभलदत्त की केवल गद्य में। 'वेतालपंचविंशतिका' की कथाओं का मूल-रूप 'बृहत्कथामजरी' और 'कथासरित्सागर' में पाया जाता है। 'वेतालपंचविंशतिका' मे एक भूत उज्जैन के राजा विक्रमादित्य से पहेलियों के रूप में २५ कहानियाँ कहता है। ये कहानियाँ अत्यन्त मनोरंजक हैं। एक राजकुमारी का विवाह उसके तीन प्रेमियों में से किससे किया जाय, जब कि उन तीनों ने मिलकर उसे एक राक्षस के पंजे से छुड़ाया है ? इसी प्रकार के प्रहेलिकामय प्रश्नों के रूप में पच्चीस कौतूहलमय कहानियों का इसमें उल्लेख है।

'सिंहासन-द्वात्रिंशिका' अथवा 'द्वात्रिंशत्पुत्तलिका' अथवा 'विक्रमचरित' भी एक मनोरंजक कहानी-संग्रह है। इसके केवल गद्यमय, केवल पद्यमय और गद्य-पद्यमय ये तीन संस्करण पाये जाते हैं। इनकी प्रत्येक कहानी में धारा के राजा भोज का उल्लेख हुआ है। अतः इनकी रचना भोज (१०१८-१०६३ ई०) के बाद ही हुई होगी। 'सिंहासन-द्वात्रिंशिका' में राजा विक्रम के सिंहासन की ३२ पुतलियाँ राजा भोज से एक-एक कहानी कहकर उड़ जाती हैं। पर 'वेतालपंचविंशतिका' की भाँति इन कहानियों का बुद्धि-विलास उतना उत्कृष्ट नहीं।

उपर्युक्त दोनों कहानी-संग्रहों की अपेक्षा 'शुक-सप्तति' अधिक लोकप्रिय और रोचक है। इसके तीन संस्करण उपलब्ध होते हैं। इसके कर्ता के विषय में कुछ ज्ञात नहीं। इसकी रचना १४वीं शताब्दी के पूर्व हो चुकी थी, क्योंकि उसी समय इसका एक अनुवाद फारसी में हुआ था। 'शुक-सप्तति' में ७० कहानियाँ संगृहीत हैं। मदनसेन नामक युवक अपनी पत्नी पर अत्यधिक अनुरक्त है। कार्यवश उसे बाहर जाना पड़ता है। उसकी पत्नी की वियोगजन्य पीड़ा को दूर करने के लिए एक शुक उसे प्रत्येक रात को एक-एक मनोरंजक कहानी सुनाता है। इस प्रकार ७० कहानियों में ७० दिन व्यतीत हो जाते हैं और अन्त में मदनसेन लौट आता है।

अन्य प्रसिद्ध कथा-संग्रहों में. ये.प्रमुख हैं—१५वीं शताब्दी के प्रसिद्ध मैथिल कवि विद्यापति ने 'पुरुष-परीक्षा' की रचना की, जिसमें ४७ नैतिक और राजनीतिक

१. S. Somasundara Desikar : Tamil Versions of Brahatkatha, Krishnaswami Aiyangar Com. Vol., pp. 352-53

२. भारतीय वाङ्मय के अमर रत्न, पृ० ४०

कहानियाँ हैं। शिवदास-कृत 'कथार्णव' में चोरों और मूर्खों की ३५ कथाएँ हैं। १६वीं शताब्दी के बल्लालसेन-विरचित 'भोजप्रबन्ध' में संस्कृत के महाकवियों की अनेक रोचक दन्तकथाएँ दी गई हैं। कई पाश्चात्य कथा-संग्रहों का भी संस्कृत में अनुवाद हो चुका है। जगद्बन्धु पण्डित ने प्रसिद्ध अरबी कथा 'सहस्ररजनीचरित' (Arabian Nights) 'आरब्ययामिनी' के नाम से अनुवाद किया है। नारायण बालकृष्ण-कृत 'ईसबनीति-कथा' में ईसप की कहानियों (Aesop's Fables) का अनुवाद है। पण्डित रामशरण शास्त्री-कृत 'कौमुदी कथा-कल्लोलिनी' भी 'बृहत्कथा' के आधार पर लिखी गई। वैयाकरण प्रयोग प्रधान रचना है जो चौखम्भा प्रेस, वाराणसी से मुद्रित हुई है।

बौद्धों के कथा-संग्रह 'अवदान' नाम से प्रख्यात हैं। इनमें सबसे प्राचीन उपलब्ध संग्रह 'अवदानशतक' है। आर्यशूर-कृत संस्कृत 'जातकमाला' चौथी शताब्दी की रचना है। जैन कथा-संग्रहों में उल्लेखनीय हेमचन्द्र (१०८८ ई०) रचित 'परिशिष्ट-पर्वन्' है।

## संस्कृत आख्यान-साहित्य का व्यापक प्रभाव

संस्कृत कथा-कहानियों का संसार में इतना अधिक प्रचार हुआ कि वे विश्व-साहित्य का एक अंग बन गईं। संस्कृत आख्यान-साहित्य का यह विश्वव्यापी प्रसार संसार के साहित्य का एक विस्मयोत्पादक एवं रोचक विषय है। यात्रियों, व्यापारियों तथा परिव्राजकों द्वारा एशिया और यूरोप के विभिन्न देशों में ही नहीं, अपितु अफ्रीका की असभ्य सोमाली और सौहाली जातियों में भी भारतीय कहानियों का प्रचार हो गया।

भारतीय कथा-साहित्य की सबसे प्रसिद्ध और प्राचीन पुस्तक 'पंचतन्त्र' है। संसार की अन्य भाषाओं में 'पंचतन्त्र' के अनुवाद ६ठीं शताब्दी से ही प्रारम्भ हो गये थे। पहलवी भाषा में उनका जो पहला अनुवाद हुआ, उसमें 'पंचतन्त्र' के पाँचों भागों के अतिरिक्त 'महाभारत' तथा बौद्ध-धर्म की कई कथाएँ भी जोड़ दी गई थीं। पहलवी से आसुरी (Syriac) और अरबी भाषाओं में उसके अनुवाद हुए। इस अरबी अनुवाद के ४० भाषाओं में अनुवाद हो चुके हैं।[1] ११वीं शताब्दी में 'अरबी पंचतन्त्र' का यूनानी भाषा में अनुवाद हुआ, यूनानी से लैटिन, जर्मन, स्लॉवेक तथा अन्यान्य यूरोपीय भाषाओं में अनुवाद हुए। १५७० ई० में सर थामसनार्थ ने इतावली 'पंचतन्त्र' का अंग्रेजी में अनुवाद किया। विन्टरनिट्ज[2] के मतानुसार जर्मन साहित्य पर 'पंचतन्त्र' का अत्यधिक प्रभाव पड़ा है। इस प्रकार पूर्व और पश्चिम में एकता का सम्बन्ध स्थापित करने में 'पंचतन्त्र' का विशिष्ट स्थान है।

---

१. Macdonell : India's Past, p. 123.
२. Some Problems of Indian Literature.

'पंचतन्त्र' के अतिरिक्त संस्कृत के अन्य कथा-संग्रहों का भी विश्व के कथा-साहित्य पर कम प्रभाव नहीं पड़ा है। 'वेतालपंचविंशतिका' का अनुवाद हिन्दी तथा अन्य प्रान्तीय भाषाओं में हुआ, फिर हिन्दी से अंग्रेजी और जर्मन में। मंगोलियन कहानियों की पुस्तक 'स्सिद्दीकूर' में 'वेताल-पंचविंशतिका' के कई अनूदित अंश उपलब्ध होते हैं। १५७४ ई० में अकबर के हुक्म से 'सिंहासनद्वात्रिंशिका' का फारसी में अनुवाद किया गया। स्याम और मंगोलिया की भाषाओं में भी उसके अनुवाद मिलते हैं। १४वीं शताब्दी में 'शुकसप्तति' का फारसी में 'तूतिनामह्' के नाम से अनुवाद हुआ। इस 'तूतिनामह्' के द्वारा कई भारतीय कथाएँ पश्चिमी एशिया और यूरोप में प्रचलित हो गईं। सिन्दबाद 'जहाजी' की प्रसिद्ध कहानी पर 'शुकसप्तति' का स्पष्ट प्रभाव देख पड़ता है। मसूदी (८५६ ई०) नामक अरबी लेखक ने अपनी 'किताबुल्सिंदबाद' की भूमिका में लिखा है कि यह कहानी पहले-पहल राजा कुरुष के समय में भारत में लिखी गई थी। उसने यह भी लिखा है कि 'कलिलह् और दिमनह्' (पंचतन्त्र) की भाँति सिंदबाद की कथा भी भारत की देन है। सिंदबाद 'सिद्धपति' का रूपान्तर है। खेद है कि सिद्धपति की कथा, जिसका यूनानी अनुवाद 'सिंतिपास' (Syntipas) और हिब्रू अनुवाद 'सन्दबार' (Sandabar) कहलाता है, भारत में नहीं मिलती। 'कथासरित्सागर' और 'परिशिष्टपर्वन्' की कतिपय कहानियों का रूपान्तर चीन की कहानियों में पाया जाता है। 'अवदानशतक' तथा 'जातकमाला' का क्रमशः तीसरी और पाँचवीं शताब्दी में चीनी भाषा में अनुवाद हो चुका था। भारतीय कहानियों का विदेशी भाषाओं में केवल रूपान्तर ही नहीं हुआ, अपितु कथा में कथा का सन्निवेश करने की भारतीय प्रथा का भी अनुकरण फारस और अरब वालों ने किया। प्रसिद्ध 'सहस्त्र रजनीचरित' (आल्योपन्यास) में भारतीय कहानियों की यह शैली स्पष्ट लक्षित होती है।

उपर्युक्त अनुवादों के द्वारा भारत की कहानियों का प्रचार देश-देशान्तर में हुआ तथा भारतीय सभ्यता और संस्कृति का परिचय भी विदेशियों को मिला। एक आलोचक ने ठीक ही कहा है कि भारतीय आख्यान जितने विचित्र हैं, उससे कहीं अधिक विचित्र आर्य आख्यान-साहित्य के विश्व-विजय की कथा है।

# ऐतिहासिक काव्य

पाश्चात्य विद्वानों की धारणा है कि संस्कृत साहित्य में वास्तविक इतिहास-ग्रन्थों का निर्माण नहीं हुआ है। उनके मतानुसार संस्कृत के ऐतिहासिक काव्यों में तिथि और घटनाओं के रूप में ठोस ऐतिहासिक सामग्री नहीं मिलती। पर जिस दृष्टि-कोण को लेकर पाश्चात्य आलोचक संस्कृत के इतिहास-ग्रंथों की समीक्षा करते हैं, वह भ्रांतिपूर्ण है। इतिहास के आधुनिक ग्रन्थों को आदर्श मानकर संस्कृत के ऐतिहासिक काव्यों की आलोचना करना सर्वथा अनुचित है। भारतीय आदर्श के अनुसार इतिहास का उद्देश्य तिथियों या घटनावलियों का वर्णन करना नहीं, प्रत्युत जीवन के शाश्वत सिद्धान्तों को महापुरुषों के जीवन में घटाते हुए, राष्ट्र के सांस्कृतिक उत्थान में योग देना है। हमारे इतिहास-पुराण, रामायण और महाभारत इस अर्थ में सच्चे इतिहास हैं। हमारी दृष्टि में उनके चरितनायकों में स्थितिकाल का प्रश्न नगण्य है। जीवन के चिरन्तन आदर्शों के प्रतीक होने के कारण उनकी स्थिति सभी देशों और कालों में है। प्रत्येक दशा में हम उन्हें अपनी संस्कृति के सुमेरु-शिखर पर अवस्थित पाते हैं। उन्हें हम इतिहास के खंडहरों के कंकड़-पत्थरों मे खोजने नहीं गये।

भारत के प्राचीन साहित्यकारों ने आधुनिक अर्थ में इतिहास की रचना की ओर इतने उदासीन क्यों रहे, इसके भी अनेक कारण हैं—(१) भारत की दार्शनिक विचार-धारा ऐहिक उन्नति को वास्तविक उन्नति नहीं मानती। उसकी दृष्टि में संसार तुच्छ और निस्सार है तथा उसके लौकिक विषयों की चर्चा करना मानो माया के भ्रमजाल में फँसना है। (२) भारतीय आरम्भ ही से लौकिक विषयों की अपेक्षा पारलौकिक विषयों में अधिक आस्था रखते आये हैं। (३) भारतीयों का कर्म-सिद्धांत जिसके अनुसार मनुष्य के जीवन में कोई भी अचिन्त्य घटना घट सकती है, ऐतिहासिक घट-नाओं को लिपिबद्ध करने में बाधक हुआ। उनका यह विश्वास है कि पूर्व-जन्म के संचित कर्मानुसार ही जीवन की घटनाओं का संचालन होता है, इतिहास-रचना में उनकी अरुचि का कारण हुआ। (४) भारतीयों ने राम, कृष्ण जैसी दैवी विभूतियों को तथा हरिश्चन्द्र, रन्तिदेव, युधिष्ठिर, बुद्ध आदि आदर्श व्यक्तियों को ही जातीय इतिहास का सच्चा प्रतिनिधि माना। अतः उन्हीं के आख्यान तथा गाथाएँ सुरक्षित रखी गईं। इसका कारण यह था कि इन अलौकिक व्यक्तियों के जीवन-वृत्त में मानव

जाति के चिरन्तन आदर्शों का प्रतिबिम्ब संचित था। इसके विपरीत, अनेक स्थानीय राजाओं अथवा अशोक और हर्ष जैसे लौकिक सम्राटों के जीवन का महत्त्व नहीं समझा गया। इसी कारण जहाँ श्रीहर्ष के 'नैषधीयचरित' पर २३ टीकाएँ लिखी गईं, वहाँ उनके ऐतिहासिक काव्य 'नवसाहसांकचरित' की ओर टीकाकारों का ध्यान भी नहीं गया।

उक्त विवेचन का यह आशय नहीं कि संस्कृत में लौकिक घटनाओं के इतिहासों की रचना हुई हो नहीं। पुराणों मे तत्कालीन धार्मिक, सामाजिक एवं सांस्कृतिक जीवन का विशद चित्र उपलब्ध होता है। बौद्धों और जैनों के ग्रंथों मे भी ऐतिहासिक व्यक्तियों का उल्लेख मिलता है। प्राचीन राजाओं की प्रशस्तियो में ऐतिहासिक तथ्य उपलब्ध होते हैं। संस्कृत के महाकाव्यों, नाटकों तथा गद्य-काव्यों मे यत्र-तत्र ऐतिहासिक सामग्री मिलती है। हाँ, इस सामग्री में घटनाओं के कालक्रम की छानबीन न होकर सजीव सांस्कृतिक तथ्य प्रस्तुत किये गये हैं। यहाँ तक कि 'मेघदूत' जैसे सर्वथा काल्पनिक गीतिकाव्य में भी तत्कालीन इतिहास और समाज के विशद् चित्र उपलब्ध होते हैं।[1] कुछ विद्वानों के अनुसार कालिदास का 'कुमारसम्भव' मौर्यों के पतन और वैदिक संस्कृति के उन्नायक हिन्दू-राज्यों के उत्थान का रूपकात्मक चित्रण है तथा भारवि का 'किरातार्जुनीय' कुशन-आक्रान्ताओं से त्रस्त भारत में राष्ट्रीयता का ओजःपूर्ण संदेश फूंकनेवाला महाकाव्य है।[2]

इनके अतिरिक्त संस्कृत में अनेक ऐतिहासिक महाकाव्यों की भी रचना हुई, जिनके द्वारा भारत के मध्यकालीन इतिहास पर बहुत कुछ प्रकाश पड़ता है। कौन कह सकता है कि संस्कृत में और भी अनेकानेक प्रामाणिक ऐतिहासिक ग्रन्थों की रचना न हुई हो और वे विधर्मियों के विध्वंसकारी आक्रमणों में नष्ट न हो गये हों? फिर भी जो प्रमुख ऐतिहासिक काव्य उपलब्ध होते हैं, उनका संक्षिप्त विवेचन किया जाता है।

का समकालीन माना है और यह बात भी सिद्ध की है कि वे नागार्जुन के पूर्ववर्ती थे । नागार्जुन ने जो कि स्वयं अश्वघोष के शिष्य थे, 'श्रद्धोत्पादशास्त्र' के भाष्य में ६ अश्वघोषों की चर्चा की है । सर्वास्तिवादी मतानुसार बोधिसत्व अश्वघोष बुद्ध के निर्वाण के ३०० वर्ष बाद उत्पन्न हुए थे तथा महाप्रज्ञापारमिता की व्याख्या में अश्वघोष को निर्वाण के ३७५ वर्ष बाद माना गया है । अश्वघोष का काल-निर्धारण करने के लिए कई विद्वानों ने प्रयत्न किये । इनमें डॉ० विमलाचरण लाहा का कार्य विशेष रूप में सराहनीय है । उन्होंने 'बुद्धचरित', 'सौन्दरनन्द' और 'शारिपुत्रप्रकरण' के रचयिता अश्वघोष को एक माना है । 'बुद्धचरित' महाकाव्य का अन्तिम सर्ग अशोक की संगीत का वर्णन करता है, अतः हमारी सम्मति मे अश्वघोष अशोक के पश्चात् मार्ग थे । अशाक का समय २६५-२११ ई० पू० माना जाता है । अतएव अश्वघोष का समय इसके बाद का निर्धारित होना तर्क-संगत प्रतीत होता है । अधिकांश विद्वान् अश्वघोष को कनिष्क का समकालीन मानकर उसकी तिथि ईसा की प्रथम शताब्दी स्वीकार करते हैं ।

अश्वघोष के माता-पिता के विषय में भी अनेक मत है । कोई उसे लोक एवं घोणा का पुत्र कहते हैं । तारानाथ के मतानुसार वह ब्राह्मणकुल में उत्पन्न हुआ था । 'सौन्दरनन्द' में वह प्रभावशाली वक्ता के नाम से तथा साकेत की रहनेवाली सुवर्णाक्षी का पुल कहा जाता है । भले ही वह बोधिसत्व अश्वघोष था । स्थविर अश्वघोष पर इस विषय में संदेह नहीं कि वह ब्राह्मण प्रभाव एवं परम्परा से युक्त था ।

अश्वघोष की कृतियों की संख्या १८ तक कही जाती है, परन्तु यह सर्वमान्य तथ्य नहीं है । इस विषय में सभी विद्वानों का मतैक्य है कि अश्वघोष ने दो महाकाव्य 'बुद्धचरित' और 'सौन्दरनन्द' लिखे । उनके नाटकों में 'शारिपुत्रप्रकरण' ही उल्लेखनीय है ।

भारतीय विद्वान् अश्वघोष की कृतियों के विषय में मौन हैं । संपूर्ण 'बुद्धचरित' भी मूल रूप में यहाँ उपलब्ध नहीं हो सका । इसके चीनी और तिब्बती संस्करण २८ सर्गों में उपलब्ध हैं । भारत में केवल बौद्ध कवि शरणदेव ने 'बुद्धचरित' के ८।१३ का निम्न श्लोक अपनी 'दुर्घट-वृत्ति' में उद्धृत किया है—

इदं पुरं तेन विसर्जितं वनम्, वनं च तत्तेन समन्वितं पुरम् ।
प्रशोभते तेन हि नो विना पुरम्, मरुत्वता वृत्रवधे यथा दिवम् ॥

उनकी दूसरी कृति 'सौन्दरनन्द' बहुत समय तक भारतीय विद्वानों को अज्ञात रही । सर्वप्रथम डॉ० हरप्रसाद शास्त्री ने नेपाल में प्राप्त पाण्डुलिपियों के आधार पर इसको प्रकाशित कराया । १९२२ में डॉ० विमलाचरण लाहा ने इसका बंगला अनुवाद

प्रकाशित किया और १९२८ में डॉ० जान्स्टन ने भी एक प्रामाणिक संस्करण प्रकाशित कराया। वस्तुतः 'सौन्दरनन्द' काव्यत्व की दृष्टि से 'बुद्धचरित' से अत्यधिक प्रौढ़ है।

अश्वघोष की कवित्व शक्ति-प्रतिभा अथवा कल्पना के नाम से भी अभिहित हो सकती है। उनकी दृष्टि दर्शनोन्मुखी है। अतः अश्वघोष काव्य के वातावरण को एकदम परिवर्तित कर देते हैं। 'बुद्धचरित' के चतुर्थ सर्ग में श्रृङ्गार-वर्णन के ठीक बाद ही दार्शनिक चिन्तन प्रारम्भ होता है। रात्रि में वनिताओं के दर्शन होने पर भी वर्णन द्वारा बुद्ध में राग की अपेक्षा विराग को ही उत्पन्न किया है। वहीं एक नायिका का वर्णन करता हुआ कवि लिखता है—

मुहुर्मुहुर्मदव्याजस्रस्त नीलांशुकाम्बरा,
आलक्ष्यरशना रेजे स्फुरद्विद्युदिव क्षपा।

सौन्दरनन्द में सुन्दरी तथा नन्द की केलिक्रीड़ा में संश्लिष्ट सौन्दर्यात्मक चित्रों का संयोगात्मक रूप देखने योग्य है—

सा हास हंसा नयनद्विरेफा, पीनस्तनात्युन्नत पद्मकोशा।
भूयोवभाषे स्वकुलोदितेन, स्त्री पद्मिनीनन्द दिवाकरेण॥

'बुद्धचरित' के अष्टम सर्ग में शोक-सन्तप्त नारियों का चित्रांकन मनोमुग्धकारी है—

करप्रहार प्रचलैश्च ता बभुः, तथापि नार्यः सहितोन्नतैः स्तनैः।
वनानिला घूर्णित पद्मकम्पितैः रथांगनाम्नां मिथुनैरिवापगाः॥

'सौन्दरनन्द' के षष्ठ सर्ग मे नन्द के प्रव्रजित हो जाने पर सुन्दरी के विलापदग्ध विवर्ण मुख का वर्णन करता हुआ कवि कहता है—

तस्यामुखं पद्म सपत्न भूतम्, पाणौ स्थितं पल्लवरागताम्रे।
छायामयस्याम्भसि पंकजस्य, बभौ नतं पद्ममिवोपरिष्टात्॥

सीमन्तिनी शरीर विवेचन के भी यहाँ कुछ उदाहरण उद्धृत हैं—

अथ सूक्ष्ममतिद्वयाशिवम् लघु वासां हृदयं न पश्यसि।
किमु कायमसद्गृहं स्रवद्वनितानाम शुचि न पश्यसि॥

'देख, स्त्री-हृदय की क्षुद्रता को समझ तथा प्रतिक्षण स्रावी अशुचि मार्ग के लिये लालायित मत बन।'

यदहन्यहनि प्रधावनैर्वसनैश्चाभरणैश्च संस्कृतम्।
अशुभं तमसावृतेक्षणः शुभतो गच्छसि नावगच्छसि॥ सौ० ८।४८

'यदि कोई अच्छे वस्त्र-अलंकार पहनकर नजाकत की चाल से चलता सामने से निकल जाता है तो तू बेताव बन जाता है, यह ठीक नहीं।'

अथवा समवैषि तत्तनू मधुमां त्वं न तु संविदस्ति ते ।
सुरभिं विदधासि हि क्रियामशुचैस्तत्प्रभवस्य शान्तये ॥ सौ० ८।४९

'तू प्रमदा शरीर को या अपने शरीर को वस्तुतः अशुचि मानता है फिर उस पर सुगन्धित तैल लगाकर तैल का दुरुपयोग क्यों करता है ? भला इत्र के छिड़कने से क्या कूड़े के ढेर की पवित्रता या सुगन्धि सम्भव है ? कदापि नहीं।'

सौन्दरनन्द के सुभाषित :

१—प्रज्ञात्मकं यस्यहिनास्ति चक्षु-चक्षुर्न तस्यास्ति स चक्षुषोऽपि ।
२—यावत् सतर्षः पुरुषो हि लोके, तावत् समृद्धोऽपि सदा दरिद्रः ।
३—शूरोऽप्यशूरः सहि वेदितव्यः दोषैरमित्रैरिव हन्यते यः ।
४—शुचौहिशीले पुरुषस्य दोषाः मनः सलज्जा इव घर्षयन्ति ।
५—मृत्युः सर्वावस्थासुहन्ति नावेक्षते वयः ।
६—व्यवस्था नास्ति संसारे स्वजनस्य जनस्य च ।
७ चित्तं निषेद्धुं सुखेन शक्यं कृष्टादको गौरिव सस्यमध्यात ।

बुद्धचरित के सुभाषित :

१—दुःखं समुदयो हेतुर्निरोधो रोध कारणं ।
निर्वाण हेतवो ह्येते दृष्टां दिव्येन चक्षुषा ॥
२—अरूपेषु सरूपेषु देवेष्वपि हि वासना ।
सहजौ बलिनो गुप्तौकामरागौ हि वैरिणौ ॥
३—मित्रवेषेण सगम्य सर्वधर्माणि कृन्ततः ।
अस्थि चर्म वसा मांस मलमूत्र मयंवपुः ॥
४—पूतिमन् पश्यतो लोके देहासक्तिर्न जायते ।
५— हीनस्य मध्यस्य महात्मनो वा सर्वस्य लोके नियतो विनाशः ।
दृष्टौ च सत्यां पुरुषस्य लोके सर्वे विशेषानतु निर्विशेषाः ॥

इस प्रकार अश्वघोष के काव्यों में पद-पद पर उपदेशात्मक वाक्य भरे पड़े हैं। ये ही अर्थान्तरन्यास कालिदास ने भी अपनाये हैं। अतः कालिदास अश्वघोष से प्रभावित हैं, ऐसा कतिपय विद्वान् मानते हैं। अश्वघोष के बाद ऐतिहासिक पद्य काव्य उपलब्ध नहीं होते

## बाणभट्ट : हर्षचरित

सर्वप्रथम ऐतिहासिक गद्य-काव्य की रचना करने का श्रेय बाणभट्ट को है। उनके 'हर्षचरित' में महाराज हर्षवर्द्धन (६०६-६४८ ई०) का चरित अंकित है। हर्षवर्द्धन के वंश के प्रवर्तक पुष्यभूति नामक राजा थे। हर्ष के पिता का नाम प्रभाकर-

वर्धन और माता का यशोवती था। उनके बड़े भाई राज्यवर्धन का जन्म ५८८ ई० में हुआ। उसके दो वर्ष बाद भारत के भावी सम्राट् हर्ष उत्पन्न हुए तथा तीन वर्ष बाद उनकी बहन राज्यश्री का विवाह मौखरि राजा अवन्तिवर्मा के पुत्र ग्रहवर्मा के साथ हुआ। लगभग ६०५ ई० में हूणों ने प्रभाकरवर्धन के राज्य के उत्तर में आक्रमण किया। उन्होंने राज्यवर्धन को एक बड़ी सेना देकर उनकी प्रगति रोकने के लिए भेजा। उनके लौटने से पूर्व ही प्रभाकरवर्धन का देहान्त हो गया। यशोवती विधवा हो जाने के भय से रति की मृत्यु से पूर्व ही सती हो गई। प्रभाकरवर्धन की मृत्यु से लाभ उठाकर मालवा के राजा ने कन्नौज पर आक्रमण कर दिया। उसने ग्रहवर्मा को मारकर राज्यश्री को कैद कर लिया। राज्यवर्धन ने हर्ष पर राज्य का भार छोड़ शत्रु के विरुद्ध प्रयाण किया। मालवराज को उन्होंने सहज ही परास्त कर दिया, पर उसके सहायक गौड़ राजा ने उन्हें धोखे से मार डाला। हर्ष ने प्रतिशोध के लिए प्रस्थान किया। मार्ग मे उन्होंने अपनी बहन राज्यश्री का पता लगाया, जो कारागार से छूटकर विन्ध्याटवी में पहुँच गई थी। इस स्थल पर बाण का 'हर्षचरित'* समाप्त हो जाता है। यानच्वांग (Yhan Chwang) नामक चीनी यात्री के संस्मरणों से पता चलता है कि हर्ष ने आसाम के राजा भाष्करवर्मा की सहायता से गौड़ राजा को परास्त कर दिया। इसके पश्चात् उन्होने उत्तरी भारत को दिग्विजय कर महाराजाधिराज की उपाधि धारण की और ३० वर्ष तक शान्तिपूर्वक राज्य किया।

'हर्षचरित' की रचना यद्यपि गद्य में हुई है, किन्तु उसकी भाषा पूर्णतया कवित्वमय है। उसमें इतिवृत्तों का उल्लेख सीधी-सादी भाषा में नहीं हुआ है। उनकी शैली आलंकारिक और कल्पना प्रचुर है। उसमें पौराणिक कथाओं और अलौकिक पात्रों का भी उपयोग किया गया है। उसमें हर्ष के राज्यकाल का पूरा वर्णन नहीं हुआ है। किसी घटना की तिथि भी नहीं दी गई है। स्वयं अपने स्थितिकाल का भी उल्लेख बाण ने नहीं किया है। 'एवमतिक्रामत्सु दिवसेषु', 'अथ कदाचित् कतिपय दिवसापगमे' इत्यादि का प्रयोग करके ही वे संतोष कर लेते हैं। कभी-कभी वे ऐतिहासिक पात्रों के नाम तक का उल्लेख नहीं करते। राज्यवर्धन को मारने वाले गौड़ाधिप का 'हर्षचरित' में कहीं नाम तक नहीं बतलाया गया है। इन कारणों से 'हर्षचरित' का ऐतिहासिक महत्व कुछ कम हो गया है।

'हर्षचरित' में जिन ऐतिहासिक घटनाओं का वर्णन हुआ है, वे प्रसिद्ध चीनी यात्री ह्वेनसांग के वर्णन से मेल खाती हैं। 'हर्षचरित' में घटनाओं का ऐसा सूक्ष्म और ब्योरेवार वर्णन किया गया है कि ह्वेनसांग ने अपने संस्मरणों में जहाँ-कहीं धार्मिक पक्षपात से प्रभावित हो अयथार्थ वर्णन किया है, उसका साफ पता चल जाता है। 'हर्षचरित' का ऐतिहासिक वृत्तान्त तत्कालीन इतिहास के शोध में विशेष सहायक है।

तत्कालीन सामाजिक, राजनीतिक एवं धार्मिक परिस्थितियों पर 'हर्षचरित' से पर्याप्त प्रकाश पड़ता है। उस समय ब्राह्मणों और बौद्धों का धर्म समान रूप से उन्नत था। धार्मिक विद्वेष नाममात्र को भी नहीं था। संस्कृत साहित्य के इतिहास की दृष्टि से भी 'हर्षचरित' अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। 'हर्षचरित' के आरम्भ में बाण ने महाभारत, वासवदत्ता एवं बृहत्कथा नामक ग्रन्थों को तथा भास, कालिदास, प्रवरसेन, भट्टारहरिचन्द एवं आढ्यराज नामक कवियों की प्रशंसा की है। बाण का स्थितिकाल निश्चित रूप से ज्ञात होने के कारण अन्य कवियों के समय-निर्धारण में बड़ी सहायता मिलती है। सोड्ढल ने 'हर्षचरित' की इस प्रकार प्रशंसा की है—

बाणः कवीनामिह चक्रवर्ती चकास्ति यस्योज्ज्वलवर्णशोभम् ।
एकातपत्रं भुवि पुष्पभूतिवंशाश्रयं हर्षचरित्रमेव ।।

## वाक्पतिराज : गौडवहो

सन् १८७४ ई० में डॉ० ब्यूलर को जैसलमेर के प्राचीन जैन संग्रहालय में वाक्पतिराज-कृत 'गौडवहो' (गौडवध) की पाण्डुलिपि प्राप्त हुई। निर्णयसागर प्रेस, बम्बई से अब यह प्रकाशित हो चुका है। वाक्पतिराज के पिता का नाम हर्षदेव था। वे कन्नौज के राजा यशोवर्मा के आश्रित तथा भवभूति के समकालीन थे।[1] ये यशोवर्मा कश्मीर के राजा ललितादित्य द्वारा युद्ध में मारे गये। डॉ० स्टीन के मतानुसार यह घटना ७३६ ई० के पूर्व की नहीं हो सकती। 'गौडवहो' के अधूरे होने से प्रतीत होता है कि वाक्पतिराज ने काव्य की रचना यशोवर्मा के विजयी दिनों में प्रारम्भ की थी, किन्तु ललितादित्य के हाथों यशोवर्मा की मृत्यु होने पर उसे अधूरा ही छोड़ दिया। इसलिए 'गौडवहो' की रचना ७३६ ई० के बाद की नहीं हो सकती। अपने काव्य के ६९वें पद्य में वाक्पतिराज ने 'महुमनविजय' नामक अपनी एक और कृति का उल्लेख किया है।

'गौडवहो' की रचना महाराष्ट्री प्राकृत में हुई है। सम्भव है, उसकी रचना करने में वाक्पतिराज प्रवरसेन के प्राकृत-काव्य 'रावणवहो' (सेतुबन्ध) से प्रभावित हुए हों। 'गौडवहो' में यशोवर्मा द्वारा एक गौड राजा के परास्त होने की घटना का वर्णन है। कवि ने इस गौड राजा के नाम का उल्लेख नहीं किया है। 'गौडवहो' में महत्त्वमय ऐतिहासिक बातों का वर्णन कम है। ऋतुओं, प्राकृतिक दृश्यों तथा राजा के विहार का ही कवित्वमय विस्तृत वर्णन किया गया है।

---

१. कविर्वाक्पतिराजश्रीभवभूत्यादिसेवितः ।
जितो ययौ यशोवर्मा तद्गुणस्तुतिबन्दिताम् ।। राजतरंगिणी ४।१४४

## पद्मगुप्त : नवसाहसांकचरित

'नवसाहसांकचरित' के रचयिता पद्मगुप्त अथवा परिमल-कालिदास धारनरेश मुञ्ज तथा उनके पुत्र सिन्धुराज (नवसाहसांक) के राजकवि थे। 'नवसाहसांकचरित' की रचना १००५ ई० के लगभग हुई। सिन्धुराज नागों के शत्रु वज्रांकुश को पराजित कर नागराज शंखपाल की राजकुमारी शशिप्रभा से विवाह करते हैं—इस घटना का विस्तृत एवं कवित्वमय वर्णन करते हुए कवि ने अपने आश्रयदाता के चरित्र पर प्रकाश डाला है। लम्बी वक्तृताओं तथा विस्तृत वर्णनों से कथा-प्रवाह प्रायः अवरुद्ध हो गया है तथा ग्रन्थ का ऐतिहासिक महत्त्व कम हो गया है। यद्यपि यह काव्य मुख्य रूप में एक प्रशस्ति मात्र है, फिर भी यदि इसकी पौराणिक वर्णन-प्रणाली और अलंकृत काव्य-शैली के बीच ऐतिहासिक तत्त्वों की खोज की जाय तो तत्कालीन इतिहास के अनेक विश्वसनीय तथ्यों पर प्रकाश पड़ता है, जिसकी पुष्टि शिलालेखों तथा अन्य बहिरंग प्रमाणो से भी होती है। 'नवसाहसांकचरित' (१०।१४२) में सिंधुराज द्वारा विजित जिन राजाओ और देशों का उल्लेख हुआ है, उनकी ऐतिहासिकता स्वीकृत हो चुकी है। यद्यपि सिंधुराज का कोई शिलालेख उपलब्ध नहीं हुआ है, उनकी सत्यता का पता उनके वश के पूर्ववर्ती और परवर्ती राजाओं के इतिहास से चलता है।[1] ११वे सर्ग में सिंधुराज से पूर्ववर्ती समस्त परमारवंशी राजाओं का कालक्रम से वर्णन है, जिसकी पुष्टि शिलालेखों से हो चुकी है। इस प्रकार यह काव्य परमारों के इतिहास के लिए उपादेय है।

काव्य की दृष्टि से पद्मगुप्त की रचना वैदर्भी रीति का मनोहर उदाहरण है। उसके १८ सर्गों में १८ प्रकार के भिन्न-भिन्न छन्दों में कुल मिलाकर १५०० पद्य हैं। पद्मगुप्त की भाषा और शैली पर महाकवि कालिदास का प्रभाव देख पड़ता है। उनके पद्यों का स्वर-माधुर्य तथा उनका वर्णन-कौशल प्रशंसनीय है। राजा की काली तलवार से शुभ्र यश की उत्पत्ति का वर्णन देखिये। विषमालंकार का क्या ही सुन्दर उदाहरण है—

सद्यः करस्पर्शमवाप्य चित्रं रणे रणे यस्य कृपाणलेखा।
तमालनीला शरदिन्दुपाण्डु यशस्त्रिलोक्याभरणं प्रसूते॥

भोज के 'सरस्वतीकंठाभरण', क्षेमेन्द्र की 'औचित्यविचारचर्चा', मम्मट के 'काव्य-प्रकाश' तथा वर्धमान के 'गणरत्नहोमदधि' में पद्मगुप्त का उल्लेख हुआ है।

---

१. V. V. Mirashi : 'Historical Date in नवसाहसांकचरित', I. A. Feb. 1933. pp. 101-107.

## बिल्हण : विक्रमांकदेवचरित

जैसलमेर में डॉ० ब्यूलर के 'गौडवहो' के साथ 'विक्रमांकदेवचरित' नामक एक और ऐतिहासिक महाकाव्य की उपलब्धि हुई थी। इसकी रचना कश्मीरी कवि बिल्हण ने १०८५ ई० के लगभग की। अपने काव्य के दसवें सर्ग में उन्होंने अपना जीवन-वृत्त दिया है। उनका जन्म कश्मीर की तत्कालीन राजधानी प्रवरपुर के पास खोनमुख ग्राम में एक ब्राह्मण-परिवार में हुआ था। बिल्हण के पिता का नाम ज्येष्ठकलश और माता का नाम नागादेवी था। विद्याभ्यास की समाप्ति पर वे पर्यटन के लिए निकल पड़े। मथुरा, कन्नौज, प्रयाग, काशी, अन्हिलवाड़ा आदि स्थानों मे होते हुए वे अन्त में कल्याण के चालुक्य राजा छठे विक्रमादित्य (१०७६-११२६ ई०) की राजसभा में पहुँचे। विक्रमादित्य ने उन्हें अपना सभा-पंडित बनाकर 'विद्यापति' की उपाधि से विभूषित किया।

'विक्रमांकदेवचरित' में १८ सर्गों में चालुक्य-वंशी राजा विक्रमादित्य का चरित वर्णित है।[1] इसमें उनके पिता आहवमल्ल की मृत्यु, राजकुमारी चन्द्रलेखा से विवाह, उनके दो भाइयों तथा चोलों की पराजय आदि घटनाओं का कवित्वमय वर्णन किया गया है। प्राचीन भारत के ऐतिहासिक ग्रन्थों में कल्हण की 'राजतरंगिणी' और बाण के 'हर्षचरित' के पश्चात् 'विक्रमांकदेवचरित' ही विशेषरूप से उल्लेखनीय है। कल्याण के चालुक्य-वंशी राजाओं के जो शिलालेख प्राप्त हुए हैं, उनसे बिल्हण द्वारा वर्णित घटनाओं की पुष्टि होती है। दक्षिण भारत की तत्कालीन राजनैतिक स्थिति का विशद परिचय बिल्हण की कृति में उपलब्ध होता है। चोलों और चालुक्यों के पारस्परिक सम्बन्धों का तथा दक्षिण के तत्कालीन राज्यों के विस्तार का भी अच्छा परिचय मिलता है।[2] बिल्हण ने अपने देशाटन का जो रोचक वर्णन किया है, उससे उस समय की भारतीय सामाजिक अवस्था पर पर्याप्त प्रकाश पड़ता है। हाँ, कहीं-कहीं कवि ने अपने चरितनायक का अतिरंजित चित्रण अवश्य किया है। स्थल-स्थल पर पौराणिक और अलौकिक प्रसंगों के उल्लेख से काव्य का ऐतिहासिक महत्त्व कम हो गया है। घटनाओं की तिथियाँ भी नहीं सूचित की गई हैं। इस काव्य की टीका पं० हरिदत्त शास्त्री ने लिखी है, जो मेरठ से प्रकाशित हुई है।

कवित्व की दृष्टि से बिल्हण की कृति रमणीय है। उसका मुख्य लक्ष्य काव्य-सौन्दर्य का चमत्कार उत्पन्न करना प्रतीत होता है, ऐतिहासिक विश्लेषण गौण। सच

१. एतास्तु चालुक्यनरेन्द्रवंशसमुद्गतानां गुणमौक्तिकानाम्।
सद्भारतीसूत्रनिवेशितानामेकावली कंठविभूषणं वः ॥ १।३०

२. V. Venkataraman : 'Vikrmankadavacharita in its historical setting'; Indian History Congress, 1938 p. 117.

पूछिये तो बिल्हण से काव्य-प्रतिभा की सुकुमार शलाका से इतिहास की कठोर शिला को भेदने का कठिन प्रयास किया है। बिल्हण स्वयं कहते हैं कि मोती को भेदनेवाली सुई टाँकी का काम कैसे कर सकती है—'न मौक्तिकच्छिद्रकरी शलाका प्रगल्भते कर्मणि टङ्किकायाः' (१।१६)। बिल्हण ने सरल और प्रसादपूर्ण वैदर्भी शैली को अपनाया है, जैसा कि वे स्वयं कहते हैं—

सहस्रशः सन्तु विशारदानां वैदर्भलीलानिधयः प्रबन्धाः।
तथापि वैचित्र्यरहस्यलुब्धाः श्रद्धां विधास्यन्ति सचेतसोऽत्र॥१।१४

अनुरूप दृष्टान्त, सरल पद-विन्यास एवं विशद भाव-प्रकाशन बिल्हण की कविता की विशेषताएँ हैं। दो उदाहरण देखिये—

कुंठत्वमायाति गुणः कवीनां साहित्यविद्याश्रमवर्जितेषु।
कुर्यादनार्द्रे किमंगनानां केशेषु कृष्णागुरुधूपवासः॥१।१४

'साहित्य-विद्या के अनुशीलन से जिनका हृदय सरल नहीं हुआ है, उन पाठकों के प्रति कवियों से प्रशस्त गुण भी कुण्ठित हो जाते हैं। कहीं रमणियों के सूखे केशकलाप अगरु के सुगन्धित धूप से सुवासित हो सकते हैं?' एक सरल सूक्ति देखिये—

कर्णामृतं सूक्तिरसं विमुच्य दोषे प्रयत्नः सुमहान्खलानाम्।
निरीक्षते केलिवनं प्रविष्यः क्रमेलकः कंटकजालमेव॥ १।२९

'कुतार्किक खल जन कानों में अमृत घोलनेवाली सूक्तियों के रस-माधुर्य को छोड़ केवल दोषों को ही ढूंढ़ निकालने की भरपूर कोशिश करते हैं। सच है, क्रीड़ा-उपवन में प्रवेश करके भी ऊँट बबूल के कँटीले झाड़ों को ढूंढ़ता फिरता है।' सोमेश्वर ने बिल्हण की इस प्रकार प्रशंसा की है—

बिल्हणस्य कवेः प्राप्तप्रसादेव सरस्वती।
नीयते जातु कालुष्यं दुर्जनैर्न घनैरपि॥

## कल्हण : राजतरंगिणी

महाकवि कल्हण-कृत 'राजतरंगिणी' (११४८-५१ ई०) ऐतिहासिक काव्यों में सबसे अधिक महत्त्वमय है। कल्हण कश्मीर के तत्कालीन महाराजा विजयसिंह के मन्त्री चम्पक के पुत्र थे। 'राजतरंगिणी' संस्कृत साहित्य में ऐतिहासिक घटनाओं के क्रमबद्ध इतिहास के प्रथम प्रयास हैं। कल्हण ने आदिकाल से लेकर सन् ११५१ ई० के आरम्भ तक के कश्मीर के प्रत्येक राजा के शासन-काल की घटनाओं का यथाक्रम विवरण दिया है। 'राजतरंगिणी' ८ खंडों (तरङ्गों) में विभाजित है, जिसमें कुल ७,८२६ श्लोक हैं। प्रथम तरङ्ग में गोनन्द प्रथम से लेकर अन्ध युधिष्ठिर तक के ७५ राजाओं के शासन का संक्षिप्त वर्णन है। द्वितीय तरङ्ग में ६ राजाओं के १९२ वर्षों

का शासन वर्णित है। तृतीय तरङ्ग में गोनन्द वंश के अन्तिम राजा आतादित्य तक के १० राजाओं के ५३६ वर्ष के राज्यकाल का विवरण मिलता है। चतुर्थ तरङ्ग में २६० वर्ष तक शासन करने वाले १७ राजाओं का इतिहास निरूपित किया गया है। पंचम तरङ्ग में अवन्तिवर्मा के राज्यारोहण के साथ उत्पल वंश के सूत्रपात का वर्णन है और कल्यपालवंशज संकटवर्मा, सुगन्धादेवी और शंकरवर्धन के राज्यकाल का निरूपण है। षष्ठ तरङ्ग में १० राजाओं का ६३६ ई० से १००३ ई० तक के राज्यकाल का वर्णन है। सप्तम तरङ्ग में ६ राजाओं के सन् १००३ से ११०१ ई० तक के राज्यकाल का वर्णन मिलता है। अष्टम तरङ्ग में सातवाहन वंश के उच्चल, सुस्सल, भिक्षाचर और जयसिंह राजाओं की जीवनगाथा का विवरण है।

कल्हण ने इस काव्य की रचना में राजकथाओं के ११ संग्रहों तथा 'नीलमत-पुराण' से सहायता ली है। उनके द्वारा दिये गये लेखकों के नामों तथा उनके ग्रन्थों के उल्लेखों से पता चलता है कि कश्मीर में इतिहास-लेखन की प्रथा बहुत पहले से प्रचलित थी और इस विषय पर कई उत्कृष्ट ग्रंथ थे। कल्हण ने अनेक अधिकार-पत्रों, शिलालेखों, दानपत्रों, प्रशस्तियों तथा हस्तलिखित ग्रन्थों के आधार पर 'राजतरंगिणी की रचना की। प्राचीन सिक्कों का भी उन्होंने उपयोग किया। इसके अतिरिक्त उन्होंने सभी प्रकार की स्थानीय जनश्रुतियों और परम्पराओं से भी सहायता ली।

'राजतरंगिणी' में महाकवि कल्हण ने डेढ़ हजार वर्ष का राजनीतिक एवं सांस्कृतिक इतिहास बड़ी सतर्कता और सूक्ष्मता से प्रस्तुत किया है। सच्चे इतिहास-कार की भाँति उन्होंने जीवन के प्रत्येक अंग पर दृष्टि डाली है। इस दृष्टि से यदि उसे कश्मीर का तत्कालीन विश्वकोष कहा जाय तो अत्युक्ति न होगी। कल्हण ने घटनाओं का ऐसा सजीव वर्णन किया है कि वह उपन्यास-सा मनोरंजक है। काव्य-माधुर्य से भरा होने पर भी वह इतिहास के अन्वेषण में उपादेय है। संस्कृत के प्राचीन ऐतिहासिक महाकाव्यों में यही एकमात्र ऐसी कृति है, जिसमें तिथियों का निर्देश किया गया है। भवभूति और वाक्पतिराज जैसे कवियों के समय-निर्धारण में 'राजतरंगिणी' विशेष सहायक है। हाँ, यह आवश्यक है कि कहीं-कहीं कल्हण की कालगणना भ्रान्ति-पूर्ण है। कुछ घटनाएँ भी अंधविश्वास पर आश्रित तथा असंगत प्रतीत होती हैं। नवीं शताब्दी ई० के पूर्व का इतिहास बिलकुल अधूरा और धुंधला है, पर अंतिम शताब्दी का इतिहास बड़ा ही स्पष्ट, विस्तृत और घटना-बहुल है। कवि की निष्पक्षता प्रशंस-नीय है। अपने आश्रयदाता राजा हर्ष (१०८९-११०१ ई०) के भयंकर अत्याचारों का वर्णन करने में कल्हण आनाकानी नहीं करते। कल्हण ने अपने प्रतिपाद्य विषय का आद्योपान्त अच्छी तरह से निर्वाह किया है। अपने प्रतिपादन में उन्होंने राजनीतिक, सामाजिक तथा आर्थिक पटलों पर भी दृष्टि रखी है। प्रत्येक राजा के वर्णन में उसके

व्यक्तिगत एवं राजकीय जीवन की सभी घटनाएँ चित्रित की गई हैं। यह भी बतलाया गया है कि प्रजा की ओर उसकी नीति कैसी रही तथा प्रजा पर उसका क्या प्रभाव पड़ा। कश्मीर में समय-समय पर जो क्रान्तियाँ हुई भी हैं, उनका विशद चित्र खींचा गया है। इस प्रकार 'राजतरंगिणी' संस्कृत की एक अमूल्य ऐतिहासिक कृति है।

ऐतिहासिक रचना होने पर भी 'राजतरंगिणी' में काव्यात्मक गुणों का अभाव नहीं। सैकड़ों वर्षों के दीर्घकाल का इतिहास लिपिबद्ध होने के कारण उसमें अवश्य ही काव्योचित वैचित्र्य के लिए अधिक अवकाश नहीं था। फिर भी उसमें कवि-कल्पना, रस, अलंकार और भावों का जहाँ-तहाँ सुन्दर समावेश हुआ है। उसके संवाद सुन्दर और ओजःपूर्ण हैं। कल्हण की शैली के उदाहरणार्थ कुछ पद्य नीचे दिये जाते हैं। राजाओं की कैसी खरी आलोचना की गई है—

चित्रं नृपद्विपाः पूतमूर्तयः कीर्तिनिर्झरैः।
भवन्ति व्यसनासक्तिपांसुस्नानमलोमसाः॥

'कैसे आश्चर्य की बात है कि जो राजा-रूपी हाथी अपने यश-रूपी झरना में स्नान करके पवित्र हो जाते हैं, वे ही बाद में दुर्व्यसनों की धूल में लोटकर मलिन हो जाते हैं!' कल्हण भवितव्यता में विश्वास करते हैं—

पलायनैर्नापयाति निश्चला भवितव्यता।
वेहिनः पुच्छसंलीना वह्निज्वालेव पक्षिणः॥

'अटल भवितव्यता मनुष्य के भागने पर भी उसका पीछा नहीं छोड़ती, जैसे किसी पक्षी के पूँछ में लगी आग उसके साथ ही रहती है।' इतिहासकार को राग-द्वेष से रहित हो केवल सत्य का उद्घाटन करना चाहिये, इसका प्रतिपादन करते हुए कल्हण कहते हैं—

श्लाघ्यः स एव गुणवान् रागद्वेषबहिष्कृता।
भूतार्थकथने यस्य स्थेयस्येव सरस्वती॥

'वही गुणवान् लेखक प्रशंसा का पात्र है, जिसकी वाणी राग-द्वेष से रहित हो केवल सत्य घटनाओं के प्रकाशन में स्थिर रहती है।' कल्हण की एक मार्मिक उक्ति देखिये—

क्षुत्क्षामस्तनयो वधूः परगृहप्रेष्यावसन्नः सुहृत्
दुग्धा गौरशनाद्यभावविवशा हम्भारवोद्गारिणी।
निष्पथ्यौ पितरावदूरमरणौ स्वामी द्विषन्निर्जितो
दृष्टो येन परं न तस्य निरये प्राप्तव्यमस्त्यप्रियम्॥

'जिसने भूख से बिलखते प्यारे पुत्र को, दूसरे के घर सेवा करने वाली अपनी स्त्री को, विपत्ति में पड़े हुए मित्र को, दुही हुई किन्तु चारा न मिलने के कारण रम्भाती हुई गौ को, पथ्य के अभाव में रोग-शय्या पर मरणासन्न माता-पिता को तथा शत्रु

से पराजित अपने स्वामी को देख लिया, उसे मरने के बाद नरक में भी इससे अधिक अप्रिय दृश्य देखने को क्या मिलेगा ?'

## अन्य ऐतिहासिक काव्य

कल्हण के अनन्तर रचे गये ऐतिहासिक काव्यों में निम्नलिखित कृतियाँ उल्लेखनीय हैं। जैन मुनि हेमचन्द्र (१०८८-११७२ ई०) ने अन्हिलवाड़ा के चालुक्य-वंशी राजा कुमारपाल के सम्मानार्थ 'कुमारपालचरित' अथवा 'द्व्याश्रयकाव्य' (११-६३ ई०) की रचना की। दिल्ली के अन्तिम हिन्दू सम्राट् पृथ्वीराज चौहान के आश्रित कवि जयानक ने अपने 'पृथ्वीराज विजय' (१२०० ई०) में पृथ्वीराज के जीवनचरित का वर्णन किया है। गुजरात के सोमेश्वरदत्त (११७६-१२६२ ई०) ने दो प्रशस्तियों की रचना की—'कीर्तिकौमुदी और 'सुरथोत्सव'। 'सुरथोत्सव' में कवि ने बाण की भाँति अपने वंश का भी परिचय दिया। सन्ध्याकरनन्दिन् ने 'रामपालचरित' में बंगाल के राजा रामपाल (१०८४-११६० ई०) के पराक्रमों का वर्णन करते हुए बंगाल के ही नहीं, अपितु असम, बिहार, मध्यप्रान्त और उड़ीसा के इतिहास के लिए बहुमूल्य सामग्री प्रस्तुत की है।[१] सन् १९२५ ई० में म०म०टी० गणपति शास्त्री ने 'आर्यमञ्जुश्रीकल्प'[२] नामक एक और ऐतिहासिक ग्रन्थ ढूंढ़ निकाला। इसकी रचना ८०० ई० के लगभग हुई थी। यह महायान बौद्ध-सम्प्रदाय का ग्रन्थ है। इसके तृतीय खण्ड के ५३वें अध्याय में भारतवर्ष के सम्राटों का वर्णन बुद्ध के मुख से भविष्यत्काल में कराया गया है। इसमें लगभग ७०० ई० पू० से लगातार ७७० ई० तक का इतिहास वर्णित है।

इस अध्याय में अब तक संस्कृत के जिन प्रमुख इतिहास काव्यकारों का विवेचन किया गया है, उनकी कालक्रमानुसार नामावली नीचे दी जाती है—

**बाणो वाक्पतिराजश्च पद्मगुप्तस्तथैव च ।**
**बिल्हणः कल्हणश्चैते प्रसिद्धा ऐतिहासिकाः ॥**

---

१. P. Acharya : 'Historical References to Orissa in सन्ध्याकरनन्दिन्' रामचरितम्।

२. An Imperial History of India in a Sanskrit Text, edited by Dr. K. P. Jayaswal.

# चम्पू-काव्य

जिन काव्यों में गद्य-पद्य का संयुक्त प्रयोग किया जाता है, उन्हें 'चम्पूकाव्य' कहते हैं—'गद्यपद्यमयं काव्यं चम्पूरित्यभिधीयते'।[1] 'वासवदत्ता', 'कादम्बरी', 'हर्षचरित' आदि गद्य-काव्यों में भी यत्र-तत्र पद्य पाये जाते हैं, किन्तु वे प्रधानतया गद्य में ही हैं। चम्पू-काव्यों में गद्य और पद्य का समान रूप से व्यवहार होता है। नीति-कथाओं में भी गद्य-पद्य का सम्मिश्रण देख पड़ता है। किन्तु उनमें पद्यों का प्रयोग एक विशेष प्रयोजन से किया जाता है। उनके पद्य या तो कथा से प्राप्त होने वाली शिक्षा के रूप में हैं या किसी कथन की पुष्टि में प्रमाणरूप उद्धरण। चम्पू-काव्य के पद्य किसी प्रयोजन-विशेष से नहीं प्रयुक्त होते। वे तो चम्पू के कथानक से ही उसी प्रकार अंगभूत होते हैं जैसे उसके गद्य-भाग। 'रामायणचम्पू' के रचयिता भोज कहते हैं कि चम्पू में गद्य और पद्य का वही पारस्परिक सम्बन्ध है, जो संगीत में गीत और वाद्य का—

> गद्यानुबन्धरसमिश्रितपद्यसूक्तिः
> हृद्याति वाद्यकलया कलितेव गीतिः।

संस्कृत की चम्पू-शैली की रमणीयता एवं चम्पू-ग्रन्थों की लोकप्रियता को स्वीकार करते हुए ही यह कहा गया है—

> उदात्तनायकोपेता गणवद्वृत्तमुक्तका।
> चम्पूश्चहारयष्टिश्च केन स क्रियते हृदि॥

'चम्पू' शब्द की व्युत्पत्ति के विषय में कुछ भी पता नहीं मिलता। हाँ, प्राचीन साहित्य में कुछ स्थलों पर गद्य-पद्य का एक साथ प्रयोग पाया जाता है, जिसे चम्पू का पूर्व-रूप कहा जा सकता है। 'महाभारत' में कहीं-कहीं गद्य-पद्यात्मक स्थल देख पड़ते हैं। बौद्धों की 'जातकमाला' तथा हरिषेण की प्रशस्ति में गद्य के साथ पद्य का भी प्रयोग किया गया है। दण्डी (६०० ई०) ने अपने 'काव्यादर्श' में चम्पू का लक्षण दिया है। अतः यह सिद्ध है कि दण्डी के पूर्व संस्कृत में चम्पू-काव्य की रचना हो चुकी थी। उपलब्ध संस्कृत साहित्य चम्पू-काव्य के दर्शन १०वीं शताब्दी से पूर्व नहीं होते। प्रमुख चम्पू-काव्यों का विवेचन नीचे दिया जाता है।

---

१. साहित्यदर्पण ६/३३६

## त्रिविक्रमभट्ट : नलचम्पू

त्रिविक्रमभट्ट का 'नलचम्पू' चम्पू-काव्य का प्रथम उपलब्ध ग्रन्थ है। उसका दूसरा नाम 'दमयन्तीकथा' भी है। इसकी रचना ९१५ ई० के आस-पास हुई, क्योंकि उसी समय का एक शिलालेख मिलता है, जिसके रचयिता त्रिविक्रमभट्ट ही हैं। 'नलचम्पू' के अतिरिक्त त्रिविक्रमभट्ट ने 'मदालसाचम्पू' भी लिखा है। चम्पू-काव्य-शैली का जो परिष्कृत और प्रौढ़ रूप 'नलचम्पू' में उपलब्ध होता है, उससे यह स्पष्ट है कि संस्कृत साहित्य में इस गद्य-पद्यमयी शैली का प्रचार बहुत पहले से ही रहा होगा।

त्रिविक्रमभट्ट की भाषा सुबन्धु के समान श्लेषप्रधान है—'**भंगश्लेषकथाबन्धं दुष्करं कुर्वता मया**' (१।२२)। उनके अनुसार भाव-प्रकाशन की सरलता उदात्त कविता का लक्षण नहीं। त्रिविक्रम संस्कृत साहित्य के सर्वप्रथम श्लेष-कवि हैं। उनके 'नलचम्पू' मे सरस, प्रसन्न, रमणीय और चमत्कारपूर्ण श्लेष की प्रचुरता है। उनके जैसे सरल-सभंग-श्लेष संस्कृत में अन्यत्र उपलब्ध नहीं होते। उसका मंजुल शब्द-विन्यास एवं रमणीय पदशय्या दर्शनीय है। उनकी श्लेषपूर्ण शैली के कुछ उदाहरण देखिये—

**प्रसन्नाः कान्तिहारिण्यो नानाश्लेषविचक्षणाः।**
**भवन्ति कस्यचित्पुण्यैर्मुखे वाचो गृहे स्त्रियः॥ ११४**

'सौभाग्य से ही किसी व्यक्ति के मुख में ऐसी वाणी और घर में ऐसी स्त्री का वास होता है, जो प्रसाद-गुण से युक्त हो (अथवा जो प्रसन्नचित्त हो), जो परिष्कृत पदावली के कारण मनोहर हो (अथवा जो अपने कान्तियुक्त देह से आकर्षक हो), जो चारों प्रकार से श्लेषों का उद्घाटन करती हो (अथवा जो बारह प्रकार के आलिंगनों में दक्ष हो)।' सामान्य कवियों की बालकों से कैसी तुलना की गई है—

**अप्रगल्भाः पदन्यासे जननीरागहेतवः।**
**सन्त्येके बहुलालापाः कवयो बालका इव॥ ११६**

'शब्दों के समुचित प्रयोग में अकुशल, सहृदयों के वैरस्य के हेतु तथा निस्सार वाग्विस्तार में प्रगल्भ कुछ कवि उन छोटे बच्चों के समान हैं, जिनके पैर अभी डगमगाते हैं, जो अपनी माता के अनुराग के हेतु हैं तथा जिनके मुख से लगातार लार टपकती रहती है।' 'नलचम्पू' के मनोरम पद्यों को भोजराज तथा विश्वनाथ ने अपने अलंकार-ग्रन्थों में उद्धृत किया है।

'नलचम्पू' के श्लेषगर्भित गद्य का एक नमूना देखिये। आर्यावर्त का वर्णन है—'**यस्यां च विबुधवैकुलालंकृताः स्वर्गा इव मार्गाः, सततमपांशुवसनाः सागरा इव नागराः, समस्तवारणानि वनानीव भवनानि, सुरसेनान्विताः स्वर्गभूपा इव भूपाः, अविरलधरोद्यानमुद्भासयन्तो हारा इव विहाराः।**' 'आर्यावर्त देश के सुरम्य मन्दिरों से सुशोभित मार्ग दिव्य देवताओं से विभूषित स्वर्ग के समान हैं, शुभ्र-धवल

वेषवाले नागरिक निरन्तर जल से परिपूर्ण महासागर के समान है, बड़ी-बड़ी दालानों वाले महल मतवाले हाथियों से भरे जंगल के समान हैं, वहाँ के शीतल-स्वच्छ जल वाले कूप देवताओं की सेना से युक्त स्वर्ग के राजाओं के समान हैं, वहाँ के विशाल स्थान को घेरकर शोभित होनेवाले मठ गले में चमकने वाले हारों के समान हैं।'

## सोमदेवसूरि : यशस्तिलकचम्पू

'यशस्तिलकचम्पू' के रचयिता जैन-कवि सोमदेवसूरि १०वीं शताब्दी के राष्ट्रकूट राजा कृष्णराजदेव के समकालीन थे। 'यशस्तिलक' की रचना ९५९ ई० में हुई। इसमें सात आसवों में अवन्तिनरेश यशोधर की कथा वर्णित है। अपनी रानी की कपटपूर्ण चालों से विरक्त हो उनका जैन-धर्म स्वीकार करने तथा उनके वध और पुनर्जन्म की घटनाओं का इसमें सरस वर्णन है। कवि ने इस रचना में यह प्रतिपादित किया है कि मनुष्य जैन-धर्म का पालन कर किस प्रकार अपना कल्याण कर सकता है। 'यशस्तिलक' की कथा रोचक है। लेखक की शैली सुरुचिपूर्ण है। उनकी शैली के कुछ उदाहरण देखिये—

सरित्सरोवारिधिवापिकासु निमज्जनोन्मज्जनमात्रमेव ।
पुण्याय चेत्तर्हि जलेचराणां स्वर्गः पुरा स्यादितरेषु पश्चात् ॥

'नदी, तालाब, समुद्र या बावली में स्नान-मात्र करने से यदि पुण्य की प्राप्ति होती हो तब तो समस्त जलचर जीवों को पहले ही स्वर्ग पहुँच जाना चाहिये, औरों की बारी तो बाद में आयेगी।' समालोचकों के पक्ष में राजा की उक्ति देखिये—

अवक्तापि स्वयं लोकः कामं काव्यपरीक्षकः ।
रसपाकानभिज्ञोऽपि भोक्ता वेत्ति न किं रसम् ॥

'काव्य के आलोचक भले ही स्वयं काव्य-रचना न करते हों, फिर भी काव्य का यथार्थ मर्म समझाने में वे सर्वथा समर्थ हैं। क्या स्वयं सुन्दर भोजन न बना सकने वाला व्यक्ति उसके स्वाद का आनन्द नहीं ले सकता?' ऐहिक इच्छाओं की सारहीनता देखिये—

त्वं मन्दिरद्रविणदारतनूद्भवार्थ-
स्तृष्णातमोभिरनुबन्धिभिरस्तबुद्धिः ।
क्लिश्नास्यहर्निशमिमं न तु चित्त वेत्सि
दण्डं यमस्य निपतन्तमकाण्ड एव ॥

'हे चित्त, तू गृह, धन, स्त्री, पुत्र आदि की अंध तृष्णा से क्यों दिन-रात विक्षिप्त रहा

करता है ? क्या तुझे नहीं मालूम की यमराज का दण्ड किसी भी समय तुझ पर गिर सकता है ?'

संस्कृत साहित्य के इतिहास की दृष्टि से भी सोमदेव की कृति का महत्त्व है। उसमें अनेक काव्य-रचयिताओं का उल्लेख हुआ हैं। साथ ही ऐसी काव्य-कृतियों के नाम भी दिये गये हैं, जिनका आज कोई पता नहीं।

## हरिश्चन्द्र : जीवन्धरचम्पू

हरिश्चन्द्र ने ९०० ई० में 'जीवन्धरचम्पू' की रचना की। यह निश्चित रूप से नहीं कहा जा सकता कि ये वे ही हरिश्चन्द्र हैं, जिन्होंने 'धर्मशर्माभ्युदय' नामक जैन महाकाव्य की रचना की है या कोई और। 'जीवन्धरचम्पू' का कथानक गुणभद्र के 'उत्तरपुराण' पर आश्रित है। माघ और वाक्पतिराज का अनुकरण भी इसमें प्रत्यक्ष देख पड़ता है।

## भोज : रामायणचम्पू

धारा के प्रसिद्ध राजा भोज (१०१८-१०६३ ई०) ने 'रामायणचम्पू' की रचना की। इसमें रामायण की कथा चम्पू-शैली में वर्णित है। आरम्भ में भोज की कृति अपूर्ण थी और उसकी समाप्ति किष्किन्धाकाण्ड पर ही हो गई थी। लक्ष्मणभट्ट ने बाद में युद्धकाण्ड जोड़कर उसकी पूर्ति की।[1]

अनन्त नामक कवि ने १२ स्तबकों में 'भारतचम्पू' की रचना की, जिसमें 'महाभारत' की कथा चम्पू-शैली में वर्णित है।

## सोड्ढल : उदयसुन्दरीकथाचम्पू

'उदयसुन्दरीकथाचम्पू' के रचयिता सोड्ढल गुजराती कायस्थ थे। उनका जन्म दक्षिण गुजरात के लाट देश में हुआ था। उनके आश्रयदाता कोंकण के राजा मुम्मुणिराज थे, जिनका १०६० ई० का शिलालेख उपलब्ध होता है। 'उदयसुन्दरीकथा' में बाण के 'हर्षचरित' का स्पष्ट अनुकरण देख पड़ता है। इसमें प्रतिष्ठान नगर के राजा मलयवाहन का नागराज शिखण्डतिलक की कन्या उदयसुन्दरी के साथ विवाह की गद्यपद्यात्मिका कथा वर्णित है। बाण की भाँति सोड्ढल ने भी अपना वृत्तान्त दिया है तथा पूर्ववर्ती कवियों के सम्बन्ध में कई प्रशंसात्मक श्लोक भी दिये हैं। 'उदयसुन्दरीकथा' में भाषा का लालित्य एवं माधुर्य दर्शनीय है। सोड्ढल की शैली के कुछ उदाहरण देखिये—

कमलिनी भुवनान्तरिते रवौ व्यपगतालिकलापशिरोरुहा ।
परिदधे विधवेव सुधाकरद्युतिवितानमिषेण सितांशुकम् ॥

'जब सूर्य इस संसार से विदा हो गये, तब बेचारी कमलिनी विधवा की भाँति अपने भ्रमर-रूपी केश-कलाप को अलग कर देती है और उज्ज्वल चाँदनी के रूप में सफेद वस्त्र धारण कर लेती है ।' एक नूतन कल्पना देखिये—

चान्द्रं महोमण्डलभाजनस्थं दुग्धं यथा यामवतीमहिष्याः ।
वियोगिनां दृग्दहनोप्रतापैरुल्लासितं व्योमतले लुलोठ ॥

'चन्द्रमा मानो रात-रूपी भैंस का दूध है, जो चन्द्रमण्डल-रूपी पात्र में औटाया जा रहा है । वही दूध वियोगियों के संताप-रूपी तेज आँच से उफनकर आकाश में चारों तरफ चाँदनी के रूप में फैल गया है ।'

## रानी तिरुमलाम्बा : वरदाम्बिका-परिणय-चम्पू

पंजाब के स्वर्गीय डा० लक्ष्मणस्वरूप को सन् १८८४ ई० में तंजोर लाइब्रेरी में रानी तिरुमलाम्बा-रचित 'वरदाम्बिका-परिणय-चम्पू' की पाण्डुलिपि उपलब्ध हुई । सन् १९३२ में उन्हीं के संपादन में यह चम्पू प्रकाशित भी हो चुका । तिरुमलाम्बा राजा अच्युतराय की विदुषी रानी थीं, जिनका राज्याभिषेक १५२९ ई० में हुआ । अतः डा० स्वरूप के मतानुसार इस चम्पू की रचना १५२९-१५४० ई० के बीच हुई ।

'वरदाम्बिका-परिणय-चम्पू' में अच्युतराय और वरदाम्बिका के प्रेम और परिणय का चित्रण है । संभव है कि वरदाम्बिका के व्याज से रानी तिरुमलाम्बा ने अपनी ही प्रणय-कथा लिखी है । इस चम्पू-काव्य की शैली प्रमाणित करती है कि रानी तिरुमलाम्बा कितनी सुशिक्षित और कलाओं में पारगत थी । संस्कृत भाषा पर उनका विलक्षण अधिकार था । उनकी कल्पना उर्वर है । दीर्घ समासों और जटिल वाक्यों के होते हुए भी उनकी कृति आकर्षक है । संस्कृत साहित्य की अभिवृद्धि में महिलाओं ने भी योग दिया है । इसका ज्वलन्त उदाहरण 'वरदाम्बिका-परिणय-चम्पू' है ।

सोलहवीं शताब्दी के कवि कर्णपूर-कृत 'आनन्दवृन्दावनचम्पू' में तथा जीव-गोस्वामी के 'गोपालचम्पू' में भगवान् श्रीकृष्ण की ललित बाललीलाओं का सरस वर्णन है । सत्रहवीं शताब्दी में नारायण ने 'स्वाहासुधाकरचम्पू' की रचना की । इसमें अग्नि-पत्नी स्वाहा और चन्द्रमा के प्रणय की कथा है । यह रचना 'आशु-कविता' का नमूना है । वेंकटाध्वरि (१६५० ई०) के 'विश्वगुणादर्शचम्पू' में दो गन्धर्व अपने विमानों पर

आरूढ़ हो भारत के विभिन्न प्रान्तों के गुण-दोषों का विवेचन करते हैं। शंकर ने 'शङ्करचेतोविलासचम्पू' में वारेन हेस्टिंग्स के समय महाराज चेतसिंह की प्रशंसा की है।

संस्कृत के प्रमुख चम्पूकाव्य-रचयिताओं की कालक्रमानुसार नामावली इस प्रकार है—

त्रिविक्रमश्च सोमश्च हरिचन्द्रस्तथैव च।
भोजस्य सोड्ढलश्चैव राज्ञी तिरुमलाह्वया॥
नारायणस्तथा चासन् वेङ्कटाध्वरिसूरयः।
शंकरोऽपि च प्रख्याताः चम्पूकाव्यविधायकाः॥

# परिशिष्ट

## संस्कृत-साहित्य की संक्षिप्त रूपरेखा

### संस्कृत के आर्ष महाकाव्य

रामायण और महाभारत को संस्कृत के आर्ष या मूल या उपजीव्य महाकाव्य कहते हैं। संस्कृत-साहित्य की अधिकांश रचनाएँ इन्हीं दो महाकाव्यों से कथावस्तु लेकर निर्मित हुई हैं। ये हिन्दूधर्म के जातीय महाकाव्य भी कहे जाते हैं।

### संस्कृत के प्रमुख महाकाव्यकार एवं उनके महाकाव्य

१. महाकवि कालिदास—(ईसा पूर्व प्रथम शताब्दी)
रचनाएँ—रघुवंश और कुमारसंभव

२. महाकवि अश्वघोष—(ईस्वी ७८)
रचनाएँ—बुद्धचरित और सौन्दरनन्द

३. महाकवि भर्तृमेण्ठ—(पाँचवीं शती) हयग्रीववध

४. महाकवि प्रवरसेन—(पाँचवीं शती) प्राकृत भाषा में रचित महाकाव्य सेतुबन्ध या रावणवध

५. महाकवि भारवि—(५५० ई०) किरातार्जुनीय

६. महाकवि भट्टि—(६०० ई०) भट्टिकाव्य

७. महाकवि कुमारदास—(६०२ ई०) जानकीहरणम्

८. महाकवि माघ—(सातवीं शती) शिशुपालवध

९. महाकवि अभिनन्द—(अष्टम शती) रामचरित

१०. महाकवि रत्नाकर—(नवम शती) हरविजय

११. जैन महाकवि हरिश्चन्द्र—(११वीं शती) धर्मशर्माभ्युदय

१२. महाकवि श्रीहर्ष—(१२वीं शती) नैषधीयचरित

### संस्कृत के प्रमुख नाटककार एवं उनकी रचनाएँ

१. महाकवि भास (ईसा पूर्व चतुर्थ शती) तेरह नाटक—प्रसिद्ध नाटक—प्रतिमा, दूतवाक्य, दरिद्र चारुदत्त, स्वप्नवासवदत्ता।

२. महाकवि कालिदास—(ईसा पूर्व प्रथम शती) मालविकाग्निमित्र, विक्रमोर्वशीय, अभिज्ञान शाकुन्तलम्।

३. महाकवि अश्वघोष—(७८ ई०) शारिपुत्रप्रकरण

४. महाकवि शूद्रक—(४०० ई०) मृच्छकटिक

५. विशाखदत्त—(४थी-५वीं शती) मुद्राराक्षस

६. महाकवि भवभूति—(७वीं शती) तीन नाटक—महावीरचरित, मालती-माधव, उत्तररामचरित

७. श्रीहर्षवर्द्धन या हर्षदेव—(७वीं शती) तीन नाटक—प्रियदर्शिका, रत्नावली और नागानन्द

८. भट्टनारायण—(७वीं शती) वेणीसंहार

९. मुरारि—(८०० ई०) अनर्घराघव

१०. शक्तिभद्र—(८०० ई०) आश्चर्यचूड़ामणि

११. दामोदर मिश्र—(८५० ई० से पूर्व) हनुमन्नाटक

१२. राजशेखर—(दशम शतक ई०) चार नाटक—बालरामायण, बालभारत, विद्धशालभंजिका तथा कर्पूरमंजरी

१३. दिङ्नाग—(१००० ई०) कुन्दमाला

१४. कृष्ण मिश्र—(११०० ई०) प्रबोधचन्द्रोदय

१५. जयदेव—(गीतगोविन्दकार जयदेव से भिन्न)
(१२०० ई०) प्रसन्नराघव ।

## संस्कृत के प्रमुख ऐतिहासिक काव्य

उद्भव—आर्ष महाकाव्य रामायण और महाभारत जातीय इतिहास हैं। पुराणों में भी इतिहास का स्वरूप मुखरित है। शिलालेखों की प्रशस्तियों में हमें वास्तविक ऐतिहासिक काव्य के दर्शन होते हैं।

अश्वघोष (ईस्वी प्रथम शती)-कृत बुद्धचरित—प्रथम ऐतिहासिक काव्य

बाणभट्ट (६०६-६४८ ई०)-कृत हर्षचरित महान् ऐतिहासिक गद्य-काव्य

वाक्पतिराज (७२९ ई०)-कृत गौडवहो या गौडवध प्राकृत (महाराष्ट्री) भाषा में रचित ऐतिहासिक काव्य है।

अज्ञातकवि (८०० ई०) का आर्यमञ्जुश्रीकल्प—बौद्ध महायान सम्प्रदाय का ऐतिहासिक काव्य है।

महाकवि पद्मगुप्तपरिमल (१००५ ई०)-कृत नवसाहसाङ्कचरित १२ सर्गों का सुप्रसिद्ध ऐतिहासिक काव्य है।

महाकवि बिल्हण (१०८८ ई० से पूर्व)-कृत विक्रमाङ्कदेवचरित—महाकाव्य का प्रतिबिम्ब—ऐतिहासिक विषय को लेकर रचित

महाकवि शम्भु (१०८८-११०० ई०)-कृत राजेन्द्रकर्णपूर

महाकवि कल्हण (११२७ से ११५१ ई०)-कृत राजतरङ्गिणी—संस्कृत का सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण ऐतिहासिक काव्य है।

जैनमुनि हेमचन्द्र (११६३ ई०)-कृत कुमारपालचरित

जल्हण (१२वीं शती)-कृत सोमपालविजय

अज्ञात कवि (१२०० ई०)-कृत पृथ्वीराजविजय

सन्ध्याकरनन्दी (बारहवीं शती)-कृत रामपालचरित

वामनभट्ट बाण (१५०० ई०)-कृत वेमभूपालचरित

संस्कृत के प्रमुख गीतिकाव्य

ऋग्वेद में गीत का स्वरूप मंत्रों में देव-स्तुति के रूप में—उषा की सुषमा

सरस गीतिकाव्य

रामायण में गीतितत्त्व

पाणिनि (स्थितिकाल ई० पू० ७०० के लगभग) का गीतिकाव्य

महाकवि कालिदास (ई० पू० प्रथम शती) मेघदूत, ऋतुसंहार।

सातवाहन हाल (ई० १७-२१) प्राकृत में 'गाथा सप्तशती' गीति-रचना घटकर्पूर का गीतिकाव्य

भर्तृहरि (६०० ई०)—शतकत्रय—शृंगारशतक, नीतिशतक, वैराग्यशतक

विज्जका या विजयांका (६६० ई०) का गीतिकाव्य

अज्ञात कवि की रचना शृंगारतिलक

कवि अमरुक—(स्थितिकाल ७०० ई०) रचना अमरुकशतक

भल्लट—(८वीं शती उत्तरार्द्ध) भल्लटशतक

शीला भट्टारिका (नवम शती) का गीतिकाव्य

जम्बू कवि की जिनशतक और चन्द्रदूत

बिल्हण (१०६४ ई० लगभग) का चौरपञ्चाशिका

कविवर जयदेव (११०० ई०) का गीतगोविन्द

कविवर नरहरि (श्रीहर्ष के अनन्तर स्थितिकाल) का शृंगारशतक

कविराज धोयी (१२वीं शती) का पवनदूत

गोवर्धनाचार्य (१२वीं शती) का आर्यासप्तशती

विक्रम कवि (१४वीं शती) का नेमिदूत

धनदराज (१४३४ ई०) का शृंगारधनदशतकम्

दैवज्ञ सूर्यकवि (१६वी शती पूर्वार्द्ध) का रामकृष्ण विलोम काव्य

रुद्रकवि (१५५६-१६०५ ई०) का भावविलास

माधव भट्ट (१५७१ ई०) की दानलीला

पण्डितराज जगन्नाथ (स्थितिकाल १५९०-१६६५ ई०)

रचनाएँ—सुधालहरी, अमृतलहरी, लक्ष्मीलहरी, करुणालहरी, गंगालहरी, भामिनी विलास, अन्योक्ति विलास

रूपगोस्वामी (१७वीं शती) का हंसदूत

वेंकटाध्वरि (१६३७ ई०) का लक्ष्मीसहस्र

श्रीकृष्णदेव सार्वभौम (१७वीं शताब्दी उत्तरार्द्ध) का पदांकदूत

शिवभक्तदास—भिक्षाटन काव्य

नन्दकिशोर गोस्वामी—शुकदूत

विश्वेश्वर पण्डित—कवीन्द्रकर्णाभरणम् तथा रोमावलीशतकम्।

गोस्वामी जनार्दन भट्ट—शृङ्गारशतक

संस्कृत-गद्य साहित्य की प्रमुख रचनाएँ

वैदिक गद्य—कृष्णयजुर्वेद और अथर्ववेद में गद्य

ब्राह्मण तथा उपनिषद् ग्रन्थों में गद्य

महाभारत में गद्य का प्रयोग

निरुक्त—यास्क मुनि (७००—८०० ई० पू०) यह रचना संस्कृत-गद्य में रचित है।

टीका गद्य, शास्त्रीय गद्य—व्याकरण, ज्योतिष तथा अन्य शास्त्रीय ग्रन्थों में।

आख्यायिका गद्य का प्रारम्भ (ई० पू० चतुर्थ शती) कात्यायन के वार्तिक में तथा पतञ्जलि (२०० ई० पू०) के महाभाष्य में वासवदत्ता, सुमनोत्तरा तथा भैमरथी आख्यायिकाओं की चर्चा।

शिलालेखीय गद्य—रुद्रदामन महाक्षत्रप का १५० ई० का गिरनार का शिलालेख अलंकृत गद्य-शैली की रचना है।

प्रयाग लेख—४०० ई० का गुप्तकालीन शिलालेख बाण की सी शैली में।

संस्कृत गद्यकाव्य का समृद्धि-युग

दण्डी—स्थितिकाल—६०० ई० के लगभग, रचनाएँ—दशकुमारचरित, अवन्तिसुन्दरी कथा

सुबन्धु- स्थितिकाल ६५० ई० के लगभग रचना—वासवदत्ता।

बाणभट्ट—स्थितिकाल ६०६—६४८ और इसके अनन्तर भी जीवित रहे। रचनाएँ—कादम्बरी (कथा), हर्षचरित (आख्यायिका)

धनपाल—(स्थितिकाल १००० ई०) तिलकमंजरी

ओडयदेववादीभसिंह—(स्थितिकाल १००० ई०) गद्यचिन्तामणि

वामनभट्ट बाण—(१५०० ई०) वेमभूपालचरित

अम्बिकादत्त व्यास—(१८५८—१९०० ई०) शिवराजविजय (रोमांस-प्रधान उपन्यास)

अन्य आधुनिक गद्यकार—पं० हृषीकेश भट्टाचार्य तथा पण्डिता क्षमाराव ।

संस्कृत-चम्पू-काव्य के प्रमुख ग्रन्थ

उद्भव—वैदिक साहित्य में गद्य-पद्यमयी वाणी वेद (अथर्ववेद), ब्राह्मण (ऐतरेय), उपनिषद् (कठोपनिषद्) आदि में उपलब्ध ।

वेदिकोत्तर काल – बौद्ध अवदान साहित्य में ।

दण्डी से पूर्व (६०० ई०) —दण्डी ने अपने काव्यादर्श में चम्पू की परिभाषा करके उसके अस्तित्व की घोषणा की ।

त्रिविक्रम भट्ट—(९१५ ई०) प्रथम उपलब्ध चम्पूकाव्य—नलचम्पू या दमयन्तीचम्पू तथा मदालसाचम्पू ।

सोमदेव सूरि—(९५९ ई०) यशस्तिलकचम्पू ।

भोजराज—(१०० ई० से १०५० ई०) रामायणचम्पू ।

सोड्ढल –(१०६० ई०) उदयसुन्दरीकथा ।

हरिचन्द्र—(११०० ई०) जीवन्धरचम्पू ।

अभिनव कालिदास—(११वीं शती) भागवतचम्पू ।

अनन्तभट्ट—चम्पूभारत या भारतचम्पू ।

पं० आशाधर सूरि—(१२४६ ई०) भरतेश्वराभ्युदयचम्पू ।

अर्हदास—(१३वीं शती उत्तरार्द्ध) पुरुदेवचम्पू ।

दिवाकर—(१२९९ ई०) अमोघराघवचम्पू ।

कवि कर्णपूर—(१५२४ ई०) आनन्दवृन्दावनचम्पू ।

तिरुमलाम्बा—(१५२९-४० ई०) वरदाम्बिका-परिणयचम्पू ।

चिदाम्बरा—(१५८५-१६१४ ई०) पंचकल्याणचम्पू ।

शेषकृष्ण—(१६वीं शती उत्तरार्द्ध) पारिजातहरणचम्पू ।

देवज्ञ सूर्य—(१५४१ ई०) नृसिंहचम्पू ।

कृष्ण कवि—(१६वीं शती उत्तरार्द्ध) मन्दारमरन्दचम्पू ।

केशवभट्ट—(१६८४ ई०) नृसिंहचम्पू ।

वेंकटाध्वरि (१६५०) के नीलकण्ठचम्पू, विश्वगुणादर्शचम्पू, उत्तरचम्पू और वरदाभ्युदयचम्पू ।

नीलकण्ठ कवि- (१६३६ ई०) नीलकण्ठविजयचम्पू ।

नल्लादीक्षित (१६८४-१७१० ई०) धर्मविजयचम्पू ।

श्रीनिवास कवि—(१७५२ ई०) आनन्दरंगचम्पू।

## अलंकृत महाकाव्यों की बृहत्त्रयी

बृहत्त्रयी से तात्पर्य है कि संस्कृत के तीन सुप्रसिद्ध महाकाव्यों की त्रयी। संस्कृत महाकाव्यों की परम्परा में अलंकृत महाकाव्यों की त्रयी को ही बृहत्त्रयी कहते हैं। ये तीन महाकाव्य इस प्रकार हैं—

(i) भारविकृत किरातार्जुनीयम्।

(ii) माघकृत शिशुपालवध।

(iii) श्रीहर्षकृत नैषधीयचरितम्।

## रामायण पर आश्रित संस्कृत के काव्य एवं रूपक

वाल्मीकि-रामायण संस्कृत के कवियों एवं नाटककारों का उपजीव्य ग्रन्थ रहा है। रामायण से रामकथा के प्रसंग को लेकर निम्नलिखित काव्यों की रचना हुई है—

| | | |
|---|---|---|
| (१) रघुवंश | कालिदास | ईसा पूर्व प्रथम शती |
| (२) सेतुबन्ध | प्रवरसेन | चतुर्थ शताब्दी ई० |
| (३) जानकीहरण | कुमारदास | ५२० ई० |
| (४) भट्टिकाव्य (रावणवध) | भट्टि | ६४४ ई० |
| (५) रामचरित | अभिनन्द | ९वीं शती ई० |
| (६) रामायणमंजरी | क्षेमेन्द्र | लगभग १०५० ई० |
| (७) रघुनाथचरित | वामनभट्ट बाण | १४२० ई० |
| (८) जानकीपरिणय | चक्र कवि | १६५० ई० |

रामायण को उपजीव्य बनाकर निम्नलिखित नाटकों की रचना हुई है—

| | | |
|---|---|---|
| (१) प्रतिमा नाटक | भासकृत | लगभग ४०० ई० पू० |
| (२) अभिषेक नाटक | ,, | ,, |
| (३) यज्ञफल | ,, | ,, |
| (४) महावीरचरित | भवभूति | ७०० ई० के लगभग |
| (५) उत्तररामचरित | ,, | ,, ,, |
| (६) अनर्घराघव | मुरारि | ८०० ई० के आसपास |
| (७) आश्चर्यचूडामणि | शक्तिभद्र | नवम शती का प्रारम्भ |
| (८) हनुमन्नाटक | दामोदर मिश्र | ८५० ई० के पूर्व |
| (९) बालरामायण | राजशेखर | ९०० ई० के लगभग |
| (१०) कुन्दमाला | दिङ्नाग | १००० ई० के लगभग |
| (११) प्रसन्नराघव | जयदेव | ११वीं शती |

| | | |
|---|---|---|
| (१२) उन्मत्त राघव | भास्कर | १३५० ई० |
| (१३) उन्मत्त राघव | विरूपाक्ष | १३५० ई० |
| (१४) आनन्दराघव | राजचूडामणि दीक्षित | १६२० ई० |
| (१५) अद्भुत दर्पण | महादेव | १६५० ई० |
| (१६) जानकीपरिणय | रामभद्र दीक्षित | १७०० ई० |

रामायण को उपजीव्य बनाकर निम्नलिखित चम्पू-काव्यों की रचना हुई है—

| | | |
|---|---|---|
| (१) रामायणचम्पू | भोज | १००५-१५४ ई० |
| (२) उत्तरचम्पू | वेंकटाध्वरि | १६५० ई० |

## महाभारत पर आधारित संस्कृत के काव्य एवं नाटक

रामायण की भाँति ही महाभारत भी संस्कृत के काव्यकार, नाटककार एवं चम्पूकारों का उपजीव्य ग्रन्थ रहा है। महाभारत के आधार पर ई० पू० ४०० के लगभग महाकवि भास ने ६ नाटकों की रचना की, जिनके नाम ये हैं—पञ्चरात्र, दूत-वाक्य, मध्यमव्यायोग, दूतघटोत्कच, कर्णभार, उरुभंग। महाकवि कालिदास (प्रथम शती ई० पू०) ने अभिज्ञानशाकुन्तल की रचना की, भट्टनारायण (६५० ई०) ने वेणीसंहार नाटक की, कुलशेखरवर्मन ने सुभद्राधनञ्जय (८०० ई०), राजशेखर ने बालभारत (९०० ई० के लगभग), क्षेमीश्वर (९०० ई०) ने नैषधानन्द की रचना की। ११०० ई० के लगभग कांचनपण्डित ने धनञ्जयव्यायोग और ११६३ ई० में वत्सराज ने किरातार्जुनीयव्यायोग की रचना की। १२०० ई० में रामचन्द्र ने नलविलास और निर्भयभीम नामक नाटकों की रचना महाभारत से कथानक लेकर की।

महाभारत से कथानक लेकर इन काव्यों का निर्माण हुआ है—

| | | |
|---|---|---|
| १—किरातार्जुनीय | भारवि | ६०० ई० |
| २—शिशुपालवध | माघ | ७०० ई० |
| ३—कीचकवध | नीतिवर्मन् | ९वीं शती ई० |
| ४—भारतमंजरी | क्षेमेन्द्र | १०५० ई० के लगभग |
| ५—नैषधीयचरित | श्रीहर्ष | १२वीं शताब्दी ई० |
| ६—बालभारत | अमरचन्द्र | १२५० ई० |
| ७—पाण्डवचरित | देवप्रभसूरि | १२५० ई० |
| ८—सहृदयानन्द | कृष्णानन्द | १३वीं शती ई० |
| ९—बालभारत | अगस्त्य | १३०० ई० के लगभग |

महाभारत से कथानक लेकर त्रिविक्रम भट्ट ने ९१५ ई० में अपने सुप्रसिद्ध चम्पू नलचम्पू की रचना की। यह संस्कृत का श्रेष्ठ चम्पू-काव्य है।

———